हृदन्तरज्ञान-तमो-वितान-निवारणं पण्डित-मण्डलीड्यम्। 卐 त्रिकालदर्शि प्रसरन्मयूखं 'मार्तण्ड पञ्चांग' मिदं चकास्तु ॥

श्री शंकरः शं करोतु।

भारतीय एवं पाश्चात्य ज्योतिष के विषयों से अलंकृत

पंचांग-प्रवर्तकः

चित्रापक्षीय निरयण, दृक्सिद्ध

अखिल भारतोपयोगी

विक्रम संवत् २०५६, शक संवत् १९२१
सन् १९९९-२०००, जय हिन्द संवत् ५२-५३

भीमाय व्योमरूपाय शब्दमात्राय ते नमः।
महादेवाय सोमाय अमृताय नमोऽस्तु ते॥

दैवज्ञरत्न राजज्योतिषी
स्व॰ पं॰ श्री मुकुन्दवल्लभ मिश्र ज्योतिषाचार्य

# श्री मार्त्तण्ड पञ्चांगम्

राजा गुरु

मंत्री बुध

पञ्चांगप्रवर्तक

अनेक ग्रंथों के यशस्वी लेखक स्व॰ पं॰ श्री मुकुन्दवल्लभ मिश्र ज्योतिषाचार्य

सम्पादक मण्डल

श्री प्रियव्रत शर्मा, M.A., सिद्धान्तज्योतिषाचार्य (बनारस), साहित्याचार्य, स्वर्ण-रजत पदक प्राप्त

दृक्सिद्धान्तभास्कर डॉ॰ शक्तिधर शर्मा M.Sc, Ph.D. (Nuclear Physics), (U.S.A.), F.R.A.S. (LONDON), M.A., सिद्धान्तज्योतिषाचार्य (बनारस), तीन स्वर्ण पदक प्राप्त

ज्योतिर्भूषण श्री इन्दुशेखर शर्मा शास्त्री, M.A., ज्योतिषाचार्य,

गौरवशाली 72वाँ प्रकाशन वर्ष
स्थापित संवत् १९८४

प्रकाशक: रुचिका पब्लिकेशन्स
7/6411 देवनगर, आर्य समाज रोड़, करोल बाग, नई दिल्ली-110005

मूल्य ३५.००

अब प्रकाशित है

# ग्रहयोग एवम् दाम्पत्य जीवन

अब प्रकाशित है

**मिलान सम्बन्धी प्रत्येक समस्या का परिपूर्ण समाधान करने वाला चिरप्रतीक्षित यह अद्वितीय ग्रन्थ अब प्रकाशित हो गया है।**

( लेखक :- प्रियव्रत शर्मा एम.ए., सिद्धांत ज्योतिषाचार्य, साहित्याचार्य )

विवाह-सम्बन्ध के निर्णय के लिए लड़के ओर लड़की के अष्टकूटों के गुणों की गणना और उनकी कुण्डलियों के मिलान पर आज तक कोई प्रामाणिक पुस्तक नहीं लिखी गई है। "ग्रहयोग एवम् दाम्पत्य जीवन" पुस्तक इस अभाव की पूरी तरह पूर्ति करती है। यह पुस्तक पांच अध्यायों में विभाजित है- प्रथम अध्याय में अष्टकूट का सांगोपांग विवेचन, द्वितीय अध्याय में मङ्गली दोष पर विस्तृत विमर्श, तृतीय अध्याय में विवाहमुहूर्त्त के साधन की सुबोध प्रक्रिया दी गई है। चतुर्थ अध्याय में ऐसे बीसों मौलिक कोष्ठक दिए गए हैं, जिनकी मदद से १९७० से २००० ई. तक ( ३१ वर्षों में ) पैदा हुए वर-कन्याओं का जन्मलग्न, जन्मनक्षत्र, जन्मनवांश और जन्मकुण्डली बिना पुराने पंचांगों की सहायता के १०-१५ मिनटों में ही जानकर दैवज्ञ उनकी ग्रहस्थितियों का मिलान तथा अष्टकूटों के गुण आदि का निर्णय सरलता से कर सकता है। पंचम अध्याय में ज्योतिषसम्बन्धी अनेक विषयों पर अनेक वैदुष्यपूर्ण ज्ञानवर्धक मौलिक निबन्ध दिए गए हैं, जो ज्योतिष के चौंका देने वाले अज्ञात रहस्य उद्घाटित करते हैं। इस पुस्तक में दिए अनेक महत्त्वपूर्ण विषयों में से इन कुछ विषयों पर दृष्टिपात कीजिए:-

( १ ) **लड़का-लड़की के नक्षत्र चरणों के आधार पर बनाई गई विस्तृत गुणमिलान-सारणी ३६ बड़े पृष्ठों पर फैली है, जिसमें सभी अष्टकूटों के गुण और दोष तथा उनके अपवाद एक ही दृष्टि में तुरन्त देखे जा सकते हैं। इस प्रकार की परमोपयोगी विलक्षण महान् मिलानसारणी का निर्माण सचमुच एक ऐतिहासिक प्रयास है।**

( २ ) वर्ण, गण, नाड़ी आदि सभी दोषों के परिहार- वाक्यों का सोपपत्तिक सप्रमाण विवेचन तथा उनका वैज्ञानिक, मौलिक विश्लेषण तथा "नाड़ीदोषस्तु विप्राणाम्" और "एक-नक्षत्र-जातानां नाड़ीदोषो न विद्यते" - आदि अनेक निराधार परिहार वाक्यों का सप्रमाण निराकरण।

( ३ ) मंगलदोष के अनेक परिहार वाक्यों की प्रामाणिकता पर विस्तृत सप्रपञ्च विचार-विमर्श एवं मंगली दोष के अनेक परिहार-वाक्यों का विश्लेषण-पूर्वक सप्रमाण खण्डन-मण्डन।

( ४ ) मंगलीदोष का प्रतिशत बल बतलाने वाली अद्भुत मौलिक सारणी, जिसकी सहायता से लड़का-लड़की के मंगलीदोष का बल सूक्ष्मतापूर्वक बिना गणित के मिनटों में जाना जा सकता है। स्पष्टता के लिए अनेकों उदाहरण दिए गए हैं।

( ५ ) मिलान में उपयोगी अन्य बीसों मौलिक सारणियां, जो लेखक के विस्तृत गम्भीर अध्ययन एवं अथक परिश्रम का परिणाम हैं।

( ६ ) मिलान पर मिलने वाले विभिन्न मत-मतान्तरों का विश्लेषण।

इसके अलावा इस पुस्तक में अनेक ऐसे विषय आपको मिलेंगे, जो गुणमिलान और कुण्डलीमिलान पर आपकी विशेष ज्ञान वृद्धि करेंगे। "नाड़ी दोष होने पर भी सम्बन्ध किया जा सकता है", "वर कन्या की कुण्डलियों का मिलान न होने पर भी सम्बन्ध करने का ज्योतिषशास्त्र में निर्दिष्ट शास्त्रीय विधान क्या है?" - इस प्रकार की अनेक मिलान-सम्बन्धी समस्याओं का शास्त्र-प्रतिपादित समाधान विस्तारपूर्वक इस पुस्तक में सप्रमाण प्रस्तुत किया गया है। विषकन्या योग और मंगलीक दोष के उद्गम तथा विकास पर विशेष ऐतिहासिक विवेचन दिया गया है।

**यह पुस्तक आपको वह सब कुछ बतलाएगी जो मिलान के लिए अपेक्षित है। इसे पढ़कर आपको आश्चर्य होगा कि मिलान में अनेक मूर्धन्य दैवज्ञ भी कितनी अक्षम्य त्रुटियां करते हैं और इस विषय में उनका ज्ञान कितना अधूरा है।**

पुस्तक छप चुकी है। इसका पूरा मूल्य ३२५ रु. ( डाक व्यय सहित ) मनीआर्डर द्वारा नीचे लिखे पते पर भेजें। V.P.P. नहीं की जाएगी। पंचकूला में पोस्टल सुविधाएं सीमित हैं, प्रतिदिन एक व्यक्ति से अधिक से अधिक २०-२५ रजिस्टर्ड पार्सल ही पोस्ट आफिस द्वारा स्वीकार किए जाते हैं और हम भी उसी क्रम में पुस्तकें ग्राहकों को भेजेंगे, जिस क्रम में हमें उनके मनीआर्डर प्राप्त होंगें। इसलिए मनीआर्डर भेजने के बाद पुस्तक प्राप्त करने के लिए दो-तीन सप्ताह तक आपको प्रतीक्षा करनी पड़ सकती है-यह ध्यान रखें।



प्रो. प्रियव्रत शर्मा
59/6 ( अभिजित् ), P.O. पंचकूला-134109 ( हरियाणा )

**मूल्य ३०० रु. + डाक व्यय २५ रु.**

हृदन्तरज्ञान-तमो-वितान-निवारणं पण्डित-मण्डलीड्यम्। त्रिकालदर्शि प्रसरन्मयूखं 'मार्तण्ड पञ्चांग' मिदं चकास्तु॥

श्री शंकरः शं करोतु।



भीमाय व्योमरूपाय शब्दमात्राय ते नमः।
महादेवाय सोमाय अमृताय नमोऽस्तु ते॥

भारतीय एवं पाश्चात्य ज्योतिष के विषयों से अलंकृत



चित्रापक्षीय निरयण, दृक्सिद्ध

अखिल भारतोपयोगी

विक्रम संवत् २०५६, शक संवत् १९२१

सन् १९९९-२०००, जय हिन्द संवत् ५२-५३

पंचांग-प्रवर्तकः



दैवज्ञरत्न राजज्योतिषी
स्व. पं. श्री मुकुन्दवल्लभ मिश्र ज्योतिषाचार्य

# श्री मार्तण्ड पञ्चांगम्

राजा गुरु

मंत्री बुध

पञ्चांगप्रवर्तक
अनेक ग्रंथों के यशस्वी लेखक स्व. पं. श्री मुकुन्दवल्लभ मिश्र ज्योतिषाचार्य

सम्पादक मण्डल
श्री प्रियव्रत शर्मा, M.A., सिद्धान्तज्योतिषाचार्य (बनारस), साहित्याचार्य, स्वर्ण-रजत पदक प्राप्त
दृक्सिद्धान्तभास्कर डॉ. शक्तिधर शर्मा M.Sc, Ph.D. (Nuclear Physics), (U.S.A.), F.R.A.S (LONDON), M.A., सिद्धान्तज्योतिषाचार्य (बनारस), तीन स्वर्ण पदक प्राप्त
ज्योतिर्भूषण श्री इन्दुशेखर शर्मा शास्त्री, M.A., ज्योतिषाचार्य,

गौरवशाली 72 वाँ प्रकाशन वर्ष
स्थापित संवत् १९८४

प्रकाशकः रुचिका पब्लिकेशन्स
7/6411 देवनगर, आर्य समाज रोड़, करोल बाग, नई दिल्ली-110005

मूल्य ३५.००

## इस पञ्चाङ्ग में प्रयुक्त ज्ञातव्य सांकेतिक शब्द

| | |
|---|---|
| अ.- | अस्त, अश्विनी, अनुराधा (नक्षत्र)। अतिगण्ड (योग), अग्नि (बाण)। |
| अं.- | अंग्रेजी (तारीख, मास), अंश। |
| आव.- | आवश्यकता में। |
| उ.- | उपरान्त, उदित, उत्तर। |
| उ. गो. - | उत्तर गोल। |
| क. - | करण, कर्क, कला। |
| कृ. - | कृष्णपक्ष, कृत्तिका (नक्षत्र) |
| क्रां. सा. - | क्रान्तिसाम्य (महापात) |
| गोधू. - | गोधूलि (लग्न) |
| घ. - | घड़ी। |
| घं. - | घण्टा। |
| चौ. - | चौर (बाण) |
| ति. - | तिथि। |
| द. - | दक्षिण। |
| द. गो. - | दक्षिण गोल। |
| दा. - | दान, पूजन। |
| दि. - | दिन। |
| दि. मा. - | दिनमान। |
| दि. ल. - | दिन का रु. न। |
| न. - | नक्षत्र। |
| निं. - | निम्बार्कों के लिए। |
| नं. - | नेप्च्यून। |
| नृ. - | नृप (बाण)। |
| प. - | पल, परिघ (योग), पश्चिम। |
| प्र. - | प्रविष्टा (पंजाबी तारीख)। |
| प्रा. - | प्रारम्भ। |
| भ. - | भद्रा, भरणी (नक्षत्र)। |

| | |
|---|---|
| भा. - | भाद्रपद। |
| मा. - | मार्गी। |
| मि. - | मिनट, मिथुन। |
| मृ. - | मृगशिरा, मृत्यु (बाण)। |
| या. - | यावत् (=तक)। |
| रा. - | रात्रि, राशि। |
| रो. - | रोग (बाण), रोहिणी। |
| ल. - | लग्न। |
| व. - | वक्री, वक्रगति से, वणिक्, वज्र, वरीयान् (योग) |
| वा. - | वार |
| वि. - | विकला, विष्टि (करण), विष्कम्भ, विशाखा। |
| वि. मु. - | विवाहमुहूर्त। |
| वै. - | वैष्णवों के लिए, वैधृति (योग) वैशाख। |
| व्र. स. - | व्रत सबके लिए। |
| शु. - | शुक्लपक्ष, शुक्रवार, शुक्र (ग्रह) शुभ, शुक्ल (योग)। |
| श. - | भारत सरकार द्वारा संचालित शक संवत्, तारीख-मास। |
| स. - | समाप्त। |
| सं. - | संक्रान्ति, संवत्। |
| सां. का. - | साम्पातिक काल। |
| सा. - | सायन। |
| स्मा. - | स्मार्तों के लिए। |
| ल. - | लग्न |

इस पंचाग के तिथि, नक्षत्र, योग, ग्रह भोगांश और ग्रहों के क्रान्ति-शर की गणित श्री शक्तिधर शर्मा द्वारा विकासित *Computer Program* से की जाती है।

## इस पञ्चाङ्ग के लिए आवश्यक निर्देशन

(१) इस पञ्चाङ्ग का निर्माण ग्रीन्विच से पूर्व रेखांश ७६°। ५२' एवं उत्तर अक्षांश ३०°। ४४' के आधार पर किया गया है, अतः यहां जहां विशेष निर्देश न किया गया हो वहां 'सूर्योदय' से हमारा अभिप्राय इसी स्थल के सूर्योदय से रहता है।

(२) यहां सर्वत्र निरयणपद्धति को अपनाया गया है। जहां सायनगणना की गई है, वहां निर्देश कर दिया गया है। चित्रापक्षीय अयनांश प्रामाणिक माने हैं। इस पञ्चाङ्ग में दिए गए अयनांश धूनन-संस्कार-संस्कृत (स्पष्ट) हैं।

(३) तिथि, नक्षत्र एवं करणों के सम्मुख दिए गए घटी-पल उनका सूर्योदय से समाप्तिकाल बतलाते हैं।

(४) इस पंचांग में केवल सूर्योदयव्यापी ही करण लिखे गए हैं, दूसरे नहीं।

(५) चन्द्रसञ्चार वाले कालम में राशियां के साथ दिए गए घड़ी-पल चन्द्रमा के राशिप्रवेश का काल बतलाते हैं।

(६) चन्द्रसंचार के आगे वाले कालमों में सूर्य के उदयास्त, जोकि भा. स्टैं. टा. में हैं, उपरोक्त स्थल के ही हैं। इनका सम्बन्ध सूर्यकेन्द्र से है। ये सूर्योदयास्तकाल किरण-वक्री-भवन संस्कार रहित हैं। प्रत्यक्ष देखने के लिए दो मिनट सूर्योदय में घटाएं एंव सूर्यास्त में जोड़ें।

(७) घड़ी-पलों वाले २४ पक्षों के लस्टर में पंचक-भद्रा की प्रारम्भ-समाप्ति, ग्रहों के उदयास्त, वक्र-मार्ग तथा राशि-नक्षत्र-प्रवेश आदि के सभी काल भी घड़ीपलों में ही हैं। यह घड़ीपल उपरोक्त स्थल के सूर्योदय से बीता काल बतलाते हैं।

(८) पंक्तियों (अष्टमी, पूर्णिमा, अमावस्या) के स्पष्टग्रहों के नीचे दैनिक-गति, उसके नीचे मार्गी या वक्री, उसके नीचे उदित या अस्त, फिर चरण सहित नक्षत्र का (जिस में ग्रह है उसका) निर्देश किया गया है।

(९) पंक्तियों की सभी कुण्डलियां सूर्योदय-कालिक हैं।

(१०) पञ्चाङ्ग की गणित, आचार्यों एवं ऋषियों द्वारा अनुमोदित सूक्ष्म दृक्तुल्य पद्धति द्वारा की गई है।

(११) यहां दिए गए ग्रह एवं शर भूमध्य दृश्य हैं।

(१२) जिस घटीपलात्मक तिथि, योग, नक्षत्र के आगे (६०/०) लिखा है, उस तिथि योग नक्षत्र की वृद्धि समझें। घण्टामिनटात्मक तिथि, नक्षत्र योग के आगे ( . . . . ) ऐसा चिह्न उस तिथि, नक्षत्र, योग की वृद्धि बतलाता है।

(१३) यहां दिया गया भा. स्टैं. टा. ८२°/३०' पूर्व-रेखांश के स्थल का स्थानीयमध्यमकाल है।

(१४) दैनिक लग्न सारणियां चण्डीगढ़ के लिए हैं, ये सारणियां चित्रा-पक्षीय निरयणलग्नों का समाप्तिकाल बतलाती हैं।

(१५) पञ्चाङ्ग में क्षीणतिथि, नक्षत्र, योग के समाप्तिक्षण ही दिए गए हैं, पूर्ण भोग नहीं।

# संक्षिप्त विषय-सूची (सं. २०५६ वि.)



### अनन्त श्री विभूषित श्रीकांचीकामकोटि-पीठाधिपति , जगद्गुरु श्री शंकराचार्य जी का शुभाशीर्वाद
### ( मुद्रा )

श्रीमत्परमहंस-परिव्राजकाचार्यवर्य्य-श्रीमच्छंकर-भगवत्पद-प्रतिष्ठित-श्रीकांचीकामकोटिपीठाधिप-जगद्गुरु-श्रीमच्चन्द्रशेखरेन्द्र सरस्वती-श्रीपादादेशानुसारेण श्रीमज्जयेन्द्र सरस्वती-श्रीपादै:क्रियते नारायण स्मृति: ।

श्रीसदाशिवआप्टे-महोदयस्य शिष्यै:श्रीमुकुन्दवल्लभ शर्मभि: प्रवर्तितम् अधुना श्रीप्रियव्रतशर्म-श्रीशक्तिधरशर्म-श्रीमदिन्दुशेखर शास्त्रिभि:तन्त्रद्वारा शुद्ध-स्फुट-गणित-रीत्या परिशोध्य स्वीकृतया दृग्गणितपद्धत्या सम्पाद्यते। एतत्पञ्चांगं धर्मशास्त्रसम्मतैकमात्र-दृग्गणितपद्धत्यनुसारि व्रतपर्वादि-धार्मिक-कृत्यानुष्ठाने धार्मिकै: प्रयोज्यम्-इति सम्मन्यामहे। एतस्य सम्पादक: डॉ. शक्तिधर शर्मा ज्योतिष-गणितादि-विषयेषु महत्प्रागल्भ्यं भजते, इति अस्माभि: स: सप्रसादं "दृक्सिद्धान्तभास्कर:" इति विरुदेन पूर्वमेव सभाजित:। अधुना श्रीमार्तण्डपंचांगमेतत् स्वर्णजयन्ती - महोत्सवमनुभवत् अशेषास्तिक - लोकोपकारकं सद् श्रीचन्द्रमौलीश-कृपया प्रचुरं प्रचारं प्राप्नुयादित्याशास्महे।

काञ्चीक्षेत्रम् नारायणस्मृति:

अनल चैत्रामावस्या ( सन् १९७६ ई. )

## इस वर्ष के विशेष ज्ञानवर्धक, उपयोगी एवं रोचक नए विषय



पाठकों के लिए हर्षद समाचार:- सं २०५७वि. का श्रीमार्त्तण्डपंचांग "वास्तुशास्त्र विशेषांक" होगा, जिसमें लगभग ३० पृष्ठों के मौलिक महानिबन्ध में वास्तुशास्त्र के सभी सिद्धान्तों के पूर्वाग्रहमुक्त विशद सचित्र विवेचन के साथ-साथ उनकी प्रामाणिकता को गणित एवं तर्क के निकष पर पूरी तरह कसा जाएगा। अपनी प्रति पहले ही सुरक्षित करवा लें।

# प्रमुख-प्रमुख व्रतपर्व (१ जनवरी सन् १९९९ ई. से सन् २००० ई. तक)

| व्रतपर्व | तारीख | वार | व्रतपर्व | तारीख | वार | व्रतपर्व | तारीख | वार | व्रतपर्व | तारीख | वार |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| इंग्लिश नववर्ष प्रारम्भ | १ जन, '९९ | शु. | भद्रकाली एकादशी (पं.) | ११मई'९९ | मं. | सिद्धि विनायक व्रत | १३सितं'९९ | चं. | अक्षय नवमी | १७नव.'९९ | बु. |
| माघस्नान प्रारम्भ | २ " | श. | शनैश्चरी अमावस | १५ " | श. | ऋषि पञ्चमी | १४ " | मं. | कूष्माण्ड नवमी | १७ " | बु. |
| **संकट चतुर्थी** | ५ " | मं. | वट सावित्री व्रत (अमा पक्ष) | १५ " | श. | सूर्य षष्ठी | १६ " | गु. | भीष्मपञ्चक प्रारम्भ | १९ " | शु. |
| **लोहड़ी (पंजाब)** | १३ " | बु. | भावुका अमावस | १५ " | श. | श्री महालक्ष्मी व्रत प्रारम्भ | १७ " | शु. | तुलसी विवाह | २० " | श. |
| **मकर संक्रान्ति** | १४ " | गु. | मल (अधिक) मास प्रारम्भ | १६ " | र. | श्री राधाष्टमी | १८ " | श. | वैकुण्ठ चतुर्दशी | २१ " | र. |
| मौनी अमावस | १७ " | र. | **श्री गंगा दशहरा** | २४ " | चं. | श्रीचन्द नवमी | १९ " | र. | भीष्मपञ्चक समाप्त | २३ " | मं. |
| गौरी तृतीया (गौतरी) | २० " | बु. | मल (अधिक) मास समाप्त | १३ जून | र. | श्री वानम जयन्ती | २२ " | बु. | कार्त्तिकस्नान समाप्त | २३ " | म. |
| वरदा, तिल चतुर्थी, | २१ " | गु. | रम्भा तृतीया | १६ " | बु. | श्रवण द्वादशी | २२ " | बु. | कार्त्तिक-पूर्णिमा | २३ " | मं. |
| कुन्द चतुर्थी | २१ " | गु. | **निर्जला एकादशी** | २४ " | गु. | अनन्त चतुर्दशी | २४ " | शु. | **श्री गुरुनानक जयन्ती** | २३ " | मं. |
| श्री पंचमी, **बसन्त पंचमी** | २२ " | शु. | वटसावित्री व्रत (पूर्णिमा पक्ष) | २८ " | चं. | **श्राद्ध प्रारम्भ** | २६ " | र. | श्री कालाष्टमी (भैरवाष्टमी) | ३० " | मं. |
| रथ सप्तमी | २४ " | र. | रथयात्रा (पुरी) | १४ जुला. | बु. | श्री महालक्ष्मी व्रत समाप्त | १ अक्तू. | शु. | गुहषष्ठी, चम्पाषष्ठी | १४ दिस. | मं. |
| आरोग्य सप्तमी | २४ " | र. | कुमार षष्ठी | १८ " | र. | **श्राद्ध समाप्त** | ९ " | श. | मित्र सप्तमी | १५ " | बु. |
| श्री भीष्माष्टमी | २५ " | चं. | विवस्वत् सप्तमी | १९ " | चं. | शनैश्चरी अमावस | ९ " | श. | श्री गीता जयन्ती | १९ " | र. |
| भीष्म द्वादशी | २८ " | गु. | चातुर्मास्य व्रत नियमादि प्रारम्भ | २८ " | बु. | **शारद नवरात्र प्रारम्भ** | १० " | र. | श्री दत्त जयन्ती | २२ " | बु. |
| माघस्नान समाप्त | ३१ " | र. | **गुरु पूर्णिमा** | २८ " | बु. | उपाङ्ग ललिता व्रत | १४ " | गु. | **सन् २००० ई. प्रारंभ** | | |
| **श्री महाशिवरात्रि** | १४ फर." | र. | (व्यास पूजा) | २८ " | बु. | श्री दुर्गाष्टमी, महाष्टमी | १८ " | चं. | इंग्लिश नववर्ष प्रारम्भ | १ जन. | शु. |
| होलाष्टक प्रारम्भ | २३ " | मं. | हरियाली अमावस | ११अग. | बु. | महानवमी (पूजा, उपवास) | १८ " | चं. | लोहड़ी (पं.) | १३ " | गु. |
| गोविन्द द्वादशी | २७ " | श. | **खग्रास सूर्य ग्रहण** | ११ " | बु. | महानवमी (बलिदान) | १९ " | मं. | मकर संक्रान्ति | १४ " | शु. |
| होलिका दहन, | १ मार्च" | चं. | मधुश्रवा तृतीया | १४ " | श. | **नवरात्र समाप्त** | १९ " | मं. | माघस्नान प्रारम्भ | २१ " | शु. |
| होलाष्टक समाप्त | २" | मं | **संधारा तीज** | १४ " | श. | विजया दशमी (दशहरा) | १९ " | मं. | **संकष्ट चतुर्थी** | २४ " | चं. |
| सं. २०५५ वि. पूर्ण | १७ " | बु. | भारत स्वतंत्रता दिवस | १५ " | र. | भरत मिलाप | २० " | बु. | मौनी अमावस | ५ फर. | श. |
| **नवरात्र प्रारम्भ** | १८ " | गु. | नाग-पञ्चमी | १६ " | चं. | शरत्पूर्णिमा | २४ " | र. | शनैश्चरी अमावस | ५ " | श. |
| गौरी तृतीया (गणगौर) | २० " | श. | **श्री दुर्गाष्टमी** | १९ " | गु. | कोजागर व्रत | २४ " | र. | गौरी तृतीया (गोंतरी) | ८ " | मं. |
| श्री लक्ष्मी पञ्चमी | २१ " | र. | दूर्वाष्टमी | १९ " | गु. | कार्त्तिक स्नान प्रारम्भ | २४ " | र. | तिलचतुर्थी | ९ " | बु. |
| स्कन्दषष्ठी | २२ " | चं. | ऋग्वेदियों का उपाकर्म | २५ " | बु. | महर्षि वाल्मीकि जयन्ती | २४ " | र. | वरदा, कुन्दचतुर्थी | ९ " | बु. |
| **श्री दुर्गाष्टमी** | २४ " | बु. | यजु- उपाकर्म | २६ " | गु. | **करक चतुर्थी** (करवा चौथ) | २७ " | बु. | श्री पंचमी, बसंत पंचमी | १० " | गु. |
| **श्री रामनवमी** | २५ " | गु. | **रक्षा बन्धन (राखी)** | २६ " | गु. | अहोई अष्टमी (पं.) | ३१ " | र. | रथसप्तमी, आरोग्य सप्तमी | १२ " | श. |
| **नवरात्र समाप्त** | २५ " | गु. | संकष्ट-चतुर्थी | ३० " | चं. | गोवत्स द्वादशी | ४ नवं. | गु. | भीष्माष्टमी | १३ " | र. |
| अनङ्ग त्रयोदशी | २९ " | चं. | **श्री कृष्ण जन्माष्टमी (स्मा.)** | २ सितं. | गु. | धन त्रयोदशी | ५ " | शु. | भीष्मद्वादशी | १६ " | बु. |
| वैशाखस्नान प्रारम्भ | ३१ " | बु. | श्री कृष्ण जन्माष्टमी (वै.) | ३ " | शु. | नरक चर्तुदशी | ७ " | र. | माघस्नान समाप्त, माघी पूर्णिमा | १९ " | श. |
| वैशाखी (पं.) | १४अप्रै. | बु. | श्री गुग्गा नवमी | ४ " | श. | श्री हनुमान् जयन्ती | ७ " | र. | **श्री महाशिवरात्रि व्रत** | ४ मार्च | श. |
| **श्री परशुराम जयन्ती** | १८ " | र. | कुशोत्पाटिनी | ९ " | गु. | दीपावली | ७ " | र. | होलाष्टक प्रारंभ | १३ " | चं. |
| अक्षय तृतीया | १८ " | र. | पिठोरी अमा | ९ " | [illegible] | अन्नकूट, बलि पूजा | ८ " | चं. | गोविन्द द्वादशी | १६ " | गु. |
| श्री गंगा जन्म | २२ " | गु. | हरितालिका-गौरी तृतीया | १२ " | र. | गोवर्धन पूजा | ८ " | चं. | होलिका दहन | १९ " | र. |
| श्री जानकी जयन्ती | २४ " | श. | कलंक चतुर्थी | १३ " | चं. | यम द्वितीया (भाई दूज) | १० " | बु. | होलाष्टक समाप्त | २० " | चं. |
| **बुद्ध पूर्णिमा, वैशाखी पूर्णिमा** | ३० " | शु. | | | | | | | | | |

## एकादशी व्रत

(सन् १९९९ ई.)

| | |
|---|---|
| माघ कृष्ण | १३ जन. |
| माघ शुक्ल (स्मा.) | २७ जन. |
| फाल्गुन कृष्ण | १२ फर. |
| फाल्गुन शुक्ल | २६ फर. |
| चैत्र कृष्ण (स्मा.) | १३मार्च |
| चैत्र शुक्ल | २७ मार्च |
| वैशाख कृष्ण | १२ अप्रै. |
| वैशाख शुक्ल | २६ अप्रै. |
| प्र.ज्येष्ठ कृष्ण (स्मा.) | ११ मई |
| प्र.ज्येष्ठ शुक्ल | २५ मई |
| द्वि. ज्येष्ठ कृष्ण | १० जून |
| द्वि. ज्येष्ठ शुक्ल | २४ जून |
| आषाढ़ कृष्ण | ९ जुला. |
| आषाढ़ शुक्ल | २४ जुला. |
| श्रावण कृष्ण(स्मा.) | ७ अग. |
| श्रावण शुक्ल | २२ अग. |
| भाद्रपद कृष्ण | ६ सितं. |
| भाद्रपद शुक्ल | २१सितं. |
| आश्वि. कृष्ण | ५ अक्तू. |
| आश्विन शुक्ल | २१अक्तू. |
| कार्तिक कृष्ण | ३ नवं. |
| कार्तिक शुक्ल | १९ नवं. |
| मार्गशीर्ष कृष्ण | ३ दिसं. |
| मार्गशीर्ष शुक्ल | १९ दिसं. |
| **(सन् २००० ई.)** | |
| पौष कृष्ण | २ जन. |
| पौष शुक्ल | १७ जन. |
| माघ कृष्ण | १ फर. |
| माघ शुक्ल (स्मा.) | १५ फर. |
| फाल्गुन कृष्ण | १ मार्च |
| फाल्गुन शुक्ल | १६ मार्च |
| चैत्र कृष्ण | ३१ मार्च |

**(स्मा.=स्मार्तों का व्रत)**

वैष्णवों का व्रत स्मार्तों के व्रत के दिन से दूसरे दिन होता है। जिसके आगे "(स्मा.)" नहीं लिखा है वह व्रत तिथि स्मार्त और वैष्णव दोनों के लिए है।

## पक्षों का प्रारम्भ

(सन् १९९९ ई.)

| | |
|---|---|
| माघ कृष्ण | २ जन. |
| माघ शुक्ल | १८ जन. |
| फाल्गुन कृष्ण | १ फर. |
| फाल्गुन शुक्ल | १७ फर. |
| चैत्र कृष्ण | ३ मार्च |
| चैत्र शुक्ल | १८मार्च |
| वैशाख कृष्ण | १ अप्रै. |
| वैशाख शुक्ल | १७ अप्रै. |
| प्र.ज्येष्ठ कृष्ण | १ मई |
| प्र.ज्येष्ठ शुक्ल | १६ मई |
| द्वि.ज्येष्ठ कृष्ण | ३१मई |
| द्वि. ज्येष्ठ शुक्ल | १४ जून |
| आषाढ़ कृष्ण | २९ जून |
| आषाढ़ शुक्ल | १४ जुला. |
| श्रावण कृष्ण | २९ जुला. |
| श्रावण शुक्ल | १२ अग. |
| भाद्रपद कृष्ण | २७ अग. |
| भाद्रपद शुक्ल | १० सितं. |
| आश्विन कृष्ण | २६ सितं. |
| आश्विन शुक्ल | १० अक्तू. |
| कार्तिक कृष्ण | २५ अक्तू. |
| कार्तिक शुक्ल | ९ नवं. |
| मार्गशीर्ष कृष्ण | २४ नवं. |
| मार्गशीर्ष शुक्ल | ८ दिसं. |
| पौष कृष्ण | २३ दिसं. |
| **(सन् २००० ई.)** | |
| पौष शुक्ल | ७ जन. |
| माघ कृष्ण | २२ जन. |
| माघ शुक्ल | ६ फर. |
| फाल्गुन कृष्ण | २० फर. |
| फाल्गुन शुक्ल | ७ मार्च. |
| चैत्र कृष्ण | २१ मार्च |

उत्तरी भारत में कृष्णादि एवं दक्षिणी भारत में शुक्लादि मासों का प्रचार है। ऊपर दिए गए पक्ष कृष्णादि हैं।

## श्री सत्यनारायण व्रत

(सन् १९९९ ई.)

| | |
|---|---|
| पौष | १ जन. |
| माघ | ३१ जन. |
| फाल्गुन | १ मार्च |
| चैत्र | ३१मार्च |
| वैशाख | ३०अप्रै. |
| प्र.ज्येष्ठ | २९ मई |
| द्वि. ज्येष्ठ | २८ जून |
| आषाढ़ | २७ जुला. |
| श्रावण | २६ अग. |
| भाद्रपद | २४ सितं. |
| आश्विन | २४ अक्तू. |
| कार्तिक | २२ नवं. |
| मार्गशीर्ष | २२ दिसं. |
| **(सन् २००० ई.)** | |
| पौष | २० जन. |
| माघ | १९ फर. |
| फाल्गुन | १९ मार्च |

## अमावस्याएं (स्नान-दानार्थ)

(सन् १९९९ ई.)

| | |
|---|---|
| माघ | १७ जन. |
| फाल्गुन (भौमवती) | १६ फर. |
| चैत्र | १७ मार्च |
| वैशाख | १६ अप्रै. |
| प्र.ज्येष्ठ (शनैश्चरी) | १५ मई |
| द्वि. ज्येष्ठ | १३ जून |
| आषाढ़ (भौमवती) | १३जुला. |
| श्रावण | ११ अग. |
| भाद्रपद | ९ सितं. |
| आश्विन (शनैश्चरी) | ९ अक्तू. |
| कार्तिक (सोमवती) | ८ नवं. |
| मार्गशीर्ष (भौमवती) | ७ दिसं. |
| **(सन् २००० ई.)** | |
| पौष | ६ जन. |
| माघ (शनैश्चरी) | ५ फर. |
| फाल्गुन (सोमवती) | ६ मार्च |
| चैत्र (भौमवती) | ४ अप्रै. |

## श्री [illegible]ेश चतुर्थी व्रत

([illegible] १९९९ ई.)

| | |
|---|---|
| माघ | ५ जन. |
| फाल्गुन | ४ फर. |
| चैत्र | ५ मार्च |
| वैशाख | ४ अप्रै. |
| प्र.ज्येष्ठ | ४ मई |
| द्वि.ज्येष्ठ | ३ जून |
| आषाढ | २ जुला. |
| श्रावण | ३१ जुला. |
| भाद्रपद | ३० अग. |
| आश्विन | २८ सितं. |
| कार्तिक | २७ अक्तू. |
| मार्गशीर्ष | २६ नवं. |
| पौष | २५ दिसं. |
| **(सन् २००० ई.)** | |
| माघ | २४ जन. |
| फाल्गुन | २२ फर. |
| चैत्र | २३ मार्च |

## संक्रान्तियां

(सन् १९९९ ई.)

| | |
|---|---|
| माघ | १४ जन. |
| फाल्गुन | १२ फर. |
| चैत्र | १४ मार्च |
| वैशाख | १४ अप्रै. |
| ज्येष्ठ | १५ मई |
| आषाढ | १५ जून |
| श्रावण | १६ जुला. |
| भाद्रपद | १७ अग. |
| आश्विन | १७ सितं. |
| कार्तिक | १७ अक्तू. |
| मार्गशीर्ष | १६ नवं. |
| पौष | १६ दिसं. |
| **(सन् २००० ई.)** | |
| माघ | १४ जन. |
| फाल्गुन | १३ फर. |
| चैत्र | १४ मार्च |

## दशावतार जयन्तियां

(सन् १९९९ ई.)

| | |
|---|---|
| श्री मत्स्य जयन्ती | २० मार्च |
| श्री रामनवमी | २५ मार्च |
| श्री परशुराम जयन्ती | १८ अप्रै. |
| श्रीनृसिंह जयन्ती | २८ अप्रै. |
| श्री कर्म जयन्ती | ३० अप्रै. |
| श्री बुद्ध जयन्ती | ३० अप्रै. |
| श्री कल्कि जयन्ती | १६ अग. |
| *श्री कृष्ण जन्माष्टमी(स्मा | २ सि[illegible] |
| श्री कृष्ण जन्माष्टमी (वै. | ३ सितं. |
| श्री वराह जयन्ती | १२ सितं. |
| श्री वामन जयन्ती | २२सितं. |

* अर्धरात्रि व्यापिनी अष्टमी के ही दिन श्रीकृष्ण जन्माष्टमी का व्रत करना चाहिए। श्रीमद् भागवत एवं स्कन्द-विष्णु पुराण आदि इसी का समर्थन करते हैं। स्मार्तों वाली जन्माष्टमी अर्धरात्रिव्यापिनी होती है।

## आश्विन कृष्ण पक्ष के श्राद्ध

(सन् १९९९ ई.)

| | |
|---|---|
| पूर्णिमा | २५ सितं. |
| प्रतिपदा | २६ सितं. |
| द्वितीया | २६ सितं. |
| तृतीया | २७ सितं. |
| चतुर्थी | २८ सितं. |
| पंचमी | २९ सितं. |
| षष्ठी | ३० सितं. |
| सप्तमी | १ अक्तू. |
| अष्टमी | २ अक्तू. |
| नवमी | ३ अक्तू. |
| दशमी | ४ अक्तू. |
| एकादशी | ५ अक्तू. |
| द्वादशी | ६ अक्तू. |
| त्रयोदशी | ७ अक्तू. |
| चतुर्दशी | ९ अक्तू. |
| अमावस | ९ अक्तू. |
| सर्वपितृ | ९ अक्तू. |

## प्रदोष व्रत

(सन् १९९९ ई.)

| | |
|---|---|
| माघ कृष्ण | १५ जन. |
| माघ शुक्ल | २९ जन. |
| फाल्गुन कृष्ण (शनि) | १३ फर. |
| फाल्गुन शुक्ल (शनि) | २७ फर. |
| चैत्र कृष्ण (सोम) | १५ मार्च |
| चैत्र शुक्ल(सोम) | २९ मार्च. |
| वैशाख कृष्ण(भौम) | १३ अप्रै. |
| वैशाख शुक्ल (भौम) | २७ अप्रै. |
| प्र. ज्येष्ठ कृष्ण | १३ मई |
| प्र. ज्येष्ठ शुक्ल | २७ मई |
| द्वि. ज्येष्ठ कृष्ण | ११ जून |
| द्वि. ज्येष्ठ शुक्ल(शनि) | २६ जून |
| आषाढ़ कृष्ण(शनि) | १० जुला. |
| आषाढ़ शुक्ल | २५ जुला. |
| श्रावण कृष्ण (सोम) | ९ अग. |
| श्रावण शुक्ल (भौम) | २४ अग. |
| भाद्रपद कृष्ण भौम | ७ सितं. |
| भाद्रपद शुक्ल | २३ सितं. |
| आश्विन कृष्ण | ६ अक्तू. |
| आश्विन शुक्ल | २२ अक्तू |
| कार्तिक कृष्ण | ५ नवं |
| कार्तिक शुक्ल | २१ नवं. |
| मार्गशीर्ष कृष्ण | ५ दिसं. |
| मार्गशीर्ष शुक्ल(सोम) | २०दिसं. |
| **(सन् २००० ई.)** | |
| पौष कृष्ण (भौम) | ४ जन. |
| पौष शुक्ल | १९ जन. |
| माघ कृष्ण | २ फर. |
| माघ शुक्ल | १७ फर. |
| फाल्गुन कृष्ण | ३ मार्च |
| फाल्गुन शुक्ल | [illegible] मार्च |
| चैत्र कृष्ण (सोम) | २अप्रै. |

सोम = सोम प्रदोष व्रत
भौम = भौम प्रदोष व्रत
शनि = शनि प्रदोष व्रत

# वर्गीकृत व्रत-पर्व ( १ जनवरी सन् १९९९ ई. से ४अप्रैल सन् २००० ई. तक )

## सिक्ख पर्व अवतार दिन ( प्राचीन परम्परा के अनुसार)*

| ( सन् १९९९ ई. ) | |
|---|---|
| श्री गुरु हरराय जी | २९ जन. |
| श्री गुरु तेग बहादुर जी | ६ अप्रै. |
| श्री गुरु अर्जुन देव जी | ८ अप्रै. |
| श्री गुरु अंगददेव जी | १७ अप्रै. |
| श्री गुरु अमरदास जी | २९ अप्रै. |
| श्री गुरु हरगोबिन्द जी | २९ जून |
| श्री गुरु हरकिशन जी | ६ अग. |
| श्री गुरु रामदास जी | २६ अक्तू. |
| श्री गुरु नानकदेव जी | २३ नवं. |
| ( सन् २०००ई ) | |
| श्री गुरु गोबिन्द सिंह जी | १४ जन. |

## गुरयाई मिली

| ( सन् १९९९ ई. ) | |
|---|---|
| श्री गुरु हरराय जी | १५ मार्च |
| श्री गुरु अमरदास जी | १८ मार्च |
| श्री गुरु तेग बहादुर जी | ३० मार्च |
| श्री गुरु हरगोबिन्द जी | ९ मई |
| श्री गुरु अर्जुन देव जी | ११सितं. |
| श्री गुरु रामदास जी | २३ सितं. |
| श्री गुरु अंगददेव जी | २९ सितं. |
| श्री गुरु हरकिशन जी | १ नवं. |
| श्री गुरु गोबिन्द सिंह जी | ११ दिसं. |

## जोती जोत समाए

| ( सन् १९९९ ई. ) | |
|---|---|
| श्री गुरु अंगद देव जी | २१ मार्च |
| श्री गुरु हरगोबिन्द जी | २२ मार्च |
| श्री गुरु हरकिशन जी | ३० मार्च |
| श्री गुरु अर्जुन देव जी | १७ जून |
| श्री गुरु रामदास जी | १२ सितं. |
| श्री गुरु अमरदास जी | २५ सितं. |
| श्री गुरु नानकदेव जी | ४ अक्तू. |
| श्री गुरु हरराय जी | १ नवं. |
| श्री गुरु गोबिन्द सिंह जी | १३ नवं. |
| श्री गुरु तेग बहादुर जी | १३ दिसं. |

*नानकशाही कैलेण्डर के अनुसार

## जैन व्रत-पर्व

| ( सन् १९९९ ई. ) | |
|---|---|
| श्री मेरुत्रयोदशी | १५ जन. |
| मर्यादा महोत्सव | २४ जन. |
| आचार्य भिक्षु अभिनिष्क्रमण | २५ मार्च |
| श्री जैन महावीर जयन्ती | २९ मार्च |
| श्री महावीर केवल ज्ञान | २५ अप्रै. |
| श्री महावीर च्यवन | १८जुला. |
| तेरापन्थ स्थापना | २८ जुला. |
| चातुर्मास्य प्रारंभ | २८ जुला. |
| श्री जयाचार्य निर्वाण | ७ सितं. |
| पर्युषण पर्व प्रारंभ | ८ सितं |
| संवत्सरी महापर्व | १५ सितं. |
| श्री कालू निर्वाण | १६ सितं. |
| आचार्य श्री तुलसी पट्टारोहण | १९ सितं. |
| आचार्य भिक्षु निर्वाण | २३ सितं. |
| श्री महावीर निर्वाण | ८ नवं. |
| आचार्य श्री तुलसी जन्म | १० नवं. |
| ज्ञान पंचमी | १३ नवं. |
| चातुर्मास्य समाप्त | २३ नवं. |
| श्री महावीर दीक्षा | २ दिसं. |
| आचार्य श्री तुलसी दीक्षा | २७ दिसं. |
| ( सन् २००० ई. ) | |
| जन्म श्री पार्श्वनाथ | १ जन. |
| श्री मेरुत्रयोदशी | ३फर. |
| मर्यादा महोत्सव | १२ फर. |

## क्रिश्चियन त्योहार

| ( सन् १९९९ई. ) | |
|---|---|
| नया साल प्रारंभ | १ जन. |
| गुड फ्राईडे | २ अप्रै. |
| ईस्टर सण्डे | ४ अप्रै. |
| क्रिस्मस डे | २५ दिसं. |
| ( सन् २००० ई. ) | |
| नया साल प्रारंभ | १ जन. |

## मासिक शिवरात्रि व्रत

| ( सन् १९९९ ई. ) | |
|---|---|
| माघ | १५ जन. |
| फाल्गुन | १४ फर. |
| चैत्र | १६ मार्च |
| वैशाख | १४ अप्रै. |
| प्र.ज्येष्ठ | १४ मई |
| द्वि. ज्येष्ठ | १२ जून |
| आषाढ़ | ११जुला. |
| श्रावण | ९ अग. |
| भाद्रपद | ८ सितं. |
| आश्विन | ७ अक्तू. |
| कार्तिक | ६ नवं. |
| मार्गशीर्ष | ६ दिसं. |
| ( सन् २००० ई. ) | |
| पौष | ४ जन. |
| माघ | ३ फर. |
| फाल्गुन | ४ मार्च. |
| चैत्र | ३ अप्रै. |

## मासिक कालाष्टमी व्रत

| सन् १९९९ ई | |
|---|---|
| माघ | ९ जन. |
| फाल्गुन | ८ फर. |
| चैत्र | १० मार्च |
| वैशाख | ९ अप्रै. |
| प्र.ज्येष्ठ | ८ मई |
| द्वि. ज्येष्ठ | ७ जून |
| आषाढ़ | ६ जुला. |
| श्रावण | ४ अग. |
| भाद्रपद | ३ सितं. |
| आश्विन | २ अक्तू. |
| कार्तिक | ३१अक्तू. |
| मार्गशीर्ष | ३० नवं. |
| पौष | २९ दिसं. |
| सन् २००० ई. | |
| माघ | २८ जन. |

## महापुरुषों के जन्मदिन

| ( सन् १९९९ ई. ) | |
|---|---|
| स्वामी विवेकानन्द जी | ८ जन. |
| श्री रामानन्दाचार्य | ८ जन. |
| बाबा श्री लाल दयाल जी | १९ जन. |
| नेताजी सुभाष | २३ जन. |
| लाला लाजपतराय | २८ जन. |
| श्री गुरु रविदास जी | ३१जन. |
| महर्षि दयानन्द सरस्वती | ११ फर. |
| श्री रामकृष्ण परमहंस | १८ फर. |
| श्री चैतन्य महाप्रभु | २ मार्च |
| श्री बल्लभाचार्य | १२ अप्रै. |
| डा. अम्बेडकर | १४ अप्रै. |
| श्री छत्रपति शिवाजी | १७ अप्रै. |
| आद्य जगद्गुरु श्री शंकराचार्य | २० अप्रै |
| श्री रामानुजाचार्य | २१ अप्रै |
| श्री रवीन्द्रनाथ टैगौर | ९ मई |
| श्री महाराणा प्रताप | १६ जून |
| लो.मा.बाल गंगाधर तिलक | २३ जुला. |
| गो.स्वा. श्री तुलसीदास | १८ अग. |
| स्वामी शिवानन्द जी | ८ सितं. |
| श्री महात्मा गांधी | २ अक्तू. |
| श्री लाल बहादुर शास्त्री | २ अक्तू. |
| महाराज अग्रसेन जयन्ती | १० अक्तू. |
| श्री माध्वाचार्य | २०अक्तू. |
| स्वामी रामतीर्थ | २२ अक्तू. |
| श्री जवाहर लाल नेहरू | १४ नवं. |
| श्री वीर बैरागी | २१ नवं. |
| भगवान् श्री सतसाईं बाबा | २३ नवं. |
| ( सन् २००० ई. ) | |
| श्री नेताजी सुभाष | २३जन. |
| स्वामी विवेकानन्द | २७ जन. |
| श्री रामानन्दाचार्य | २७ जन. |
| लाला लाजपत राय | २८जन. |
| बाबा श्री लाल दयाल जी | ७ फर. |
| श्री गुरु रविदास जी | १९ फर. |
| महर्षि दयानन्द सरस्वती | २९ फर |
| [illegible] | [illegible] मार्च |

## मुस्लिम त्योहार

| ( सन् १९९९ई. ) | |
|---|---|
| शहादत-ए-हज़रतअली | १०जन. |
| जमतुल विदा | १५ जन. |
| शब-ए-कद्र | १६ जन. |
| इदुल फित्र | २० जन. |
| इदुलज्जुहा | २९ मार्च |
| मुहर्रम ( ताज़िया ) | २७ अप्रै. |
| चल्हम | ५ जून |
| आखिरी चहार शम्बा | ९ जून |
| ईद-ए-मिलाद | २७ जून |
| ईद-ए-मौलाद | २ जुला. |
| फतिहायज़्दहुम | २५ जुला. |
| जन्म श्री हज़रत अली | २३ अक्तू. |
| शब-ए-मिराज | ६ नवं. |
| शब-ए-बारात | २४ दिसं. |
| रमज़ान का पहला दिन | १० दिसं. |
| शहादत-ए-हज़रतअली | ३० दिसं. |
| ( सन् २००० ई. ) | |
| शब-ए-कद्र | ५ जन. |
| जमतुल विदा | ७ जन. |
| इदुल फित्र | ९ जन. |
| इदुलज्जुहा | १७ मार्च |

### सूचना

सभी मुस्लिम-त्योहार चन्द्र-दर्शन ( नया चाँद दिखाई देने )पर ही निर्भर करते हैं। कई बार स्थान-भेद या आकाशीय वातावरण के कारण चन्द्रदर्शन की तारीख आगे- पीछे हो जाने पर इन मुस्लिम त्योहारों के दिन में एक दिन का अंतर

# भारत सरकार के अवकाश ( १ जनवरी सन् १९९९ ई. से ४ अप्रै. सन् २००० ई. तक )

*( सूचना : अवकाश की इस सूची को भारत सरकार के गज़ट की सूची से मिला लेना चाहिए )*

| | |
|---|---|
| इंग्लिश नववर्षारम्भ (१९९९ ई.) | १ जन. |
| मकर संक्रान्ति | १४ जन. |
| पोंगल | १४ जन. |
| जमतुल विदा | १५ जन. |
| इदुल फित्र | २०जन. |
| भारत गणतंत्र दिवस | २६ जन. |
| जन्मदिन श्री गुरु रविदास जी | ३१जन. |
| श्री महाशिवरात्रि व्रत | १४ फर. |
| गुडी पड़वा | १८ मार्च |
| श्री रामनवमी | २५मार्च |
| इदुलज्जुहा | २९ मार्च |

| | |
|---|---|
| श्री महावीर जयंती | २९मार्च |
| गुड फ्राईडे | २अप्रै. |
| वैशाखी | १४अप्रै. |
| विशु (केरल) | १५ अप्रै. |
| मुहर्रम | २७ अप्रै. |
| श्री बुद्ध जयन्ती | ३० अप्रै. |
| ईद -ए- मिलाद | २७ जून |
| रथयात्रा (पुरी) | १४ जुला. |
| भारत स्वतन्त्रता दिवस | १५ अग. |
| ओनम (केरल) | २५अग. |
| रक्षाबन्धन | २६ अग. |

| | |
|---|---|
| श्री कृष्णजन्माष्टमी (वैष्णव) | ३सितं. |
| श्री गणेश चतुर्थी | १३सितं. |
| जन्म श्री महात्मा गांधी | २ अक्तू. |
| श्री दुर्गाष्टमी | १८ अक्तू. |
| दशहरा | १९ अक्तू. |
| जन्म श्री हजरत अली | २३अक्तू. |
| महर्षि वाल्मीकि जयन्ती | २४ अक्तू. |
| दीपावली | ७ नवं. |
| भाई दूज | १० नवं. |
| श्रीगुरु नानक जयन्ती | २३ नवं. |
| बलिदान दिन श्रीगुरु तेगबहादुर जी | १३दिसं. |

| | |
|---|---|
| क्रिसमस डे | २५ दिसं. |
| ( सन् २००० ई. ) | |
| इंग्लिश वर्षारम्भ (२००० ई.) | १ जन. |
| इदुल फित्र | ९ जन. |
| अवतार दिन श्री गुरु गोविन्द सिंह जी | १४ जन. |
| मकर संक्रान्ति | १४ जन. |
| पोंगल | १५ जन. |
| भारत गणतंत्र दिवस | २६ जन. |
| जन्म श्री गुरु रविदास | १९ फर. |
| श्री महाशिवरात्रि व्रत | ४ मार्च |

## पंजाब, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश व जम्मू-काश्मीर, उ.प्र. के मेले ( १ जन.१९९९ ई. से ४ अप्रै. सन् २००० ई. तक )

**सन् १९९९ ई.**

| | |
|---|---|
| लोहड़ी (दांऊ, बिन्दरख )रोपड़ | १४ जन. |
| मुक्तसर (पं.) | १४ जन. |
| बसंत पंचमी | २२ जन. |
| मस्तुआणा (पं.) | १ फर. |
| श्री महाशिवरात्रि,मण्डी(हि.प्र.)प्रा. | १४ फर. |
| श्री नीलकण्ठ महादेव (पौड़ी,गढ़वाल) | १४ फर. |
| माणकपुर शरीफ (रोपड़)प्रा. | ३ मार्च |
| होला श्री आनन्दपुर साहिब (पं.) | ३ मार्च |
| श्री गुरु रामराय(देहरादून) | ७ मार्च |
| श्री वीरमदास, बधौछी (पटियाला) | ९ मार्च |
| शीतला माता, कुराली (पं.) | ११ मार्च |
| पिहोवा (हरि.) | १६ मार्च |
| जन्म बाबा अतरसिंह जी,नानकसर चीमा | १८ मार्च |
| माईसर खाना (पं.) | २३ मार्च |
| श्री मनसा देवी (हरि.) | २४ मार्च |
| बहुफोर्ट (जम्मू-काश्मीर) | २४ मार्च |
| ज्वालामुखी(हरचोवाल,गुरदासपुर,पं.) | २४मार्च |
| माता कांसा देवी(कांसल,रोपड़)प्रा. | २९ मार्च |
| देवी मेला, थीहरा (कैथल) | ३० मार्च |
| कशाथा, नहयाणी सह (कुल्लू) प्रा. | १६ अप्रै. |
| पिंजौर(हरि.) | १६ अप्रै. |

| | |
|---|---|
| समागम (८ दिन,हरिहर घाट) ] मणिकर्ण (कुल्लू)प्रा. | २४ अप्रै. |
| पीपल जातर (कुल्लू) प्रा. | २९ अप्रै. |
| आनी आउटर सिराज (कुल्लू) प्रा. | ७ मई |
| ढूंगरी जातर (मनाली) प्रा. | १५ मई |
| बंजार (कुल्लू) प्रा. | १५ मई |
| शाढ़ी जातर (नगर, हि.प्र.) प्रा. | १९ मई |
| श्री गंगादशहरा | २४ मई |
| भून्तर (कुल्लू) प्रा. | १५ जून |
| क्षीर भवानी काश्मीर | २१ जून |
| सपोर यात्रा, धारलदा (ऊधमपुर) | २३जून |
| नमाणी एकादशी, नौमे गुरु ] बरहे, (बठिण्डा) | २४ जून |
| पिपलू (ऊना, हि. प्र.) | २४ जून |
| शुद्धमहादेव यात्रा(ऊधमपुर) | २८ जून |
| बरसी- बाबा सन्तोख सिंह जी ] नान केसरी(चीमा)प्रारम्भ | ९ जुला. |
| शरीक भवानी (जम्मू कश्मीर) | २१ जुला. |
| गुरुपूर्णिमा,नदीपार आश्रम, कुराली | २८जुला. |
| बाबा.प्यारा सिंह-झाड़.साहिब गु. ] अमरगढ़,चमकौर साहिब | ५-७ अग. |
| श्री नैनादेवी (हि. प्र.) | १९ अग. |

| | |
|---|---|
| श्री चिन्तपूर्णी | १९ अग. |
| श्री अमरनाथ यात्रा (काश्मीर) | २६ अग. |
| कैलाश यात्रा (काश्मीर) प्रा. | ७ सितं. |
| श्री गुसाई आंणा,कुराली (पं.) | ११ सितं. |
| श्री गणेशोत्सव (मण्डी,हि. प्र.)प्रा. | १३ सितं. |
| मेला पट (काश्मीर) प्रारम्भ | १४ सितं. |
| श्री वामन द्वादशी (अम्बाला, पटियाला) | २२सितं. |
| बाबा सोढल (जालन्धर) | २४ सितं. |
| मेला छपार(पंजाब) | २४ सितं. |
| मेला श्री गोइंदवाल (पं.) | २५ सितं. |
| श्री आशापति यात्रा (काश्मीर) प्रा. | ८ अक्तू. |
| श्री ज्वालामुखी (हि.प्र.) | १८ अक्तू. |
| श्री तारा देवी (हि. प्र.) | १८ अक्तू. |
| हरचोवाल (गुरादासपुर, पं.) | १८ अक्तू. |
| दशहरा (कुल्लू) प्रारम्भ | १९ अक्तू. |
| श्री शाकम्भरी देवी (उ.प्र.) | २३ अक्तू |
| देवी मेला, थीहरा (कैथल) | २३ अक्तू. |
| दीपावली (अमृतसर) | ७ नवं. |
| बाल मेला | १४ नवं. |
| बाबा रुद्रानन्द, नारी (ऊना,हि.प्र.)प्रा. | १८ नवं. |
| रेणुका (नाहन,हि.प्र.) | १९ नवं. |
| जन्म श्री वीर वैरागी(नकोदर,पंजाब) | २१ नवं. |
| श्री रामतीर्थ अमृतसर (पं.) | २३ नवं. |

| | |
|---|---|
| कपालमोचन (हरि.) | २३ नवं. |
| श्री पुष्करराज(राज.) | २३ नवं. |
| पुरमण्डल देवि का स्नान,(जम्मू) | ६ दिसं. |
| जोड़मेला फतेहगढ़ साहिब(पं)प्रा. | २६दिसं. |
| संगीत मेला बाबा हरवल्लभ(जालंधर)प्रा. | २८दिसं. |
| **सन् २००० ई.** | |
| लोहड़ी (दाऊं, बिन्दरख,रोपड़) | १४ जन. |
| मुक्तसर (पंजाब) | १४ जन. |
| मस्तुआणां (पंजाब) | १ फर. |
| बसन्त पंचमी | १० फर. |
| माणकपुर शरीफ (रोपड़) प्रारम्भ | २१ फर. |
| श्री महाशिवरात्रि(मण्डी,हि.प्र.) प्रा. | ४ मार्च |
| नीलकण्ठ महादेव (पौड़ी,गढ़वाल) | ४ मार्च |
| होला, श्री आनन्दपुर साहिब(पं.) | २१ मार्च |
| श्रीवीरमदास, बधौछी,(पटियाला) | २१ मार्च |
| शीतला माता(कुराली,पंजाब) | २३ मार्च |
| श्री गुरु रामराय (देहरादून) | २५ मार्च |
| पिहोवा(हरियाणा) | ३ अप्रै. |

अपने नगर के प्रसिद्ध मेलों की तिथि , तारीख आदि का स्पष्ट विवरण लिखकर भेजिए हम उसे इस सूची में समाविष्ट करेंगे।

– सम्पादक

# गण्डमूल नक्षत्रों का प्रारम्भ एवं समाप्तिकाल ( भा० स्टैं० टा० )

## ( १ जनवरी सन् १९९९ ई० से ४ अप्रैल सन् २००० ई० तक )

| सन १९९९ई. | प्रारम्भ घं. मि. | सन् १९९९ ई. | समाप्त घं. मि. | सन् १९९९ ई. | प्रारम्भ घं. मि. | सन् १९९९ ई. | समाप्त घं. मि. | सन् १९९९-२०००ई. | प्रारम्भ घं. मि | सन् १९९९-२०००ई. | समाप्त घं. मि | सन् २000 ई. | प्रारम्भ घं. मि. | सन् २००० ई. | समाप्त घं. मि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ जन. | १० १६ | ६ जन. | १० ३७ | १२मई | १९ ५४ | १४ मई | १४ ४८ | १६ सित. | २१ १८ | १९सितं. | ३ ९ | २२ जन. | २ २८ | २३ जन. | २२ ४६ |
| १४" | ३ ५० | १६" | ७ ४६ | २०" | २२ २७ | २२" | २३ ०८ | २६" | ६ ५२ | २८" | ३ १२ | ३१ " | ७ ०४ | २ फर. | १३ १४ |
| २३" | ८ ०४ | २५ " | ५ ३२ | ३०" | १६ २० | १ जून | २१ ५७ | ४ अक्तू. | १७ १५ | ६ अक्तू. | १७ १२ | १०फर. | ० ५९ | १२ " | ० २९ |
| ३१" | २० ०९ | २ फर. | २० १८ | ९जून | ४ ४४ | ११" | ० ५३ | १४" | ५ ०० | १६" | ११ ०७ | १८ " | १३ ०१ | २० " | ९ ३० |
| १० फर. | १२ १३ | १२ " | १६ ३२ | १७" | ७ २६ | १९" | ६ ४४ | २३" | १६ ५६ | २५" | १२ ३० | २७ " | १४ ४५ | २९ " | २० ५१ |
| १९" | १४ १९ | २१ " | ११ ०० | २६" | २२ ३५ | २९ " | ३ ५९ | ३१" | २२ ४० | २ नवं. | २२ ४६ | ८ मार्च | ७ १५ | १० मार्च | ६ ०० |
| २८" | ४ ०३ | २ मार्च | ४ ५३ | ६जुला. | ११ २४ | ८ जुला. | ८ ५५ | १० नवं. | ११ ५६ | १२ " | १८ ०७ | १६ " | २१ ०४ | १८ " | १८ ४० |
| ९ मार्च | २० २९ | १२" | १ २९ | १४" | १७ ३२ | १६" | १५ ५३ | २०" | ३ ३४ | २१" | २३ ३२ | २५ " | २३ ०४ | २८ " | ०४ ५७ |
| १८" | २२ ५८ | २०" | १८ १७ | २४" | ५ ३२ | २६" | १० ५३ | २८ " | ५ ३६ | ३०" | ४ ३७ | ४ अप्रै. | १५ २६ | ०६ अप्रै. | १३ १० |
| २७" | ९ ५७ | २९ " | ११ ३६ | २अग. | १६ ५० | ४अग. | १४ ५५ | ७ दिसं. | १८ १२ | १०दिसं. | ० १९ | | | | |
| ६ अप्रै. | ३ ५३ | ८ अप्रै. | ९ २६ | ११" | ३ १३ | १३" | १ ३१ | १७" | १२ ४६ | १९" | १० १३ | | | | |
| १५ " | ९ २५ | १७ " | ३ ५८ | २०" | १३ १६ | २२ " | १८ ४७ | २५" | १५ १३ | २७" | १२ ३४ | | | | |
| २३ " | १५ २८ | २५ " | १७ ०९ | २९" | २२ ५१ | ३१" | २० २१ | ४जन. | ० २० | ६जन. | ६ २७ | | | | |
| ३ मई | १० २१ | ५ मई | १६ ०५ | ७ सितं. | ११ १२ | ९ सितं. | १० १५ | १३" | १९ ३२ | १५" | १८ ३३ | | | | |

# पंचकों का प्रारम्भ एवं समाप्तिकाल ( भा० स्टैं० टा० )

## ( १ जनवरी सन् १९९९ ई० से ४ अप्रैल सन्२००० ई० तक )

| सन् १९९९ई. | प्रारम्भ घं. मि. | सन् १९९९ ई. | समाप्त घं. मि. | सन् १९९९ ई. | प्रारम्भ घं. मि. | सन् १९९९ ई. | समाप्त घं. मि. | सन् १९९९-२०००ई. | प्रारम्भ घं. मि. | सन् १९९९ ई. | समाप्त घं. मि. | सन् २००० ई. | प्रारम्भ घं. मि. | सन् २००० ई. | समाप्त घं. मि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १९जन. | २२ ०६ | २४ जन. | ६ ५४ | ५ जून | १६ ५३ | १०जून | ३ ०६ | २० अक्तू. | ६ ३२ | २४ अक्तू. | १४ ५५ | ४ मार्च | १७ १४ | ९ मार्च | ६ ४७ |
| १६फर. | ६ १८ | २० फर. | १२ ४० | २ जुला. | २२ २८ | ७ जुला. | १० २४ | १६ नवं. | १५ ०६ | २१ नवं. | १ ५२ | १ अप्रै. | १ ५९ | ५ अप्रै. | १४ ३० |
| १५मार्च | १६ ०८ | १९ मार्च | २० ३९ | ३० " | ४ २९ | ३ अग. | १६ ०२ | १३ दिसं. | २१ ४६ | १८ दिसं. | ११ ५१ | पंचकों में घास, लकड़ी का संग्रह एवं खाट आदि का बुनना निषिद्ध है। दक्षिण दिशा की यात्रा भी पंचकों में नहीं करनी चाहिए । | | | |
| १२अप्रै. | १ ५९ | १६अप्रै. | ६ ४९ | २६ अग. | १२ ०० | ३० " | २१ ४२ | १० जन. | ३ २५ | १४ जन. | १९ २१ | | | | |
| ९ मई | १० २१ | १३मई | १७ ३५ | २२ सित. | २१ ०२ | २७ सितं. | ५ ०९ | ६ फर. | ९ ३९ | ११ फर. | ० ५६ | | | | |

# रविवार कैलेण्डर ( १ जनवरी सन् १९९९ ई. से ३० अप्रैल सन् २००० ई .तक )

| सन् १९९९ई. | | रविवार की तारीखें | | | | सन् १९९९ई. | | रविवार की तारीखें | | | | सन् १९९९ई. | | रविवार की तारीखें | | | | सन् २०००ई. | | रविवार की तारीखें | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जनवरी | ३ | १० | १७ | २४ | ३१ | मई | २ | ०९ | १६ | २३ | ३० | सितम्बर | ५ | १२ | १९ | २६ | – | जनवरी | २ | ९ | १६ | २३ | ३० |
| फरवरी | ७ | १४ | २१ | २८ | – | जून | ६ | १३ | २० | २७ | – | अक्तूबर | ३ | १० | १७ | २४ | ३१ | फरवरी | ६ | १३ | २० | २७ | – |
| मार्च | ७ | १४ | २१ | २८ | – | जुलाई | ४ | ११ | १८ | २५ | – | नवंबर | ७ | १४ | २१ | २८ | – | मार्च | ५ | १२ | १९ | २६ | – |
| अप्रैल | ४ | ११ | १८ | २५ | – | अगस्त | १ | ०८ | १५ | २२ | २९ | दिसम्बर | ५ | १२ | १९ | २६ | – | अप्रैल | २ | ९ | १६ | २३ | ३० |

# ग्रहण विवरण (सं.२०५६ वि.)

इस वर्ष (संवत् २०५६ वि. में) भूगोल पर निम्नांकित चार ग्रहण होंगे:-

(१) खण्डग्रास चन्द्रग्रहण (२८ जुलाई १९९९ ईस्वी)
(२) खग्रास सूर्यग्रहण (११ अगस्त १९९९ ईस्वी)
(३) खग्रास चन्द्रग्रहण (२१ जनवरी २००० ईस्वी)
(४) खण्डग्रास सूर्यग्रहण (५ फरवरी २००० ईस्वी)

इनमें से नं.(३) व (४) वाले ग्रहण भारत में दिखाई नहीं देंगे। इन ग्रहणों का संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है-

## भारत में अदृश्य ग्रहणों का संक्षिप्त विवरण

**(i) खग्रास चन्द्रग्रहण (२१ जन.२००० ई., पौष पूर्णिमा,शुक्रवार)** - यह ग्रहण यूरोप रूस, अफ्रीका, खाड़ी देशों तथा उत्तरी दक्षिणी अमेरिका में दिखाई पड़ेगा। इस ग्रहण का स्पर्श भा.स्टैं.टा. के अनुसार दिन के ८ घं. ३१ मि. पर और मोक्ष दिन के ११ घं. ५५ मि. पर होगा।

**(i) खग्रास सूर्यग्रहण (५फर.२०००ई., माघ अमा, शनिवार)** - यह ग्रहण एण्टार्क्टिका (दक्षिणी ध्रुवप्रदेश) में दिखाई देगा। यह ग्रहण भा.स्टै.टा. के अनुसार १६ घं. २६ मि. से प्रारम्भ होकर २० घं. १३ मि. पर समाप्त होगा।

## भारत में दृश्य ग्रहणों का विस्तृत विवरण

**(ii) खण्डग्रास चन्द्रग्रहण( २८ जुला. १९९९ ई., आषाढ़ी पूर्णिमा, बुधवार )**- यह ग्रहण २८ जुलाई'९९ को सायं चन्द्रोदय के समय अरुणाचल, नागालैण्ड, मणिपुर, मेघालय, मिज़ोरम, त्रिपुरा,आसाम के पूर्वी भाग एवं दक्षिण-पूर्वी बंगाल में बहुत थोड़ी देर के लिए दिखाई देगा। इन स्थलों पर चन्द्रमा ग्रस्त ही उदित होगा, और उदय के कुछ मिनट बाद ही ग्रहण समाप्त हो जाएगा। भारत के अन्य किसी भी प्रान्त में यह ग्रहण दिखाई नहीं देगा। यहाँ दिया गया ''ग्रहण चित्र(१)'' देखिए -इसमें दी गई 'क-ख' रेखा से दाईं ओर बसे स्थलों पर ही यह ग्रहण दिखाई पड़ेगा। इस ग्रहण के स्पर्श मोक्ष का काल (भा.स्टैं.टा.) इस प्रकार है-

ग्रहण स्पर्श १५ घं. ५२ मि.
ग्रहण मोक्ष १८ घं. १५ मि.

**ग्रहण का सूतक-** इस ग्रहण का सूतक २८ जुलाई'९९ को प्रातः सूर्योदय के समय प्रारम्भ हो जाएगा।

**ग्रहण का राशिफल-** यह ग्रहण मकर राशि और श्रवण नक्षत्र में होगा, अतएव यह मकर राशि एवं श्रवण नक्षत्र वालों के लिए नेष्ट होगा। बारह राशियों के लिए इस ग्रहण का फल निम्नलिखित होगा-

| राशियां | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | सुख | अपमान | महाकष्ट | स्त्री/पति कष्ट | सुख | चिन्ता | कष्ट | धन लाभ | हानि | दुर्घटना | हानि | लाभ |

**ग्रहण का अन्य फल-** यह ग्रहण मकर, मेष प्रभाव राशि वाले देशों (भारत, अफगानिस्तान, अरब राष्ट्र, अमेरिका एवं अन्य यावन राष्ट्रों )के राष्ट्र नेताओं के लिए कठिन परिस्थितियों को जन्म देगा। सुपारी,लाल मिर्च, लौंग, मसाले तेज रहेंगे ।



**(ii) खग्रास सूर्यग्रहण( ११ अगस्त १९९९ई., श्रावण अमा, बुधवार )-** यह ग्रहण ११ अग. '९९ को शाम के ४ बजकर ४० मिनट पर प्रारम्भ होकर सूर्यास्त काल तक भारत में सर्वत्र दिखाई पड़ेगा। ''ग्रहण चित्र (२)'' में दी गई इस ग्रहण का स्पर्श (प्रारम्भ) व मोक्ष (समाप्ति)बतलाने वाली रेखाओं से भारत के किसी भी स्थल पर इस ग्रहण का प्रारम्भ व समाप्ति काल (भा.स्टैं.टा.) जाना जा सकता है। अपने नगर-ग्राम की स्थिति उसके अक्षांश-रेखांश के अनुसार इस चित्र में जानकर उस नगर-ग्राम में इस ग्रहण का स्पर्श-मोक्ष काल आप सरलता से जान सकते हैं। यहां अलग से पृष्ठ 15 व 16 पर लगभग सवा दो सौ भारतीय नगरों में इस ग्रहण का प्रारम्भ व समाप्तिकाल दिया गया है । इसके साथ ही यहां इन नगरों में ११ अगस्त के दिन सूर्यास्तकाल भी दिया गया है। क्योंकि भारत के बहुत बड़े भाग में सूर्य ग्रस्त ही अस्त होगा (अर्थात् ग्रहणसमाप्ति से पूर्व ही सूर्य अस्त हो जायेगा।) अत: इन नगरों के साथ दिए गए सूर्यास्तकाल से यह ज्ञात किया जा सकता है कि अमुक नगर में ग्रहण का मोक्ष सूर्यास्त से पहले होगा, या नहीं। 'ग्रहण चित्र (२)' में दी गई 'क-ख' रेखा से दाईं ओर बसे स्थलों पर सर्वत्र सूर्य ग्रस्त ही अस्त हो जाएगा। इस रेखा से बाईं ओर बसे नगरों में ग्रहण-समाप्ति के बाद ही सूर्यास्त होगा। इसी चित्र में 'च छ' रेखा भी दी गई है । इस रेखा से दाईं ओर वाले स्थलों पर इस ग्रहण का मध्य (परमग्रास) नहीं दिखाई देगा, क्योंकि वहां पर ग्रहण-मध्यकाल से पूर्व ही सूर्य अस्त हो जाएगा। इस रेखा से बाईं ओर बसे स्थलों पर तो सभी जगह ग्रहण का परमग्रास देखा जा सकेगा। इस चित्र में दिखाई गई काली पट्टी, जो गुजरात से खाड़ी बंगाल तक जा रही है, इस ग्रहण के खग्रास का मार्ग है। इस पट्टी में बसे नगर-ग्रामों में इस ग्रहण की खग्रास आकृति दिखाई देगी। (अर्थात् इन नगरों में सूर्य का बिम्ब बिल्कुल ढक जाएगा।) इस खग्रास मार्ग से ऊपर और नीचे स्थित नगर-ग्रामों में यह ग्रहण खण्डग्रास के रूप में ही दिखाई पड़ेगा। खग्रास मार्ग से ऊपर (उत्तर की ओर) स्थित नगर-ग्रामों में सूर्य का बिम्ब दक्षिण की ओर से तथा नीचे (दक्षिण की ओर) स्थित नगर-ग्रामों में उत्तर की ओर से कटा दिखाई पड़ेगा। कोई नगर-ग्राम इस खग्रास-मार्ग के उत्तर या दक्षिण की ओर जितना अधिक समीपस्थ होगा, वहां सूर्य उतना ही अधिक ग्रस्त दीखेगा। इसी प्रकार कोई नगर-ग्राम इस खग्रास मार्ग से दक्षिण या उत्तर में जितना दूरस्थ होगा, वहां सूर्य का ग्रस्त भाग उतना ही कम होगा। पृष्ठ 18 पर ६९ नगरों में इस ग्रहण का परमग्रासकाल (ग्रहणमध्यकाल) तथा परमग्रास का मान बतलाने वाला एक कोष्ठक भी दिया गया है ।

'ग्रहण चित्र (३)' देखिए-इसमें इस ग्रहण का खग्रासमार्ग काफी बड़ा बनाकर दिखाया गया है। यह चित्र तीन भागों में है। इसमें गुजरात, महाराष्ट्र, मध्यप्रदेश, आन्ध्रप्रदेश एवं उड़ीसा के उन नगर-ग्रामों को स्पष्टतापूर्वक देखा जा सकता है, जहां इस ग्रहण की खग्रास आकृति दिखाई पड़ेगी। इस चित्र में अंकित 'क-ख' और 'ट-ठ' रेखाओं के मध्य बसे नगर-ग्रामों में ही इस ग्रहण का खग्रासरूप देखा जा सकेगा। इन दो रेखाओं की मध्यवर्ती रेखा 'च-छ' पर बसे नगर-ग्रामों में पूर्ण ग्रहण का काल अधिकतम होगा, और पूर्णग्रहण के समय पृथ्वी पर छाने वाले अन्धकार की गहनता भी इस रेखा पर बसे नगर-ग्रामों में अधिकतम होगी। इस रेखा पर एवं (शेष पृष्ठ 12 पर)




ग्रहण चित्र (३)
[ भाग (I) ]
खग्रासमार्ग, ११ अग. '९९ [ खग्रास का प्रारम्भ काल ( भा.स्टैं.टा. ) और अवधि ) ]
६९
७०
७१
२४
२३
२२
क
च
ट
ख
छ
ठ
पाकिस्तान
गुजरात
महाराष्ट्र
अरबसागर
खग्रासमार्ग
खग्रासमार्ग
इस्लामकोट
जाटि
लाखपात
नारा
नतिया
भुज
रापर
अढोई
गांधीधाम
मालिया
घाटिला
पालनपुर
पाटण
माहेसाणा
हिम्मतनगर
गांधीनगर
अहमदाबाद
धांगध्रा
मोरवी
सुरेन्द्रनगर
लिम्बड़ी
ढोलका
खेड़ा
गोध्रा
नडियाद
आनन्द
पेटलाद
जामनगर
राजकोट
खम्भात
बड़ोदा
पदरा
डभोई
ढोलेरा
गोंडल
भावनगर
भरूच
अमरेली
जूनागढ़
परिलेखः- प्रियव्रत शर्मा

ग्रहण चित्र (३)
[ भाग (II) ]
खग्रासमार्ग, ११ अग. '९९ [ खग्रास का प्रारम्भ काल ( भा.स्टैं.टा. ) और अवधि ]

परिलेखः- प्रियव्रत शर्मा

(पृष्ठ 10 का शेष)

**इसके समीपस्थ स्थलों पर पूर्ण ग्रहण का दृश्य अधिक आकर्षक होगा। कोई नगर इस 'च-छ' रेखा से उत्तर की ओर 'क-ख' रेखा की तरफ अथवा दक्षिण की ओर 'ट-ठ' रेखा की तरफ जितना अधिक हटा होगा, उस नगर में पूर्ण ग्रहण दिखाई देने का काल और पूर्ण ग्रहण के समय पृथ्वी पर छा जाने वाला अन्धकार भी उतना ही कम होगा। 'च-छ' रेखा वाले विभिन्न स्थलों पर भारत में पूर्ण ग्रहण की अवधि ७५ सैकण्ड से ४८ सैकण्ड तक होगी। गुजरात में पूर्ण ग्रहण का काल अधिकतम (७५ से.) और उड़ीसा तथा आन्ध्र प्रदेश में न्यूनतम (४८ सै.)होगा। इस चित्र [(ग्रहण चित्र (३)] में 'च-छ' रेखा पर बसे नगर-ग्रामों में पूर्ण ग्रहण के प्रारम्भ होने का काल (भा.स्टैं.टा.) कुछ-कुछ अन्तर पर दिया गया है। यहां खग्रास प्रारम्भ काल के साथ-साथ कोष्ठकों में खग्रास काल की अवधि के सैकण्ड भी दिए गए हैं। खग्रास काल की यह अवधि** 'च - छ' रेखा पर बसे नगर - ग्रामों के लिए ही है। यहां एक अलग कोष्ठक में पृष्ठ 17 पर गुजरात, महाराष्ट्र, मध्यप्रदेश, आन्ध्रप्रदेश एवं उड़ीसा के ६३ नगरों में खग्रास का प्रारम्भ काल (भा.स्टैं.टा.) तथा खग्रास की अवधि के सैकण्ड भी दिए गए हैं।

## महावेग से दौड़ती आ रही चन्द्रमा की विशालकाय छाया देखिए

सूर्य की संरचना आदि के बारे में अनेक ज्ञातव्य विषयों का ज्ञापक होने के कारण खग्रास (पूर्ण) सूर्यग्रहण वैज्ञानिकों के लिए तो महत्त्वपूर्ण है ही, सर्वसाधारण के लिए भी यह एक अत्यन्त विलक्षण दृश्य होने के कारण आकर्षण का विषय है। यदि एक ऊंचे मकान, मीनार, पर्वत या टीले पर, जहां से दूर पश्चिम क्षितिज तक बिना किसी रुकावट के देखा जा सकता हो, बैठकर




पश्चिम की ओर देखा जाए तो खग्रास प्रारम्भ होने से ३-४ सैकण्ड पूर्व ही पश्चिम क्षितिज की ओर से एक विशालकाय (उत्तर से दक्षिण तक फैली) भीषण, काली छाया अत्यन्त तीव्र गति से तूफ़ान की भांति आपकी ओर भागती आ रही नज़र आएगी। आप तक यह छाया पहुंचते ही खग्रास प्रारम्भ (सूर्य पूर्ण ग्रस्त)हो जाएगा, और चारों ओर अचानक अन्धकार छा जाएगा। ऐसा लगेगा जैसे कि अचानक रात हो गई हो। ११ अग.१९९९ वाले इस खग्रास सूर्यग्रहण के समय ग्रहण चित्र (३)में दी गई 'क-ख' और 'ट-ठ' रेखाओं के मध्य (विशेष रूप से 'च छ' रेखा पर और इसके समीप स्थित नगर-ग्रामों में ) शान्त तूफ़ान की भांति दौड़ी आती इस छाया का दिल दहलाने वाला, लेकिन रोचक रूप देखा जा सकेगा। जहां से आप यह महाछाया आती देख रहे हैं, यदि वहां से पूर्व क्षितिज़ तक भी बिना किसी रुकावट के देखा जा सकता हो तो खग्रास समाप्त होने के तुरन्त बाद पूर्व क्षितिज की ओर महावेग से भागती जा रही यह छाया दिखाई देगी और ३-४ सैकण्डों में ही यह पूर्व क्षितिज में विलीन हो जाएगी।

'च-छ' रेखा पर इस महाछाया का विस्तार अलग-अलग स्थलों पर अलग-अलग (६४ से ९४ कि.मी. तक) होगा। इस (११ अग'९९ वाले) सूर्य ग्रहण में यह महाछाया गुज़रात से आन्ध्रप्रदेश तक लगभग १८०० कि.मी. का मार्ग ८ मि.६ से. में तय कर जाएगी। इस प्रकार भारत भूमि पर इसकी गति मध्यम मान से १३,३७० कि.मी. प्रति घण्टा (२२३ कि.मी. प्रति मिनट अथवा ३ $\frac{3}{4}$ कि.मी. प्रति सैकण्ड) होगी। यह महाछाया उस चन्द्रमा की ही होगी जो ग्रहण के समय अपने बिम्ब से सूर्य के बिम्ब को ढक रहा होगा।

## खग्रास के समय अद्भुत वातावरण

खग्रास प्रारम्भ होने से कुछ मिनट पूर्व ही ग्रहण से (ग्रस्त होने से ) बची सूर्यबिम्ब की पूर्वी कोर अत्यन्त तेजस्विता से हीरे की लड़ी की भान्ति चमकती दीखेगी। ऐसा लगेगा जैसे कि अत्यन्त चमकदार कुछ हीरों से जड़ा छोटा सा मुकुट सूर्यबिम्ब के पूर्वी कोर पर किसी ने रख

दिया हो। हीरे की भान्ति चमकते इन मनकों को Baily's beads कहा जाता है। कुछ ही क्षणों के लिए सूर्य चमकते हीरे की अंगूठी की शक्ल में भी दीखेगा और क्षणों में ही यह दृश्य भी समाप्त हो जाएगा। पूर्ण ग्रहण प्रारम्भ होने से सात आठ मिनट पहले ही सूर्य की धूप काफी धूमिल पड़ जाएगी, आकाश और पृथ्वी पर चारों ओर विलक्षण से रंगों की तरंगे तैरती सी नजर आएंगी। खग्रास प्रारम्भ होते ही दृष्टि सहसा निष्क्रिय हो जाएगी, और कुछ सैकण्ड बाद अनुभव होगा कि अन्धकार इतना घना नहीं है। इस समय सभी पक्षी चहचहाते सांय काल की भान्ति अपने-अपने घोंसलों की ओर दौड़ेंगे, कुत्ते और दूसरे पशु भी अचानक भयाक्रान्त से दीख पड़ेंगे। फूलों की पंखुड़िया बन्द हो जाएंगी, पर्याप्त ठण्ड महसूस होने लगेगी।

## दिन में ग्रह व तारे देखिए

खग्रास सूर्यग्रहण के समय ऊर्ध्वाकाश में (क्षितिज से ऊपर) स्थित सभी ग्रह एवं चमकदार नक्षत्र दिन में दीखने लगते हैं। ११ अग.'९९ वाले इस खग्रास सूर्यग्रहण के समय ग्रहण चित्र (३) में दी गईं 'क-ख' और 'ट-ठ' रेखाओं के मध्य बसे नगर-ग्रामों में ('च छ' रेखा पर और इसके समीप बसे नगर-ग्रामों में तो विशेषरूप से ) यह दृश्य देखा जा सकेगा। इस खग्रास सूर्यग्रहण के समय सूर्य से लगभग १३ अंश पूर्व की ओर शुक्र और लगभग १९ अंश पश्चिम की ओर बुध ग्रह दिखाई देगा। इस समय मंगल मध्याकाश से कुछ पूर्व की ओर झुका दिखाई पड़ेगा। गुरु एवं शनि इस समय क्षितिज़ से नीचे होने के कारण दिखाई नहीं दे सकेंगे। वृश्चिक तारामण्डल इस समय पूर्वी क्षितिज से थोड़ा ऊपर दिखाई दे सकता है । ऊर्ध्वाकाश में स्थित अन्य दीप्तिमान् तारे भी इस समय टिमटिमाते नजर आएंगे ।

**ग्रहण की राशि फल**- यह ग्रहण कर्क राशि एवं आश्लेषा नक्षत्र में होगा। अतः यह कर्क राशि एवं आश्लेषा नक्षत्र में उत्पन्न जातकों के लिए ज्यादा नेष्ट होगा। मेषादि १२ राशियों में उत्पन्न जातकों के लिए इसका अलग-अलग फल नीचे कोष्ठक में दिया गया है-

| राशियां | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | कष्ट | धन-लाभ | हानि | दुर्घटना | हानि | लाभ | सुख | अपमान | महाकष्ट | स्त्रीपति कष्ट | सुख | चिन्ता |

**ग्रहण का अन्य फल**- यह ग्रहण कर्क, मकर राशि वाले देशों एवं प्रान्तों के लिए नेष्ट है।। ग्रीस, जर्मनी, जापान एवं मुस्लिम राष्ट्रों में कहीं प्राकृतिक प्रकोप से हानि, कहीं आन्तरिक अशांति रहे। मूंग, तिलहन एवं पशुओं के व्यापार से लाभ हो ।

**ग्रहण का सूतक**:- इस ग्रहण का सूतक ११ अग.९९ को प्रातः ४ बजकर ४० मिनट पर ही प्रारम्भ हो जाएगा। जहां यह ग्रहण ग्रस्तास्त होगा -वहां के धार्मिक लोगों को सूर्यास्त के बाद स्नान करके सायं सन्ध्या जपादि करना चाहिए, लेकिन खाना-पीना तब तक उन्हें नहीं करना चाहिए जब तक कि वे १२ अगस्त के सूर्योदय के बाद शुद्ध (ग्रहण-मुक्त) सूर्यबिम्ब को नहीं देख लेते। यह नियम बाल,वृद्ध एवं रोगियों के लिए नहीं है ।

ध्यान रहे- ग्रस्तास्त ग्रहण का पर्व काल (पूजा-पाठ-दान-जपादि का काल) चन्द्र/सूर्य के अस्त काल पर ही समाप्त हो जाता है। इसलिए जहां सूर्य ग्रस्त ही अस्त होगा वहां इस ग्रहण का पर्वकाल सूर्यास्त पर समाप्त हो जाएगा।

**ग्रहण के समय खान-पान आदि**- ग्रहण के सूतक और ग्रहण के काल में खाना-पीना और मैथुन वर्जित है । ग्रहणकाल में सोना, मूत्र-पुरीषोत्सर्ग और तैलाभ्यंग भी निषिद्ध है। ग्रहण के सूतक में बाल, वृद्ध और रोगी व्यक्तियों के लिए खाने-पीने , सोने का निषेध नहीं है।

पका हुआ अन्न, कटी हुई सब्जी व फल ग्रहणकाल में दूषित हो जाते हैं । उन्हें खाना नहीं चाहिए।लेकिन तेल या घी में पका (तला हुआ) अन्न, घी, तेल, दूध, दही, लस्सी, मक्खन, पनीर, अचार, चटनी, मुरब्बा में तिल या कुशा रख देने से ग्रहणकाल में ये दूषित नहीं होते। सूखे खाद्य पदार्थों (गेहूँ, चना, दाल, आटा आदि) में तिल या कुशा डालने की जरुरत नहीं है ।

## ग्रहण के समय सूर्य को मत देखिए

ग्रहण के समय सूर्य को देखना आँखों के लिए बहुत हानिप्रद है। जब खग्रास प्रारम्भ (सूर्य को पूरा ग्रस्त)होने में कुछ ही मिनट बाकी हों, अर्थात् सूर्य का थोड़ा सा भाग ही ग्रस्त होने से शेष बच रहा हो, अथवा खग्रास ग्रहण समाप्त होने जा रहा हो और सूर्य का थोड़ा सा भाग चमकने लगा हो तब उसे देखने से अन्धापन हो सकता है, जिसकी कोई चिकित्सा भी नहीं है। यदि ऐसी ग्रासस्थिति में सूर्यबिम्ब को देखने की इच्छा हो तो वैल्डिंग ग्लास या दीपक [illegible] ग्लास में से उसे देखना चाहिए। बिना इसके नंगी आँख से सूर्य बिम्ब को भूलकर भी मत देखिए।

## भारत के प्रसिद्ध नगरों में सूर्यग्रहण ( ११ अग. १९९९इ. ) का स्पर्श मोक्ष आदि काल ( भा. स्टै. टा. )

इन नगरों में खण्डग्रास ही दिखाई देगा। जहां मोक्ष काल नहीं दिखाया गया है, वहां मोक्ष से पहिले ही सूर्यास्त हो जायेगा।

| नगर | स्पर्श घं. | स्पर्श मिं. | मोक्ष घं. | मोक्ष मिं. | सूर्यास्त घं. | सूर्यास्त मिं. | पर्वकाल * घं. | पर्वकाल * मिं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अगरतला | १७ | ०२ | – | – | १८ | ०२ | १ | ० |
| अजमेर | १६ | ५२ | १८ | ५३ | १९ | १२ | २ | ०१ |
| अनन्तनाग (का.) | १६ | ४४ | १८ | ४३ | १९ | २० | १ | ५९ |
| अनूपशहर(उ.प्र.) | १६ | ५३ | १८ | ५० | १९ | ०० | १ | ५७ |
| अमरावती | १७ | ०२ | – | – | १८ | ५१ | १ | ४९ |
| अमरोहा | १६ | ५२ | १८ | ४९ | १९ | ०० | १ | ५७ |
| अमृतसर | १६ | ४६ | १८ | ४६ | १९ | १८ | २ | ०० |
| अमेठी | १६ | ५७ | – | – | १८ | ४३ | १ | ४६ |
| अम्बाला | १६ | ४९ | १८ | ४८ | १९ | ०९ | १ | ५९ |
| अयोध्या | १६ | ५६ | – | – | १८ | ४२ | १ | ४६ |
| अर्की (हि.प्र.) | १६ | ४८ | १८ | ४६ | १९ | ०९ | १ | ५८ |
| अलवर | १६ | ५२ | १८ | ५२ | १९ | ०६ | २ | ०० |
| अलीगढ़ | १६ | ५३ | १८ | ५१ | १९ | ०० | १ | ५८ |
| अलमोड़ा | १६ | ५२ | १८ | ४८ | १८ | ५६ | १ | ५६ |
| अहमदाबाद | १६ | ५६ | १८ | ५९ | १९ | १५ | २ | ०३ |
| आगरा | १६ | ५४ | १८ | ५२ | १८ | ५९ | १ | ५८ |
| आजमगढ़(उ.प्र.) | १६ | ५७ | – | – | १८ | ३७ | १ | ४० |
| आबू (राज.) | १६ | ५४ | १८ | ५७ | १९ | १७ | २ | ०३ |
| आरा (बि.) | १६ | ५८ | – | – | १८ | ३१ | १ | ३३ |
| इटारसी | १६ | ५९ | – | – | १८ | ५४ | १ | ५५ |
| इटावा | १६ | ५५ | १८ | ५२ | १८ | ५५ | १ | ५७ |
| इन्दौर | १६ | ५८ | १८ | ५८ | १९ | ०२ | २ | ०० |
| इम्फाल | १७ | ०२ | – | – | १७ | ५२ | ० | ५० |
| उज्जैन | १६ | ५० | १८ | ५८ | १९ | ०३ | २ | ०० |
| उदयपुर(राज.) | १६ | ५५ | १८ | ५७ | १९ | १३ | २ | ०२ |
| उन्नाव | १६ | ५६ | – | – | १८ | ४९ | १ | ५३ |
| उधमपुर (का.) | १६ | ४४ | १८ | ४४ | १९ | २० | २ | ०० |
| ऊना(हि.प्र.) | १६ | ४७ | १८ | ४६ | १९ | १३ | १ | ५९ |
| एटा | १६ | ५३ | १८ | ५१ | १८ | ५७ | १ | ५८ |
| कटक | १७ | ०५ | – | – | १८ | १९ | १ | १४ |
| कटनी | १६ | ५९ | – | – | १८ | ४५ | १ | ४६ |
| कठुआ(का.) | १६ | ४६ | १८ | ४५ | १९ | १७ | १ | ५९ |
| कन्नौज | १६ | ५५ | – | – | १८ | ५१ | १ | ५६ |
| कपूरथला | १६ | ४७ | १८ | ४६ | १९ | १६ | १ | ५९ |
| करनाल | १६ | ५० | १८ | ४८ | १९ | ०७ | १ | ५८ |
| कलकत्ता | १७ | ०३ | – | – | १८ | ११ | १ | ०८ |

| नगर | स्पर्श घं. | स्पर्श मिं. | मोक्ष घं. | मोक्ष मिं. | सूर्यास्त घं. | सूर्यास्त मिं. | पर्वकाल * घं. | पर्वकाल * मिं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कांगड़ा | १६ | ४६ | १८ | ४५ | १९ | १४ | १ | ५९ |
| कांचीपुरम् | १७ | १३ | – | – | १८ | ३४ | १ | २१ |
| काठियावाड़ | १६ | ५६ | १९ | ०० | १९ | २० | २ | ०४ |
| कानपुर | १६ | ५६ | – | – | १८ | ४९ | १ | ५३ |
| कारगिल(का.) | १६ | ४३ | १८ | ४१ | १९ | १८ | १ | ५८ |
| कालका(ह.) | १६ | ४९ | १८ | ४७ | १९ | ०८ | १ | ५८ |
| काशी | १६ | ५८ | – | – | १८ | ३७ | १ | ३९ |
| किशनगढ़(रा.) | १६ | ४८ | १८ | ५३ | १९ | ३० | २ | ०५ |
| कुराली(प.) | १६ | ४८ | १८ | ४७ | १९ | १० | १ | ५९ |
| कुरूक्षेत्र | १६ | ५० | १८ | ४८ | १९ | ०८ | १ | ५८ |
| कुल्लू | १६ | ४७ | १८ | ४५ | १९ | १० | १ | ५८ |
| कैथल(ह.) | १६ | ५० | १८ | ४९ | १९ | १० | १ | ५९ |
| कोटखाई | १६ | ४९ | १८ | ४६ | १९ | ०७ | १ | ५७ |
| कोटा | १६ | ५५ | १८ | ५५ | १९ | ०५ | २ | ०० |
| कोयम्बटूर | १७ | १५ | – | – | १८ | ४३ | १ | २८ |
| कोहिमा | १७ | ०१ | – | – | १७ | ५३ | ० | ५२ |
| खन्ना(पं.) | १६ | ४८ | १८ | ४७ | १९ | १२ | १ | ५९ |
| खुर्जा(उ.प्र.) | १६ | ५२ | १८ | ५० | १९ | ०२ | १ | ५८ |
| गंगटोक | १६ | ५८ | – | – | १८ | १७ | १ | १९ |
| गया | १७ | ०० | – | – | १८ | २८ | १ | २८ |
| गाजियाबाद | १६ | ५२ | १८ | ५० | १९ | ०४ | १ | ०५ |
| गुड़गांव | १६ | ५२ | १८ | ५० | १९ | ०५ | १ | ५८ |
| गुरदासपुर | १६ | ४६ | १८ | ४५ | १९ | १७ | १ | ५९ |
| गुआहाटी | १७ | ०० | – | – | १८ | ०३ | १ | ०३ |
| गोरखपुर | १६ | ५७ | – | – | १८ | ३८ | १ | ४१ |
| ग्वालियर | १६ | ५५ | १८ | ५३ | १८ | ५८ | १ | ५८ |
| चण्डीगढ़ | १६ | ४९ | १८ | ४७ | १९ | ०९ | १ | ५८ |
| चम्बा(हिं.प्र.) | १६ | ४६ | १८ | ४५ | १९ | १५ | १ | ५९ |
| चित्तौड़गढ | १६ | ५५ | १८ | ५६ | १९ | १० | २ | ०१ |
| चूरू (रा.) | १६ | ५० | १८ | ५१ | १९ | १३ | २ | ०१ |
| चीरापूंजी | १७ | ०१ | – | – | १८ | ०२ | १ | ०१ |
| चेन्नई | १७ | १३ | – | – | १८ | ३२ | १ | १९ |
| छतरपुर | १६ | ५७ | – | – | १८ | ५० | १ | ५३ |
| छपरा(बि.) | १६ | ५८ | – | – | १८ | ३१ | १ | ३३ |
| जब्बलपुर | १७ | ०१ | – | – | १८ | ४६ | १ | ४५ |
| जम्मू | १६ | ४५ | १८ | ४५ | १९ | २० | २ | ०० |

| नगर | स्पर्श घं. | स्पर्श मिं. | मोक्ष घं. | मोक्ष मिं. | सूर्यास्त घं. | सूर्यास्त मिं. | पर्वकाल * घं. | पर्वकाल * मिं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जयपुर | १६ | ५३ | १८ | ५३ | १९ | ०८ | २ | ०० |
| जामनगर | १६ | ५५ | १९ | ०० | १९ | २३ | २ | ०५ |
| जालन्धर | १६ | ४७ | १८ | ४७ | १९ | १५ | २ | ०० |
| जालौर(रा.) | १६ | ५२ | १८ | ५५ | १९ | १८ | २ | ०३ |
| जोरहाट | १७ | ०० | – | – | १७ | ५४ | ० | ५४ |
| जीन्द(ह.) | १६ | ५० | १८ | ४९ | १९ | ०९ | १ | ५९ |
| जैसलमेर | १६ | ४९ | १८ | ५४ | १९ | २८ | २ | ०५ |
| जोधपुर | १६ | ५२ | १८ | ५५ | १९ | १८ | २ | ०३ |
| झरिया(बि.) | १७ | ०१ | – | – | १८ | २१ | १ | २० |
| झांसी(म. प्र.) | १६ | ५६ | – | – | १८ | ५५ | १ | ५९ |
| झालरापाटन | १६ | ५६ | १८ | ५६ | १९ | ०३ | २ | ०० |
| झालावाड़(रा.) | १६ | ५५ | १८ | ५७ | १९ | ११ | २ | ०२ |
| झूंझनू(रा.) | १६ | ५१ | १८ | ५१ | १९ | ११ | २ | ०० |
| टोंक(रा.) | १६ | ५४ | १८ | ५४ | १९ | ०७ | २ | ०० |
| डिब्रूगढ़ | १६ | ५९ | – | – | १७ | ५२ | ० | ५३ |
| डीडवाना | १६ | ५१ | १८ | ५३ | १९ | १४ | २ | ०२ |
| डूंगरपुर(रा.) | १६ | ५६ | १८ | ५८ | १९ | १२ | २ | ०२ |
| तिरूपति | १७ | १२ | – | – | १८ | ३६ | १ | २४ |
| त्रिवेन्द्रम | १७ | १९ | – | – | १८ | ४० | १ | २१ |
| थानेसर(ह.) | १६ | ५० | १८ | ४८ | १९ | ०८ | १ | ५८ |
| दतिया | १६ | ५६ | १८ | ५३ | १८ | ५५ | १ | ५७ |
| दरभंगा | १६ | ५८ | – | – | १८ | २७ | १ | २९ |
| दार्जिलिंग | १६ | ५८ | – | – | १८ | १८ | १ | २० |
| दिल्ली | १६ | ५२ | १८ | ५० | १९ | ०६ | १ | ५८ |
| देवबन्द(उ.प्र.) | १६ | ५० | १८ | ४८ | १९ | ०४ | १ | ५८ |
| दंवरिया(उ.प्र.) | १६ | ५७ | – | – | १८ | ३६ | १ | ३९ |
| देवास(म.प्र.) | १६ | ५८ | १८ | ५८ | १९ | ०१ | २ | ०० |
| देवप्रयाग(उ.प्र.) | १६ | ५० | १८ | ४७ | १९ | ११ | १ | ५७ |
| देहरादून | १६ | ५० | १८ | ४७ | १९ | ०४ | १ | ५७ |
| द्वारिका | १६ | ५५ | १९ | ०० | १९ | २८ | २ | ०५ |
| धनबाद | १७ | ०१ | – | – | १८ | २९ | १ | २० |
| धर्मशाला(हि.) | १६ | ४६ | १८ | ४५ | १९ | १३ | १ | ५९ |
| धुरी(पं.) | १६ | ४८ | ४८ | ४८ | १९ | १३ | २ | ०० |
| नरैना | १६ | ५२ | १८ | ५४ | १९ | १४ | २ | ०२ |
| नबलगढ़(रा.) | १६ | ५१ | १८ | ५२ | १९ | ११ | २ | ०१ |
| नागपुर | १७ | ०२ | – | – | १८ | ४६ | १ | ४४ |

* स्पर्श से मोक्षतक का काल 'पर्वकाल' कहलाता है, जहां सूर्य मोक्ष से पूर्व ही अस्त हो जाता है वहां स्पर्श से सूर्यास्त तक के काल को 'पर्वकाल' माना जाता है ।

# भारत के प्रसिद्ध नगरों में सूर्यग्रहण ( १९ अग . १९९९ई. ) स्पर्श मोक्ष आदि काल ( भा. स्टै. टा. )

**इन नगरों में खण्डग्रास ही दिखाई देगा। जहां मोक्ष काल नहीं दिखाया गया है, वहां मोक्ष से पहिले ही सूर्यास्त हो जायेगा।**

| नगर | स्पर्श घं. | स्पर्श मिं. | मोक्ष घं. | मोक्ष मिं. | सूर्यास्त घं. | सूर्यास्त मिं. | पर्वकाल * घं. | पर्वकाल * मिं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नागौर(रा.) | १६ | ५१ | १८ | ५३ | १९ | १७ | २ | ०२ |
| नाथद्वारा(रा.) | १६ | ५६ | १८ | ५५ | १९ | ०१ | १ | ५९ |
| नाभा(पं.) | १६ | ४९ | १८ | ४८ | १९ | १२ | १ | ५९ |
| नारनौल(ह.) | १६ | ५१ | १८ | ५१ | १९ | ०८ | २ | ०० |
| नालागढ(हि.) | १६ | ४८ | १८ | ४६ | १९ | १० | १ | ५८ |
| नाहन(हि.) | १६ | ४९ | १८ | ४७ | १९ | १७ | १ | ५८ |
| नासिक | १७ | ०१ | १९ | ०२ | १९ | ०६ | २ | ०१ |
| नीमच(म.प्र.) | १६ | ५५ | १८ | ५६ | १९ | ०८ | २ | ०१ |
| नैनीताल | १६ | ५२ | १८ | ४८ | १८ | ५७ | १ | ५६ |
| पंचकूला(ह.) | १६ | ४८ | १८ | ४७ | १९ | ०९ | .१ | ५९ |
| पंजिम | १७ | ०८ | – | – | १९ | ०१ | १ | ५३ |
| पटना | १६ | ५९ | – | – | १८ | २९ | १ | ३० |
| पटियाला | १६ | ४९ | १८ | ४८ | १९ | १० | १ | ५९ |
| पठानकोट | १६ | ४६ | १८ | ४५ | १९ | १६ | १ | ५९ |
| पांडिचेरी | १७ | १५ | – | – | १८ | ३२ | १ | १७ |
| पानीपत(ह.) | १६ | ५० | १८ | ४९ | १९ | ०७ | १ | ५९ |
| पालमपुर(हि.) | १६ | ४७ | १८ | ४५ | १९ | १२ | १ | ५८ |
| पाली(रा.) | १६ | ५३ | १८ | ५५ | १९ | १६ | २ | ०२ |
| पिलानी | १६ | ५१ | १८ | ५१ | १९ | ११ | २ | ०० |
| पुंछ(का.) | १६ | ४३ | १८ | ४३ | १९ | २५ | २ | ०० |
| पुणे | १७ | ०३ | १९ | ०३ | १९ | ०४ | २ | ०० |
| पुरनिया(बि.) | १६ | ५९ | – | – | १८ | २० | २ | ०१ |
| पुरी(उड़ीसा) | १७ | ०६ | – | – | १८ | १८ | १ | १२ |
| पोरबन्दर | १६ | ५६ | १९ | ०१ | १९ | २४ | २ | ०५ |
| पोर्टब्लेअर | १७ | १६ | – | – | १७ | ४० | ० | २४ |
| प्रतापगढ़(उ.प्र.) | १६ | ५७ | – | – | १८ | ४२ | १ | ४५ |
| प्रयाग | १६ | ५८ | – | – | १८ | ४२ | १ | ४४ |
| फरीदकोट | १६ | ४७ | १८ | ४७ | १९ | १८ | २ | ० ० |
| फरीदाबाद | १६ | ५२ | १८ | ५० | १९ | ०४ | १ | ५८ |
| फाज़िल्का | १६ | ४७ | १८ | ४८ | १९ | २० | २ | ०१ |
| फिरोजपुर | १६ | ४७ | १८ | ४७ | १९ | १८ | २ | ०० |
| फुलेरा | १६ | ५२ | १८ | ५३ | १९ | १० | २ | ०१ |
| बगलौर | १७ | १२ | – | – | १८ | ४२ | १ | ३० |
| बदायूं | १६ | ५३ | १८ | ५० | १८ | ५६ | १ | [illegible] |
| बलिया | १६ | ५८ | – | – | १८ | ३३ | १ | ३५ |
| बाड़मेर | १६ | ५१ | १८ | ५५ | १९ | २४ | २ | ०४ |

| नगर | स्पर्श घं. | स्पर्श मिं. | मोक्ष घं. | मोक्ष मिं. | सूर्यास्त घं. | सूर्यास्त मिं. | पर्वकाल * घं. | पर्वकाल * मिं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बांसवाड़ा(रा.) | १६ | ५६ | १८ | ५८ | १९ | ०९ | २ | ०२ |
| बिजनौर(उ.प्र.) | १६ | ५१ | १८ | ४८ | १९ | ०२ | १ | ५७ |
| बिलासपुर(म.प्र | १७ | ०२ | – | – | १८ | ३५ | १ | ३३ |
| बिलासपुर(हि.) | १६ | ४८ | १८ | ४६ | १९ | १० | १ | ५८ |
| बीकानेर | १६ | ५० | १८ | ५२ | १९ | १९ | २ | ०२ |
| बीजापुर | १७ | ०६ | – | – | १८ | ५४ | १ | ४८ |
| बुलन्दशहर | १६ | ५२ | १८ | ५० | १९ | ०२ | १ | ५८ |
| बूंदी(रा.) | १६ | ५५ | १८ | ५५ | १९ | ०६ | २ | ०० |
| वृन्दावन | १६ | ५३ | १८ | ५२ | १९ | ०१ | १ | ५९ |
| बठिण्डा | १६ | ४८ | १८ | ४८ | १९ | १६ | २ | ०० |
| भरतपुर | १६ | ५३ | १८ | ५२ | १९ | ०२ | १ | ५९ |
| भागलपुर | १७ | ०० | – | – | १८ | २१ | १ | २१ |
| भिवानी(ह.) | १६ | ५१ | १८ | ५० | १९ | ०९ | १ | ५९ |
| भीनमाल(रा.) | १६ | ५३ | १८ | ५६ | १९ | ३० | २ | ०३ |
| भुवनेश्वर | १७ | ०५ | – | – | १८ | १८ | १ | १३ |
| भोपाल | १६ | ५८ | – | – | १८ | ५६ | १ | ५८ |
| मण्डी(हि.प्र.) | १६ | ४७ | १८ | ४५ | १९ | १० | १ | ५८ |
| मथुरा | १६ | ५३ | १८ | ५२ | १९ | १ | १ | ५९ |
| मदुरै | १७ | १७ | – | – | १८ | ३७ | १ | २० |
| मन्दसौर | १६ | ५६ | १८ | ५७ | १९ | ०७ | १ | १० |
| महेन्द्रगढ़(ह.) | १६ | ५२ | १८ | ५१ | १९ | ०८ | १ | ५९ |
| मारवाड़(जं.) | १६ | ५३ | १८ | ५५ | १९ | १५ | २ | ०२ |
| मलेरकोटला | १६ | ४८ | १८ | ४७ | १९ | १३ | १ | ५९ |
| मिर्जापुर | १६ | ५८ | – | – | १८ | ३८ | १ | ४० |
| मुंगेर(बि.) | १६ | ५९ | – | – | १८ | २३ | १ | २४ |
| मुजफ्फरनगर | १६ | ५१ | १८ | ४८ | १९ | ०४ | १ | ५७ |
| मुम्बई | १७ | ०२ | १९ | ०३ | १९ | ०९ | २ | ०१ |
| मुरादाबाद | १६ | ५२ | १८ | ४९ | १८ | ५९ | १ | ५७ |
| मेरठ | १६ | ५१ | १८ | ४९ | १९ | ०३ | २ | १२ |
| मैसूर | १७ | १३ | – | – | १८ | ४६ | १ | ३३ |
| मोगा(पं.) | १६ | ४७ | १८ | ४७ | १९ | १६ | २ | ०० |
| रतनगढ़(रा.) | १६ | ५० | १८ | ५१ | १९ | १४ | २ | ०१ |
| रतलाम | १६ | ५७ | १८ | ५८ | १९ | ०६ | २ | ०१ |
| [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] |
| रांची(बि.) | १७ | ०१ | – | – | १८ | २५ | १ | २४ |
| रामपुरबुशहर,हि. | १६ | ४८ | १८ | ४५ | १९ | ०७ | १ | ५७ |

| नगर | स्पर्श घं. | स्पर्श मिं. | मोक्ष घं. | मोक्ष मिं. | सूर्यास्त घं. | सूर्यास्त मिं. | पर्वकाल * घं. | पर्वकाल * मिं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रामेश्वरम् | १७ | १७ | – | – | १८ | ३१ | १ | १४ |
| रायपुर(म. प्र.) | १७ | ०३ | – | – | १८ | ३६ | १ | ३३ |
| रिवाड़ी | १६ | ५२ | १८ | ५१ | १९ | ०७ | १ | ५९ |
| रीवां | १६ | ५८ | – | – | १८ | ४२ | १ | ४४ |
| रोपड़(पं.) | १६ | ४८ | १८ | ४७ | १९ | ११ | १ | ५९ |
| रोहतक | १६ | ५१ | १८ | ५० | १९ | ०८ | १ | ५९ |
| लखनऊ | १६ | ५५ | – | – | १८ | ४८ | १ | ५३ |
| लुधियाना | १६ | ४७ | १८ | ४७ | १९ | १३ | २ | ०० |
| विजयवाड़ा | १७ | ०८ | – | – | १८ | ३५ | १ | २७ |
| विशाखापत्तनम् | १७ | ०७ | – | – | १८ | २५ | १ | १८ |
| शाहदरा | १६ | ५१ | १८ | ५० | १९ | ०४ | १ | ५९ |
| शिमला | १६ | ४८ | १८ | ४६ | १९ | ०८ | १ | ५८ |
| शिलांग | १७ | ० | – | – | १८ | ०२ | १ | ०२ |
| श्रीनगर(का.) | १६ | ४३ | १८ | ४२ | १९ | २२ | १ | ५९ |
| संगरूर(पं.) | १६ | ४८ | १८ | ४८ | १९ | १२ | २ | ०० |
| सरहिन्द(पं.) | १६ | ४८ | १८ | ४७ | १९ | ११ | १ | ५९ |
| सहानरपुर | १६ | ५० | १८ | ४८ | १९ | ०५ | १ | ५८ |
| सागर | १६ | ५८ | – | – | १८ | ५२ | १ | ५४ |
| सांगानेर(रा.) | १६ | ५३ | १८ | ५३ | १९ | ०८ | २ | ०० |
| सिरसा(ह.) | १६ | ४९ | १८ | ५० | १९ | १४ | २ | ०१ |
| सीकर(रा.) | १६ | ५१ | १८ | ५२ | १९ | ११ | २ | ०१ |
| सूरत | १६ | ५८ | १९ | ०१ | १९ | १२ | २ | ०३ |
| सूरतगढ़(रा.) | १६ | ४८ | १८ | ५० | १९ | १९ | २ | ०२ |
| सोलन(हि. प्र.) | १६ | ४९ | १८ | ४७ | १९ | ०८ | १ | ५८ |
| हमीरपुर(उ. प्र.) | १६ | ५६ | – | – | १८ | ४९ | १ | ५४ |
| हमीरपुर(हि. प्र) | १६ | ४७ | १८ | ४६ | १९ | १२ | १ | ५९ |
| हरिद्वार | १६ | ५० | १८ | ४७ | १९ | ०३ | १ | ५७ |
| हाथरस | १६ | ५४ | १८ | ५१ | १९ | ०० | १ | ५७ |
| हापुड़(उ प्र) | १६ | ५२ | १८ | ५० | १९ | ०२ | १ | ५८ |
| हांसी(ह.) | १६ | ५० | १८ | ५० | १९ | १० | २ | ०० |
| हिसार | १६ | ५० | १८ | ५० | १९ | ११ | २ | ०० |
| हैदराबाद | १७ | ०७ | – | – | १८ | ४५ | १ | ३८ |
| होशंगाबाद | १६ | ५९ | – | – | १८ | ५४ | १ | ५५ |
| [illegible]ारपुर | १६ | ४७ | १८ | ४६ | १९ | १४ | १ | ५९ |

* स्पर्श से मोक्षतक का काल 'पर्वकाल' कहलाता है, जहां पूर्ण मोक्ष से पूर्व ही अस्त हो जाता है वहां स्पर्श से सूर्यास्त तक के काल को 'पर्वकाल' माना जाता है।

## गुजरात, महाराष्ट्र, मध्य प्रदेश, आन्ध्र प्रदेश, व उड़ीसा के वे नगर/उपनगर जहाँ खग्रास ( पूर्ण ग्रहण ) दीखेगा

( जहां मोक्षकाल नहीं दिया गया है, वहाँ मोक्ष से पहिले ही सूर्य अस्त हो जायेगा ) ( सर्वत्र भा. स्टैं. टा. दिया गया है। )

| नगर | स्पर्श घं. | स्पर्श मि. | मोक्ष घं. | मोक्ष मि. | सूर्यास्त घं. | सूर्यास्त मि. | पर्वकाल घं. | पर्वकाल मि. | खग्रास प्रारम्भ घं. | खग्रास प्रारम्भ मि. | खग्रास की अवधि* सेक. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अकोला (महा.) | १७ | ०२ | – | – | १८ | ५४ | १ | ५२ | १८ | ०४ | ५८ |
| अढोई(गु.) | १६ | ५४ | १८ | ५८ | १९ | २४ | २ | ०४ | १७ | ५९ | ४७ |
| आकोट(महा.) | १७ | ०१ | – | – | १८ | ५५ | १ | ५४ | १८ | ०४ | ६ |
| आनन्द (गु.) | १६ | ५७ | १९ | ०० | १९ | १३ | २ | ०३ | १८ | ०२ | १४ |
| ओल्ड बस्तर (म.प्र.) | १७ | ०५ | – | – | १८ | ३३ | १ | २८ | १८ | ०५ | ३० |
| करंजिया (महा.) | १७ | ०२ | – | – | १८ | ५२ | १ | ५० | १८ | ०४ | ४५ |
| कलिंगपत्तनम् (आं.) | १७ | ०७ | – | – | १८ | १९ | १ | १२ | १८ | ०६ | ३२ |
| कोटापाड़ (उड़ी.) | १७ | ०५ | – | – | १८ | ३१ | १ | २६ | १८ | ०५ | ४४ |
| कोरापुर(उड़ी.) | १७ | ०६ | – | – | १८ | २९ | १ | २३ | १८ | ०६ | ४८ |
| खम्भात (गु.) | १६ | ५७ | १९ | ०० | १९ | १४ | २ | ०३ | १८ | ०१ | ३८ |
| खामगांव (महा.) | १७ | ०१ | -- | -- | १८ | ५६ | १ | ५५ | १८ | ०३ | २७ |
| खेड़ा (गु.) | १६ | ५६ | १८ | ५९ | १९ | १४ | २ | ०३ | १८ | ०१ | ६ |
| गान्धी धाम (गु.) | १६ | ५५ | १८ | ५९ | १९ | २५ | २ | ०४ | १७ | ५९ | १४ |
| चन्द्रपुर (महा.) | १७ | ०४ | – | – | १८ | ४४ | १ | ४० | १८ | ०५ | ५७ |
| चौपाड़ा (महा.) | १७ | ०० | १९ | ०० | १९ | ०२ | २ | ०० | १८ | ०३ | ४३ |
| जगदलपुर (म.प्र.) | १७ | ०५ | – | – | १८ | ३२ | १ | २७ | १८ | ०५ | ५० |
| जलगांव (महा.) | १७ | ०० | – | – | १९ | ०० | २ | ०० | १८ | ०३ | ३० |
| जामनेर (महा.) | १७ | ०१ | – | – | १८ | ५९ | १ | ५८ | १८ | ०३ | २ |
| टपाल (महा.) | १७ | ०० | १९ | ०० | १९ | ०३ | २ | ०० | १८ | ०३ | ६३ |
| टेक्काली (आं.) | १७ | ०७ | – | – | १८ | २३ | १ | १६ | १८ | ०६ | १६ |
| डभोई (गु.) | १६ | ५८ | १९ | ०० | १९ | ११ | २ | ०२ | १८ | ०२ | ६० |
| ढोल्का (गु.) | १६ | ५६ | १८ | ५९ | १९ | १५ | २ | ०३ | १८ | ०१ | २० |
| ढोलेरा (गु.) | १६ | ५७ | १९ | ०० | १९ | १६ | २ | ०३ | १८ | ०१ | ८ |
| तलोदा (महा.) | १६ | ५९ | १९ | ०० | १९ | ०७ | २ | ०१ | १८ | ०२ | १६ |
| दरयापुर (महा.) | १७ | ०१ | – | – | १८ | ५३ | १ | ५२ | १८ | ०४ | १५ |
| धौली (महा.) | १७ | ०० | १९ | ०० | १९ | ०१ | २ | ०० | १८ | ०३ | ५८ |
| ध्रंगध्रा (गु.) | १६ | ५५ | १८ | ५९ | १९ | २० | २ | ०४ | १८ | ०० | ५० |
| नड़ियाद (गु.) | १६ | ५७ | १८ | ५९ | १९ | १४ | २ | ०२ | १८ | ०१ | ७ |
| नन्दुरबार (महा.) | १६ | ५९ | १९ | ०० | १९ | ०६ | २ | ०१ | १८ | ०२ | २ |
| नरसन्नपेठ (आं.) | १७ | ०७ | – | – | १८ | २३ | १ | १६ | १८ | ०६ | ३२ |
| नारा (गु.) | १६ | ५४ | १८ | ५९ | १९ | ३० | २ | ०५ | १७ | ५८ | ३७ |
| नौपाड़ा(आ.) | १७ | ०७ | – | – | १८ | २३ | १ | १६ | १८ | ०६ | २६ |
| पदरा (गु.) | १६ | ५८ | १९ | ०० | १९ | १२ | २ | ०२ | १८ | ०२ | ६४ |
| परलाकोट (म.प्र.) | १७ | ०४ | – | – | १८ | ३८ | १ | ३४ | १८ | ०५ | २० |
| पार्वतीपुरम् (आं.) | १७ | ०६ | – | – | १८ | २६ | १ | २० | १८ | ०६ | ३७ |
| पालकोण्डा (आं.) | १७ | ०७ | – | – | १८ | २५ | १ | १८ | १८ | ०६ | ३९ |
| पेटलाद (गु.) | १६ | ५७ | १८ | ५९ | १९ | १४ | २ | ०२ | १८ | ०१ | ४९ |
| बड़नेरा (महा.) | १७ | ०२ | – | – | १८ | ५२ | १ | ५० | १८ | ०४ | १ |
| बड़ौदा (गु.) | १६ | ५७ | १९ | ०० | १८ | १२ | २ | ०३ | १८ | ०२ | ५२ |
| बल्लारशाह(महा.) | १७ | ०४ | – | – | १८ | ४४ | १ | ४० | १८ | ०५ | ४३ |
| बालापुर (महा.) | १७ | ०१ | – | – | १८ | ५५ | १ | ५४ | १८ | ०४ | ३५ |
| बुरहानपुर (म.प्र.) | १७ | ०० | – | – | १८ | ५८ | १ | ५८ | १८ | ०३ | २४ |
| बोब्बिलो (आं.) | १७ | ०७ | – | – | १८ | २६ | १ | १९ | १८ | ०६ | ३८ |
| बोरसाद (गु.) | १६ | ५७ | १८ | ५९ | १९ | १३ | २ | ०२ | १८ | ०२ | ५४ |
| भुज(गु.) | १६ | ५३ | १८ | ५९ | १९ | २७ | २ | ०६ | १७ | ५९ | २ |
| भुसावल (महा.) | १७ | ०० | – | – | १९ | ०० | २ | ०० | १८ | ०३ | ३८ |
| मल्लकापुर (महा.) | १७ | ०१ | – | – | १८ | ५८ | १ | ५७ | १८ | ०३ | ४१ |
| मालिया (गु.) | १६ | ५५ | १८ | ५९ | १९ | २२ | २ | ०४ | १८ | ०० | ४६ |
| मुर्त्तजापुर (महा.) | १७ | ०२ | – | – | १८ | ५३ | १ | ५१ | १८ | ०४ | ५० |
| मुल (महा.) | १७ | ०४ | – | – | १८ | ४३ | १ | ३९ | १८ | ०५ | २२ |
| यवतमाल (महा.) | १७ | ०३ | – | – | १८ | ४९ | १ | ४६ | १८ | ०४ | ५१ |
| राजुर (महा.) | १७ | ०३ | – | – | १८ | ४६ | १ | ४३ | १८ | ०५ | ५३ |
| राजरा (महा.) | १७ | ०४ | – | – | १८ | ४३ | १ | ३९ | १८ | ०५ | ३० |
| रापर (गु.) | १६ | ५४ | १८ | ५८ | १९ | २४ | २ | ०४ | १८ | ०० | २२ |
| लाखपात (गु.) | १६ | ५२ | १८ | ५८ | १९ | ३२ | २ | ०६ | १७ | ५८ | ३७ |
| लिम्बड़ी (गु.) | १६ | ५६ | १८ | ५९ | १९ | १८ | २ | ०३ | १८ | ०१ | ३४ |
| शाहपुर (म.प्र.) | १७ | ०० | – | – | १८ | ५८ | १ | ५८ | १८ | ०३ | ४० |
| शेगांव (महा.) | १७ | ०१ | – | – | १८ | ५६ | १ | ५५ | १८ | ०४ | ५१ |
| श्री काकुलम् (आं.) | १७ | ०७ | – | – | १८ | २४ | १ | १७ | १८ | ०६ | १७ |
| सालूर (आं.) | १७ | ०७ | – | – | १८ | २७ | १ | २० | १८ | ०६ | २३ |
| सुरेन्द्रनगर (गु.) | १६ | ५६ | १८ | ५९ | १९ | १८ | २ | ०३ | १८ | ०१ | ५५ |

* जितने समय तक खग्रास (पूर्ण) रहेगा उस समय को यहाँ '**खग्रास की अवधि**' लिखा गया है। नगर के अक्षांश में एक कला की अशद्धि से 'खग्रास की अवधि' में ३ सेकण्ड का अन्तर आएगा। रेखांश में अशुद्धि सेभी खग्रास की अवधि में अन्तर आता है, लेकिन यह अन्तर अपेक्षाकृत कम होता है।' 'जैसे प्रामाणिक एटलसों में दिए गए नगरों के अंक्षांश रेखांशों में भी ३ कला तक की स्थूलता अक्सर रहती ही है। अतः यह जान लेना चाहिए कि नगर के अक्षांश -रेखांशों में स्थूलता (अशुद्धि) के कारण इस कोष्ठक में दिए गए 'खग्रास की अवधि' के सेकण्डों में सामान्यतः ८-१० सेकण्डों का अन्तर कहीं कहीं अवश्य दिखाई देगा।

-प्रियव्रत शर्मा

## कुछ नगरों में ग्रहण मध्यकाल ( परमग्रास काल ) ( भा.स्टैं.टा. ) ओर परमग्रास मान ( प्रतिशत ) ( सूर्य बिम्ब = १०० )

| नगर | ग्रहण मध्य घं. | मि. | परम ग्रास | नगर | ग्रहण मध्य घं. | मि. | परम ग्रास | नगर | ग्रहण मध्य घं. | मि. | परम ग्रास |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अजमेर | १७ | ५५ | ९० | जयपुर | १७ | ५६ | ८८ | बीकानेर | १७ | ५४ | ८७ |
| अमृतसर | १७ | ४९ | ७९ | जालंधर | १७ | ५० | ७९ | भरतपुर | १७ | ५५ | ८६ |
| अम्बाला | १७ | ५१ | ७९ | जैसलमेर | १७ | ५४ | ९१ | भुवनेश्वर | १८ | ०३ | ९५ |
| अयोध्या | १७ | ५७ | ८३ | जोधपुर | १७ | ५६ | ९२ | भोपाल | १८ | ०१ | ९५ |
| अलवर | १७ | ५५ | ८५ | झांसी | १७ | ५६ | ८९ | मण्डी | १७ | ४९ | ७७ |
| अलीगढ़ | १७ | ५४ | ८४ | त्रिवेन्द्रम् | १८ | १६ | ६९ | मथुरा | १७ | ५५ | ८६ |
| अहमदाबाद | १८ | ०० | ९९ १/२ | दतिया | १७ | ५६ | ८९ | मुंबई | १८ | ०६ | ९३ |
| आगरा | १७ | ५६ | ८६ | दरभंगा | १७ | ५७ | ८१ | मेरठ | १७ | ५३ | ८४ |
| उज्जैन | १८ | ०१ | ९६ | दिल्ली | १७ | ५३ | ८३ | रोपड़ | १७ | ५० | ७९ |
| उदयपुर(रा.) | १७ | ५९ | ९५ | देहरादून | १७ | ५१ | ७९ | रोहतक | १७ | ५३ | ८३ |
| करनाल | १७ | ५२ | ८१ | नवलगढ़ | १७ | ५४ | ८६ | लखनऊ | १७ | ५५ | ८४ |
| कलकत्ता | १८ | ०० | ८८ | नागपुर | १८ | ०३ | ९८ | लुधियाना | १७ | ५० | ७९ |
| कांगड़ा | १७ | ४८ | ७७ | नीमच | १७ | ५८ | ९४ | वाराणसी | १७ | ५८ | ८५ |
| कानपुर | १७ | ५६ | ८६ | नैनीताल | १७ | ५३ | ८० | शिमला | १७ | ५० | ७८ |
| कुरुक्षेत्र | १७ | ५१ | ८१ | पटना | १७ | ५७ | ८३ | श्रीनगर(का.) | १७ | ४५ | ७४ |
| कुल्लू | १७ | ४९ | ७७ | पटियाला | १७ | ५१ | ८१ | सहारनपुर | १७ | ५२ | ७८ |
| गोरखपुर | १७ | ५८ | ८३ | पूना | १८ | ०६ | ९३ | सागर | १७ | ५९ | ९३ |
| ग्वालियर | १७ | ५७ | ८८ | प्रयाग | १७ | ५८ | ८६ | सीकर | १७ | ५४ | ८७ |
| चण्डीगढ़ | १७ | ५१ | ७९ | बंगलौर | १८ | १२ | ८२ | हरिद्वार | १७ | ५२ | ७९ |
| चम्बा | १७ | ४८ | ७७ | बठिण्डा | १७ | ५१ | ८१ | हाथरस | १७ | ५५ | ८५ |
| चूरू | १७ | ५३ | ८५ | बून्दी | १७ | ५८ | ९१ | हिसार | १७ | ५३ | ८३ |
| चेन्नई | १८ | १२ | ८४ | बिलासपुर | १७ | ५० | ७८ | होशंगाबाद | १७ | ५९ | ९५ |
| जम्मू | १७ | ४८ | ७७ | (हि.प्र.) | | | | होशियारपुर | १७ | ४९ | ७८ |
| जबलपुर | १८ | ०२ | ९३ | | | | | | | | |

## सूर्यग्रहण ११ अग. '९९
## कुरुक्षेत्र में परमग्रास का मान
( १७घं. ५१ मि. )




परिलेखः- प्रियव्रत शर्मा

१. यदि पूर्णिमान्त के समय सूर्य का राहु या केतु से अन्तर ९ अंश से कम हो तो उस दिन चन्द्रग्रहण अवश्य होता है ।

२. यदि अमान्त काल में सूर्य का राहु या केतु से अन्तर १३ अंश से कम हो तो उस दिन भूगोल पर सूर्यग्रहण कहीं न कहीं अवश्य होता है ।

३. खग्रास सूर्यग्रहण की परम अवधि ७ १/२ मिनट है। यह तभी संभव है जबकि सूर्य उच्चस्थ ( पृथ्वी से परम दूरी पर ) और चन्द्रमा नीचस्थ ( पृथ्वी के समीपतम ) हो ।

४. खग्रास सूर्यग्रहण के समय चन्द्रमा की पृथ्वी पर पड़ने वाली महाछाया चन्द्र की पूर्वाभिमुखगति और पृथ्वी के पूर्वाभिमुख अक्षभ्रमण के कारण पश्चिम से पूर्व की ओर भूपृष्ठ पर बड़ी तीव्र गति से भागती नज़र आती है।

५. सबसे पुराना ग्रहण, जिसका वर्णन चीन के प्राचीन ग्रन्थों में मिलता है, २२ अक्तूबर २१३७ ई. पू. हुआ था । 'ही' 'हो' नाम के दो विलासी चीनी ज्योतिषियों ने प्रमादवश इस ग्रहण की भविष्यवाणी नहीं की, जिससे तत्कालीन क्रुद्ध चीनी राजा चुंग-क्यांग ने उनका वध करवा दिया था ।

# शनि की साढ़ेसाती ( बृहत्कल्याणी ), ढैया ( लघुकल्याणी ) और गुरु-राहु का गोचरफल ( सं. २०५६ वि. )

जन्म कुण्डली में शनैश्चर का शुभग्रह से संबंध हो अथवा महादशा का अंतर शुभ चल रहा हो, तो ढैया और साढ़ेसाती का अशुभफल कम होता है । यदि चन्द्र, शनि जन्म में अशुभ ग्रहों से युक्त हों तो साढ़ेसाती व ढैया महान् अशुभ, चिन्ता, अवनति, धनहानि, झगड़ा, कार्य में विघ्न ,रोजगार में कमी, व्यर्थ कलह एवं रोग, पशु-पीड़ा आदि का कारण बनती है । यदि जन्म-कुण्डली में शनि अष्टमेश या मारकेश भी हो तो भी ढैया, साढ़ेसाती विशेष अनिष्ट फलप्रद होती है । यदि जन्म में शनि लग्नेश, पंचमेश, नवमेश होकर ३, ६, ११ में स्थित हो तो सुख-सम्पत्ति मिलती है, व्यापारादि में लाभ होता है । शनि के अष्टकवर्ग में अधिक रेखाएं हों तो शुभ, कम रेखाएं हों तो अशुभ फल निश्चित होता है। शान्त्यर्थ-सतनाजा को तेल का हाथ लगाकर पक्षियों को डालना चाहिए या शनिवार को तेल में मुख देखकर उसमें मिष्ठान्न, गुलगुले आदि बनाकर, गरीबों को, भैंसे या कुत्ते को दें या बन्दरों को गुड़-चने डालते रहें । अष्टगंध से शुभ मुहूर्त में बना हुआ शनि यंत्र धारण करना विशेष शान्तिप्रद है ।

**साढ़ेसाती में प्रत्येक राशि के लिए शनि का अशुभ फल इस प्रकार है :-**

**मेष** राशि वालों को बीच के अढाई वर्ष खराब है । वृष को पहिले अढाई वर्ष, मिथुन को अंत के अढ़ाई वर्ष, कर्क को बीच के अढ़ाई वर्ष, सिंह को पहिले ५ वर्ष, उसमें भी मध्य के अढ़ाई वर्ष खराब हैं । कन्या को पहिले ५ वर्ष,उसमें भी मध्य के अढ़ाई वर्ष विशेष अशुभ हैं । तुला को आखिर के अढ़ाई वर्ष वृश्चिक को अंतिम ५ वर्ष नेष्ट हैं, उसमें भी पहले अढ़ाई वर्ष विशेष अशुभ हैं । धनु को प्रारंभ के अढ़ाई वर्ष, मकर को पहिले ५ वर्ष, उसमें भी पहिले अढ़ाई वर्ष विशेष खराब हैं। कुंभ को आदि एवं अंत के अढ़ाई वर्ष, विशेषत: अंत के अढ़ाई वर्ष अधिक अशुभ हैं। मीन को पूरे साढ़ेसात वर्ष नेष्ट हैं, उनमें भी अंत के अढ़ाई वर्ष विशेष अशुभ फल वाले होते हैं ।

इस वर्ष (सं. २०५६वि.में ) शनि मेष राशि में ही रहेगा , जिसकी ढैया आदि का फल विभिन्न राशिवालों के लिए नीचे बाईं और कोष्ठक में दिया गया है।

नोट:- जिन राशियों का इस कोष्ठक में निर्देश नहीं है उन राशि वालों के लिए मेषस्थित शनि के काल में ढैया या साढेसाती नहीं हैं ।

## मेष राशिस्थ शनि की साढ़ेसाती, ढैया

*( पूरे सं. २०५६ वि. के लिए )*

| राशि | ढैया या साढ़ेसाती | पाद | साढ़ेसाती किस अंग पर | साढ़ेसाती चढ़ती या उतरती | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| मेष | साढ़ेसाती | चाँदी | हृदय | ...... | व्यापार में वृद्धि, राज सम्मान,यश प्रताप बढ़े , मांगलिक कार्य हों। |
| वृष | साढ़ेसाती | लोहा | मस्तक | चढ़ती | रोगभय, रक्त विकार,पति/स्त्री को कष्ट, व्यापार में हानि, सन्तान कष्ट। |
| कन्या | ढैया | लोहा | ..... | ..... | रोगभय, रक्त विकार,पति/स्त्री को कष्ट, व्यापार में हानि, सन्तान कष्ट। |
| मकर | ढैया | लोहा | ..... | ...... | रोगभय, रक्त विकार,पति/स्त्री को कष्ट, व्यापार में हानि, सन्तान कष्ट। |
| मीन | साढ़ेसाती | तांबा | पैर | उतरती | सुख सम्पत्ति, व्यापार अच्छा, शारीरिक सुख, सन्तान सुख। |

## "गुरु के संचार का फल"

गुरु इस वर्ष २५ मई १९९९ ई. तक मीन राशि में संचार करेगा। और यह २६ मई को मेष में प्रविष्ट होकर वर्षान्त तक मेष में ही रहेगा। मीन और मेष राशि के गुरु का फल भिन्न-भिन्न राशि वालों के लिए अलग-अलग दो कोष्ठकों में नीचे दिया गया है ।

## मीन राशि के गुरु का शुभाशुभ फल

( वर्षारम्भ से २५ मई' ९९ तक के लिए )

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | आधि व्याधि | प्रगति | धनहानि | धन लाभ | धननाश | सम्मान | रोग | सुख | धनहानि | शरीरकष्ट | धनलाभ | भय |

## मेष राशि के गुरु का शुभाशुभ फल

*( २६ मई '९९ से वर्षान्त तक के लिए )*

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | भय | आधि व्याधि | प्रगति | धनहानि | धनलाभ | धननाश | सम्मान | रोग | सुख | धनहानि | शरीर कष्ट | धन लाभ |

## राहु के संचार का फल

राहु इस वर्ष प्रारम्भ से अन्त तक कर्क राशि में ही संचार करेगा, जिसका भिन्न-भिन्न राशि वालों के लिए शुभाशुभ फल नीचे कोष्ठक में दिया गया है।

## कर्क राशि के राहु का शुभाशुभ फल

*( पूरे संव. २०५६ वि. के लिए )*

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | अपमान | सौभाग्य | कलह | भय | विनाश | धन लाभ | कलह | दुःख | धननाश | राजभय | महासुख | धनक्षय |

## अथनवग्रह स्तोत्रम्

जपाकुसुम संकाशं काश्यपेयं महाद्युतिम्।
तमोऽरि सर्वपापघ्नं प्रणतोऽस्मि दिवाकरम्॥
दधिशंखतुषाराभं क्षीरोदार्णवसंभवम्।
नमामि शशिनं सोमं शम्भोर्मुकुटभूषणम्॥
धरणीगर्भसंभूतं विद्युत्कान्तिसमप्रभम्।
कुमारं शक्तिहस्तं च मंगलं प्रणमाम्यहम्॥
प्रियङ्गु कलिकाश्यामं रूपेणाप्रतिमं बुधम्।
सौम्यं सौम्यगुणोपेतं तं बुधं प्रणमाम्यहम्॥
देवानां च ऋषीणां च गुरुं काञ्चनसन्निभम्।
बुद्धिभूतं त्रिलोकेशं तं नमामि बृहस्पतिम्॥
सर्वशास्त्रप्रवक्तारं भार्गवं प्रणमाम्यहम्॥
नीलांजनसमाभासं रविपुत्रं यमाग्रजम्।
छायामार्त्तण्डसंभूतं तं नमामि शनैश्चरम्॥
अर्धकायं महावीर्यं चन्द्रादित्यविमर्दनम्।
सिंहिकागर्भसंभूतं तं राहुं प्रणमाम्यहम्॥
पलाशपुष्पसंकाशं तारकाग्रहमस्तकम्।
रौद्रं रौद्रात्मकं घोरं तं केतुं प्रणमाम्यहम्॥
इति व्यासमुखोद्गीतं यः पठेत्सुसमाहितः।
दिवा वा यदि वा रात्रौ विघ्नशांतिर्भविष्यति॥
नर नारी नृपाणां च भवेत् दुःस्वप्ननाशनम्।

## सिक्ख पर्व

( 'शिरोमणि गुरुद्वारा प्रबन्धक कमेटी, अमृतसर' की ओर से जारी किए गए 'नानकशाही कैलेण्डर' के अनुसार )

| नाम गुरु साहेबान | अवतार दिन | गुरुयाई मिली | जोती जोत समाए |
|---|---|---|---|
| श्री गुरुनानक देव जी | कार्त्ति. पूर्णिमा | — | २२ सितं. |
| श्री गुरु अंगद देव जी | १८ अप्रै. | १८ सितं. | १६ अप्रै. |
| श्री गुरु अमरदास जी | २३ मई | १६ अप्रै. | १६ सितं. |
| श्री गुरु राम दास जी | ९ अक्तू. | १६ सितं. | १६ सितं. |
| श्री गुरु अर्जुन देव जी | २ मई | १६ सितं. | १६ जून |
| श्री गुरु हरगोबिन्द जी | ५ जुला. | ११ जून | १९ मार्च |
| श्री गुरु हरराय जी | ३१ जन. | १४ मार्च | २० अक्तू. |
| श्री गुरु हरकिशन जी | २३ जुला. | २० अक्तू. | १६ अप्रै. |
| श्री गुरु तेगबहादुर जी | १८ अप्रै. | १६ अप्रै. | २४ नवं. |
| श्री गुरु गोबिन्द सिंह जी | ५ जन. | २४ नवं. | २१ अक्तू. |
| श्री गुरु ग्रन्थ साहिब जी | १ सितं. | २० अक्तू. | — |

नोट :-नानकशाही कैलेण्डर के अनुसार गुरुपर्वों की ये ऊपर दी गईं अंग्रेजी तारीखें हर साल यही रहेंगी।

## हम हृदय से इनके आभारी हैं

हमारे परममित्र ज्ञानी श्री करतार सिंह जी, मालिक "कंवल वीडियो एण्ड फोटोस्टेट,कुराली" पिछले ७ वर्षों से हमारी 'श्रीमार्त्तण्ड आलम जन्त्री' (उर्दू) और 'शिरोमणि तिथ पत्रिका' (पंजाबी)के अनुवाद, प्रूफ रीडिंग आदि का पूरा कार्य गहन आत्मीय भाव एवं तन्मयता से करते आ रहे हैं, जिसके लिए उनके प्रति हम हार्दिक आभार प्रकट किए बिना नहीं रह सकते। अपने व्यस्त जीवन के क्षणों में से वे हमारे लिए प्रचुर पर्याप्त समय सहर्ष निकाल लेते हैं इसके लिए हम अपने आपको उनका सचमुच ऋणी मानते हैं।

अपिच "श्रीमार्त्तण्ड ज्योतिष कार्यालय, कुराली" के प्रबन्धक हमारे अनुजस्वरूप चि. प्रेमचन्द शर्मा तथा इनके सहकर्मचारी चि. श्रीकृष्ण शर्मा, शास्त्री, वेदाचार्य और चि.दिलबाग शर्मा 'श्रीमार्त्तण्ड पंचांग' (हिन्दी) की प्रूफरीडिंग, पाण्डुलिपिलेखन आदि का कार्य बड़ी तत्परता, सावधानी, अपनापन और आदरभाव से करते हैं। इनके निरंतर प्रगतिमय उज्ज्वल

# आकाशीय कौंसिल का विचार (सं. २०५६ वि.)

## संसार की सामाजिक आर्थिक एवं राजनैतिक स्थिति का ग्रहगोचर के अनुसार सर्वेक्षण

१. संवत्सर-स्वामी गुरु की गोचर स्थिति के अनुसार संवत् २०५६ वि. में भविष्यद्रष्टा नास्ट्रेडाम आदि द्वारा संकेतित भयंकर अणुयुद्ध की संभावना नगण्य बन जाती है। लेकिन संवत् के प्रतिरक्षा मंत्री मंगल की स्थिति कुछ मुस्लिम राष्ट्रों में भयावह स्थिति को जन्म देगी ।

२. 'नन्दन' वर्ष में भारत की प्रतिष्ठा बढ़ेगी, नई प्रगतिप्रद योजनाएं बनेंगी, विश्वशान्ति वार्ता में भारत का प्रयास प्रशस्य रहेगा।

३. अप्रैल १९९९ से २२ अगस्त, १९९९ ई. तक विश्व में अघटित घटनाचक्र चलेगा । किसी बड़े समृद्ध राष्ट्र के नेतृत्व में परिवर्तन , कुछ देशों में आंतरिक अशांति, विश्व के कुछ देशों में आर्थिक संकट विकट रूप धारण करे। कहीं भयंकर युद्ध का वातावरण एवं कहीं प्राकृतिक प्रकोप से हानि के समाचार मिलें।

४. भारत में अगस्त १९९९ ई. तक विपक्ष की राजनैतिक गतिविधि से सत्तारूढ़ दल प्रभावित होगा, सत्ता परीक्षण के कारण बनें।

५. भारत के प्रधान नेता के लिए यह वर्ष काफी उलझनपूर्ण रहे, राजनैतिक परिस्थितियां बदलें, वर्षान्त में नए समीकरण बनें, राजनैतिक दल फिर निर्वाचन संग्राम में उतरने के लिए विवश ।

६. संवत् के अंत में १४ मार्च २००० ई. के बाद राजनैतिक उलझने अधिक, धार्मिक-जातीय उपद्रव चिन्ताजनक, राजनीति में विशेष उलटफेर।

७. उत्तरी भूभाग, बंगाल, बिहार, आसाम में कुछ स्थानों पर स्थिति केन्द्र के लिए सिरदर्द। उ.प्र. में भी स्थिति सत्तारूढ़ दल के लिए चुनौतीपूर्ण रहे ।

८. उत्तरी-दक्षिणी प्रान्तों में कहीं भूकम्प, समुद्री तूफान, जलप्लाव आदि से हानि के समाचार ।

९. भारत के आर्थिक सुधारों में प्रगति, निजीकरण से कुछ क्षेत्रों में विशेष लाभ, विदेशों से व्यापारिक सम्बन्ध बढ़ें।

१०. भारत के प्रधान नेता एवं अग्रणी-राजनैतिक दलों की ग्रहस्थिति पर विशेष विचार एवं इनका भविष्य, -पढ़ें प्रस्तुत लेख में ।

**"संसार का प्रत्येक परमाणु एक निर्धारित नियम से विलग नहीं हो सकता। एक सूक्ष्मतम परमाणु में यदि तनिक भी अव्यवस्था किंवा अनुशासन-हीनता आ जाए, तो विराट् ब्रह्माण्ड एक क्षण के लिए भी न टिक सके । एक क्षणिक-विस्फोट से अनन्त प्रकृति अग्निज्वालाओं से अतिरिक्त कुछ न रहे," - यह नियामक विधान किसी अदृश्य सत्ता के अस्तित्व को प्रमाणित करता है । इसी प्रकार यह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड प्रभु के एक निश्चित विधान के अनुसार ही चल रहा है । इस विधान का साक्षात् कृतधर्मा ऋषियों ने जो अध्ययन व चिन्तन किया है, उसका परिणम ही 'ज्योतिष' है। ज्योतिष के अनुसार ब्रह्माण्ड के सभी क्रिया-कलाप ग्रहों द्वारा नियंत्रित हैं। आकाश में जो भी ग्रह-नक्षत्र हैं, उनसे यह पृथ्वी किंवा सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड अप्रभावित नहीं रहते- यह ज्योतिष का एक मूलभूत सिद्धांत है।** इस सिद्धांत की प्रमाणिकता में सन्देह करना तो दुराग्रह ही है। विज्ञान, कार्य-करण के सिद्धांत पर ही आधारित है। परन्तु आज भी असंख्य घटनाएं ऐसी हैं, जिनका कारण समझने एवं समझाने में चोटी के वैज्ञानिक अपने आपको सर्वथा असमर्थ पा रहे हैं । सिद्धांतों के व्यभिचार मात्र से शास्त्र की वैज्ञानिकता का प्रतिवाद नहीं किया जा सकता। ज्योतिष चिरन्तन सत्य-सिद्धांतों पर आधारित एक विज्ञान है, जिसमें अभी अत्यधिक अनुसंधान की आवश्यकता है ।

ज्योतिषशास्त्र के अनुसार कालात्मा सूर्य को सब ग्रहों का प्रधान माना गया है। शुक्ल यजुर्वेद की इस ऋचा पर ध्यान दें-

"आकृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यञ्च॥
हिरण्येन सविता रथेनादेवो याति भुवनानि पश्यन्॥"

अर्थात्-सूर्यनारायण सम्पूर्ण भुवनों को देखते हुए परिभ्रमण करते हैं। सभी ग्रहों में एकमात्र सूर्यदेव ही तो हैं, जो प्रत्यक्षरूप से दृष्टिगोचर होते रहते हैं। सम्पूर्ण दिशाओं को प्रकाश देने वाला कालात्मा-सूर्य स्थावर जंगम जगत्, ग्रह, पृथ्वी, जल, वायु आकाश किंवा समस्त भूचक्र का भेद जानता है। सूर्य की प्राकृतिक व्यवस्था में तनिक भी रूपान्तर होने से दिग्दाह, उल्कापात, भूकम्प, अतिवृष्टि, अनावृष्टि, युद्ध, महामारी, अराजकता आदि उपद्रवों से संसार त्रस्त हो जाता है । अत: स्पष्ट है, कि आकाशीय पिण्डों (ग्रहों)का विश्वजनीन घटनाचक्र से कुछ सम्बन्ध अवश्य है। इस तथ्य को वैज्ञानिक विचारक एवं बुद्धिजीवियों का एक बड़ा वर्ग स्पष्ट स्वीकार करता है ।

ऋग्वेद में पचानवें हजारवर्ष पूर्व ग्रहनक्षत्रों का वर्णन उपलब्ध है । महर्षियों द्वारा प्रस्फुरित इस शास्त्र पर गुरु शिष्य परम्परा चिंतन व संशोधन संवर्धन होते रहे हैं। प्रत्येक ग्रह जब अपनी गतिस्थिति में अंतर लाता है, ी विश्व का घटनाचक्र प्रभावित होता देखा गया है । इस पृथ्वी पर जो कुछ भी घटित होता अनु र करते हैं वह सब ग्रहों के वक्र-मार्ग आदि के ही परिणाम हैं। इस ग्रहगति जन्य-संकेत के अ र पर ही अपनी मति के अनुसार विश्व में जो भी प्रतिवर्ष घटित होता है, **"श्रीमार्त्तण्ड पंचांग"** के माध्यम से प्रिय पाठकों के समकक्ष उपस्थित

करते हैं और यह इस प्रकाशन का ७२वां गौरवपूर्ण वर्ष प्रारम्भ हो रहा है ।

आपके इस लोकप्रिय पंचांग में प्रतिवर्ष प्रकाशित होने वाली आश्चर्यजनक अव्यभिचरित भविष्यवाणियों में साधारण वर्ग के व्यक्ति से लेकर **भारतरत्न श्री जवाहरलाल नेहरु, श्रीमती इन्दिरा गांधी, प्रथम राष्ट्रपति श्री राजेन्द्र प्रसाद एवं अन्य गण्यमान्य प्रतिष्ठित ऐतिहासिक महापुरुषों की अभिरुचि रही है। आज भी यह पंचांग अपनी सफल आश्चर्यचकित कर देने वाली भविष्यवाणियों के कारण तथा ग्रहण आदि पंचांग गणित की सूक्ष्मता एवं शुद्धि के कारण भारत में ही नहीं विदेशों में भी लोकप्रिय है और भारत में अग्रणी स्थान प्राप्त कर चुका है ।**

इससे पहिले कि हम सं. २०५६ की ग्रहस्थिति का परिशीलन करें, गतवर्षों की कुछ आश्चर्जनक भविष्यवाणियों की चर्चा करना प्रासंगिक मानते हैं, ताकि फलित ज्योतिष की सत्यता को प्रमाणित किया जा सके ।

(१) सं. २०५३ वि. के पंचांग में पृ. १०१ पर पाक्षिक फलादेश 'लोकभविष्य' में सितम्बर १३ से २७ के मध्य स्पष्ट घोषणा की गई थी कि -

**"(इस पक्ष में) सूर्य-राहु एवं शनि का समसप्तक (योग) कहीं राजनीतिज्ञ के अपदस्थ होने का संकेत भी देता है ।"**

पाठकों! **२२ सितम्बर को भारत के भूतपूर्व प्रधानमंत्री श्री नरसिंह राव जी को कांग्रेस के प्रधान पद से पृथक् होना पड़ा, - इस भविष्यवाणी की सफलता के बारे में पाठकों ने हमें दूरभाष पर सूचित करते हुए फलितशास्त्र की प्रतिष्ठा को स्वीकारा है ।**

(२) सं. २०५३ वि. के पंचांग में पृ. २० पर कालम १ में लिखी गई इन पंक्तियों पर ध्यान दें-

**"इस वर्ष यहां की शासन सत्ता एवं राजनीतिक दलों के लिए अप्रत्याशित विस्मयकारी घटनाचक्र चलाने वाला है । सत्तासीन पार्टी के सामने ऐसी परिस्थितियां आएंगी, जिससे शासनतंत्र डगमगाएगा, प्रधान नेता ऐसे राजनीतिक चक्रव्यूह में फंस जाएंगे जहां से निकलना कठिन ही प्रतीत होता है ।"**

**किञ्च "इस लग्न गत ग्रहस्थिति के अनुसार इस संवत् में प्रमुख नेताओं एवं प्रमुख राजनैतिक दलों को गंभीर राजनैतिक चुनौतियों का सामना करने के लिए तैयार रहना चाहिए। भारतीय राजनीति में विशेष उथल एवं परिवर्तन के संकेत गोचर ग्रहस्थिति से स्पष्ट दिखाई दे रहे हैं ।"**

**भारतीय राजनीति के बारे में उपरोक्त भविष्यवाणी की सफलता ने पाठकों को अवाक्** भंग हुआ। प्रधान नेता श्री नरसिंह राव जी लक्खूभाई, धोखाधड़ी के केस में ऐसे उलझे, कि कांग्रेस का प्रधान पद छोड़ने को मजबूर होना पड़ा, फिर भी उस चक्रव्यूह से निकल पाना कठिन प्रतीत होता है।

इसवर्ष के प्रमुख नेता एवं राजनैतिक दल हवाला काण्ड से प्रभावित हुए । **पशुचारा काण्ड एवं दूरभाष विभाग** के मंत्री श्री सुखराम जी को भी अप्रत्याशित धन रखने के कारण परेशानी का सामना करना पड़ा है, **जिससे कांग्रेस, भाजपा एवं लोकदल आदि प्रतिष्ठित पार्टियां स्पष्टतः-प्रभावित हुई हैं ।**

(३) सं. २०५३ वि. के पंचांग में पृ. २० पर गोचर ग्रहस्थिति शीर्षक के अन्तर्गत कालम २ में मोटे अक्षरों में स्पष्ट घोषणा की गई थी,

**"वर्ष के मंत्रिपद पर आसीन शनि की दृष्टि उत्तर की तरफ ही रहेगी। इस ग्रहस्थिति का प्रभाव कहीं राजनीति में नए तालमेल एवं नए समीकरण बनाकर भारतीय शासनतंत्र में काफी उलटफेर वाला रहेगा।"**

पाठक भली भांति जानते हैं, कि सन् १९९६ ई. में **लोकसभा निर्वाचनों के बाद बिल्कुल विरोधी-सिद्धातों वाले विभिन्न दलों ने मिलकर केवल सत्ता हथियाने के लिए एक नया समीकरण बना लिया, जिसे- " 'संयुक्त मोर्चा'** नाम दे दिया गया ।

(४) **केन्द्रीय शासनतंत्र में परिवर्तन की भविष्यवाणी** पढ़ें पृष्ट २०, कालम २ की अन्तिम मोटे अक्षरों में छपी ये पंक्तियां-

**"पाठक ध्यान दें कि - गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार २० नवम्बर १९९५ से अप्रैल १९९६ तक की ग्रहस्थिति के परिणामस्वरूप शासनतंत्र एवं केन्द्रीय प्रमुख पार्टियों को एवं प्रधान पदासीन नेताओं को भारी राजनैतिक उलझन का सामना करना होगा। परिणाम स्वरूप केन्द्रीय शासनतंत्र में परिवर्तन के प्रबल योग बनते हैं। "**

(५) **संवत् २०५३ के निर्वाचन संग्राम के बारे में की गई भविष्यवाणी,** जिसके बारे में भारत के गण्यमान्य नेता भी हमें फलितशास्त्र की सत्यता के बारे में लिखने के लिए विवश हो उठे-

सं. २०५३ वि. के पंचांग में पृ. २१ पर कालम २ में स्पष्ट रूप से **'त्रिशंकु संसद'** बनने की घोषणा की गई थी, संदर्भ उद्धृत है-



**"भारत स्वतंत्रता कुण्डली में सप्तम भावस्थ स्वस्थ शनि संकेत देता है, कि इस वर्ष लोकसभा निर्वाचन में कांग्रेस पार्टी का टकराव सशक्त प्रतिद्वन्द्वी *भाजपा से होगा।***

इस लोकसभा निर्वाचन के परिणाम अप्रत्याशित होंगे और पूर्ण बहुमत किसी भी पार्टी को प्राप्त न होगा । केन्द्रीय वर्तमान मंत्रिमण्डल में १९९६ ई. के मध्य से पूर्व विशेष परिवर्तन संभावित है ।

कांग्रेस ( तिवारी ) नगण्य रहेगी। वामपंथी मोर्चा व राष्ट्रीय मोर्चा में शामिल विभिन्न घटकों में सैद्धांतिक विरोधाभास व टकराव की स्थिति बनी रहेगी सत्ता प्राप्ति के लिए कुछ घटक प्रमुख पार्टी का बल देंगे ।

गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार आगामी निर्वाचन संग्राम में किसी भी पार्टी को बहुमत न मिल सकेगा परिणामस्वरूप केन्द्र में "त्रिशंकु संसद" बनेगी। जो भी बड़ी पार्टी नई सरकार बनाएगी वह कोलीशन या गठबन्धन वाली ही होगी। ऐसा ग्रहस्थिति के आधार पर विचार है, सर्वज्ञ तो प्रभु ही हैं।

इस भविष्यवाणी की सफलता पर पंचांग प्रेमी जनता ने हमें पत्रों द्वारा जो उत्साहवर्धन किया है, उसके लिए हम आभारी हैं ।

सं. २०५४ वि. के पंचांग मे जो भविष्यवाणियां आश्चर्यचकित कर देने वाली थीं, सभी की चर्चा करना तो यहां संभव नहीं, लेकिन कुछ प्रमुख भविष्यवाणियों की चर्चा कर देना युक्तिसंगत समझते हैं -

( १ ) धमाकेदार 'स्कैण्डलों' के उजागर होने की भविष्यवाणी निम्नांकित शब्दों में की गई थी- देखें सं. २०५४ वि. के पंचांग में पृष्ठ १८ कालम २ से उद्धृत पंक्तियां—

"सं.२०५४ विक्रमी में सत्तारूढ़ दल को विशेष संकट का सामना करना पड़ेगा, लेकिन देश की प्रभुसत्ता एवं मान सम्मान बना रहेगा। पुराने बोफोर्स आदि मसले पुनः उजागर होंगे, परिणामस्वरूप कई प्रतिष्ठित पुरातन नेताओं की संलिप्तता सिद्ध होगी। इन घोटालों में संलिप्तता महानायकों के नाम भी प्रकाश में आएंगे, जिससे कुछ अन्य धमाकेदार स्कैण्डल भी सामने आने के योग हैं ।"

स्पष्ट है, कि सत्तारूढ़ प्रमुख दल (जनता दल) के वरिष्ठ श्री लालू प्रसाद जी चारा घोटाले में, कुछ हवाला केस, कुछ यूरिया घोटाले में संलिप्त होने से जेल भोग रहे हैं।

( २ ) सत्तारूढ़ मोर्चा की स्थिति के बारे में जो लिखा था, वह अक्षरशः ठीक घटित हुआ है। पृ. १९,कालम १ पर सं. २०५४ में प्रकाशित पंक्तियां पढ़ें;

"वर्षलग्न में गुरु, शनि अस्त हैं, मुंथेश-बुध, राहु, सूर्य के बीच कर्त्तरी योग से ग्रस्त हैं, संयुक्तमोर्चा किंवा सामयिक-सत्तारूढ़ दल के घटक पार्टियों के प्रधान नेताओं एवं राजनैतिक दलों को इस संवत के पूर्वार्ध में ही भारी चुनौतियों का सामना करने के लिए तैयार रहना चाहिए, क्योंकि संवत् का राजा स्वयं मंगल ( जो कि वर्ष प्रवेश का लग्नेश भी है )" अपनी नीच राशि की तरफ जा रहा है। भारतीय-राजनैतिक दलों एवं भारत की राजनीति में विशेष उथल-पुथल एवं परिवर्तन के संकेत लगभग सं. २०५४ के आरंभ में ही ग्रहस्थिति के अनुसार स्पष्ट दृष्टिगोचार हो रहे हैं। सं. २०५४ के आरंभ से पूर्व किंवा प्रारंभिक मासों में ही शासनसत्ता में नाटकीय परिवर्तन दिखाई दे रहे हैं ।"

( ३ ) प्रधानमंत्री देवगौड़ा जी के अपदस्थ होने की भविष्यवाणी सं. २०५४ वि. के पंचांग के पृ. १९ कालम २ पर प्रकाशित पंक्तियां पढें,-

ध्यान दें- कि ५ फरवरी सन् १९९७ ई. को मंगल वक्री भी हो जाता है और १३ मार्च को शनि अस्त हो रहा है। यह ग्रहस्थिति सत्तारूढ़ मोर्चा सरकार के लिए पेचीदा है, इस अवधि में प्रधान नेता को विषम चक्रव्यूह से निकलना कठिन होगा, वैसे तो संवत् २०५४ को प्रारम्भ के लगभग केन्द्र सरकार में विशेष परिवर्तन के योग हैं।

पाठक जानते हैं, कि ११ अप्रैल को देवगौड़ा सरकार भंग हो गई थी। २१ अप्रैल को श्री इन्द्रकुमार गुजराल जी नए प्रधान मंत्री बने।

( ४ ) कांग्रेस पार्टी में श्रीमती सोनिया गांधी के प्रवेश का संकेत पंचांग में सं. २०५४ पृ. २० कालम २ पर कांग्रेस शीर्ष के अन्तर्गत स्पष्ट रूप से निम्नांकित शब्दों में किया गया था पढ़ें,-

"कर्मक्षेत्र ( कन्या राशि ) का स्वामी बुध होने से मीन के गुरु में किसी पुराने कांग्रेसी नेतृत्व-परिवार की मदद मिलने से पार्टी को पुनः चेतना मिलने का योग है।"

पाठक जानते हैं, कि ८ मई को श्रीमती सोनिया गांधी कांग्रेस में सम्मिलित हो गई ।

( ५ ) ६ मई को दिल्ली में बम ब्लास्ट, १८ मई को तुर्की में १००० कुर्दो को कत्ल कर दिया गया । १०/१२ मई १९९७ को ईरान में भूकम्प से हजारों व्यक्ति मरे। १४ मई को बंगलादेश में साइक्लोन से भारी विनाश हुआ। २५ मई को अफगानिस्तान के नेता 'दोस्तम' देश छोड़ कर टर्की भाग जाने को विवश हो गए। इस बारे में पढ़े सं. २०५४ के पंचांग में पृ. १७ पर कालम १ का अन्तिम स्टैंजा-

"२४ मार्च से २ जून तक शनि-मंगल का षडष्टक एवं ३ जून तक राहु मंगल का शनि केतु के साथ समसप्तक विश्व के कुछ देशों में अघटित घटनाक्रम को उजागर करेगा। कहीं राजनीति से प्रेरित हत्याकांड होंगे। किसी विशिष्ट व्यक्ति के निधन से शोक व्याप्त होगा। किसी जगह अग्निकाण्ड, बम विस्फोट या विमान-यान दुर्घटना में जनधन हानि का समाचार मिलेगा। कुछ राष्ट्र परस्पर सैन्य संघर्ष की स्थिति में आ खड़े होंगे- परिणामस्वरूप स्थिति गंभीर होगी। अफगानिस्तान, पाकिस्तान किंवा खाड़ी के कुछ देश विशेष संकटापन्न स्थिति में अनुभव करेंगे।"

(६) **'अणुशक्ति' के बारे में भारत ने किसी देश के आगे घुटने नहीं टेके,** श्री गुजराल ने स्पष्ट कर दिया है कि,- **'निरस्त्रीरकरण सन्धि '** में विषमता स्वीकार्य नहीं, इस बारे में पहले ही भविष्यवाणी की गई थी-पढ़ें सं. २०५४, पृ. १७ कालम १ पर-

**''अमेरिका, रूस, चीन, जापान, ब्रिटेन आदि देश अपने प्रभुत्व एवं दबदबे की नीति के तहत कुछ उदीयमान देशों को परमाणु 'निरस्त्रीकरण-संधि' का आश्रय लेकर दबाने की प्रवृत्ति अपनाएंगे। भारत की नीति इस बारे में स्वतंत्र विचारधारा वाली रहेगी, जिसे कुछ समय बाद कुछ अन्य देशों का सहयोग भी उपलब्ध हो सकेगा''**

स्पष्ट है, कि अब कुछ मुस्लिम राष्ट्र भी भारत की इस नीति को मान्यता देने लगे हैं ।

हम सं. २०५६ के बारे में कुछ लिखने से पहले सं. २०५५ वि. में आश्चर्यजनक रूप से सत्य सिद्ध हुई भविष्यवाणियों को संक्षिप्त वेरवा देना प्रासंगिक समझते हैं-

(१) 'विश्व के घटनाचक्र' के बारे में लिखते हुए सं. २०५५ वि. के पंचांग में पृ. नं. २३ कालम १ पर नीचे की पांच लाईनों में लिखा था, कि-

**''इस वर्ष अफगानिस्तान, ईरान आदि किसी मुस्लिम राष्ट्र में भयंकर भूकम्प से जनधन हानि होगी।''**

४ फर. १९९८ ई. को अफगानिस्तान की उत्तरी सीमा पर भयंकर भूकम्प से ४००० से भी अधिक लोग मारे गए ।

(२) 'मार्तण्ड पंचांग ' सं. २०५५ वि. के पृष्ठ २४ पर पढ़ें-

संवत् २०५५ का राजा शनि है संवत् के आरम्भ में ही शनि मंगल राहु के साथ षडष्टक योग ४ अप्रैल तक चलेगा। लेकिन शनि-राहु का षडष्टक योग तो १६ अप्रैल तक लगातार बना रहेगा परिणामस्वरूप **अमेरिका की सैन्यशक्ति फारस की खाड़ी पर अपना दबदबा बढ़ाएगी और ईरान आदि किसी मुस्लिम देश के लिए विशेष चेतावनी पूर्ण सिद्ध होगी। ग्रह गोचर के अनुसार ईराक, इजराइल, फिलस्तीन, अफगानिस्तान आदि में संवत् २०५५ में संघर्षपूर्ण वातावरण रहेगा।** जिससे सीमास्थ-देशों की शान्ति भंग होगी। शान्ति के लिए सुरक्षा परिषद् किंवा बड़े राष्ट्रों को हस्तक्षेप करना पड़ेगा। वैसे भी चैत्रमास में पांच शनिवार होने से पश्चिम-**दक्षिण गोलार्ध के देशों में कहीं प्राकृतिक प्रकोप, भूकम्प से भारी हानि, कहीं अग्निकाण्ड या दुर्घटना से जनधन हानि के समाचार मिलेंगे।**

(i) इस भविष्यवाणी के अनुसार, अफगानिस्तान में तालिबान की समस्या पैदा करके अमेरिका ने अशान्ति का वातावरण बना दिया। अमेरिका खाड़ी देशों पर सैन्य बल द्वारा अभी दबदबा बनाए हुए है।

(ii) ईरान-अफगानिस्तान में परस्पर युद्ध की संभावना भी इस भविष्यवाणी की सत्यता का स्पष्ट संकेत है।

(iii) पश्चिमी- दक्षिणी गोलार्ध के देशों में प्राकृतिक -प्रकोप एवं यान दुर्घटना की भविष्यवाणी को निम्नांकित घटनाएं सत्य सिद्ध कर चुकी हैं-

मार्च १९९८ में पाक में बाढ़ से २५० लोग मरे एवं चीन में हवाई हादसों में २०० से भी अधिक व्यक्ति मृत्यु को प्राप्त हुए ।

(३) सं. २०५५ वि. के पंचांग में पृ. २४ पर कालम १ में स्पष्ट लिखा है-

**''पूर्वोत्तर क्षेत्र में अमेरीका की नीति कहीं वातावरण को क्षुब्ध करे। हथियारों की बिक्री से कहीं सम्बन्धों में कटुता बढ़े। अफगानिस्तान किंवा किसी अन्य मुस्लिम राष्ट्र में स्थिति बड़े देशों की कुनीति से बिगड़ेगी। कहीं गृह युद्ध जैसे हालात बनेंगे। ऐसी स्थिति में अन्तर्राष्ट्रीय किंवा क्षेत्रीय हस्तक्षेप से खून की होली पर अंकुश लगाना अपरिहार्य बन जाएगा।''**

इस आश्चर्यजनक भविष्यवाणी की सत्यता आज पूर्णरूपेण स्पष्ट है। अफगानिस्तान में अमेरिका की कुनीति से वातावरण क्षुब्ध हो चुका है। ईरान के साथ युद्ध विभीषिका से रूस आदि देश भी चिन्तित हैं। अफगानिस्तान में गृहयुद्ध जैसी स्थिति तालिबान की वजह से बन चुकी है। अन्तर्राष्ट्रीय एवं क्षेत्रीय हस्तक्षेप का प्रश्न उभर चुका है। आगे (सं. २०५५ वि. के कालम १ में पृष्ठ २४ पर नीचे से ८ पंक्तियां भी इसी भविष्यवाणी को अक्षरशः और स्पष्ट कर रही हैं-

**''१५ से २४ मई तक शनि-शुक्र एवं बुध की गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार इस वर्ष अमेरीका, ब्रिटेन आदि कुछ देश तालिबान को प्रोत्साहित करके अफगानिस्तान के वातावरण को और खराब कर देंगे। ईरान के साथ भी सम्बन्ध ठीक न रहेंगे ।''**

गतवर्ष लिखी ये पंक्तियां आज अक्षरशः सत्य सिद्ध हो चुकी हैं ,

(४) मुस्लिम -देशों के बारे में की गई भविष्यवाणी- पढ़ें पृ. २५ ( सं. २०५५ वि. )

''मुस्लिम राष्ट्रों की कुण्डली में गुरु-शुक्र-केतु धन स्थान में हैं तथा चतुर्थ भाव में नीच शनि का मंगल एवं सूर्य के साथ मेल हो रहा है। स्पष्ट है कि यावन राष्ट्रों में ही परस्पर उलझनें बढ़ेंगी। विशेषतः इराक, ईरान एवं पाकिस्तान, अफगानिस्तान आदि में आन्तरिक सम्बन्ध मधुर न रहेंगे । इन देशों में कहीं आन्तरिक क्रान्ति, रक्तपात को दृष्टि में रखते हुए सुरक्षा परिषद् को दखल देना पड़े। पाकिस्तान में आन्तरिक फूट से स्थिति उलझेगी और नेतृत्व परिवर्तन के स्पष्ट संकेत मिलेंगे। किसी बड़े नेता को विषम परिस्थिति का सामना करना पड़ेगा।''

ठीक इस भविष्यवाणी के अनुसार ईरान एवं अफगानिस्तान में स्थिति भयंकर हो गई है, युद्ध का वातावरण बन गया है। पाकिस्तान के प्रधान श्री नवाज शरीफ को आन्तरिक फूट से विषम परिस्थिति का सामना करना पड़ रहा है- यह स्पष्ट हो चुका है ।

(५) केन्द्रीय-सरकार' से कांग्रेस ने समर्थन वापिस लिया' परिणमस्वरूप शक्तिपरीक्षण असफल एवं पुनः देश राजनैतिक-असंतुलन की ओर। पढ़ें सं. २०५५ वि. के पंचांग में पृ. २५ कालम २ स्टैंजा १ की अन्तिम चार पंक्तियां-

**''कांग्रेस आदि कुछ रानीतिक दलों के अग्रणी नेता अपने महत्वाकांक्षा किंवा सैद्धान्तिक मतभेदों के कारण केन्द्रीय -शासन सत्ता से कभी भी अलगाव की स्थिति पैदा करके देश में राजनैतिक संतुलन को बिगाड़ सकते हैं।''**

इस भविष्यवाणी को और स्पष्ट करते हुए आगे लिखा था (पृ. २६ कालम १ स्टैंजा ४)-

**''सत्ता से अलग प्रभावी पार्टी अपना हाथ खींच लेगी, परिणामस्वरूप प्रधानशासक ऐसे चक्रव्यूह में फंस जायेंगे, जहां से निकलना संभव न होगा और भारत का केन्द्रीय मंत्रिमण्डल शक्ति परीक्षण में असफल सिद्ध होगा।''और पढ़े पृ. २६, कालम २, पंक्ति ७ से -''१५ मई १९९८ से पूर्व ही कोई प्रभावी पार्टी जनहित के नाम पर कांग्रेस 'संयुक्त मोर्चा' से समर्थन वापिस ले लेगी।''- ठीक इसी प्रकार घटित हुआ और 'संयुक्त मोर्चा सरकार' गिर गई।**

**(६) आसाम, गुजरात, महाराष्ट्र में भयंकर बाढ़ की भविष्यवाणी- पढ़ें सं. २०५५ वि. में पृ. २६ कालम २ अंतिम स्टैंजा-**

**''इसी मध्य २७ जून से १० अगस्त तक मिथुन राशि के मंगल पर नीच शनि की विशेष दृष्टि है। इस अवधि में गुजरात, आसाम आदि प्रान्तों में कहीं प्राकृतिक- प्रकोप से जनधन हानि, कहीं बाढ़, उत्तरी भारत में कहीं भयंकर अग्निकाण्ड व तूफान, भयंकर बाढ़ से हानि का योग है। आसाम-गुजरात-महाराष्ट्र में भी भयंकर बाढ़ से हानि होगी। ''**

**(७) सं. २०५५ में महामहिम राष्ट्रपति के आर. नारायणन ने अपना दायित्व पूर्णरूपेण निभाया, जोकि भारत की स्वतंत्रता के बाद प्रथम ऐतिहासिक-घटना मानी गई। पढ़ें, — सं. २०५५ वि. के मार्त्तण्ड पंचांग में पृ. २६ पर कालम १ पर अन्तिम स्टैंजा-**

**''भारत के ४९ वें वर्ष की गणतंत्र कुण्डलीगत ग्रहस्थिति पर विहंगम दृष्टिपात करने से ज्ञात होता है, कि - इस वर्ष राष्ट्रपति का राजनीतिक दायित्व बढ़ेगा। शनि का गुरु के क्षेत्र में एवं गुरु का शनि के क्षेत्र में होना विशेष राजनीतिक चिन्तन का भार देश के वरिष्ठ नेता पर निर्भर करता है, वैसे मंगल राहु का समसप्तक योग देश में आर्थिक, औद्योगिक** एवं राजनीतिक परिप्रेक्ष्य के लिए अच्छा नहीं ।''

ठीक इस भविष्यवाणी के अनुसार केन्द्र द्वारा उत्तर प्रदेश सरकार गिराने की सिफारिश एवं बिहार की सरकार बहुमत वाली राबड़ी-सरकार गिराने की सिफारिश को राष्ट्रपति ने नामंजूर कर दिया, एवं अपने दायित्व को पूर्णतया निभाया।

सं. २०५५ वि. के मार्त्तण्ड पंचांग पृ. २७ कालम २ पर निम्नांकित पंक्तियाँ पढ़ें-

(८) ''गुजराल सरकार के गिर जाने की भविष्यवाणी''-

संयुक्त मोर्चा की कुण्डली के अनुसार इस वर्ष सत्तारूढ दल (संयुक्त मोर्चा) में संवत् के पूर्वार्ध में ही विशेष परिवर्तन आने के योग हैं। नवम्बर' ९७ से संयुक्त मोर्चा पर अन्य प्रभावी दलों के प्रहार प्रारम्भ होंगे। घटक-दलों में एकता कमजोर होगी और कांग्रेस द्वारा समर्थन छलावा सिद्ध होगा। संवत् २०५५ के प्रारम्भिक -मास गुजराल सरकार के लिए ऐतिहासिक घटना वाले सिद्ध होंगे ।

श्री गुजराल जी की शपथ ग्रहणकालीन कुण्डली में शनि-मंगल का षडष्टक योग एवं कर्मेश- गुरु की नीच राशि में स्थिति ७ जनवरी १९९८ ई. से पूर्व इनके लिए विषम परिस्थितियों को जन्म देने वाली है। इस अवधि में संयुक्त मोर्चा सरकार की गतिविधि पर विशेष आक्षेप होंगे। कुछ पार्टियां अपनी अस्मिता को बनाए रखने के लिए स्वतंत्र सिद्धांतों के कारण विमुख होने लगेंगी। कांग्रेस अपनी कई शर्तें समक्ष रखेंगी और इस प्रकार संवत् के पूर्वार्ध से भी पहिले ही गुजराल सरकार संकट को पार करने में असमर्थ अनुभव करेगी। कदाचित् शनि के मीन में आने पर (७ जनवरी के बाद) यह सरकार चलती है तो ४ अप्रैल से १४ मई तक तथा १६ नवम्बर से संवत् के अंत तक का समय सत्तारूढ़ पार्टी के लिए तथा प्रधान नेताओं के लिए विशेष घटनापूर्ण किंवा सत्ता से विलग होने वाला सिद्ध होगा ।

इस भविष्यवाणी की सत्यता पर हमें देश विदेश से अनेकों पत्र प्राप्त हुए हैं, एवं फलित ज्योतिष पर आस्था न रखने वाले व्यक्ति भी ज्योतिषशास्त्र की प्रामाणिकता को स्वीकार करने लगे; यह मार्त्तण्ड पंचांग के लिए गौरव की ही बात है ।

(९) पृ. २८ पर कालम २ में कांग्रेस के बारे में की गई भविष्यवाणी कम आश्चर्यजनक नहीं।

''कांग्रे''- कांग्रेस की स्थापना कालीन ग्रहस्थिति एवं सं. २०५५ की ग्रहस्थिति के अनुसार श्री सीताराम केसरी कांग्रेस को अधिक देर तक प्रातिनिध्य प्रदान न कर सकेंगे । **आगे कांग्रेस अकेले ही सत्ता में न आ सकेगी।**

यह स्पष्ट है कि सं. २०५५ की ग्रहस्थिति गठजोड़ सरकारों का ही संकेत देती है। कांग्रेस के समर्थन व सक्रिय सहयोग की स्थिति में संयुक्त मोर्चा के घटकदल विखण्डित हो

सकते हैं सभी प्रमुख पार्टियों की ग्रहगति के अनुसार सभी राजनीतिक-पार्टियों की कर्मपत्रियां किसी स्थायी, प्रगतिशील भविष्य का संकेत नहीं देती।

ठीक इस भविष्यवाणी के अनुसार श्री सीताराम केसरी को कांग्रेस-प्रधान के पद से अलग होना पड़ा। संयुक्त मोर्चा के प्रधान श्री चन्द्रबाबु नायडु कांग्रेस का साथ न देकर अलग हो गए एवं अन्य पार्टियां भी अलग दल बनाकर संयुक्त मोर्चा को विखण्डित कर चुकी हैं।

आर्थिक दृष्टि से अमेरिका द्वारा लगाए गए प्रतिबंध से देश का औद्योगिक क्षेत्र भी प्रभावित हुआ है एवं राजनैतिक दृष्टि से भी परमाणु परीक्षण चर्चा का विषय बना रहा ।

(१०) इस समय सत्तारूढ़ पार्टी 'भाजपा' के बारे में स्पष्ट लिखा था- पढ़ें—

सं. २०५५ वि. के पृ. २७ पर कालम की अंतिम पंक्तियां—

**"राजनैतिक क्षितिज पर भाजपा का विस्तार होता नजर आएगा। आगामी निर्वाचनों में भजपा पुनः एक सशक्त प्रबल पार्टी के रूप में उभरेगी, लेकिन सत्ता प्राप्त करना एक प्रबल चुनौती होगा ।"**

भारत की राजनीतिक पार्टियों के प्रबल विरोध के बावजूद चुनौती पूर्ण स्थिति में भाजपा सत्ता में आई एवं सशक्त प्रबल पार्टी के रूप में भाजपा निर्वाचन में उभरी है;-यह सर्वविदित ही है।

इस प्रकार अनेकों आश्चर्यचकित कर देने वाली भविष्यवाणियों की सफलता का श्रेय गत ७१ वर्षों से आपके इस मार्त्तण्ड पंचांग को प्राप्त होता आ रहा है। सभी सफल भविष्यवाणियों की चर्चा यहां कर सकना स्थानाभाव के कारण संभव नहीं है ।

**पाठकों**, श्री मार्त्तण्ड पंचांग के माध्यम से की गई या की जा रही भविष्यवाणियों की सफलता का श्रेय जो आप हमें दे रहे हैं, वह सब पूर्वाचार्यों एवं ज्योतिषशास्त्र के मर्मज्ञ गुरुचरणों की कृपा ही है या जनता जनार्दन के सौहार्द का परिणाम। हम उन पाठकों के भी आभारी हैं,जो विभिन्न प्रान्तों से पत्राचार द्वारा भविष्यवाणियों की सफलता पर बधाई भेजकर हमें भावी वर्षों में **ग्रहगतिजन्य संकेतों** के आधार पर कुछ न कुछ लिखने के लिए प्रेरित करते रहते हैं ।

## सं. २०५६ वि. की ग्रह परिषद् के आधार पर विश्व का घटनाचक्र

**जिस तरह पृथ्वी पर लोकतांत्रिक-राज्य की स्थापना के लिए प्रधानमंत्री आदि के चुनाव होते हैं और उन निर्वाचित व्यक्तियों के गुण-कर्म, स्वभाव-योग्यता का प्रभाव उनके अधिकृत क्षेत्रों पर पड़ता है, इसी प्रकार अखिलेश्वर प्रभु की इच्छा से निर्मित आकशीय शिशुंमार चक्रस्थ ग्रहों की परिषद् में संसार चक्र को चलाने के लिए प्रतिवर्ष दिव्य एवं अद्भुत शक्तिमती आकाशी-कौंसल का निर्माण होता है। इस आकाशीय कौंसिल में ग्रहों की शुभाशुभ प्रकृति के अनुकूल संसार में जो उलटफेर एवं अघटित घटनाएं होती हैं, उन्हें अपनी तुच्छमति के अनुसार त्रिकालज्ञ दैवज्ञों द्वारा लिखित ग्रन्थों के आधार पर वि. सं. २०५६ के घटनाचक्र के बारे में कुछ लिखने की चेष्टा कर रहे हैं ।**

सं. २०५६ वि. में ग्रहपरिषद् के दशाधिकारियों में ४ पद क्रूर ग्रहों को प्राप्त हुए हैं, और ६ पद शुभ ग्रहों को प्राप्त हुए हैं। संवत् का राजा देवगुरु **'बृहस्पति'** है, जो कि विश्व में चल रहे भयंकर युद्ध की संभावना को क्षीण करेगा एवं सर्वत्र अमनचैन का वातावरण बनाने का प्रयत्न करेगा । **संकेत मिलता है कि**- इस वर्ष दुर्गेश अथात् रक्षा-प्रतिरक्षा एवं सेनाओं की कमांड मंगल के पास होने से कुछ मुस्लिम -राष्ट्रों में भयंकर युद्ध की स्थिति बनेगी, कहीं सिविलवार एवं कहीं सेना के द्वारा सत्ता का हथियाना संभव है। पाकिस्तान, ईरान, अफगानिस्तान आदि देश इन घटनाओं से प्रभावित होंगे,लेकिन कुछ बड़े भारत आदि देश शान्ति-स्थापना के लिए सक्रिय रहेंगे। **क्योंकि दैत्यगुरु शुक्र को इस वर्ष कृषि, व्यापार एवं कोषाध्यक्ष के तीन महत्वपूर्ण पद प्राप्त हुए हैं, इसलिए विश्व के समृद्ध -देश, प्रगतिशील छोटे देशों पर अनुचित रूप से आर्थिक एवं व्यापारिक अंकुश लगाकर अपना दबदबा बनाए रखेंगे, जिससे संयुक्त राष्ट्र में बड़े राष्ट्रों की प्रभुसत्ता को कुछ राष्ट्र नकार देंगे; विरोध रूप में संयुक्त राष्ट्र के नवीकरण का प्रश्न पैदा होगा, कुछ राष्ट्र अपनी सदस्यता वापिस लेने तक आ सकते हैं।** परिणामस्वरूप संयुक्त राष्ट्र पर किसी एक देश का दबदबा व वर्चस्व समाप्त करने का प्रश्न आएगा, जिससे कुछ उदीयमान देशों को बल मिलेगा एवं कुछ नए राष्ट्रों को संयुक्त राष्ट्र में प्रातिनिध्य भी प्राप्त होगा ।

इस वर्ष सारी ग्रह परिषद के सारे पद केवल पांच ग्रहों (सूर्य, मंगल, बुध-गुरु-शुक्र) तक ही सीमित हैं, जिनमें से महत्वपूर्ण पद गुरु, शुक्र एवं मंगल को प्राप्स हुए हैं। ध्यान दें— , गुरु-शुक्र ये दोनों शत्रु हैं। मंगल-गुरु मित्र हैं, मंगल-शुक्र समभाव के हैं। इस स्थिति में गुरु ग्रह का शुक्र के साथ तालमेल न होने से विश्व के कुछ राष्ट्रों की नीति आपस में टकराव वाली बनेगी। व्यापारिक-नीति में विशेष परिवर्तन होंगे । कुछ बड़े राष्ट्रों को विशेष आर्थिकसंकट का सामना करना पड़ेगा।

ग्रह परिषद् में मेघेश-फलेश एवं दुर्गेश - ये तीन पद मंगल को प्राप्त हैं। मंगल युद्धप्रिय एवं मजदूरवर्ग का प्रतिनिधि ग्रह है। अतः कहीं बाढ़ वर्षा से खड़ी फसलों को हानि पहुंचेगी, कहीं अकाल की स्थिति बनेगी। फलेश-मंगल का फल शास्त्रों में इस प्रकार लिखा है -

"फलपतिर्यदि भूसुतो भवेन्नबहुपुष्प-फलान्वित पादपाः ।
गदभयान्वित-देशजनास्तदा नृपतयो बहु विग्रहकारकाः ॥"

स्पष्ट है कि- फल-फूल कम हों, खाने-पीने की चीजें मंहगी हों । जनता में एड्स, कैंसर आदि भयंकर रोगों से भारी कष्टमय स्थिति बने। कुछ राष्ट्रों में युद्धभय व्याप्त होगा, जिससे **पड़ौसी देश अनिवार्यतः उलझन में आ सकेंगे । लेकिन गुरु के राजा होने के कारण अन्तर्राष्ट्रीय किंवा क्षेत्रीय-हस्तक्षेप से स्थिति नियंत्रण में आ सकेगी।**

इस वर्ष के **चार स्तम्भों के विचार से** जलस्तम्भ का अभाव है, तृणस्तम्भ केवल ६ प्रतिशत है, अन्न एवं वायुस्तम्भ पर्याप्त प्रतिशतता में है । स्पष्ट है, किसी देश में भयंकर अकाल की स्थिति बने, कहीं गैस रिसने व किसी प्रकार के वायु प्रदूषण व तूफान आदि से जनधनहानि होगी। कहीं भूकम्प आदि व अग्निकाण्ड से भयंकर जनधन हानि हो ।

**आर्षमान विचार से**- अक्षय तृतीया को रोहिणी नक्षत्र केवल ३ प्रतिशत है। द्वितीय आर्ष २३ प्रतिशत, तृतीय आर्ष का अभाव है। केवल चतुर्थ आर्ष ७७ प्रतिशत है। स्पष्ट है, कि वर्ष रक्षा के लिए चार दुर्गों (आर्षों) के विचार से यह संवत् बहुत ही कमजोर मालूम देता है। विश्व के कुछ राष्ट्रों का वातावरण भयंकर युद्ध का बनेगा। कुछ पड़ोसी देश उस युद्ध में कूदकर स्थिति को और विषम बना देंगे। राष्ट्रमण्डल एवं अन्य संस्थाओं व देशों की मध्यस्थता से स्थिति नियंत्रण में आए। इस वर्ष लंका, कम्बोड़िया, इजराइल, फिलस्तीन, अफगानिस्तान, ईरान, पाकिस्तान, रूस आदि में आन्तरिक स्थिति विषम होगी । कहीं आन्तरिक, अशान्ति, क्रान्ति का रूप धारण करे, कहीं देश में सत्ता परिवर्तन व सेना द्वारा सत्ता संभालने की घटना से प्रधान नेता परेशानी में पड़ेंगे। किन्हीं दो देशों में तनाव से अमेरीका आदि देश राजनीतिक लाभ लेंगे। टर्की, लंका, जापान, अमेरीका, व किसी मुस्लिम राष्ट्र में तूफान, चक्रवात, ज्वालामुखी, विस्फोट, किंवा कहीं भयंकर प्राकृतिक-विनाशलीला का दृश्य उपस्थित होगा। इस वर्ष किसी बड़े धार्मिक व राजनैतिक नेता के निधन से किसी राष्ट्र में राष्ट्रीय शोक व्याप्त होगा ।

## जगत्-लग्न कुण्डली से विश्व का घटनाचक्र

जगत् लग्न कुण्डली

सं. २०५६ वि. में वैशाख-कृष्ण -त्रयोदशी -बुधवार, तदनुसार १४ अप्रैल सन् १९९९ ई. को ११ घं. १६ मि. (१३ घटी १० पल) पर उ.भा. नक्षत्र, ऐन्द्र योग एवं मीनस्थ चन्द्र के समय मिथुन लग्न में सूर्यदेव मेष राशि में प्रविष्ट होंगे ।

(कुण्डली: ३ लग्न; ४ रा.; २ शु.; १ सू. श.; ५; ६; १२ बु. गु. चं.; ७ मं.; ८; ९; १० के.; ११)

जगत् लग्नकुण्डली में लग्नेश-बुध, गुरु एवं चन्द्र के साथ मीन राशि में हैं। स्पष्ट हैं, बड़े देश प्रगतिशील देशों को अपने प्रभावक्षेत्र में ही रखना चाहेंगे। एतदर्थ अमेरीका आदि राष्ट्र अपनी कूट नीति से कहीं युद्ध का सूत्रपात भी करा सकते हैं। अमेरीका, बर्तानिया, आयरलैण्ड, पाकिस्तान-अफगानिस्तान, ईरान, आदि में कहीं आन्तरिक अशान्ति रहे सीमा प्रान्तों पर युद्धमय वातावरण बने। यह वर्ष कुछ मुस्लिम -राष्ट्रों के लिए विशेष उलझनपूर्ण एवं ऐतिहासिक अर्घटात घटनाचक्र को जन्म देगा ।

लगभग ज्येष्ठ में कहीं बड़े व्यक्ति का निधन होगा, पूर्व में धान का निर्यात हो, कुछ देश युद्ध ज्वाला से सन्तप्त रहें। पश्चिम में कहीं सत्ता परिवर्तन व प्रधान नेता को भारी परेशानी उठानी पड़ेगी। शास्त्रानुसार जगत् लग्न मिथुन होने का फल इस प्रकार लिखा है-

''मिथुने बहुलं युद्धं पूर्वस्यां धान्य विक्रयः।
पश्चिमायां स्वल्पमेवश्छत्रभंगश्च विग्रहः ॥''

## सं. २०५६ वि. की ग्रहस्थिति के अनुसार घटनाओं का संक्षिप्त विवेचन

संवत् का राजा गुरु संवत् के आरम्भ में अपनी राशि मीन में प्रबल है। लेकिन संवत् के शुरु में ही इस वर्ष का रक्षामंत्री मंगल वक्र हो जाता है। इस समय मंगल-बुध-वेंकटेश (प्लूटो) ये ग्रह उल्टीगति से चल रहे हैं। ध्यान देने योग्य बात यह है कि, संवत् के आरम्भ में ही गुरु अतिचारी-पोजीशन में भी है, मंगल वक्र हो रहा है ;-

''यदाक्रूर ग्रहो वक्री शुभश्चैवातिचारगः।
तदा भवति दुर्भिक्षं राज्ञां युद्धं परस्परम् ॥''

स्पष्ट है कि मध्य एशिया के देश तथा भारत के बन्धु राष्ट्र ईरान को पाकिस्तान की कुनीति से अफगानिस्तान के साथ उलझना पड़ेगा। अफगानिस्तान एवं ईरान के मध्य युद्ध का वातावरण उपस्थित होने पर पाक को भी तालिबान का साथ देने के लिए विवश होना पड़ेगा, परिणामस्वरूप रूस एवं मध्य एशिया देश पाक के विरुद्ध हो जाएंगे । यदि इस संवत् में कोई युद्ध होता है, तो उसके पीछे किसी बड़े राष्ट्र अमेरीका आदि का हाथ होगा, इस कुनीति का परिणाम यू.एस.ए. को भी भोगना पड़ेगा। अमेरीका की दोगली नीति के तहत यह देश पाक व अफगानिस्तान के रास्ते जिन प्राकृतिक गैस भंडारों के तथा खनिज बहुतल क्षेत्रों तक पहुंचने की योजना बनाएगा वह साकार न होगी। मंगल की वार्षिक मन्दगति को दृष्टि में रखते हुए ज्ञात होता है, कि किसी प्रकार के युद्ध का सूत्रपात होने पर रूस एवं चीन दोनों देश ईरान की मदद करने को विवश हो जाएंगे, और यह एक भयंकर युद्ध का निमन्त्रण समझना होगा। **ध्यान दें**- नास्त्रेडाम की भविष्यवाणी से

भयभीत जनता नोट करले कि अभी अणुयुद्ध से विश्व के नष्ट होने का योग नहीं बनता, परन्तु इसवर्ष किसी मुस्लिम राष्ट्र में सुलग रही युद्धाग्नि भविष्य में किसी बड़े युद्ध को निमंत्रण दे सकती है जिसके परिणाम दूरगामी होंगे ।

**गुरु का अतिचार लगभग १६ अप्रैल तक ही चलता है। उसके बाद मंगल ( मन्दगति से ) २२अगस्त तक तुलाराशि में ही बना रहता है। ध्यान देने योग्य बात यह है कि- तुलाराशि के मंगल की मेष राशि में नीच स्थित शनि पर पूर्ण दृष्टि रहती है। जब भी मंगल मंदगति से मन्दगामी-शनि के साथ दृष्टि सम्बन्ध बनाता है तो विश्व में अघटित-घटनाएं होती हैं।** इस अवधि में इंग्लैण्ड, लंका, अमेरीका, चीन, रूस, जापान, भारत में एवं अफगानिस्तान, ईरान, पाकिस्तान में कहीं शासन सत्ता में परिवर्तन आएगा। विश्व के कुछ देशों में अर्थव्यवस्था बहुत ही चिन्तनीय स्थिति में आ जाएगी। ज्योतिष दृष्ट्या विश्व की अर्थव्यवस्था की दृष्टि से विकासशील देशों में वित्तीय-उदारीकरण धीरे-धीरे बड़ी सूझ-बूझ से लागू करने की जरुरत है। ग्रहगति के अनुसार अमेरीका की विकास की गति कमजोर होने लगेगी । पूर्व एशिया एवं जापान में लम्बी मन्दी और प्रमुख औद्यौगिक देशों में व्यापार असंतुलन बढ़ेगा जिससे विश्व की अर्थ व्यवस्था चरमरा जाएगी। इण्डोनेशिया, कोरिया, थाईलैण्ड की मुद्रा का अवमूल्यन होगा, परिणामस्वरूप एशियायी देशों को भी यह संकट अनुभव करना होगा। मंगल-शनि के दृष्टि सम्बन्ध में २५ मई को नीच-शनि के साथ गुरु का सम्बन्ध हो जाता है, - स्पष्ट है, कि यूरोपीय देश विकासशील देशों का आर्थिक-शोषण करने के उद्देश्य से अपनी सुविधा के अनुसार कानून बनाएंगे। जिसका कुछ देशों द्वारा विरोध भी होगा।

**लगभग १५ मई से ८ जून तक मंगल मन्दगति है एवं बुध अतिचारी है।** कहीं दुर्भिक्ष की स्थिति बने। राज्य परिवर्तन हो किंवा किसी बड़े महत्वशाली गण्यमान्य व्यक्ति के निधन से शोक व्याप्त हो। - **"यदा शुभग्रहः कश्चिदतिचारं करोति च। तदा नृपाः क्षयं यान्ति दुर्भिक्षं तत्र दारुणम् ॥"**

१२ जून को बुध वक्री हो रहा है और १३ जून को भौमवती अमावस भी है; कहीं भूकम्प किंवा किसी प्राकृतिक-प्रकोप से हानि संभव है। किसी यान दुर्घटना से हानि भी हो ।

१६ जुलाई को सूर्य कर्क राशि में आकर बुध और राहु के साथ मेल करेगा। बुध अस्त एवं वक्री है। कहीं भारी वर्षा किंवा भूस्खलन आदि से हानि हो। **३० जुलाई को शुक्र वक्री होकर ८ अगस्त को अस्त हो जाता है, सिंह राशिस्थ शुक्र यद्यपि वर्षा में कुछ प्रान्तों में भारी रुकावट करेगा, जिससे किसान चिन्तित होंगे, लेकिन शुक्र के वक्री होने से एवं इसी बीच ४ अग. को बुध पूर्व में उदित हो जाएगा "नोत्पात परित्यक्तः चन्द्रजो व्रजत्युदयम्"** इस प्रमाण के अनुसार दक्षिणी भारत के कुछ क्षेत्रों में भारी बाढ़ से तबाही मचाएगा ।

**११ अगस्त को खग्रास सूर्यग्रहण मकर राशि में लग रहा है।** अतः पश्चिमी एशिया के कुछ देशों की राजनीति में व्यापक परिवर्तन आने की संभावना बनेगी, तेहरान एवं सऊदी अरब के मध्य सम्बन्धों में अपेक्षाकृत सुधार होने से नए नए सन्धि समीकरण बनेंगे ।

**१७ अगस्त को मंगलवारी सूर्य संक्रान्ति है । १८ अगस्त को प्लूटो मार्गी हो रहा है । २३ अगस्त को मंगल वृश्चिक राशि में आकर शनि-गुरु के साथ षडष्टक योग बनाएगा। और शुक्र वक्रगति से चलता हुआ २५ अगस्त को पुनः कर्क राशि में दाखिल होकर राहु-शुक्र-बुध के साथ मेल करेगा इसी दिन शुक्र वक्री भी हो रहा है । ३० अगस्त को शनि भी वक्री हो रहा है।** - यह ग्रहस्थिति विश्व के देशों के लिए नेष्ट है ।

इस अवधि में कहीं व्यापार क्षेत्र में भारी उथलपुथल के कारण बनेंगे, शेयरों के व्यापारी विश्व देश मुद्रा में विशेष उठक-पठक के कारण हानि में रहेंगे । कहीं युद्धमय वातावरण से अशान्ति बनेगी। प्रगतिप्रद योजनाएं ठप्प होंगी। भूतपूर्व औपनिवेशिक देशों में विकास चिन्ता का विषय बनेगा । शक्तिशाली विकसित देशों का गुट, मानवाधिकारों के संरक्षण, पर्यावरण प्रदूषण के निवारण और उदार पूंजीवाद की आड़ में विकासशील देशो में अपना दखल देते रहने की प्रक्रिया जारी रखेगा और विकासशील देशों की संप्रभुता को सीमित करने तथा उसे दलित बनाने की प्रछन्न कुटनीतिक चाल से बड़े देश अपना वर्चस्व बनाए रखेंगे । इस प्रकार धनवान् एवं निर्धन देशों के मध्य बढ़ रही विषमता से विश्व के कुछ देशों में अस्थिरता का वातावरण बनेगा । इसवर्ष में शनि -मंगल का षडष्टक अफगानिस्तान, फ्रांस, बंगलादेश, अरब राष्ट्र, अफ्रीकन देशों एवं पाकिस्तान की शासनसत्ता एवं देशों के प्रधान पद में तथा राजनैतिक दृष्टि से काफी परिवर्तन का संकेत देता है। कहीं युद्ध ज्वाला भड़केगी, कहीं राजनैतिक हत्याकाण्ड होंगे, कहीं धार्मिक-उन्माद से शिया-सुन्नी आदि जातीय दंगों से स्थिति गंभीर बनेगी। परिणामस्वरूप कहीं सत्ता में परिवर्तन, कहीं देशों के विभाजन का खतरा पैदा होगा ।

सितम्बर-अक्तूबर की ग्रहस्थिति के अनुसार मंगल-राहु का षडष्टक, शनि-मंगल का नव-पंचम योग जापान, टर्की, इण्डोनेशिया, बंगलादेश एवं अमेरिका में कहीं भयंकर भूकम्प, चक्रवात, समुद्री तूफान आदि से हानि का संकेत देता है । किसी देश में वायु यान दुर्घटना से भी जनधन हानि होगी। किसी बड़े नेता का पद भी रिक्त होगा ।

**नवम्बर में बुध-गुरु-शनि, राहु, केतु ये पांचग्रह वक्री हैं। १८ नवम्बर को मंगल मकर राशि में आकर केतु के साथ मेल करेगा और शनि को विशेष नजर से देखेगा एवं शनि , मंगल ग्रह को विशेष नजर से देखना शुरु कर देगा। यह समय विश्व के राष्ट्रों के लिए**

**पुनः भयावह परिस्थितियों को जन्म देगा।** किसी देश में अमेरीका आदि देशों की प्रछन्ननीति से युद्ध का सूत्रपात होगा। सीमा प्रान्तों पर वातावरण अशांत रहेगा। चान्द्रमास कार्तिक में पांच मंगलवारों के होने से कहीं शासनसत्ता में परिवर्तन होगा, किसी व्यक्ति विशेष की हत्या व निधन से शोक व्याप्त होगा-

**''यत्रमासे महीसूनोर्जायन्ते पंचवासरा:।**
**रक्तेन पूरिता पृथ्वी छत्रभंगस्तदा भवेत्॥''**

मुस्लिम देशों में आन्तरिक -अशान्ति व युद्धमय वातावरण से विश्व की शान्ति स्थापक वरिष्ठ संस्थाओं को सावधान रहना होगा। चीन, अफगानिस्तान, पाकिस्तान, रूस एवं यूरोपीय देशों के लिए समय शुभ नहीं । कहीं भूकम्प से हानि, किसी बड़े राजनीतिज्ञ को कठिन परिस्थिति का सामना करना पड़े ।

मार्गशीर्ष-शुक्ल पक्ष में (८ से २२ दिसम्बर के मध्य) तिथिक्षय भी कहीं राज्य विप्लव, राज्य परिवर्तन, आन्तरिक क्रान्ति से किंवा किसी घटना विशेष से सत्ता में परिवर्तन का संकेत देता है । - **''मार्गशीर्षादि मासेषु शुक्ल पक्षे तिथिक्षय:।छत्रभंगं प्रजापीडा दुर्भिक्षं च समादिशेत्॥''**

२७ दिसम्बर को मंगल मकर राशि से निकल कर शनि की नजर से ओझल हो जाएगा- इस सभय विश्व के घटनाचक्र में परिवर्तन आएगा। सन्धि वार्ताएं होंगी। विश्व शान्ति के नए प्रयास होंगे ।

**१२ जनवरी ( सन् २००० ई. ) को शनि मार्गी होकर विश्व में शान्ति का वातावरण बनाएगा।** लेकिन १४ जनवरी मकर राशि के सूर्य पर शनि की विशेष दृष्टि होने से विश्व के किसी देश में प्राकृतिक प्रकोप से हानि होगी। २१ जनवरी (सन् २०००ई.) को खग्रास चन्द्रग्रहण( जो कि भारत में दिखाई नहीं देगा), यूरोप, रूस, अफ्रीका खाड़ी देशों तथा उत्तरी-दक्षिणी अमेरीका में कहीं चक्रवात, भूचाल, तूफान व भूम्प आदि से कहीं हानि का संकेत देता है।

३ फरवरी को मंगल मीन राशि में आएगा। ५ फरवरी को शनैश्चरी अमावस एवं इस दिन खण्डग्रास सूर्यग्रहण (जो कि भारत में नहीं दीखेगा) दक्षिणी ध्रुव प्रदेशों में व दक्षिणी गोलार्ध के देशों में कहीं प्राकृतिक आपदा का संकेत देता है । कई प्रकार के भयंकर रोगों से जनता परेशान होगी।

**१४ मार्च ( सन् २०००ई. ) को मंगल मेष राशि में आकर शनि के साथ राशि-सम्बन्ध बनाएगा, जो कि संवत् के अन्त व कुछ आगे तक चलेगा,** इस समय विश्व के देशों में नए समीकरण बनेंगे एवं ध्रुवीकरण प्रवृत्ति व बड़े देशों की कुनीति से कुछ देशों की आन्तरिक स्थिति विस्फोटक होगी और सीमाओं पर युद्धमय वातावरण बनेगा।

## यूरोप के देश

यूरोपीय देश वर्ष कुण्डली

७ | ५ रा. | ४ | ८ | ६ मं. | ३ | बु.९ सू. | शु. | १२ | चं. २ | १० | ११ गु. के. | १श.

३१ दिसं.,१९९८ई.(रात्रि १२ बजे)

यूरोप के देशों की वर्ष कुण्डली

८ | ७ चं. | ५ | ४ | शु. | ६ | रा. | ३ | बु.सू.९ | के. | १२ | २ | १० | ११ मं. | श.१गु.

३१ दिसं.,१९९९ ई.(रात्रि १२ बजे)

यूरोपीय देशों की ग्रहस्थिति के अनुसार यह वर्ष भयंकर राजनैतिक-विषमता वाला मालूम देता है। ब्रिटेन, स्काटलैण्ड, आयरलैण्ड, फिन्लैंड, रूस, आदि में कहीं आन्तरिक - संघर्ष से सिविलवार जैसी स्थिति बनेगी। अमेरीका की दोगली नीति से विश्व शान्ति भंग होने के योग हैं, कुछ मुस्लिम देशों में आपसी युद्ध को प्रज्वलित करने में बड़े यूरोपीय राष्ट्र का हाथ स्पष्ट अनुभव करेंगे। जापान, जर्मनी, रूस आदि में आर्थिक-संकट उभरेंगे, यूरोप के देशों में यह सर्वत्र अनुभव होगा। पश्चिमी-यूरोप में व्यापारिक-वस्तुओं के निर्यात से तेजी से विकास अवश्य होगा, ब्रिटेन में व्यापारिक-विकास में कमी आएगी। ३१ दिसम्बर १९९८ की वर्ष कुण्डली के अनुसार ब्रिटेन में आन्तरिक समस्याएं जटिल होंगी, कुछ भाग में क्रान्ति का वातावरण बने । स्काटलैण्ड की स्वायत्तता का प्रश्न सामने आएगा। अमेरीका के प्रधान श्री क्लिंटन का समय अनुकूल नहीं, सं. २०५६ के प्रारम्भ के लगभग किंवा जून १९९९ से पूर्व ही श्री क्लिंटन को पदत्याग के लिए मजबूर होना पड़ेगा। वर्ष कुण्डली में शनि-मंगल का षडष्टक यूरोप में कहीं राजनैतिक-हत्याकाण्ड का संकेत देता है। देशों में मुद्रास्फीति बढ़ेगी। समुद्र-तटवर्ती देशों में कहीं भयंकर प्राकृतिक-आपदा-भूचाल-तूफान आदि से जनधन हानि का भी योग है ।

## मुस्लिम - देश

यावन राष्ट्र लग्न कुण्डली

८ | ६ | ५ | ९ | ७ | ४ | रा. | १० | ११ गु. | सू. श. | ३ | के. | १ मं. | १२ शु.बु. | २ चं.

२८अप्रै. '१९९८ई. (सूर्यास्त समय, मंगलवार)

यावन राष्ट्र वर्ष कुण्डली

८ | ६ | ५ | ९ | ७ मं. | ४ रा. | के. १० | सू. १ | ११ | ३ | श. | १२ बु.गु. | चं. २ शु.

१८ अप्रै. '१९९९ ई. (सूर्यास्त समय)

२८ अप्रैल १९९८ ई. से १७ अप्रैल १९९९ ई. तक की ग्रहस्थिति के अनुसार सप्तम भाव में शनि , मंगल,सूर्य की स्थिति मेष नाम राशि-प्रधान अफगानिस्तान किंवा अन्य किसी अरब राष्ट्र में भयंकर राजनैतिक-स्थिति को जन्म देगी। छोटे राष्ट्र में भयंकर युद्ध की स्थिति से पड़ौसी देश भी ध्रुवीकरण करने को विवश होंगे। यूरोप के किसी राष्ट्र विशेष की कुटनीति मुस्लिम-राष्ट्रों में विनाश का कारण बनेगी। मंगलवारी गुर्रा युद्धाग्नि से कहीं भयंकर विनाश का संकेत देती है। पाकिस्तान की आर्थिक -स्थिति उत्तरोत्तर विषम होती जाएगी, आतंकवाद बढ़ेगा। शासनसत्ता में परिवर्तन किंवा यहां लोकतांत्रिक-सरकार के ख़तरे में पड़ जाने के योग हैं। पाकिस्तान के लिए यह संवत् भयंकर समस्याओं को लेकर आ रहा है । सिंध प्रान्त में गृह युद्ध जैसी स्थिति बनेगी- यह पुन: एक और विभाजन की तरफ बढ़ने लगेगा और पाक में सैनिक शासन की संभावनाएं ग्रहगति के अनुसार प्रबल हो रही मालूम देती हैं।

वर्ष कुण्डली में शनि-मंगल दोनों की एक दूसरे पर दृष्टि २२ अगस्त '९९ तक बनी रहती है , १६ अप्रै. '९९ तक गुरु भी अतिचारी रहता है, - इस समयाब्धि में ही अफगानिस्तान-ईरान एवं पाकिस्तान में अघटित घटनाएं देखी जाएंगी। राजनैतिक उथल-पुथल आन्तरिक अशान्ति से ऐतिहासिक घटनाक्रम बनेंगे । यूरोप की महाशक्तियों की प्रछन्न-नीति से उलझे हुए मुस्लिम राष्ट्र विश्वशान्ति को भंग कर सकते हैं। बंगलादेश से प्राकृतिक-प्रकोप एवं राजनैतिक हत्याओं के अप्रिय समाचार मिलेंगे ।

संवत् के आरंभ से २२ अगस्त तक कहीं अकाल की स्थिति बने। कहीं युद्धाग्नि से अशान्ति, कहीं सत्ता परिवर्तन, कहीं प्राकृतिक-प्रकोप से जन-धन हानि भी होगी ।

## सं. २०५६ वि. की ग्रहस्थिति के अनुसार भारत एवं भारत-सरकार में घटित होने वाले घटनाचक्र का सर्वेक्षण

नव वर्ष प्रवेश कुण्डली

९ | ७ मं. | ६ | के. १० | ८ | ५ | ११ | चं.१२ गु. बु. सू. | २ शु. | ४ रा. | १ श. | ३

(१७ मार्च, '१९९९ ई.)

स्वतंत्र भारत का ५२ वां वर्ष

सू.भ.४ बु.शु. | २ चं. | १ | रा.मुं. | ३ | श. | ५ | १२ गु. | ६ | ७ | ९ | ११के. | ८ | १०

१५अग. '१९९८ ई.

भारत का ५० वां गणतंत्र वर्ष

वें. ८ | ६ | ५ | ९ | ७ मं. | सू. १० के. बु.यू. ने. | ४ रा. | ११ | श. १ | शु. | ३ | १२ गु. | चं. मुं. | २

(२६ जन. '१९९९ ई.)

संवत् २०५५ वि. के अन्तिम चरण की ग्रहस्थिति पर विहंगम दृष्टि डालने से ज्ञात होता है, कि- विद्यमान भाजपा सरकार को सं. २०५६ के प्रारम्भ से पूर्व किंवा सं. २०५६ वि. के पूर्वार्ध में भयंकर चक्रव्यूहों को भेदना कठिन होगा। वरिष्ठ नेता अपनी सूझबूझ एवं कुशल-नीति से स्थिति को संभालने में कुछ हद तक सफल रहेंगे, लेकिन अन्ततः यह भाजपा सरकार अपना कार्यकाल पूरा करने में असफल रहेगी ।

भारत की प्रभाव राशि मकर है, संवत् आरम्भ होने से पूर्व ही ११ जनवरी '९९ को मकर राशि में केतु का सम्पर्क सूर्य-शुक्र के साथ होता है, इस समय नीच शनि की मकर राशि पर विशेष दृष्टि भी है। - सत्तारूढ़ दल के लिए कठिन समय प्रारंभ हो जाता है ।

भारत की आर्थिक स्थिति पर ध्यान देने से ज्ञात होता है कि, एशियायी क्षेत्रों वाले देशों में वित्तीय संकट का प्रभाव अधिक होगा। दक्षिण पूर्व एवं पूर्व एशियायी क्षेत्रों पर वित्तीय संकट [illegible] की शासनसत्ता डगमगा जाएगी।

नववर्ष प्रवेश कुण्डली में द्वितीयेश-गुरु-पंचमभाव में स्वस्थ हैं, अतः भारत का कुशल-

नेतृत्व नई-नई योजनाओं से इस संकट को पार कर जाएगा। व्यापारिक उदारीकरण एवं निजीकरण की नीति से ही आगे आर्थिक स्थिति में सुधारात्मक प्रक्रिया बनेगी ।

**गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार संवत् के आरम्भ में ही संवत् का रक्षामंत्री ( क्रूरग्रह ) मंगल वक्र हो रहा है और गुरु ( शुभ ग्रह ) संवत् के शुरु में ही अतिचारी हो रहा है। संवत् के प्रारम्भ से ही शनि-मंगल का समसप्तक योग २२ अगस्त तक चलेगा;-** यह समय केन्द्रीय-शासन सत्ता के सामने विशेष समस्याओं को लाकर खड़ा कर देगा और सरकार को १६ अप्रैल १९९९ तक इन समस्याओं को सुलझाना कठिन हो जाएगा, भारत की राजनीति में अचिन्तित -घटनाचक्र चलेगा। राजनीतक-पार्टियों में नए समीकरण बनेंगे। तोड़-फोड-जोड़ की नीति प्रबल होगी और सत्तारूढ़ दल के घटक (सहायक) दल छिटकने लगेंगे, कोई आश्चर्य नहीं यदि इस अवधि में कोई विशेष राजनीतिक परिवर्तन हो जाए।

"यदा क्रूर ग्रहो वक्री शुभश्चैवातिचारगः।
तदा नृपाः क्षयं यान्ति दुर्भिक्षं तत्र दारुणम्॥"

१५ मई से ८ जून तक मंगल मन्दगति से चल रहा है और बुध अतिचारी है। पूर्वोत्तर में आन्तरिक -सुरक्षा व्यवस्था में कुछ कमी अनुभव होगी, आतंकवाद का जोर अनुभव होगा। दिल्ली में विस्फोट की घटनाओं से चिन्ता व्याप्त होगी, बिहार में अपराध बढ़ेंगे और आर्थिक-अनियमितताएं देखी जाएंगी । उत्तर प्रदेश में राजनीतिक अपराधीकरण बढ़ेगा। महाराष्ट्र एवं तामिलनाडू में भी कोई सौम्य स्थिति होने के कारण नहीं मालूम देते ।

२५ मई को नीच-शनि के साथ गुरु का एक राशि-सम्बन्ध भी राजनीतिज्ञों में परस्पर मतभेद सूचक है । दक्षिण एवं उत्तर में आगे वर्षा की कमी अनुभव हो, दक्षिण-उत्तरी प्रान्तों में व देशों में कहीं सत्ता हस्तान्तरण हो, आश्विन से फाल्गुन तक किसी भाग में दुभिर्क्ष की स्थिति बने। आगे वैशाख में गुजरात में सत्ता परिवर्तन हो, आषाढ़ -श्रावण में किसी विशिष्ट व्यक्ति का पद रिक्त होगा। मेघ महोदय में लिखा है;-

सुभिक्षं विग्रहो राज्ञां समर्घं वस्त्रकर्पटम्।
दक्षिणस्यामुत्तरस्यां खण्डवृष्टिश्च जायते॥
दक्षिणोत्तरयोर्देशे छत्रभंगोऽपि कुत्रचित्।
छत्रभंगस्तथाषाढ़े श्रावणे वा भयं पथि॥
नवीनो जायते राजा क्वचिन्मेघोऽपि कार्तिके॥

उल्लिखित प्रमाण से स्पष्ट है कि, आषाढ़ और श्रावण मास विशेष घटनापूर्ण होंगे। कहीं प्रान्तीय व केन्द्रीय शासन सत्ता में परिवर्तन के संकेत भी मिलते हैं ।

२८ जुलाई का चन्द्रग्रहण शिलांग, अरुणाचल, नागालैण्ड, मणिपुर, मिजोरम, त्रिपुरा एवं आसाम के कुछ भागों में शत्रु देश कृत गतिविधियों से अशान्ति का संकेत देता है, क्योंकि ग्रहण मकर राशि वाले देश भारत पर विशेष प्रभाव करेगा, मंत्रिमण्डल में कहीं उलटफेर होंगे। आगे ११ अगस्त का खग्रास सूर्यग्रहण कर्कराशि एवं सर्पनक्षत्र (आश्लेषा) में घटित होगा। अतः काश्मीर, पंजाब, म.प्र., उ.प्र., दिल्ली, आसाम, महाराष्ट्र , गुजरात आदि में उपद्रव व हिंसक घटनाएं कराएं, शासन को सीमा प्रान्तों पर सावधान रहना चाहिए।

२३ अगस्त को मंगल वृश्चिक राशि में आकर शनि-गुरु के साथ षडष्टक योग बनाएगा। अगस्त से अक्तूबर तक की ग्रहस्थिति के अनुसार केन्द्रीय शासन पुनः शक्ति परीक्षण की ओर बढ़ने लगेगा, राजनैतिक अस्थिरता अनुभव होगी और विभिन्न-राजनैतिक-दल निर्वाचन संग्राम में कूदने का मन बना लेंगे। कुछ प्रान्तों में भारी बाढ़ या भूकम्प, चक्रवात, यान दुर्घटना आदि प्राकृतिक प्रकोप से हानि भी होगी। अगस्त से अक्तूबर तक किसी विशिष्ट व्यक्ति के निधन से शोक व्याप्त होगा। कहीं सत्ता में परिवर्तन के योग भी हैं। भारत सी.टी.बी.टी.पर हस्ताक्षर अपनी शर्तों के अनुसार आत्म सम्मान के साथ ही करेगा, अमेरीका की प्रभुसत्ता के आगे झुकेगा नहीं।

नवम्बर में बु.,गु.,श.,रा.,के. इन पांच ग्रहों का वक्रत्व एवं १८ नवम्बर को मंगल का मकर राशि में केतु के साथ मेल एवं शनि-मंगल का परस्पर दृष्टि-सम्बन्ध अघटित राजनैतिक-चक्र को जन्म देगा। विभिन्न पार्टियों में स्वार्थपरक -समीकरण बनेंगे, निर्वाचन क्षेत्र में उतरने के आसार सामने आएंगे। कदाचित् इस समय निर्वाचन होते हैं तो भी मिलीजुली ही सरकार बनेगी जोकि पुनः राजनीतिक स्थायीत्व प्रदान न कर सकेगी। इस समय अन्तर्राष्ट्रीय तथा क्षेत्रीय परिस्थितियों के कारण नई दिल्ली सरकार के समक्ष संवेदनशील परिस्थितियां पैदा होंगी। जिनका समाधान केवल सत्तारूढ़ दल ही नहीं, समूचा सदन मिलकर ही कर सकेगा। इस सन् के अन्तिम चरण में सीमा प्रान्तों पर सैन्य बल को सन्नद्ध रखना होगा, विरोधी देश पाक की कुनीति किंवा सीमा प्रान्तों पर विरोधी देश द्वारा अघोषित-युद्ध का मुंहतोड़ जवाब देना पड़ेगा।

आगे चान्द्रमास माघ (जन.,फर.) में पांच-शनिवार, फाल्गुन में पांच मंगलवार होने में कहीं यान दुर्घटना ,कहीं भयंकर भूकम्प आदि प्राकृतिक प्रकोप, अग्निकाण्ड, राजनैतिक अप्रिय घटना, किंवा किसी विशिष्ट व्यक्ति के निधन का संकेत मिलेग।

१४ मार्च सन् २००० ई. को मंगल मेष राशि में आकर शनि के साथ राशि सम्बन्ध

बनाएगा- "युद्धदौ शनि माहेयौ" प्रमाणानुसार सीमा प्रान्तों पर व विश्व के किसी देश में भयंकर युद्ध का वातावरण बनेगा। इस समय भारतीय राजनीति में भी विशेष घटनाएं घटित होंगी। कहीं हत्याकाण्ड व विस्फोट आदि से किसी विशिष्ट व्य क्ति का पद रिक्त हो ।

स्वतंत्र भारत के ५२ वें वर्ष लग्न-गत ग्रहस्थिति के अनुसार लग्नेश-बुध, धन स्थान में अस्त है एवं नीच मंगल के साथ धनस्थान में सूर्य भी है। ग्रहस्थिति से संकेत मिलता है कि ,- गतवर्ष परमाणु परीक्षणों के दृष्टिगत भारत पर लगाए गए आर्थिक-प्रतिबन्ध और अधिक कड़े हो सकेंगे, जिससे विकास की गति धीमी पड़ेगी। लेकिन तृतीय भाव में राहु भारत को अपनी अस्मिता बनाए रखने पर दृढ़ रखेगा और हरेक स्थिति मे आगे बढ़ने के कार्यक्रम बनेंगे ।

स्वतंत्र भारत की वर्ष कुण्डली में कर्मेश-गुरु, कर्मस्थान में ही है, लेकिन भाग्येश-शनि आयस्थान में नीच है, अतः भारत का व्यापार क्षेत्र बढ़ेगा, विदेशों से व्यापारिक -सम्बन्ध बढ़ेंगे, नए उद्यमों की स्थापना होगी। भारत द्वारा दक्षिणी एशियायी देशों के आर्थिक एकीकरण की प्रक्रिया का कार्यान्वित करने के लिए एवं दक्षिण एशिया मुक्त व्यापार क्षेत्र बनाने के लिए द्विपक्षीय मुक्त व्यापार समझौते का प्रस्ताव रखा जाएगा जो कि एशियायी क्षेत्र के लिए एक प्रगतिप्रद पग होगा। विद्युत के क्षेत्र में अमेरीकी व यूरोपीय कम्पनियां निवेश करेंगी, जिससे देश में प्रगति होगी। **ध्यान दें,**-गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार भारत के सामने आर्थिक एवं राजनीतिक अनेक समस्याओं के बावजूद भारत आगामी नई सदी में विशेष प्रगति की ओर उन्मुख रहेगा और भारत विश्व में महाशक्ति के रूप में उभरेगा जबकि अमेरीका आदि शक्ति सम्पन्न देश अपनी गरिमा की सन्ध्यावेला देख रहे होंगे ।

भारत के ५० वें गणतन्त्र वर्षलग्न के अनुसार लग्नेश-शुक्र पंचमभाव में मित्र क्षेत्र में है, मुंथेश-मंगल का शनि के साथ सम-सप्तक योग बन रहा है स्पष्ट है कि, इस वर्ष लग्न में भारत वर्ष को पुनः सत्ता परीक्षण के लिए तैयार रहना चाहिए। विरोधी पार्टियों में भी ध्रुवीकरण की प्रवृत्ति दिखाई देगी। वर्तमान राजनीतिक स्थिति में राजनीति की गतिमत्ता को ध्यान में रखते हुए विभिन्न सिद्धांतों वाली पार्टियों की व्यक्तिगत अवसरवादिता के घिनौने खेल से राजनीतिज्ञ देशहित को तिलांजलि देते मालूम देंगे। केन्द्र (दिल्ली) में भाजपा की साख कमजोर होती नजर आएगी। परिणामस्वरूप आगामी दिल्ली, राजस्थान, मिजोरम एवं मध्यप्रदेश के निर्वाचनों में भाजपा का प्रभाव क्षीण होगा और कांग्रेस फिर से गतिशील होती मालूम देगी- इसके प्रभाव दूरगामी होंगे। गणतंत्र वर्ष कुण्डली के अनुसार देश के सामाजिक किंवा राजनीतिक जीवन में जातिवाद का विष घोलकर अपना उल्लू सीधा करने वाली पार्टियां आगे सफल न हो सकेंगी।

## भारत के प्रमुख राजनैतिक दल एवं प्रमुख नेता

भाजपा जन्म कुण्डली

श. गु. ५ मं. रा. ४
२शु.
३
१
६
१२सू.
७
९
११बु. के.
ने.८ यू. चं.
१०

गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार शनि का नीच एवं इस वर्ष में शनि -मंगल का समसप्तक भाजपा के लिए भयावह वातावरण बनाए, क्योंकि भाजपा के जन्मांग में शनि भाग्येश है। इस वर्ष संवत के आंरभ में ही गुरु का अतिचारी एवं शनि मंगल का समसप्तक योग इस पार्टी को काफी विरोधी पार्टियों का सामना करना पड़ेगा। जिससे इस पार्टी की प्रतिष्ठा को आघात पहुंचेगा। कुछ प्रान्तों में इस पार्टी को पराजय का मुंह देखना पड़ेगा। मई मध्य से लगभग जून मध्य तक ज्येष्ठ अधिक मास होने से सत्तारूढ़ दल को भारी उलझनों में से गुजरना होगा। गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार भाजपा को अगस्त तक विपक्षीदल के चक्रव्यूह से निकलना कठिन प्रतीत होता है ।

जन्म कुण्डली श्री अटल बिहारी बाजपेयी

८ शु.चं.
६
९सू.गु. बु.
७ श.
५
१० के.
४ रा.
११
१
३
१२ मं.
२

प्रधानमंत्री श्री अटल बिहारी बाजपेयी जी की शपथ ग्रहण कालीन कुण्डली

३
१
१२ सू.श. बु.मं.
४
२
५ रा.
११ गु.
के.
६
८ चं.
१०शु.
७
९

श्री वाजपेयी जी की यथालब्ध ग्रहस्थिति के अनुसार राहु की महादशा में शुक्र का अन्तर १ जन. १९९९ ई. तक चलेगा। जन्माङ्ग में शुक्र का नीच चन्द्र के साथ द्वितीय भाव में मेल है, शुक्र लग्नेश एवं अष्टमेश है । इस समय के लगभग सहयोगी पार्टियों की स्वार्थपरकता से श्री [illegible] उसके बाद आयेश सूर्य की अन्तर्दशा एवं चन्द्र की अन्तर्दशाएं राजनीति से संन्यास की तरफ ले जाने वाली हैं। गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार २६ मई १९९९ ई. से पूर्व राजनीतिक परिस्थितियां कुछ इस प्रकार पेचीदा हो जाएंगी, कि सहयोगी दल साथ न देंगे।

तब विपक्ष के प्रधान नेताओं की सत्ता लिप्सा विभिन्न सिद्धांतों वाली पार्टियों से भी तालमेल करके सत्ता हथियाने को आतुर रहेंगी, जिसमें कांग्रेस प्रमुख होगी। यह खेल २८ अगस्त १९९९ ई. तक चल सकता है। कदाचित् अटल जी राजनीति-रणक्षेत्र में डटे रहते हैं तो सन् २००० ई. के लगभग मार्च तक देश इनके सुदीर्घकालीन राजनैतिक अनुभवों से लाभ प्राप्त करता रहेगा। तत्पश्चात् कोई और पार्टियां सत्ता हथियाने की चेष्टा न करके निर्वाचन-संग्राम में ही उतरना चाहेंगी। आगामी निर्वाचन सन् २००० ई. के पूर्वार्ध में ही होने का योग है।

**प्रधानमंत्री श्री अटल बिहारी जी की शपथ ग्रहण कालीन कुण्डली के अनुसार १९ मार्च १९९८ ई. को दिल्ली में दिन में ९ बजकर ३७ मिनट पर वृष लग्न में प्रधानमंत्रिपद की शपथ ग्रहण की गई। इस समय अनुराधा नक्षत्र, वज्रयोग एवं नीचस्थ चन्द्र है ।**

शनि -नवमेश एवं दशमेश है, जोकि आजकल गोचर में नीच एवं वक्री है। २९ दिसम्बर १९९८ तक सहयोगी दल प्रधाननेता को पूर्ण सहयोग न देने से उनकी कार्यक्षमता में बाधक रहेंगे। १२ जनवरी १९९९ ई. के बाद मीन राशि का गुरु इन्हें कुछ अधिक सामर्थ्य प्रदान कर सकता है। लेकिन बजट विपक्षी दल कुटिल नीति से भाजपा की सरकार को पदच्युत करने के लिए जोडतोड़ की नीति, पार्टियों में विचित्र -ध्रुवीकरण की नीति जारी रखेगा। मई/जून तक विशेष कुटिल नीति का सामना करना पड़ेगा। अन्यथा सत्ता हस्तान्तरण हो जाना, कोई आश्चर्यजनक न होगा।

**''कांग्रेस''**- कांग्रेस की उदयकालीन कुण्डली के अनुसार शनि नीच है, जोकि गोचर में भी नीच ही चल रहा है, । कांग्रेस की नीतियों में कोई बड़ी कमी रहने से पूर्णतया पूर्वरूप व पुरातन गरिमा को यह पार्टी पाप्त न कर सकेगी। आगामी निर्वाचनों में अकेले ही सत्ता में आना बड़ी पार्टी होने पर भी संभव न होगा। लेकिन गुरु का नीच-शनि के साथ मेल होने पर (लगभग मई १९९९ के बाद) इस पार्टी को पुनः लोगों का समर्थन प्राप्त होने लगेगा। लेकिन कुछ विशेष मुद्दों को लेकर कुछ नेता विरोधी विचारधारा रखेंगे जिससे पार्टी में कुछ विभाजन के भी आसार बन सकते हैं।

## श्रीमती सोनिया गांधी

जन्म कुण्डली श्रीमती सोनिया गाँधी जी

५ | ३ चं. | ६ ने. | श. ४ | रा. २ ह. | प्लू. १ | ७ शु. गु. | के. सू. ८ बु. | १० | १२ | ९ मं. | ११

श्रीमती सोनिया जी की यथालब्ध जन्मकुण्डली में भाग्येश गुरु-शत्रु क्षेत्री है एवं कर्मेश-मंगल छठे हैं। गोचर में कर्मस्थान में विद्यमान नीच-शनि इन्हें पार्टी में बड़ा आर्श्चयजनक प्राणपण फूंक देने का सामर्थ्य प्रदान नहीं करता । लग्नेश,चन्द्र, द्वादशस्थ होने से इनके मनोबल को कमजोर करेगा, लेकिन फिर भी पार्टी की प्रतिष्ठा गत वर्षों से बेहतर होती नजर आयेगी।

शनि-गुरु एवं राहु की गोचर स्थिति के अनुसार यह स्पष्ट मालूम देता है, कि अब खैरात बांटने की राजनीति के दिन निकल चुके हैं। अब भीख नहीं, सत्ता में भागीदारी ही का सिद्धांत अपनाना पड़ेगा अन्यथा कोई भी पार्टी अपने सामाजिक आधार को राष्ट्रीय स्तर तक प्राप्त न कर सकेगी ।

## भारत के कुछ प्रान्त

पंजाब- प्रभाव राशि मीन एवं नाम राशि कन्या है । ११ जनवरी १९९९ ई. से मई तक इस प्रान्त में विशेष प्रगतिप्रद योजनाएं बनेंगी। अप्रैल १९९९ के लगभग विशेष धार्मिक एवं सामाजिक आयोजनों से यहां खालसापन्थ की शुद्ध एवं प्रगतिप्रद भावनाएं उजागर होंगी, अनुभव होने लगा है कि पंजाब से उभरता हुआ खालसा पन्थ विश्वव्यापी सौहार्द एवं प्रेरणा का श्रोत बन रहा है। ऐसे आयोजन प्रधान नेता को यश प्रदान करेंगे। मेष राशि का शनि, इस प्रान्त में नई योजनाओं को कार्यान्वित करने में बाधक प्रतीत होता है। इस वर्ष विशेष व्यय होने का योग है। अकाली-भाजपा गठबन्धन के जून १९९९ ई. तक शिथिल होने के योग हैं। सरकार की उपेक्षापूर्ण नीति कृषक वर्ग में असंतोष पैदा करे। उग्रवाद प्रछन्नरूप से कहीं कहीं अनुभव होगा। लेकिन शासन इसे दमन कर देगा। संवत् का उत्तरार्ध प्रधान नेता के लिए कठिन परिस्थितियों वाला है ।

हरियाणा- नामराशि मिथुन है। नीच-शनि की मिथुन राशि पर दृष्टि है । प्रधान नेता को अपनी ही पार्टी के लोगों से विरोध का सामना करना पड़ेगा। यहां अपराध एवं आतंकवाद के असर दिखाई देगें, जिन्हें दबाना आवश्यक है अन्यथा शासन की प्रतिष्ठा को आघात पहुंचेगा और विरोधी पक्ष प्रबल होगा। अगस्त १९९९ तक का समय यहां के लिए कठिन है । अनेक समस्याओं एवं अन्तर्विरोधों के बावजूद मध्यस्तर की सन्नत को तरक्की मिलेगी। यहां का किसान शासन से विशेष सन्तुष्ट न रहेगा, परिणाम दूरगामी होंगे। महंगाई, विद्युत संकट, सिंचाई के लिए जल समस्या के हल न होने से जनता का रोष बढ़ेगा।

दिल्ली- प्रभाव क्षेत्र मकर है। गणतंत्र कुण्डली गत एवं गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार इस क्षेत्र में भाजपा की साख कमजोर होती अनुभव होगी। विधान सभाई निर्वाचनों में वर्तमान शासनतंत्र को भारी कठिनाई का सामना करना पड़ेगा। जनजीवनोपयोगी वस्तुओं में अप्रत्याशित मंहगाई से जनमानस रूष्ट होगा। कानून व्यवस्था में अकर्मण्यता, विस्फोट आदि से हनि होगी। संवत् २०५६ का अगस्त तक एवं मार्च २००० ई. से अंत तक का समय सत्तारूढ़ राज्यशासन सत्ता के लिए अग्निपरीक्षा का ही है ।

**हिमाचल प्रदेश**- प्रभाव राशि मीन है। गुरु सवत् के आरम्भ में मीन राशि में है। वर्तमान शासन सत्ता के लिए यह वर्ष विशेष उपलब्धियों वाला रहेगा । जनमानस पर भाजपा सरकार का प्रभाव श्रेष्ठ होगा। लेकिन मई १९९९ के बाद राजनीति के क्षेत्र में नया मन्थन अनुभव होगा, गठबन्धन की मजबूरियों से सरकारी क्षमता प्रभावित होगी। सरकारी कर्मचारियों में रोष पनपे, जिसके परिणाम दूरगामी होंगे। विद्युत उत्पादन शुल्क लगेगा। संवत् २०५६ के अन्तिम दो तीन मासों में सत्तारूढ़ गठबन्धन और विपक्ष को लेकर नए समीकरण बनने के संकेत मिलेंगे । मई से २८ अगस्त तक की ग्रहस्थिति के अनुसार कहीं भूस्खलन, बादल फटना, भयंकर वर्षा पानी आदि प्राकृतिक प्रकोप से हानि के आसार बनेंगे।

**उत्तर प्रदेश** - प्रभाव राशि धनु है। यहां की शासनसत्ता में अघटित घटनाओं का सामना करना पड़ेगा । अपराधिक-पृष्ठभूमि में छिपे मंत्रियों से प्रधान नेता को मुक्ति पाने के लिए निर्वाचनका ही आश्रय लेना होगा। संवत् २०५५ वि. के अन्तिम चरण विशेषत: २० सितम्बर १९९८ ई. से जून १९९९ई. तक यहां की राजनीति में धमाका होगा और शासन हिल जाएगा । दलबदल यहां के प्रधान नेता के लिए सरदर्द बनेगा। शनि-राहु की गोचर स्थिति के अनुसार संवत् २०५६ प्रारम्भ होने से पूर्व (सितम्बर १९९८ से ११ जनवरी १९९९ ई. के मध्य) कोई कानूनन पासा उल्टा पड़ने से यहां की सरकार गिर जाने के योग हैं। उत्तरांचल का विरोध होने पर भी यह सन् १९९९ में सत्ता में आ जाएंगे । महंगाई, बेरोजगारी, भ्रष्टाचार, एवं राजनैतिक शिथिलता से भाजपा सरकार से जनता का मोहभंग होता नजर आएगा, परिणाम दूरगामी होंगे।

**जम्मू-काश्मीर**- प्रभाव राशि तुला पर शनि की नीच दृष्टि काश्मीर समस्या को कुछ कठिन परिस्थित में डालेगी। उग्रवाद पर अपेक्षाकृत काफी कंट्रोल होगा। लेकिन पाक कुनीति से शान्ति भंग के प्रयास रहें। भीषण तूफान, हिमपात आदि प्राकृतिक प्रकोप से कहीं हानि हो। सीमा प्रान्तों पर गोलाबारी से आशंति बनेगी

**पाठको!** अतर्क्य-भविष्य देखने की क्षमता तो इस कलियुग में कठिन ही है। पुनरपि ज्योतिष-विज्ञान-दृष्ट्या एवं श्री प्रभुकृपावशात् राष्ट्रीय-अन्तर्राष्ट्रीय जो शुभाशुभ घटनाएं मेरी अल्पविषया मति में प्रस्फुरित हुई हैं, आपके समक्ष उपस्थित कर दी हैं ।आगे कर्तुमकर्तुमन्यथाकर्तुम् समर्थ भविष्य के निर्धारक स्वयं प्रभु ही हैं। उनकी प्रबल मायाशक्ति के सम्मुख मुझ जैसे अल्पज्ञ की भविष्य-लेखन में प्रवृत्ति बालचापल ही तो है :-

"तत्त्वं चात्रेश्वरो वेत्ति नाहं वेद्मि कदाचन"

शुभ चिन्तक-
इन्दुशेखर शर्मा,
श्री मार्त्तण्ड भवन,
मु.पो. कुराली ( रोपड़ ) पंजाब

लेख पूर्ण होने की तिथि ०५ सितम्बर १९९८ ई .

( अनन्त-चतुर्दशी )

## कौन व्यक्ति किस चीज के व्यापार से धनी होगा

जन्मकुण्डली की ग्रहस्थिति के आधार पर यहाँ अनुभवसिद्ध कुछ योग दे रहे हैं। इनके अनुसार आप यह निर्णय सरलता से कर सकते हैं, कि- इस व्यक्ति को किस चीज के व्यापार से अथवा कैसे धन प्राप्त होगा। नीचे बतलाए गए इन योगों वाली कुण्डलियों में नवमेश और धनेश यदि पर्याप्त बली ( नीचांश आदि में न होकर अपनी उच्चादि राशियों में ) हों तो जातक महाधनी होता है ।

(१) जन्मलग्न और चन्द्रमा दोनों से तीसरे, छठे, दसवें, ग्यारहवें भाव में सब शुभ ग्रह पड़े हों तो शेअर, लाटरी , सट्टा और अन्य सभी प्रकार के व्यापार से जातक धनी होता है।

(२) दूसरे भाव में वृष या मीन का नीचांश-रहित शुक्र हो तो रुई, सूत, कलई, चांदी के व्यापार एवं कारखानों से धनी होगा।

(३) चतुर्थ-भाव में वृष, कर्क, तुला के बुध-शुक्र-शनि हों तो विदेशी-व्यापार वा रुई-फीचर से व्यक्ति एकाएक धनी बन जाएगा ।

(४) पञ्चम-भाव में मेष, कर्क, सिंह या धनु-राशि में सूर्य-गुरु का सम्बन्ध हो तो भूमिगत (गड़े हुए)धन व लाटरी आदि से व्यक्ति अकस्मात् धनी होगा ।

(५) आठवें भाव में वृष-कन्या-मीन-राशि के पाप-रहित गुरु-शुक्र-बुध वा पूर्णचन्द्र हो तो सट्टे आदि से एकाएक धनी होगा। यहां गुरु-शुक्र-बुध अस्त नहीं होने चाहिएं।

(६) नवम-भाव में कर्क, कन्या वा मीन-राशि के बुध-शुक्र-गुरु हों तो सूत-वस्त्र-व्यापार व मशीनरी से धनाढ्य होगा ।

(७) दशम-भाव में तुला या मकर का बली शनि हो तो अलसी, तोरिया, सरसों, एरण्डा के व्यापार से व्यक्ति को महाधन लाभ होगा।

(८) ग्यारहवें-भाव में तुला या कुम्भ का बलवान् शनि हो तो लाटरी, सट्टा, शेयरों के द्वारा बिना श्रम के उत्तम धनी होगा। यदि यहां ११वें वृष, कन्या, तुला के पूर्ण चन्द्र-बुध-शनि हों तो मशीनरी या आढ़त से धनी होगा ।

(९) दूसरे या ग्यारहवें भाव में कर्क या मीन के गुरु-शुक्र हों तो धातु, वस्त्र या ठेकेदारी से धनी होता है ।,

(१०) कर्क-राशि का पूर्ण चन्द्रमा लग्न में गुरु-मंगल से युत हो तो सट्टा लाटरी या रत्नों के व्यापार से धनी हो।

(११) शुभ-ग्रह लग्नेश धन-स्थान में स्थित हो और धनेश व चतुर्थेश बली हों तो कृषि

# व्यापार - विमर्श

*[ संवत् २०५६ वि. की ग्रहस्थिति के आधार पर व्यापारिक-वस्तुओं में आने वाली तेजी एवं मंदी का मासिक-विवरण ]*

*संसार के सभी पदार्थों पर ग्रहों का नियंत्रण है, सभी पदार्थों का समावेश बारह राशियों में है । जब ग्रह भ्रमण करता हुआ राशि भोग करता है , तो उस राशि में समाहित सभी व्यापारिक-वस्तुएं, ग्रह की प्रकृति के अनुसार प्रभावित होती रहती हैं। प्रभावित वस्तु में परिवर्तन आते हैं, और इन्हीं परिवर्तनों से बाजारों में घटा-बढ़ी होती है, जिसे हम 'तेजी मंदी' कहते हैं । व्यापारी 'तेजी-मन्दी' इन दो शब्दों से अपने भाग्य को आजमाता है । परन्तु मनुष्य का भाग्य कर्मफल किंवा ग्रहचाल के मुताबिक मनुष्य की स्थिति को कभी बिगाड़ता है,कभी सुधारता है । रथ के पहिए में लगे आरों की भांति मनुष्य कभी ऊपर उठता है कभी नीचे गिरता है-* ''चक्रारपंक्तिरिव गच्छति भाग्यपंक्ति:!'' कहने का तात्पर्य यह है कि जो व्यक्ति आज व्यापार में घाटा खा चुका है, वह सदा के लिए डूबा ही रहेगा - यह धारणा भ्रामक है । व्यापार में बहुत ही आश्चर्यजनक उतार-चढ़ाव आते हैं, न जाने आपको शीघ्र उत्तम लाभ हो जाए, जो व्यक्ति धनाढ्य होकर सट्टे का काम विचारपूर्वक नहीं करते वे शीघ्र ही डूब सकते हैं । व्यापार तो किस्मत के सिकन्दर का ही प्रत्यक्ष साथ देता है । अत: किसी भी तरह का व्यापार **करने से पहिले आप पत्राचार द्वारा या प्रत्यक्ष मिलकर ग्रहस्थिति पर विचार करा लें, विश्वास रखें, ग्रहस्थित के आधार पर किए गए व्यापार में आप हानि में न रहेंगे । आप भारी हानि से भी बच सकते हैं ।**

जीवन में ग्रह स्थिति के प्रभाव का अध्यन करने से यह निस्सन्देह सत्य सिद्ध हो चुका है, जितना लाभ आपको होना है, उतना ही होगा, अधिक नहीं **'यदस्मदीयं नहि तत्परेषाम्'** अर्थात् जो मेरा है वह मिलेगा ही उसे और कोई नहीं ले सकता । अत: जीवन पर ग्रहों का संकेत समझकर ही व्यापार करना बुद्धिमता है ।

खुलकर व्यापार करने से पहिले अप्रत्याशित हानि से बचने के लिए अपनी व्यक्तिगत ग्रहचाल को ध्यान में रखना सतर्कता है । हानिप्रद ग्रह से संबंधित वस्तु का व्यापार न करें । वर्ष में जो ग्रह लाभप्रद हैं, उन ग्रहों के अधिकार-क्षेत्र में आने वाली वस्तुओं का ही व्यापार करें, तभी आप लाभ ले सकेंगे ।

**हाजरा एवं वायदा व्यापारी जो अपने व्यापारिक-जीवन से निराश हो चुके हैं, उनके लिए हम यहां व्यापार-विमर्श में ग्रहों का पूर्ण अध्ययन करके तेजी, मन्दी का मशवरा देते हैं, व्यापारियो, निराश न हों। हमसे प्रत्यक्ष मिलें, आपकी उलझी हुई व्यापारिक समस्या का समाधान हम करेंगे ।**

**संवत् २०५६ में गुरु, शनि, राहु, मंगल, यूरेनस, नेपच्यून और प्लूटो आदि के चार एवं युति-प्रतियुति के आधार पर यह स्पष्ट घोषणा की जाती है कि इस साल व्यापार जगत् में विशेष** लम्बे तेजी एवं मन्दे के रिएक्शन आऐंगे। इस वर्ष गुड़, खाण्ड, घी, तेल, तिलहन, एवं रुई में विशेष लाभ के चांस हैं, तुरन्त फीस भेजकर टैलीफोन से सम्पर्क स्थापित करें। विदेशी व्यापारी पत्र द्वारा सम्पर्क स्थापित करें, उत्तर मिलेगा। कहने का तात्पर्य यह है कि इस वर्ष व्यापारिक क्षेत्र में रंक से राजा एवं राजा से रंक बना देने वाले विशेष योग हैं । अत: प्रत्यक्ष मिलकर या वर्षभर की फीस भेजकर टैलीफोन के जरिये समय-समय पर ताजा परामर्श प्राप्त करके उत्तम लाभ प्राप्त करें। जिस व्यापार के लेख में जिस जगह व्यापार के लेख में हम ताजा मशवरा हासिल करने की बात लिखते हैं, वहां व्यापारी अगर प्रत्यक्ष मिलकर मशवरा लें, तो अच्छा रहे ।

'व्यापार विमर्श ' लेख में हम ग्रहचाल के मुताबिक सभी व्यापारियों को प्रतिवर्ष बाजारों के उतार-चढ़ाव से सावधान करते रहे हैं ।

सं. २०४६ वि. में चना के व्यापारी हमारे परामर्श से भारी लाभ उठा चुके हैं । सरसों, तेल, तिलहन में तेजी से सं. २०४८ वि. में तो जो व्यापारी हमारे संपर्क में रहे, लाखों का लाभ उठा गए हैं । हमने तेल, सरसों बिनौला, अलसी, सूरजमुखी, मूंगफली,एवं रुई में अपने व्यापारियों को भंयकर तेजी बताई थी, सौ छ: गुणित लाभ उस साल के व्यापारियों को हमारे परामर्श से प्राप्त हुआ है । सं. २०४९ में तेल, घी, एवं शेयरों के बाजार में जो उथल-पुथल हुई है उसका खुलासा हम निजी व्यापारियों को देते रहे हैं । सं. २०५२-५३ में रुई एवं दालवाना के व्यापारी हमारे साथ मशवरा करके लाखों रूपये का लाभ प्राप्त कर चुके हैं।

सं० २०५४ में सरसों के व्यापारी हमारे ताजा मशबरे से भारी हानि से बचे एवं गुड़ के व्यापारी लाखों कमा गए। सं. २०५५ में तेल के व्यापारी 24 अगस्त तक ५४५०/-तेल के भाव में सौदा सैटल करके पूरा लाभ ले गए। **व्यापारियों से अनुरोध है कि व्यक्तिगत रूप से आकर व्यापारिक जानकारी लेने में भारी लाभ ले सकेंगे। दूर-दराज से आने वाले व्यापारी टेलीफोन से समय निश्चित करके आएं। या एक मास की फीस ५०० रू० भेजकर,टेलीफोन से तेजी,मन्दी जान सकेंगे।**

सं. २०५६ में ग्रहों के वक्रमार्ग, यूति, गति के अनुसार हम इसवर्ष तेजी मन्दी की विशेष लाईनों का संकेत नीचे लेख में देंगे साथ ही सामयिक तेजीमंदी का विवेचन भी करेंगे । फिर भी व्यापारियों से निवेदन है कि वे निम्नांकित हिदायतों को ध्यान में रखकर, अपनी ग्रहचाल के अनुकूल होने पर ही व्यापार करें ।

**नोट:- वायदा व्यापार या हाजर सौदों के व्यापार की लाईन अगर हमारे लिखे या बताए गए विचार के विपरीत चले तो तुरंत सौदा काटकर नुकसान से बचें तुरन्त प्रत्यक्ष मिलकर ताजा मशवरा हासिल करें । ऐसी स्थिति में किसी प्रकार के नुक्सान ( हानि ) की जिम्मेदारी हम नहीं लेते । अर्थात् - व्यापार में हानि होने पर हम जिम्मेदार न होंगे, यह नोट कर लें, लाभ होने पर जो व्यापारी लाभांश नहीं भेजते, उनसे आगे पत्र व्यवहार नहीं किया जाता, यह भी नोट कर लें ।**

## वायदा- व्यापारियों कि लिए हिदायतें

(१)सदैव उतने ही लाभ की आशा करके व्यापार करें, जितनी साधारणतया हानि उठाने की सामर्थ्य हो । (२)सदैव याद रक्खो, कि वायदा व्यापार में नुक्सान की लिमिट बांध कर काम करें, ज्यादा नुक्सान व घबराहट से बच जाओगे, कम नुक्सान में सौदा काट देना अक्लमन्दी है। (३)व्यापार करते समय ध्यान रहे,- कि सबसे पहले अपने मन में व्यापारिक आधार के साथ-साथ ग्रह- गति के आधार पर निर्णय कर लें, कि यह समय इस वस्तु में मोटी तेजी का है या मोटी मन्दी का ? मन में यह धारणा बांध कर बाजार का रुख देखें ! यदि व्यापार की लहर तेजी की चल रही हो तो हमारे परामर्श से तेजी का व्यापार करके लाभ उठावे । (४) यदि यह योग भी मन्दे का हो और बाजार में मन्दे के मोटे कारण भी दिखाई देने लगे और व्यापार के वक्त भी बाजार का रुख मन्दे का हो तो एसी स्थिती में हर बढ़े भाव में बचाव करते रहिए थोड़ा - थोड़ा सौदा काट कर नफा से सुलटते रहिए । (५)व्यापार की लहर तेजी की है या मन्दी की - यह जानने के लिए खास वस्तु के भावों को देखना चाहिए । यदि उस वस्तु में हर तीसरे चौथे आठवें दिन मन्दी के या तेजी के नए-नए भाव आते चले जाएं, जैसे तीसरे दिन नया भाव मन्दी का आवे तो जान लो, कि वस्तु में अब मन्दे की लहर चल रही हैं, उछाल में बेच दें। (६) यदि मन्दी के भाव छूटते चले जाएं और तेजी के भाव तीसरे या चौथे दिन नए-नए बनते जाएं तो समझ लें कि तेजी की लहर चल रही है, ऐसे समय जब ग्रहचाल से भी तेजी नजर आए तो तेजी का व्यापार करके प्रायः लाभ उठाया जा सकता है । (७) बाजार के खिलाफ कभी काम न करें । मान लो, आपने तेजी का काम किया । उधर सौदा करते ही मन्दे की लहर चल रही है तो किसी भी समय तेजी का उछाल आते ही सौदा खत्म कर दो, बड़े नुक्सान से बच जाओगे ।

**हमेशा ग्रहयोग को आधार मान कर और बाजार के रुख को ध्यान में रखते हुए अपनी पाराशरी शुभदशा में व्यापार से अच्छा लाभ उठाया जा सकता है । इसके विरूद्ध खोटी ग्रहस्थिति वाले व्यापारियों को वायदे का व्यापार भूलकर भी नहीं करना चाहिए भारी हानि हो सकती है, सट्टा तो सितारे का साथी है । अतः समयानुसार पत्र द्वारा अपनी दशा के अनुसार हमारे सुझावों द्वारा लाभ उठा सकते हैं ।**

इसवर्ष के सार्वजनिक व्यापार में तेजी मन्दी पर विचार करने से पूर्व हमें इसवर्ष के नाम

शास्त्रों के अनुसार इस (सं० २०५६ वि०) संवत्सर का नाम "नन्दन" है । शास्त्रों में इसका फल इस प्रकार लिखा है;-

**"सुभिक्षं सुखिनो लोकाः व्याधि शोक विवर्जिताः ।**
**नन्दनं च धनैर्धान्यैर्नन्दने वत्सरे भवेत् ॥"**

**तात्पर्य यह है;** धन-धान्य समृद्धि एवं सुभिक्ष (वर्ष पर्याप्त) रहे । रोग-शोकादि से मुक्त जनता में आनन्द मंगल रहे ।

**इस वर्ष का राजा** 'गुरु' होने से वर्षा आशानुरूप पर्याप्त होगी। धर्मकर्म अधिक हों। नए नए उत्सवों का आयोजन भी हो। इस सवंत् की **चौमासी फसलों का स्वामी (सस्येश) शुक्र है,** गेहूं, चावल, ईख, आदि की फसलें उत्तम हों। समय के अनुकूल वर्षा हो। फल-फूल भी काफी तादाद मे हों। इस संवत् में वर्षा पानी के स्वामी मंगल होने से कहीं बाढ़ की स्थिति कहीं सूखा अनुभव हो, जिससे व्यापार क्षेत्र प्रभावित होगा।

**इस वर्ष शरत्सस्य जातक कुण्डली के अनुसार शीतकालीन फसलों के स्वामी (धान्येश) गुरु होने से गेहूं, चावल आदि की फसल उत्तम होगी। शरद् ऋतु के अनाजों में किसी बीमारी फैलने से या किसी अन्य कारण से फसल खराब होने से मूंग-मोठ बाजरा आदि में बाजार तेज हो सकते हैं । सरदी के अनाजों के लिए ग्रहस्थिति विशेष अनुकूल नहीं है। ग्रीष्मसस्यजातक कुण्डली की ग्रहचाल के अनुसार** गेहूं जौ, चना आदि की फसल उत्तम होगी, लेकिन फसलों की कटाई के समय अनुकूल जलवायु न रहने से किंवा समय पर शासकीय किसी घोषणा के कारण जौ, चना, सरसों, गेहूं आदि में काफी तेजी आ सकती है;परिणाम स्वरूप सरकार विशेष अनाजों के स्टाक पर प्रतिबन्ध भी लगा सकती है, व्यापारी लोग समय पर प्रत्यक्ष मिलें, लाभ में रहेंगे ।

-शनि, राहु, केतु, गुरु, मंगल आदि ग्रहों के वक्र मार्ग, युति प्रतियुति उदयास्त के अनुसार यह वर्ष जौ, चना, रुई, गुड़, खाण्ड घी एवं दालवाना में भयंकर तेजी एवं मन्दे का है। समयानुसार फीस जमा कराके प्रत्यक्ष, पत्रव्यवहार द्वारा या टेलीफोन से पूर्ण लाभ उठा सकते हैं ।

**पूर्वावलोकन-** मार्च सन् १९९९ ई. में शनि-मंगल का दृष्टि सम्बन्ध तेल, बिनौला, सोयाबीन, सूरजमुखी, सरसों आदि में एवं घी में तेजी का संकेत देता है। मार्च १०,१२,१३,१८,२५,२९ एवं ३१ मार्च को वायदा बाजारों में जोरदार उथल पुथल होगी, बाजार का रुख देखकर काम करें। लाभ होगा ।

[ ध्यान दें; कि- १८ मार्च १९९९ ई० को मंगल के वक्री होने पर रुई सोना चांदी अलसी, तेल, तिलहन, गुड़, सोना में जोरदार तेजी संभावित है, इस समय तेजी आने पर सौदा सैटल करके लाभ ले लेना चाहिए। वायदा व्यापारी इस दिन के लगभग तेजी लगाकर अच्छा लाभ कमा सकेंगे।

## अप्रैल

मास के आरम्भ में ही २ अप्रैल के लगभग **बुध मार्गी हो रहा है, इसी दिन सूर्य-गुरु की अंशात्मक युति भी हो रही है, गुरु अतिचारी है।** इस समय चांदी में घटाबढ़ी के बाद तेजी हो। गेहूं, जौ, चना, अनाज, गुड़ खाण्ड, घी, रेशम, तेल, तिलहन, कपूर, चन्दन अगर आदि सुगन्धित चीजों, सोना में तेजी रहेगी । कलौंजी, सौंफ, मेथे, धनिया में इस समय बाजार कुछ नर्म रहेंगे। इन चीजों में मन्दा आने पर स्टाक कर सकते हैं।

४ अप्रैल को शनि अश्विनी नक्षत्र के चतुर्थ-चरण में आएगा **इस समय शनि नीच राशि ( मेष ) में है, और मंगल के साथ पूर्ण प्रतियुति बना रहा है।** व्यापारिक-वस्तुओं में बड़ी उथल-पुथल की संभावना है। पीतल, तिल, तेल, अलसी, सरसों, घी, चावल, ज्वार, मिर्च, सूत व गेहूं आदि में तेजी बनेगी। इस समय मेथी, काली मिर्च, जीरा, जायपत्ती, सौंफ, हल्दी में अच्छी तेजी बनेगी। इस समय वायदा व शेयर बाजार भी तेज रहेंगे ।

**ध्यान दें-** ४ अप्रैल को कृतिका नक्षत्र का शुक्र जौ, हींग, रुई, सूत, वस्त्र, चांदी, सोना हीरा, मणि, मोती आदि जवाहरात में मन्दा करेगा, सोच विचारपूर्वक काम करें । विशेषत: तिलहन एवं तेल के व्यापारी सावधानी से काम करें।

**७ अप्रैल को वृषराशि के शुक्र पर मंगल की विशेष दृष्टि है** इसलिए रुई, कपास, दालवाना, खल, बिनौला, गुड़, पाट, बारदाना, चांदी, सोना में अच्छी घटाबढ़ी चले। सट्टे का बाजार जोर पकड़ेगा। इस समय सोना, चांदी, तेल, तिलहन के व्यापारी एवं जीरा, लाल मिर्च, हल्दी के व्यापारी तथा चावलों के व्यापारी अच्छा लाभ लेंगे। **इस समय सरकार द्वारा आयात-निर्यात की घोषणा से व्यापार में तीव्रता आएगी।**

९ अप्रैल को शनि अस्त हो जाएगा। शनि खड़ी फसलों को नष्ट करने में सबसे अधिक प्रभावी ग्रह माना जाता है तथा बाजारों में जोरदार तेजी मन्दी के रिएक्शन भी लाता है, इसलिए **शनि के नीच राशि में अस्त होने पर कपास, रुई, शेयर बाजार** एवं सोना में जोरदार मन्दा बनाता है, लेकिन यह मन्दी ठहरेगी नहीं क्योंकि मंगल की पूरी नजर शनि पर है। अत: जल्दी ही सौदा निपटाकर तेजी की तरफ बढ़ना शुरु करें, वरना नुकसान में रहेंगे ।

**१० अप्रैल को बुध मीन राशि में आकर अतिचारी गुरु के साथ राशि-सम्बन्ध बनाएगा। बृहस्पति की राशि में बुध तेजीकारक है। बुध बाजारों में जोरदार घटाबढ़ी करने वाला ग्रह है। अफवाहों से बाजारों में जोरदार तेजी मन्दी आती है।** १० अप्रैल के लगभग मन्दे [illegible] बढ़ें, कदाचित् बाजार मन्दे होने लगे तो,मन्दा ही समझ कर काम करें। हमारे विचार से तो रुई, गुड़, खाण्ड, शक्कर आदि में मन्दा, सोना, चांदी में घटाबढ़ी के साथ पहले तेजी बाद में उतना ही मन्दा रहे, बिनौला तेज रहेगा। १२ अप्रैल को रुई में काफी घटाबढ़ी चले। चांदी में पहले मन्दी फिर तेजी, अनाजों में मन्दी बने। **९ अप्रैल से १३ अप्रैल तक व्यापारी मन्दे का ध्यान रखकर काम करें।**

१४ अप्रैल को सूर्य मेष राशि में आकर नीच शनि ( जो कि अतिचारी पोजीशन में आने को है ) के साथ मेल करेगा। वायदा बाजार पर इस ग्रहस्थिति का विशेष प्रभाव पड़ेगा। अलसी,एरण्ड, मूंगफली, तिल , सोयाबीन, सूरजमुखी आदि तिलहन, सोना, चांदी, लोहा, तांबा, नारियल , सुपारी, हींग, सूत, कपड़ा, मेथी, लौंग, इलायची एवं अनाजों में अच्छी तेजी बने । रुई, घी, नारियल, बादाम, सौंफ , मेथी, धनिया में भी तेजी रहे ।

**( १४ अप्रैल को एक दिन की तेजी लगाकर लाभ ले सकते हैं।)**

१५ अप्रैल को उ.भा. का बुध एवं रोहिणी का शुक्र चांदी-सोना आदि धातु अलसी, एरण्ड, सरसों, घी, तेल, गुड़ खाण्ड, दाख, छुहारा, सुपारी, नारियल एवं ऊन में मन्दा करेंगे। [ १५,१६ को बाजार मन्दे रहें ]

१७ अप्रैल को शनिवारी चन्द्रदर्शन एवं शुक्र शनि की अंशात्मकयुति भी है। इसलिए रुई, सूत, सोना, चांदी, सरसों, तेल, मूंगफली आदि में अच्छी तेजी बने । इस समय मजीठ, नमक एवं कुसुम्भ में भी तेजी रहे ।

२१अप्रैल को **गुरु के उदय होने पर बाजार का रुख अचानक बदल सकता है, सावधानी से काम करें। लेकिन गुरु अतिचारी है, अत: हमारे विचार से चांदी, अनाज, दालवाना, कपास, रुई, सूत शेयर बाजार, एवं मसालों में अच्छे तेजी के रिएक्शन देगा।**

२६ अप्रैल को रेवती १ में बुध एवं रेवती ३ में गुरु प्रत्येक बाजार में जोरदार मन्दे बन बनाएंगे। केसर मजीठ, कुसुम्भ, लालचन्दन, गेरु, लाल मिर्च, गुड़, खाण्ड, तिल, तेल, सरसों, घी, एवं चांदी में अच्छा मन्दा आकर सामान्य तेजी बने। २७ अप्रैल को भरणी नक्षत्र में सूर्य प्रविष्ट होगा, इसी दिन शुक्र मृगशिर नक्षत्र में प्रवेश करेगा और इसी दिन सूर्य -शनि की अंशात्मक युति भी होगी। सोना, चांदी, तांबा, मूंग, पीतल के बर्तन , जौ, चावल, मोठ, सरसों, गुड़, खाण्ड, घी में तेजी रहे। ३० अप्रैल को शनि भरणी नक्षत्र के प्रथम चरण में आ रहा है, कपास ,गुड़, खाण्ड, घी एवं तेलों में तेजी का वातावरण बनेगा ।

## मई

मई २ से ४ तक गुरु एवं राहु के अंशों में समानता व्यापारिक क्षेत्र में (विशेषत:) वायदा व्यापारियों के लिए लाभप्रद चांस बनाएगी। इस समय तिलहन-बाजार, चांदी, सोना, गुड़, खाण्ड एवं शेयर बाजार में विशेष उथल-पुथल करेंगे। जोरदार मन्दा आते ही खरीदें और तेजी आते ही बेचकर लाभ लेते रहें।

३ मई को मिथुन राशि के शुक्र पर शनि की बिशेष दृष्टि है, अत: रुई, कपास, सूत, वस्त्र, जूट, बारदाना, एरण्ड, तिल, तेल, सरसों, अरहर, गुवार आदि में काफी मन्दा आने की उम्मीद बने लेनिक यह मन्दा ठहरेगा नहीं, तुरन्त तेजी की तरफ बढ़ें, आगे तेजी बनेगी। अलसी गुड़ घी, में अच्छी तेजी बनेगी । गेहूं, चना, चावल में भी तेजी का ही संचार रहेगा ।

४ मई को मंगल वक्री पोजीशन में चित्रा नक्षत्र में दाखिल होगा, गेहूं, चना, सोना, चांदी, तांबा एवं पीतल में तेजी बनेगी।

**५मई को बालग्रह बुध अश्विनी नक्षत्र एवं मेष राशि में प्रवेश करेगा। इस समय मेष राशि में सूर्य-शनि पहले से ही है। इस प्रकार मेष राशि में स्थित सूर्य-शनि-बुध पर मंल की पूरी नजर है। व्यापारी ध्यान दें, इस समय जोरदार तेजी के चांस हैं, वायदा या हाजर के व्यापारी तेजी का ध्यान रखकर काम करें , अन्यथा हानि में रहेंगे। संभव है, आज से तेजी की लम्बी लाईन बने। इस समय ताजा मशबरा हासिल करने की सलाह है। बुध बाल ग्रह है, सूर्य शनि मंगल से प्रभावित होने से इसकी प्रकृति क्रूर हो गई है। झूठी-सच्ची अफवाहों से बाजारों में उठापटक होती है। हमारे विचार से मेष राशि का बुध यद्यपि बाजारों में मन्दा करता है, परन्तु फिर भी यहां मूंगा, मोती आदि जवाहरात सोना, चांदी आदि धातु,गेहूं, जौ, चना चावल एवं दालवाना आदि अनाज, घी, गुड़, खाण्ड में तेजी का ही प्रभाव रहेगा। इस समय चांदी के व्यापारी विशेष सावधानी से काम करें, जोरदार मन्दी एवं तेजी बनेगी।**

[ ६ से ८ मई तक वायदा व्यापारी तेजी के व्यापार से लाभ ले ]

९मई को आर्द्रा नक्षत्र का शुक्र गेहूं आदि अनाजों के व्यापार में अचानक मन्दे का वातावरण बना देगा। ११ मई को गुरु रेवती के चतुर्थ चरण में ए  में बहुत घटाबढ़ी करेंगे। चांदी में पहले मन्दी फिर तेजी आएगी। लेकिन घी, सोना, अलसी, एरण्ड आदि तिलहन, गेहूं, जौ, चना, मूंग, मोठ, चावल आदि में तेजी ही रहेगी। ११ मई को सू.-बु. की

अतिचारी बुध का विंशेष प्रभाव तिलहन बाजारों पर अनुभव किया गया है। बुध का मेश राशि में शनि के साथ सम्बन्ध है, बुध-शनि पर मंगल की दृष्टि है। अत: व्यापारिक -वस्तुओं में भारी तेजी बनेगी। इस समय चांदी एवं अफीम में जोरदार घटाबढ़ी के बाद मन्दा बनेगा सोने में घटबढ़ी के बाद तेजी बने । १३मई को बुध, शनि की अंशयुति भी तेजी करेंगी । घी, अनाज, तेल, तिलहन में जोरदार तेजी मन्दी के झटके आएंगे।

**१५ मई को सूर्य वृष राशि में आता है एवं इसी दिन शनि भी उदय हो जाता है। वृषराशि के सूर्य पर मंगल की दृष्टि है।** चांदी, सोना, गुड़, खाण्ड, शक्कर, कपास, रुई, सूत, बादाम, सुपारी, नारियल, तिल, तेल, सरसों आदि में तेज़ी का वातावरण रहेगा। जौ,चना, गेहूं, मटर, अरहर, मूंग, चावल, अलसी, सरसों, एरण्ड, बिनौला, मूंगफली में मन्दा बने । धातुओं के व्यापारी ध्यान दें कि- लोहा, जस्ता, सीसा, रंग आदि काले पदार्थ, लकड़ील लहसुन, चावल, चाय पत्ती में भी इस समय जोरदार तेजी बनेगी ।

१६ मई को रविवारी चन्द्रदर्शन एवं ४५ मुहूर्ती का होना मुंग, मोठ, उड़द, तिल, आदि में तेजी का संकेत देता है। १७ मई को राहु का आश्लेषा के दूसरे चरण में आना भी अनाजों एवं तेल, तिलहन में तेजी की सूचना देता है । १९ मई को कृत्तिका नक्षत्र का बुध चांदी में खास घटाबढ़ी के बाद मन्दी करे, अनाजों एवं रुई में तेजी ही रहे ।

२१ मई को बुध वृष राशि में आता है, इस समय बुध अतिचारी भी है, इसी दिन यूरनेस वक्री भी हो रहा है। इस समय तेल, तिलहन, गेहूं, जौ, चना, चावल, मटर, कपास, सूत, एवं अफीम के भाव में जोरदार तेजी संभावित है। यह तेजी लम्बी बने।

२५ मई को सूर्य एवं बुध रोहिणी नक्षत्र में आएंगे। इस दिन सूर्य-बुध की अंशात्मक युति भी हो रही है । इस समय सभी प्रकार के अनाजों, तिल, तेल, अलसी, एरण्ड, सूरजमुखी मूंगफली, सरसों, गुड, खाण्ड, घी, गेहूं, जौ, चना, ज्वार, बाजरा, ऊन, सूत, वस्त्र, सण , सुपी एवं मिर्च में तेजी बने, चांदी में भी तेजी का ही वातावरण रहे। राई, तूअर, सण, ऊनी व रेशमी वस्त्रों में मन्दी बने, रुई में पहले तेजी होकर फिर मन्दी हो ।

२६ मई का दिन व्यापारियों के लिए बहुत महत्वपूर्ण है। इस दिन बृहस्पति लगभग ... शि में प्रवेश करेगा, इस समय गुरु मेष-राशि में स्थित-शनि के साथ 'एकराशि-सम्बन्ध' बनाएगा। शनि-गुरु पर इस समय मंगल की पूर्ण दृष्टि भी है। इस समय वायदा बाजारों में जोरदार घटाबढ़ी होगी, बहुत सावधानी से काम करें।

समय यदि शनि -राहु आदि तेजी सूचक ग्रह तेजीकारक राशि नक्षत्र में संचार नहीं करते तो उस समय बाजारों में गरु ग्रह के कारण तेजी न बन कर मन्दी ही बनती है, क्रूर ग्रह यदि तेजीकारक नक्षत्र-राशि से सम्बन्ध बनाए तो तेजी का प्रभाव कम ही अनुभव किया गया है- इस समय शनि-मंगल का दृष्टि सम्बन्ध तेल-तिलहन, अनाज एवं गुड़, खाण्ड, चीनी में तेजी का सूचक है । अतः तेजी बनेगी, लेकिन बहुत बड़ी तेजी की उम्मीद रखकर लम्बी तेजी में न पड़ें। रुई में ६०/७० रूपये की घटाबढ़ी का चांस है। मजीठ, श्रीफल, मूंगा, सोना, चांदी, तांबा, गुड़ एवं रशमी कपड़ों में कुछ मन्दे के बाद तेजी आएगी। २७ मई को भरणी नक्षत्र का शनि कपास, गुड़,खाण्ड, घी में तेजी करेगा।

३० मई को शुक्र कर्क रशि में आकर राहु के साथ मेल करेगा। इस समय सट्टे का व्यापार जोर पकड़ेग । लोगों की खरीदने की प्रवृत्ति प्रबल होगी। वायदा एवं सट्टा बाजार ऊपर उठेगा । विदेश को निर्यात की पालिसी व बाजारों में अफवाहों से जोरदार तेजी बनेगी। सोना, चांदी, रुई, अलसी, एरण्ड, घी, तिल, तेल, गुड़, खाण्ड, चीनी, में जोरदार तेजी के रिएक्शन आएंगे। इस समय यदि बाजार मन्दे के बने तो मन्दे से ही लाभ मिलेगा, लेकि हमारा विचार तेजी का ही है। ३१ मई को मृगशिर नक्षत्र का बुध रुई में तेजी, चांदी में घटाबढ़ी के बाद मन्दा, गेहूं, तिल, सरसों, उड़द में बाजार दोतरफा चले।

## जून

मासारम्भ में बाजार तेजी की तरफ रहेंगे । ३ जून को बुध मिथुन राशि में एवं शुक्र पुष्य नक्षत्र में दाखिल होगा। **इस समय मिथुन राशिस्थ-बुध पर शनि की विशेष नजर होगी।** इस समय बाजारों में मन्दे की अफवाहों से मन्दे व तेजी के झटके आएंगे । रुई, सोना-चांदी में मन्दा, सण, रेशम, ऊन व धान्य में तेजी, लाख, कपड़ा, कपूर, पारा, शिंगरफ, हींग, गुड़ ,खाण्ड, शक्कर में मन्दे का वातावरण रहे । थोड़ा ध्यान दें, कि इस समय बुध अतिचारी है, अतः बाजारों में तेजी भी बन सकती है- इसलिए बाजार के रुख को देखकर ही काम करें।

**४ जून को मंगल मार्गी हो रहा है शनि की मंगल पर पूरी नजर है। इस समय वायदा बाजार का रुख बदल जाने की संभावना है। जिन वस्तुओं के वायदा बाजार तेज थे वे मन्दे हो जाएंगे, जिन वस्तुओं में मन्दी थी, वे तेज हो जाएंगे।** इन दिनों तीन दिनों के बाद रुई में जोरदार मन्दे का रिएक्शन आ सकता है, तेल, तिलहन, गुड़, खाण्ड, चीनी एवं चानी में तेजी संभव है।

७ जून का बुध पश्चिम में उदय होगा। गेहूं, तिल, उड़द, जों, चना, मंग, मोठ, कपास, रुई, एवं शेयर बाजारों में १५ दिन में अच्छा मन्दा बनने के योग हैं। ८ जून को मृगशिर नक्षत्र का सूर्य रुई, सूत, रेशम, सण, कपूर, कस्तूरी, चन्दन, सोना, चांदी उड़द, मूंग, मोठ, चना ,बाजरा, अलसी आदि में तेजी बनेगी। १५ जून को गुरु अश्विनी २ में आकर रुई में तेजी, सोना, चांदी में घटाबढ़ी के बाद मन्दा तथा अनाजों में भी मन्दा बनेगा। १४ जून को पुनर्वसु नक्षत्र का बुध ८ दिन में चांदी रुई, कपास, सूत एवं सण में काफी मन्दी करेगा।

**१५ जून को मंगलवारी चन्द्रोदय एवं इसी दिन सूर्य का मिथुन राशि में प्रवेश होना व्यापारियों के लिए विशेष महत्वपूर्ण है। क्योंकि इस समय सूर्य-बुध के साथ राशि सम्बन्ध बनाएगा एवं इन पर शनि की विशेष नजर भी है। - यह योग वायदा एवं हाजर व्यापार में अच्छी तेजी से लाभ देगा।** फल, पाट, बारदाना, रेशम, सूत, कपास, रुई, सरसों, लोहा, तिल, तेल, गुड़, खाण्ड, शक्कर, चीनी, घी, मूंग, उड़द, गेहूं चना, चावल आदि, प्रत्येक जाति के अनाजों में तेजी हो तथा सोना चांदी में भी तेजी का ही रुझान रहेगा ।

१६जून को आश्लेषा नक्षत्र का शुक्र १२ दिन में रुई में कुछ मन्दी एवं तूअर, चावल में भी अच्छी मन्दी का सूचक है **लेकिन यहां लाईन उल्टी चल सकती है क्योंकि शुक्र-राहु दोनों एक साथ होकर दोनों ही आश्लेषा नक्षत्र में हैं।** इसलिए यदि यहां मन्दा आता भी है तो शीघ्र ही बाजार तेजी में चलेंगे, इसलिए तेजी का ध्यान रखकर व्यापार करें।

**२१ जून को बुध कर्क में आकर शुक्र एवं राहु के साथ मेल करेगा। ध्यान दे; शुक्र अकेला मन्दीकारक होता है, परन्तु जब शुक्र का मेल सूर्य के साथ हो जाता है तो शुक्र क्रूर होकर तेजी करता है, जब शुक्र-सूर्य के साथ बुध का मेल होता है तो तेजी या मन्दी जो भी बाजारों में चल रही हो, उसका तूफान आ जाता है ।- इस समय बड़ी सावधानी से काम करें।** तेजी मन्दी ग्रन्थों के मुताबिक रुई में झटके की तेजी या मन्दी बने, चांदी में अच्छी तेजी रहे। गुड़, खाण्ड, चीनी, तेल,मूंगफली -सरसों आदि तिलहन एवं सोने में पहले कुछ तेजी, बाद में मन्दा रहे । **लेकिन इन दिनों बुध के कर्क में आते ही नेपच्यून उ.षा. में आ रहा है और २१ जून को सूर्य-राहु की अंशात्मक युति भी हो रही है, इसलिए हमारे विचार से तेल, तिलहन एवं दालवाना में अच्छी तेजी ही बनेगी ।**

२२ जून को आर्द्रा नक्षत्र में सूर्य के आने पर जलवायु के विचार से बाजारों में परिवर्तन आएगा। रुई, सूत, कपास, खल, अलसी, एरण्ड, मोनी, गेहूं, चावल, चना, जौ, एवं चांदी में तेजी आए। २४ जून को बुध पुष्य में आकर १० दिन में सोना, चांदी में मन्दा, रुई में घटाबढ़ी से १०/ १२ रुपये मन्दी आ सकती है ।

२७ जून को शनि भरणी ३ में आकर कपास, गुड़, खाण्ड, घी एवं तेल में तेजी करेगा। व्यापारी ध्यान दें- इस समय रोजाना की तेजी मन्दी खेलने वाले व्यापारी २७,२८ को तेजी से लाभ ले सकते हैं । क्योंकि शनि के साथ गुरु होने से यदि तेजी थोड़ी आती है तो तुरन्त मन्दा आ जाएगा, यह तेजी ठहरेगी नहीं, जब भी तेजी आए तुरन्त लाभ लेकर सौदा पूरा कर दें।

**इस मास में जून ४,१५,१६-२१ एवं २७ जून को बाजार के रुख को देखकर तेजी मन्दी लगाकर अच्छा लाभ ले सकते हैं ।**

## जुलाई

मास के प्रारम्भ में ही गुरु अश्विनी के तीसरे चरण में प्रवेश करेगा। गुरु मेष राशि में शनि के साथ मेल कर रहा है। इन पर मंगल की नज़र भी है । पीतल, तिल, तेल. अलसी, सरसों, घी, चावल, ज्वार, मिर्च, सूत व गेहूं आदि में तेजी आए। यह तेजी एक मास में अच्छी बनेगी और बाद में मन्दा आएगा।

**२ जुलाई को शुक्र मघा नक्षत्र एवं सिंह राशि में आकर वर्षा की कमी अनुभव कराएगा, जिसका असर बाजारों पर होगा। सिंह राशि में स्थित शुक्र पर गुरु की विशेष दृष्टि है, लेकिन ये दोनों ग्रह शत्रु हैं सिंहराशि के स्वामी- सूर्य पर शनि की इस समय विशेष नजर है।** सोना, तांबा, जौ, चना, गेहूं, लाल चन्दन, मजीठ, लाल मिर्च, लाल रंग की चीजें घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर, चीनी में तेजी रहेगी। चांदी में पहिले ४ दिन में झटके की मन्दी आ सकती है। रुई में ८/१०दिन में मन्दा आकर बाद में तेजी बने।

ध्यान दें:-सिंह राशि में शुक्र का फलादेश पुराने ग्रन्थों के आधार पर लिखा है। **हमारे नए अनुभव के अनुसार** सिंह राशि का शुक्र बाजारों में मन्दा लाता है। शुक्र का विशेष प्रभाव गुड़, खाण्ड, चाँदी, सोना, चावल एवं रुई पर अनुभव किया गया है। इस समय व्यापारिक वस्तुओं के विदेश के लिए आयात-निर्यात (Import - Export )की खबरों से चीजों में तेजी मन्दी के झटके आएंगे- सावधानी से काम करें। अकेला शुक्र कभी कभी जोरदार मन्दे की लाईन बनाता है,- इसलिए बाजार के रुख पर नजर रखकर लाभ लें। हाँ, चांदी, सोना, चावल, रुई में तेजी मालूम देती है। यह लाईन ३ दिन चले।

६ जुलाई को सूर्य पुनर्वसु में एवं मंगल स्वाती में आकर रुई, गेहूँ, गुड़, खाण्ड, कपास, बिनौला, एरण्ड, अलसी, सरसों, लाख, देवदारु, तिल, तेल, ज्वार, मोठ, बाजरा, उड़द, चावल, नमक, सूजी, हरड़, सुपारी, नारियल, केसर, मजीठ, नील, सोंठ, गुग्गल आदि सुगन्धित पदार्थ एवं करवाणे में तेजी का वातावरण बनाएं। चांदी में घटावढ़ी एवं सोना तेज रहे।

**[ मास के आरम्भ से ११ जुलाई तक वायदा व्यापार में पहले ५ दिन में मन्दे के झटके आएंगे। आगे ६ जुलाई से ११ तक तेजी से लाभ लें। ]**

१२ जुलाई को बुध वक्री होगा। इस समय बुध का मेल राहु के साथ है। घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर, में तेजी से लाभ मिले। रुई में झटके के साथ तेजी आकर जल्दी ही मन्दा आए। इस समय गेहूं, जौ, चना आदि अनाजों में मन्दे का रुख रहे। इस समय तेल, तिलहन, पाट, बारदाना में भी तेजी रहे। **[ वायदा व्यापारी इस समय घी, रसकस, रुई, अनाज एवं तिलहन में तेजी का काम करके लाभ लें। ]**

**१६ जुलाई को सूर्य, कर्क राशि में बुध एवं राहु के साथ मेल करेगा। जब बुध का संयोग सूर्य के साथ होता है तो तेजीकारक बन जाता है। सूर्य का प्रभाव प्रत्येक वायदा एवं हाजर बाजारों पर अनुभव किया गया है** । आमतौर पर सूर्य का प्रभाव रुई, एरण्ड, अलसी, मूंगफली, सूरजमुखी, सरसो, सोयाबीन, तेल, सोना, चांदी, हल्दी, काली मिर्च तथा शेयर बाजारों पर होता है । इस समय तेजी जोरदार बन सकती है- सावधानी से काम करके लाभ लें। रुई, सूत, बादाम, सुपारी, गुड़, खाण्ड, शक्कर, नारियल, सरसों, चान्दी एवं सोना में भी तेजी बनेगी। इस समय अनाजों में कुछ मन्दापन अनुभव हो सकता है ।

१८ जुलाई को बुध पश्चिम में अस्त होगा। इस समय बुध वक्री पोजीशन में चल रहा है। अत: रुई में झटके की मन्दी जल्दी ही आ सकती है। बहुत सावधानी से काम करें। चांदी तेज, बारदाना एवं शेयर बाजारों में अचानक मन्दा आए ।

१९ जुलाई को राहु का आश्लेषा नक्षत्र में पदार्पण रुई, तिल एवं तेलों में मन्दे का वातावरण बनाएगा। २० जुलाई को पुष्य नक्षत्र में सूर्य के आने पर तिल, तेल, सरसों, मद्य, गुड़, खाण्ड, चावल, गेहूं, जौ, ज्वार, बाजरा, सुपारी, सोंठ, गुग्गल, मोम, हींग, हल्दी, लाख, चायपत्ती, सण, ऊनी वस्त्र, सिक्का, सोना, चांदी में तेजी का रुख रहे। रुई में पहले तेजी बाद में मन्दा रहे।

२६ जुलाई को मंगल-शुक्र की अंशात्मकयुति रुई, कपास, बारदाना, पाट, तेलवाना, गुड़, खाण्ड, चीनी, चांदी, सोना आदि एवं शेयर बाजारों में तेजी का वातावरण रहेगा । २९ जुलाई को गुरु अश्विनी नक्षत्र के चतुर्थ चरण में आएगा। रुई में तेजी, सोना-चांदी में घटा-बढ़ी चलकर मन्दी आए।

३० जुलाई को सिंह राशि में शुक्र वक्र हो रहा है। शुक्र पर गुरु की दृष्टि है। घी, तेल, गुड़

खाण्ड, शक्कर, गेहूं, जौ, चना आदि में तेजी बने । रुई में पहले तेजी होकर बाद में मन्दी आयेगी।

**[ २६ जुलाई से मासान्त तक तेजी से लाभ लें ]**

## अगस्त

**३ अगस्त को सूर्य के आश्लेषा नक्षत्र में आने पर बाजार तेज रहें क्योंकि इस समय सूर्य के साथ बैठा राहु भी आश्लेषा नक्षत्र में ही चल रहा है।** १४ दिन में सोना, चांदी, रुई, बिनौला, गेहूं, चावल, उड़द, चना, गुड़, शक्कर, घी, तिल, तेल, सरसों, एरण्ड, अलसी, मिर्च, मजीठ एवं नील के भाव मेंअच्छी तेजी बनेगी। इस समय लाल-काली मिर्च, मसाले एवं चाय पत्ती में भी तेजी बनेगी।

**४ अगस्त को को बुध पूर्व में उदय होगा, इस समय बुध पुष्य नक्षत्र में है एवं सूर्य-राहु के साथ राशि-सम्बन्ध भी बना रहा है।** रुई, वस्त्र एवं शेयर बाजारों में अच्छा मन्दा आकर तुरन्त तेजी की तरफ बाजार बढ़ेंगे, सावधानी से काम करें। यहां ध्यान दें, कि यदि ४ अगस्त को बाजार शुरु में ही तेज रहते हैं तो बाद में जल्दी ही मन्दे हो जाएंगे- इस समय एक लाईन में काम करने वाले व्यापारी हानि में रहेंगे। अनाज, तेल, तिलहन में भी तेजी मन्दी लगा कर लाभ ले सकेंगे।

५ अगस्त को विशाखा नक्षत्र का मंगल, रुई, कपास, ऊनी वस्त्र, गेहूं आदि अनाज, दालवाना एवं तेल, तिलहन, पाट, वारदाना, गुड़, खाण्ड, चांदी, सोना, में जोरदार तेजी की संभावना बनाता है। **व्यापारी ध्यान दें कि इस समय सूर्य-राहु की अंशात्मक युति हो रही है तथा शनि की मंगल पर पूर्ण दृष्टि है साथ ही गुरु भी पूरी नजर से मंगल को देख रहा है; इसलिए अच्छी तेजी आने पर सौदा सैटल करके लाभ लें, दूरगामी व्यापार न करें।**

६ अगस्त को बुध मार्गी हो रहा है, इस समय बुध-शनि-गुरु मन्दगात में है। बुध, सूर्य-राहु के साथ है। रुईमें पहले मन्दी, बाद में तेजी बने। चांदी में घटाबढ़ी के बाद तेजी, गेहूं, जौ, चना आदि अनाज तेज हों। रेशम, तेल, अलसी, एरण्ड, गुड़, बिनौला, मूंगफली, कपूर, चन्दन, अगर आदि सुगन्धित चीजों में मन्दा बने, रसकस मन्दे एवं सोना में तेजी बने। **इस समय व्यापारी ध्यान दें,-जब बुध मार्गी होता है, उस समय वायदा एवं हाजर बाजारों में उलटफेर हो जाते हैं, पुरानी लाईन तेजी मन्दी की अचानक बदल जाती है, इसलिए ५ अगस्त को तेजी से लाभ लेकर तुरन्त निकल जाना चाहिए, अन्यथा बुध के मार्गी होने पर अचानक बाजार का रुख बदल जाने पर हानि संभव है।**

[ अगस्त के प्रारम्भ से ११ अगस्त तक जब भी मन्दा आए खरीदो तथा जब तेजी बने तब माल बेचकर लाभ लेते रहें। ]

११ अगस्त को सूर्य ग्रहण है। रुई, सूत वस्त्र, तेल, घी एवं अनाज का भाव तेज हो।

१२ अगस्त को सिंहस्थ चन्द्र के समय मघा नक्षत्र श्रावण मास में गुरुवार को चन्द्रदर्शन होगा, रुई, सूत, ऊनी वस्त्र, सरसों,तेल, घी, अनाज तेज हों, सोना, चांदी, खाण्ड एवं गुड़ में कुछ मन्दा रहे।

**१७ अगस्त को सूर्य मघा नक्षत्र एवं सिंह राशि में आकर शुक्र के साथ मेल करेगा, इस समय शुक्र-सूर्य पर गुरु की विशेष दृष्टि होगी। सिंह राशि का स्वामी स्वयं सूर्य है। सिंह राशि, अग्नितत्व की राशि है, इस राशि के अन्तर्गत सोना, काली मिर्च, लौंग, जीरा, तेजपत्ती एवं अलसी आदि तिलहन के व्यापार आते हैं।** सूर्य ग्रह का असर प्रत्येक प्रकार के वायदा एवं हाजर व्यापार पर देखा गया है। रुई, एरण्ड, मूंगफली, सरसों, बिनौला, सोयाबीन,सूरजमुखी, सोना, चांदी हल्दी, काली मिर्च-मसाले आदि में तेजी का वातावरण रहे। इस समय शेयर बाजार मन्दे रहें। १८ अगस्त को वेंकटेश (प्लूटो) मार्गी होगा, जिससे राजनीतिक गतिविधि प्रभावित होगी, परिणामस्वरूप व्यापार में हिलडुल संभव है। -सावधानी से काम करें।

**२० अगस्त को बुध आश्लेषा नक्षत्र में आएगा एवं इसी दिन सूर्य-शुक्र की अंशात्मक-युति भी होगी।** तिल, तेल, सरसों, गुड़ खाण्ड, उड़द, मूंग एवं मूंगफली में तेजी आएगी। **व्यापारी** ध्यान दें, कि आश्लेषा नक्षत्र को सर्प (सांप) की संज्ञा दी गई है, जिस प्रकार सांप की चाल एवं स्वभाव का पता नहीं लगता, उसी प्रकार बालग्रह बुध के आश्लेषा नक्षत्र में आने पर वायदा व्यापार में धोखा हो जाना स्वाभाविक है, इसलिए जब भी अच्छा लाभ मिले ले लें, कभी भी मन्दा आने पर हानि हो सकती है। इस समय हमारा विचार अच्छी तेजी का है। **२१ अगस्त को बुध-राहु की अंशात्मक-युति भी हो रही है। कर्क राशि में यह युति तिलहन बाजारों में एवं तेलों में, दालवाना एवं सोना चांदी में जोरदार तेजी का संकेत देती है ।**

२३ अगस्त को मंगल वृश्चिक-राशि में आकर शनि एवं गुरु की नजर से ओझल हो जाता है। तेलवाना, जूट, बारदाना, रुई, कपास, चांदी, सोना एवं शेयर बाजारों पर मंगल ग्रह का विशेष प्रभाव होता है। बरसात, जलवायु के कारण व्यापार प्रभावित होगा। गुड़, रुई, सोना, चांदी तिलहन, जूट, बारदाना एवं शेयर बाजार तेज रहेंगे ।

२५ अगस्त को गुरु मेष राशि में वक्री हो रहा है, इस समय शुक्र भी वक्री पोजीशन में रहते हुए आश्लेषा नक्षत्र एवं कर्क राशि में दुबारा आ जाता है। नोट करें, कि- इस समय कर्क राशि में बुध अतिचारी होने जा रहा है गुरु-शुक्र-राहु ये वक्र हैं - घी, तेल, गुड़, खाण्ड शक्कर, गेहूं, जौ,

चना, चावल, धान्य, अलसी में तेजी बने, रुई में पहले मन्दी, बाद में तेजी बने। चांदी में भी मन्दा ही रहे।

२६ अगस्त को बुध पूर्व में अस्त होगा। अनाज, घी आदि में मन्दा चले। रुई में घटाबढ़ी, पहले तेज, बीच में मन्दी, अन्त में फिर तेज, सोने में घटाबढ़ी के बाद तेजी। २६ अगस्त को **बुध-शुक्र युति होगी और राहु के साथ ये एक राशि में चल रहे हैं।** इस समय रुई, तेल, तिलहन, सोना-चांदी में तेजी से लाभ मिलेगा।

२८ अगस्त को बुध मघा नक्षत्र एवं सिंह राशि में जाकर सूर्य के साथ मेल करेगा, उस समय सूर्य -बुध पर गुरु की दृष्टि भी है। चांदी, सोना, सूत, रुई व ऊनी वस्त्र, देवदारु, व खट्टी चीजों में तेजी बनेगी। कपूर, गुड़, खाण्ड, शक्कर, चीनी, घी में कुछ मन्दा बने। पहले यदि बाजार मन्दे हैं, तो जोरदार मन्दा, यदि तेज हैं, तो जोरदार तेजी बन सकती है;इसलिए बाजार के रुख को देखकर काम करें।

२९ अगस्त को अनुराधा नक्षत्र का मंगल रुई, कपास, गेहूं, लाल मिर्च, लाल चन्दन, आदि लाल रंग की चीजों में तेजी बनेगी।

मासान्त में ३० अगस्त को सू.पू.फा. में आता है, एवं शनि वक्री हो रहा है। इस समय तीन बड़े ग्रह (गुरु-शुक्र-शनि) वक्री चलते हैं। सिक्का, कली, गेहूं, पीतल, ज्वार, बाजरा, चावल, घी, तेल, अलसी, सरसों, तमाखू, सीमेन्ट, एवं वस्त्र में तेजी, एरण्ड में घटाबढ़ी चले। जीरा, सोना, गुड़, खाण्ड, तिल, गेहूं, ज्वार, चावल, रुई, सूत में तेजी का वातावरण रहे।

## सितम्बर

**सितम्बर के प्रथम सप्ताह में बुध अतिचारी है, इस समय बुध-सूर्य एक जगह हैं। गुरु-शुक्र -शनि वक्र स्थिति में हैं। २ सितम्बर को यूरेनस वक्री होकर श्रवण नक्षत्र में आएगा-ग्रहस्थिति अच्छी तेजी का संकेत देती है।** रुई, कपास, तेलवाना में विशेष घटाबढ़ी का संकेत मिलता है। हमें तेल एवं तिलहन के व्यापार में जोरदार तेजी मालूम देती है।

४ सितम्बर को बुध पू.फा. नक्षत्र में नक्षत्र आ रहा है, इस समय सूर्य भी पू.फा. नक्षत्र में चल रहा है। १० दिन में गुड़, खाण्ड, गेहूं आदि अनाज, जीरा, सोना, सरसों, तिल, तेल, घी, ज्वार, चावल, ऊनी कपड़ा व रुई, सूत में तेजी का झटका आएगा।

**[ सितम्बर के प्रारम्भ से १० सितम्बर तक तिलहन, दालवाना एवं सोना चांदी में तेजी का वातावरण रहेगा। ]**

११ सितम्बर को शुक्र मार्गी होगा एवं सूर्य उ.फा. में दाखिल होगा। जीरा, सोना, गुड़, खाण्ड, सरसों, तिल, तेल, घी, गेहूं,ज्वार, चावल, ऊनी-कपड़ा, रुई और सूत में तेजी बनेगी। **ध्यान दें;-** इस समय धान, गुड़ घी, एवं तिलहन में यदि मन्दा आए तो स्टाक करें, आगे उत्तम लाभ होगा। शुक्र के मार्गी होने पर बाजारों की लाईन बदल सकती हैं, अत: इस समय बाजार के रुख को देखकर ही काम करें।

१३ सितम्बर को सूर्य उ.फा. में आएगा, बुध पहले ही इस नक्षत्र में आ चुका है। ठीक १३ सितम्बर को बुध कन्या राशि में आ जाता है। रुई, कपास, रेशम, सूत, सोना, लोहा, घी, तेल, अलसी, सरसों, एरण्ड, चावल, उड़द, ज्वार, सुपारी, नारियल में तेजी बने। गेहूं, जौ, चना, गुड़, शक्कर, खाण्ड, एवं हल्दी में भी तेजी बनेगी। **ध्यान दें,** कि कन्या राशि बुध की अपनी राशि है, इसे रुई, कपास, तेलवाना, एवं दालवाना की पैदावार एवं उपज से इस राशि का विशेष सम्बन्ध है। अ अत: फसलों की पैदावार के बारे में अफवाहों से बाजारों में उथल-पुथल संभव है।

१७ सितं. को सूर्य कन्या राशि में आकर बुध के साथ मेल करेगा इस समय और अधिक तेजी बाजारों में आ सकती है। रुई, नारियल, सुपारी, तिलहन, तेल, मजीठ एवं लाल मिर्च व गुड़ में तेजी से लाभ मिलेगा। इस वक्त चांदी व शेयर बाजार मन्दे हो सकते हैं। १८ सितम्बर को बुध हस्त में आकर गेहूं आदि अनाजों में मन्दा करे। १९ सितं को मंगल ज्येष्ठा नक्षत्र में आकर १२ दिन में चांदी में मन्दी और रुई में घटाबढ़ी, नशीले, पदार्थ तेज होंगे। २०सितम्बर को गुरु अश्विनी ३ में एवं राहु पुष्य ४ में दाखिल होगा। रुई में तेजी, सोना, चांदी में घटाबढ़ी के बाद मन्दी बने। अनाज में भी मन्दा रहे। वैसे पुष्य नक्षत्र का राहु घी, शक्कर, तेल, एवं तिलहनों में जोरदार तेजी होने का संकेत देता है, सावधानी से बाजार का रुख देकर तेजी की तरफ बढ़े।

२७ सितम्बर को हस्त नक्षत्र का सूर्य १५ दिन में गेहूं, जौ, ज्वार, गुड़, खाण्ड, कपास, रुई, सूत, जूट, कपास, लकड़ी, नमक, हरड़, हींग, धनिया, हल्दी, सण, एवं खारे पदार्थ तेज होंगे।

२८ सितम्बर को शुक्र मघा नक्षत्र एवं सिंह राशि में इस साल में दूसरी बार आएगा। इस समय सिंहस्थ-शुक्र पर गुरु की विशेष दृष्टि है। **ध्यान दें;-** शुक्र अकेला होने पर कई बार जोरदार मन्दा बनाता है। विशेषत: गुड़, खाण्ड, रुई, कपास, पाट, बारदाना, तिलहन, चांदी, सोना, तांबा, जौ, चना, गेहूं, लाल चन्दन, लाल मिर्च, लाल रंग की वस्तुएं, घी, व पशुओं के व्यापार में जोरदार तेजी या मन्दे की प्रतिक्रिया आएगी, बाजार के रुख को देखकर काम करें। हमारे विचार से इस

## अक्तूबर

मासारम्भ में १ अक्तूबर को बुध तुला राशि में आकर शनि एवं गुरु की नजर में आ जाएगा। झूठी सच्ची अफवाहों से बाजार तेज एवं मन्दे होंगे। तुला राशि के बुध को आधुनिक विद्वान मन्दा लाने वाला मानते हैं। हमारे विचार से रुई, गुड़, खाण्ड, सोना, एवं मादक वस्तुओं में तेजी,चांदी, अलसी, सरसों, एरण्ड, बिनौला एवं मूंगफली आदि में मन्दा बने।

५ अक्तूबर को स्वाती नक्षत्र का बुध ८ दिन में रुई में मन्दा बनाता है। ८ अक्तूबर को **मंगल मूल नक्षत्र एवं धनु राशि में प्रवेश करेगा। - इस समय मंगल पर गुरु की दृष्टि भी होगी।** रुई में घटाबढ़ी होकर तेजी रहे, चांदी आदि धातु लकड़ी, सूत, सण, बिनौला, सरसों, घी तथा सभी प्रकार के अनाज तेज हों। ध्यान दें;- मंगल को 'भौम' यानी भूमि का पुत्र मानते हैं। जमीन से पैदावार का सम्बन्ध इससे रहता है, जब यह शुभ ग्रह से दृष्टि-सम्बन्ध बनाता है तो **मन्दा अन्यथा तेजी करता है। इस समय गुरु की दृष्टि होने से कदाचित् तेजी की जगह मन्दा भी बना सकता है।** तेलवाना, रुई, कपास, जूट, चांदी, सोना एवं शेयर बाजारों में अच्छी तेजी मन्दी की लाईन बनेगी। बाजार का रुख देखकर काम करें।

१० अक्तूबर को सूर्य चित्रा नक्षत्र में आएगा। इसी दिन (रविवार को) चन्द्रदर्शन भी होगा। सोना, चांदी, रुई, कपास एवं सूत में तेजी रहे। गुड़, खाण्ड, अरहर, गेहूं, चना, तिल, नारियल, सण, केसर, एवं कपूर में तेजी आए।

१४ अक्तूबर को नेपच्यून के मार्गी होने पर राजनीतिक गतिविधि के अनुसार व्यापार प्रभावित होगा। इस समय बाजार के रुख को देख कर काम करें।

१५ अक्तूबर को विशाखा नक्षत्र का बुध रुई में जोरदार मन्दा लाएगा। १६ अक्तूबर को पू.फा. नक्षत्र का शुक्र १४ दिन में गेहूं, जौ, ज्वार, बाजरा, उड़द, मूंग, एवं चना में कुछ मन्दे का वातावरण बने। **[ १४,१५ अक्तूबर को मन्दे का काम करके लाभ ले सकेंगे। ]**

**१७ अक्तूबर को सूर्य अपनी नीच राशि तुला में आ जाता है, इस समय नीच शनि एवं गुरु की सूर्य पर दृष्टि भी है। जबसूर्य किसी क्रूर ग्रह से मेल करता है या दृष्टि सम्बन्ध बनाता है तो जोरदार तेजी करता है।** सूर्य का विशेष प्रभाव रुई, एरण्ड, अलसी, मूंगफली, सोयाबीन, सूरजमुखी, बिनौला, सब प्रकार के अनाज, हल्दी, सोना, चांदी, एवं शेर बाजारों पर विशेष रूप से होता है। **वायदा एवं हाजर दोनों प्रकार के बाजार प्रभावित होंगे। हमारे विचार से रुई एवं चांदी में मन्दा बने। गेहूं, जौ, चना, अलसी, सोना, तांबा, लाल चन्दन, सुपारी में तेजी बनेगी, तिलहन** एवं शेयर बाजारों में जोरदार उठापटक होगी।

१९ अक्तूबर को वक्री गुरु अश्विनी २ में आएगा। रुई में तेजी, सोना चांदी में घटाबढ़ी, चलकर मन्दी तथा अनाजों में भी मन्दा बने। [ १९ से २२ अक्तूबर तक बाजार नर्म रहेंगे। ]

२३ अक्तूबर को बुध वृश्चिक राशि में आएगा। घी,तेल, सरसों, रुई एवं चांदी तेज रहे। अनाजों में सामान्यतया मन्दे का वातावरण बने। ध्यान दें- मंगल की राशि में बुध तेजीकारक ही माना गया है। इस समय बाजारों में मन्दे का व्यापार करने वाले हानि में रहेंगे। २६ अक्तूबर को पू.ग. नक्षत्र का मंगल सोना, चांदी, चावल, उड़द, घी, दूध, तिल,तेल, सरसों, मूंगफली एवं अन्य तिलहनों में तेजी करेगा। गेहूं आदि अनाज मन्दे रहेंगे।

२७ अक्तूबर को अनुराधा नक्षत्र का [illegible] सूत, सण, रुई, सोना, चांदी में मन्दा करे, अनाज का भाव एक सा रहे। ३० अक्तूबर को शुक्र उ.फा. नक्षत्र में आएगा। १२ दिन में गेहूं आदि मोटे अनाज, दालवाना एवं रुई में तेजी आए। सोना चाँदी में घटाबढ़ी चले।

## नवम्बर

३ नवम्बर को कन्या राशि में शुक्र का प्रवेश होगा। कन्या राशि में शुक्र नीच माना गया है। शुक्र व्यापारियों की विशेष खरीदो फरोखत की भावना को बनाता है। सफेद चीजों से शुक्र का सम्बन्ध अधिक माना गया है। रुई, चांदी, सूत, कपास, चावल आदि पर एवं खुशबूदार चीजों पर इसका प्रभाव अधिक देखा गया है इस समय तेजो या मन्दी की अच्छी लाईन बन सकती है। इस समय व्यापारी प्रत्यक्ष मिलकर ताजा मशबरा हासिल करें तो ठीक रहेगा। नोट करें;- शुक्र अकेला ही कभी कभी जोरदार मन्दे की लाईन बना देता है। अतः बाजार के रुख को देखकर काम करें। साधारण तौर से चांदी में घटाबढ़ी होकर तेजी, गेहूं आदि सारे अनाज, गुड़, खाण्ड, घास व ऊनी-रेशमी वस्त्रों में तेजी हो। इस समय चावलों में विशेष तेजी का झटका आ सकता है।

४ नवम्बर को वक्री शनि भरणी नक्षत्र के दूसरे चरण में दाखिल होगा। कपास, गुड़, खाण्ड, घी, तेल में तेजी का ही रुख रहे। **५ नवम्बर को बुध वक्री होगा। ध्यान दें;- इस समय शनि एवं गुऊ पहिले से ही वक्री चल रहे हैं- बहुत सूझबूझ से काम करें।** २४ दिन में घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर में तेजी करे। क्योंकि मंगल की राशि का बुध तेजीकारक ही माना गया है अतः इस समय तेल, गुड़ खाण्ड, घी, तिल, सरसों, तारामीरा, सूरजमुखी, मूंगफली, सोयाबीन एवं चांदी-

सोना एवं दालवाना के व्यापारी अच्छी तेजी से लाभ प्राप्त करें।

६नवम्बर को विशाखा नक्षत्र का सूर्य जो, चावल, गेहूं, मसूर, गुड़, खाण्ड, रुई, सूत, सरसों, तिल, एरण्ड, अफीम, में तेजी का संकेत देता है। इस समय अलसी- चांदी, में घटाबढ़ी होकर तेजी बने। **७ नवम्बर को बुध पश्चिम में अस्त हो रहा है, ध्यान दें- इस समय बुध वक्र भी है। रुई में झटके के साथ अच्छी मन्दी बने। चांदी तेज रहे, पाट, हैसियन एवं शेयर मन्दे रहें। क्योंकि बुध वक्री है अतः अनाज, दालवाना में तेजी का रुख रहेगा ।**

१२ नवम्बर को वक्री बुध विशाखा में आएगा। इसी दिन शुक्र हस्त में दाखिल होगा। इस वक्त सूर्य भी हस्त नक्षत्र में ही चल रहा है। रुई में विशेष मन्दे का झटका आए, अनाजों में तेजी मन्दें के रिएक्शन आएं । विशेषतः चावल मन्दे रहें। सोना-चांदी कुछ तेज रहें। खाण्ड, गुड़, शक्कर में घटाबढ़ी चले। **नोट**-यदि इस समय अनाजों में अच्छा मन्दा हो तो स्टाक करें, आगे लाभ मिलेगा।

१३ नवम्बर को उ.षा. नक्षत्र का मंगल, **रुई में विशेष तेजी** का संकेत देता है, धान, घी, सरसों आदि तिलहन एवं उड़द, गुड़ खाण्ड में भी तेजी ही रहेगी ।

१४ नवम्बर को वक्री गुरु अश्विनी के प्रथम चरण में आएगा, इस समय गुरु के साथ नीच-शनि का सम्बन्ध है। रुई में तेजी, सोना-चांदी में घटाबढ़ी के बाद मन्दी तथा अनाज में भी मन्दा रहे।

**१५ नवम्बर को बुध वक्री पोजीशन से फिर तुला राशि में आ जाता है और इस दिन सूर्य बुध की अंशात्मक-युति भी हो रही है। नोट करें कि तुला राशि में बुध वक्री हैं, इस समय शनि गुरु की पूरी नजर बुध पर है और शनि-गुरु भी वक्र ही हैं। लाभ का उत्तम चांस है।** रुई, गुड़, खाण्ड, सोना, में अच्छी तेजी बने। चांदी, अलसी, सरसों, एरण्ड, बिनौला, मूंगफली आदि में यदि मन्दा होगा तो बहुत अधिक मन्दा होगा, अगर तेजी का रुख बना तो जोरदार तेजी बनेगी। हमारे विचार से यह समय तेजी का ही है। आगे बाजार के रुख को देखकर काम करें।

१६ नवम्बर को वृश्चिक राशि का सूर्य रुई, तांबा, चांदी, सोना, ऊन में तेजी करें। लाल रंग की चीजों में कुछ मन्दे का प्रभाव बने। **१८ नवम्बर को मकर राशि में मंगल आकर नीच शनि को देखेगा एवं शनि भी विशेष नजर से मंगल को देखेगा। मकर राशि में केतु पहिले से ही स्थित है। मकर राशि में मंगल उच्च माना जाता है। मंगल-राहु का समसप्तक योग भी है । यह योग जबरदस्त तेजी का है। आगे तेजी की लम्बी लाईन बनेगी, -नोट कर लें।** रुई, कपास , गुड़, खाण्ड, सोना, चांदी, पाट, बारदाना के बाजारों में जोरदार तेजी चलने लगेगी। इस समय घी, तेल, अलसी, सरसों, बिनौला, सूरजमुखी, एरण्ड, सोयाबीन मूंगफली आदि तिलहन एवं ऊन में तेजी। अनाजों व दालवाना में सामान्यतः तेजी मन्दी के रिएक्शन आएं।

१९ नवम्बर को अनुराधा नक्षत्र का सूर्य १४ दिन में जौ, चना आदि धान्यों, ऊन तथा सोना चांदी आदि धातुओं में तेजी करेगा। गेहूं, अलसी, मिर्च में तेजी होकर मन्दी हो। २१ नवम्बर को पुष्य नक्षत्र का राहु लोहा, एवं तिलहन में तेजी कर सकता है ।

२४ नवम्बर को शुक्र चित्रा नक्षत्र में एवं बुध पूर्व में उदय होगा। रुई में पहिले मन्दा आकर २५दिन के अन्दर बाद में झटके के साथ तेजी आएगी। गेहूं, जौ, चना, तिल, घी, पाट, बारदाना एवं लाल मिर्च में तेजी बनेगी ।

२५ नवम्बर को बुध मार्गी होकर वायदा एवं हाजर बाजारों की लाईन को बदल सकता है। रुई में पहले मन्दी, बाद में तेजी, चांदी में घटाबढ़ी, गेहूं, जौ, चना, अनाज तेज रहें। रेशम, तेल, अलसी, एरण्ड, गुड़, बिनौला, मूंगफली, कपूर, चन्दन एवं अगर आदि सुगन्धित चीजों में मन्दा ।

३० नवम्बर को शुक्र तुला राशि में आकर (आगे ५ दिसं. तक) बुध के साथ मेल रखेगा। इस समय बुध-शुक्र पर शनि- गुरु की दृष्टि है। जब शुक्र बुध के साथ मेल करता है तो पहिले चली आ रही तेजी-मन्दी की लाईन को और जोरदार बनाता है, इसलिए व्यापारी बाजार के रुख को देखकर ही काम करें। तुला राशि फोरने ऐक्सचेंज की राशि है, सरकार द्वारा किसी चीज के निर्यात की घोषणा से तेजी बनेगी। इस समय सरकार की नीति व घोषणा को ध्यान में रखना जरुरी है। हमारे विचार से रुई, चांदी और अफीम में पहले तेजी, पीछे मन्दी आती है। सोना में तेजी, चांदी में २/३ रुपये की घटाबढ़ी तथा गुड़खाण्ड में तेजी का वातावरण रहे- इस समय रुई, चावल चांदी, कपास व ऊनी वस्त्रों के व्यापारी तेजी से लाभ ले सकेंगे- ऐसा विचार है फिर भी बाजार के रुख को नजरंदाज न करें।

## दिसम्बर

मासारम्भ में मंगल श्रवण नक्षत्र के प्रथम चरण में आयेगा, केतु भी इस समय मंगल के साथ बैठा है और श्रवण के प्रथम चरण में ही है। मंगल केतु पर शनि- गुरु की दृष्टि है।- इस समय गेहूं में भारी तेजी आवेगी, जौ, चना, तिल, अफीम, धातु सोना चांदी भी तेज रहेंगे। रुई में घटाबढ़ी चलेगी।



३ दिसम्बर को सूर्य ज्येष्ठा में आएगा। इस समय सोना-चांदी, चावल, गेहूं, जौ, चना,

अलसी, सरसों, एरण्ड, हींग, गुग्गल, पारा, गुड़, खाण्ड में तेजी करे। रुई में पहले मन्दी, बाद में तेजी। ४ दिसम्बर को मंगल केतु की अंशात्मक युति होगी- यह युति वायदा बाजार में तेजी रहने का संकेत देती है ।

६दिसम्बर को बुध वृश्चिक में आकर सूर्य के साथ मेल करेगा। बुध-सूर्य, दोनों का एक साथ होना तेजी का इशारा करता है। घी, तेल, सरसों, रुई, चांदी, तेज, सोने का भाव सामान्य रहे।

**विशेष नोट— बुध के वृश्चिक राशि में आने पर यहां मंगल अतिचारी हो रहा है;मंगल लगभग तीन वर्ष बाद अतिचारी होता है। मंगल का अतिचारी होना जरनवरी ( २०००ई० ) के मध्य तक जोरदार तेजी के बाजार बन जाने का संकेत देता है। व्यापारी सावधानी से काम करें।** तिलवाना, रुई, कपास, जूट, चांदी, सोना एवं शेयर बाजारों में जोरदार तेजी बन सकती है । इस समय ताजा मशबरा प्राप्त करें।

८ दिसम्बर को बुध अनुराधा में आकर सूत सण, रुई, सोना, चांदी में मन्दा करे। ९ दिसम्बर को गुरुवारी चन्द्रदर्शन होने से रुई, सूत तथा सूती-रेशमी वस्त्र, सरसों, तेल, घी तेज हों। सोना चांदी खाण्ड, गुड़ में भी कुछ तेजी रहे। ११ दिसम्बर को यूरेनस श्रवण ४ में तेजी के व्यापार को बढ़ावा देगा।

१६ दिसम्बर को सूर्य धनु राशि में आने पर रुई, कपास, सूत, तिल, तेल, सोना चांदी आदि में तेजी आए। १७ दिसम्बर को विशाखा नक्षत्र का शुक्र १५ दिनों में रुई व अनाजों में मन्दा करें। १८ दिसम्बर को मंगल धनिष्ठा एवं बुध ज्येष्ठा नक्षत्र में प्रवेश करेगा। राई जौ, सोना, चांदी, तांबा, पीतल, जस्ता, लोहा, तेज हों । घी, गुड़, खाण्ड, चावल में भी तेजी का ही माहौल रहे।

**२० दिसम्बर को गुरु के मार्गी हो जाने पर बाजारों का रुख अचानक बदल सकता है, सावधान रहें।** रुई मन्दी होकर फिर तेज हो, चांदी मन्दी, ८ दिन में चावल, अलसी, सरसों, गुड़ में तेजी बने। **ध्यान दें:-** तेल, तिलहन के बाजारों में अचानक मन्दा आ सकता है । २१ दिसम्बर को बुध पूर्व में अस्त होगा। अनाज, घी, आदि मन्दे, रुई में घटाबढ़ी, पहले तेज, बीच में मन्दी अन्त में फिर तेज हो। सोना में घटाबढ़ी रहे।

२६ दिसम्बर को शुक्र वृश्चिक राशि में आकर रुई, चांदी, शेयरों में पहले मन्दा आकर बाद में तेजी हो। गुड़ में घटाबढी हो। गेहूं, जौ, उड़द, मंग, मोठ, बाजरा आदि अनाजों में तेजी हो।

**२७ दिसम्बर को मंगल कुम्भ राशि में आएगा। इस समय मंगल अतिचारी भी है । ठीक इसी दिन बुध मूल नक्षत्र एवं धनु राशि में आएगा और वक्री शनि भरणी के प्रथम चरण में दाखिल होगा।** रूई-चांदी में काफी घटाबढ़ी होगी। गेहूं आदि अनाज, दालवाना, घी, गुड़, खाण्ड, सोना में तेजी बनेगी। नोट करें- यहाँ धनु राशि का बुध सूर्य के साथ है, लेकिन इन पर गुरु की नजर होने से रुई-कपास-सूत और चांदी में अच्छा मंदा आ सकता है ।

२८ दिसम्बर को अनुराधा नक्षत्र का शुक्र एवं २९ को पू.षा. नक्षत्र का सूर्य है तिल,तेल, सरसों, बिनौला, गुड़, खाण्ड, हल्दी, चांदी में तेजी रहे। चावल-नमक में कुछ मन्दे का रुख रहे।

## जनवरी ( सन् 2000 ई० )

[इससे पहले कि हम तेजी मन्दी लिखें, तमाम व्यापारी वर्ग को नव वर्ष में व्यापारिक तरक्की की शुभकामनाएं दे देना चाहेंगे । नववर्ष आपके लिए खुशहाली लेकर आए—यही भगवान् से प्रार्थना है ।]

४ जनवरी को मंगल शतभिषा में एवं बुध पू.षा. में आएगा । मंगल जनवरी के तीसरे सप्ताह तक अतिचारी चलेगा । अनाज एवं दालवाना में मन्दा आए, रुई, सोना, चांदी में पहले काफी मन्दा आकर तेजी आए। बिनौला में तेजी रहे।

८ जनवरी को मकर में चन्द्र के समय शनिवार के दिन चन्द्रदर्शन होगा।— अनाज एवं, तेल, तिलहन, गुड़, खाण्ड, घी, में जोरदार तेजी बनने का योग है। ११ जनवरी को उ.षा. नक्षत्र का सूर्य उड़द, मूंग, चावल, चना, गेहूं, गुड़ खाण्ड, शक्कर, कपास, सरसों मूंग, पाट, बारदाना में तेजी करे।

१२ जनवरी को शनि के मार्गी होने पर बाजारों का रुख अचानक बदल सकता है। रुई में मन्दी होकर तेज हो, दो महीने के अन्दर तिल, तेल, सरसों, हींग,मिर्च तेज हों। १३ जनवरी को उ.षा. नक्षत्र का बुध अनाजों में मंदा करे।

**१४ जनवरी को मकर राशि में सूर्य एवं १५ जनवरी को बुध भी मकर राशि में आकर सूर्य के साथ मेल करेगा। इस समय सूर्य बुध केतु पर शनि-राहु की दृष्टि है । इस समय वायदा और हाजर बाजारों में जोरदार तेजी से लाभ मिलेगा।** घी, तेल, अलसी, सरसों-विनौला, सूरजमुखी, मूंगफली आदि तिलहन, गुड़ , शक्कर, खाण्ड, घी, रुई एवं सोना चांदी में अच्छी तेजी की संभावना है।

१६ जनवरी को सूर्य-बुध की अंशात्मक युति का प्रभाव भी तेजी कारक ही रहेगा। **[ वायदा व्यापारी या दैनिक तेजी मन्दी लगाने वाले व्यापारी १४/१५/१६ को तेजी लगाकर लाभ ले सकेंगे ।]** २९ जनवरी को शुक्र मूल नक्षत्र एवं धनु राशि में दाखिल होगा। गेहूं जौ, चना

आदि अनाज, चांदी, सोना, तांबा, आदि धातु एवं शेयर बाजारों में तेजी आएगी। रुई, सूत-कपास में पहले मन्दी होकर पीछे तेजी आए ।

**२१जनवरी को मंगल पू.भा. में बुध एवं नेपच्यून श्रवण में दाखिल होंगे । इस समय मंगल अतिचारी है।** तिल, तेल, मूंगफली, एरण्ड, अलसी, नारियल, सुपारी, रुई, सूत, कपास, सोना चांदी, गुड़ घी, खाण्ड, चना चावल में जोरदार तेजी से लाभ मिलेगा । २३ जनवरी को पुष्य नक्षत्र का राहु तेल, तिलहन एवं लौह निर्मित -मशीनरी आदि में तेजी करेगा ।

**२४ जनवरी को श्रवण नक्षत्र का सूर्य एवं प्लूटो की युति का प्रभाव तेजीकारक ही रहेगा ।** गेहूं, जौ, चावल, रुई, सूत, सण, सोना, चांदी, गुड़, खाण्ड, अलसी, सुपारी, एवं लौंग तेजी हो। २५ जनवरी को गुरु अश्विनी २ में एवं २७ जनवरी को शनि भरणी २ में प्रवेश करेगा। कपास-गुड़, खाण्ड, घी, तेल एवं रुई में तेजी बनेगी। सोना-चांदी में घटाबढ़ी के बाद मन्दा ही रहेगा। इस समय दालवाना आदि अनाज भी मन्दे रहें ।

२८ जनवरी को धनिष्ठा नक्षत्र में बुध के आने पर चावल, स्वांक, में तेजी, सोना-चांदी में मन्दा, रुई में घटाबढ़ी आए। ३०जनवरी को पू.षा. नक्षत्र का शुक्र १३ दिन में मूंग, मोठ, उड़द , तिल, तेल, सरसों व नमक आदि खारे पदार्थों में मंदी करेगा ।

**[ २१ एवं २४ जनवरी को दैनिक तेजी लगाकर लाभ लें। ]**

## फरवरी ( सन् २०००ई० )

१फरवरी को बुध कुम्भ राशि में आकर अलसी, रुई, चांदी में मन्दी होकर कुछ तेजी बने। घी, तेल, रस गुड़-खाण्ड में भी तेजी ही रहे ।

३ फरवरी को मंगल मीन राशि में आकर सोना, रुई, फर्नीचर, में अच्छी तेजी आएगी। चांदी मे पहले मन्दो फिर तेजी बने। मीन राशि में मंगल को मूल रूप से मन्दे का ही मानते हैं। ध्यान दें:- मंगल के अतिचारी रहते ( २१जनवरी के लगभग तक) जिन चीजों में तेजी आई थी, उनमें इस समय मन्दा आ सकता है। — सावधानी से काम करें।

५फरवरी को शतभिषा नक्षत्र का बुध चांदी सोना में मन्दा एवं अनाजों में तेजी का वातावरण-बनायेगा। ६ फरवरी को धनिष्ठा नक्षत्र का सूर्य [illegible] सोना, चांदी, मोती-मणि आदि जवाहरात मूंग-मसूर गेहूं आदि अनाजों व अलसी रुई में तेजी करेगा रुई व शेयरोंमें १५ दिन में अच्छा मन्दा आए ।

७ फरवरी को सोमवारी चन्द्र दर्शन से रुई. जूट शेयर बाजारों में पहले मन्दी फिर तेजी बने। चन्द्र दर्शन कुम्भ राशि में होने से दाल वाले अनाज, राजमाष, मूंग, मोठ, उड़द, चना, अरहर, मसूर में तेजी रहेगी।

८ फरवरी को मंगल उ.भा. में आएगा। एक मास में देवदारु, चन्दन, कपूर आदि सुगन्धित पदार्थ, सोना, चांदी, रुई, गेहूं, जौ, चना में तेजी हो।

१० फरवरी को उ.षा. नक्षत्र का शुक्र गुड़, खाण्ड, सोना, चांदी, अलसी, एवं एरण्ड में मन्द्र का संकेत देता है । अनाज तेज हों, रुई में घटाबढी होकर तेजी हो ।

१०फरवरी को उ.षा. नक्षत्र का शुक्र गुड़ खाण्ड,सोना , चांदी, अलसी एवं एरण्ड में मन्दे का संकेत देता है। अनाज तेज हों, रुई में घटाबढ़ी होकर तेजी हो।

१२ फरव...को यूरेनस धनिष्ठा नक्षत्र में आकर राजनीतिक-घोषणा से व्यापार में अचानक उलट फेर करे, या जलवायु के परिवर्तन से बाजारों का रुख बदले। राई, जौ, गेहूं , मोठ, चना, चावल, मूंग , उड़द, मसूर , बाजरा, ज्वारा में तेजी का वातावरण रहे।

**१३ फरवरी को सूर्य कुम्भ राशि में आकर बुध के साथ मेल करेगा, इसी दिन शुक्र मकर राशि में आकर केतु के साथ मेल करेगा। इस समय शनि की शुक्र एवं केतु पर विशेष दृष्टि है । यह चांस वायदा एवं हाजर व्यापार में तेजी का है।** घी, तेल, नमक, सरसों, मूंगफली, सोयाबीन , सूरजमुखी, बिनौला, गुड़, खाण्ड, घी, एवं अनाजों में अच्छी तेजी संभावित है। रुई और चांदी में घटाबढ़ी के बाद तेजी बनेगी । लाल मिर्च में अच्छी तेजी बने।

१५ फरवरी को पू.भा. नक्षत्र में बुध का संचार होने से सोना, चांदी , तांबा, लोहा, तथा अनाजों में मन्दा, रुई में घटाबढ़ी रहे। १७ फरवरी को गुरु के अश्विनी नक्षत्र के तीसरे चरण में आने पर रुई में तेजी, सोना, चांदी में घटाबढ़ी चलकर मन्दी तथा अनाजों में भ मन्दा बने। १९ फरवरी को सूर्य शतभिषा नक्षत्र में दाखिल होगा। १४ दिन के अन्दर सोना, चांदी, सूत, सण, कपड़ा, तिल, तेल, एरण्ड, सरसों आदि तिलहन, हींग, जायफल, दाख, छुहारा, सोंठ हल्दी, गेहूं एवं गुड़ का भाव तेज हो। २० फरवरी को शुक्र केतु की अंशयुति भी तेजी का संकेत देती है ।

**२१फरवरी को बुध वक्री होगा, इसीदिन शुक्र श्रवण में जाएगा एवं बुध पश्चिम मेंअस्त होगा।** घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर, में कुछ तेजी रहे, गेहूं, जौ, चना, मूंगा, मोठ, उड़द आदि अनाज मन्दे हों। रुई में झटके के साथ अच्छा मन्दा जल्दी ही आने का योग है । इस समय पाट, बारदाना एवं शेयर बाजार मन्दे रहेंगे। फिर भी बाजार का रुख देख कर काम करें।

२५ फरवरी को मंगल के रेवती नक्षत्र में आने से गेहूं, चना, मूंग, मोठ, जौ, ज्वार, बाजरा,

मन्दा रहे। इस समय चांदी में खास तेजी आए, ऐसा विचार है। सोना कुछ मन्दा, रुई में घटाबढ़ी होकर बाद में तेजी हो। मासांत में बुध, वक्री-पोजीशन में शतभिषा नक्षत्र में दाखिल होगा। इस समय चांदी सोने में मन्दा अनाजों में कुछ तेजी का ही वातावरण रहे।

## मार्च ( सन् २०००ई. )

**१मार्च को सूर्य-बुध की अंशात्मक युति हो रही है। सूर्य-बुध दोनों एक साथ कुम्भ राशि में चल रहे हैं। बुध वक्री एवं अस्त है। इस समय वायदा और हाजर बाजारों में जोरदार उथल पुथल होगी- बाजार के रुख को ध्यान में रखते हुए काम करें।** रुई, कपास, एरण्ड, अलसी, मूंगफली, तेल, अनाज, सोना, चांदी, हल्दी, लाल मिर्च, कौफी, चायपत्ती, एवं शेयर बाजारों में झटके के साथ तेजी आने की उम्मीद है। हमारा यह अनुभव है कि जब बुध **वक्री होकर सूर्य के साथ अंशात्मक युति करता है, तो तिलहन बाजारों में विशेषरूप से घटाबढ़ी हुआ करती है । अफवाहों से बाजारों में जोरदार तेजी -मन्दी के झटके आया करते हैं। इसलिए सावधानी से काम करके उत्तम लाभ प्राप्त किया जा सकेगा।**

३ मार्च को शुक्र धनिष्ठा नक्षत्र में आकर चावल, मूंग, मोठ, उड़द, ज्वार, बाजरा, चांदी, सोना, रुई, कपास में तेजी और गेहूं में मन्दा करे। ४ मार्च को पू.भा. नक्षत्र का सूर्य भी व्यापारिक वस्तुओं में तेजी का ही संकेत देता है। १४ दिन के अन्दर रेशम, सोना, चांदी, गेहूं, चना, उड़द, चावल, ज्वार, बाजरा, घी, सरसों, तिल, तेल, गुड़ खाण्ड, गुग्गल एवं रुई में तेजी रहे।

७ मार्च को मंगलवारी चन्द्रदर्शन होने से अनाजों में व अन्य वायदा व्यापारिक चीजों में तेजी का रुख रहे। रुई पहले मन्दी बाद में तेज, सोना चांदी में घटाबढ़ी के बाद तेजी हो। गुड़, सरसों एवं मूंगफली में तेजी रहे। ७ मार्च को गुरु अश्विनी नक्षत्र के चतुर्थ चरण में प्रवेश करेगा। रुई में मन्दी के बाद तेजी बने।

**८ मार्च को शुक्र कुम्भ राशि में आकर बुध-सूर्य के साथ मेल करेगा। इस प्रकार कुम्भ राशि में इन तीन ग्रहों की उपस्थिति वायदा एवं हाजर बाजारों में जोरदार तेजी करेगी- ऐसा विचार है। ध्यान दें:-** इस दिन बुध पूर्व में उदय भी हो रहा है। चांदी, गुड़, खाण्ड, गेहूं, चना, जौ, मूंग, ज्वार, बाजरा, रुई, तथा सफदे चीजों में मन्दा बने। ध्यान दें- रुई में मन्दा आने के बाद जोरदार तेजी भी आ सकती है। १३ मार्च का शुक्र शतभिषा में आकर गेहूं, गुड़, खाण्ड, चावल, घी, सरसों, रुई, सोना चांदी में तेजी बने।

**१४ मार्च को सूर्य मीन में दाखिल होगा। इसी दिन मंगल अश्विनी नक्षत्र एवं मेष राशि में आ रहा है और बुध मार्गी हो रहा है। ध्यान दें, शनि मंगल गुरु ये तीनों मेष राशि में इकट्ठे हो गए हैं-** अच्छा लाभ का चांस है। खाण्ड, गुड़ शक्कर, सोना में तेजी बने । प्रत्येक अनाजों में पहले कुछ तेजी, बाद में मन्दी, की तरफ झुकाव रहे। चांदी में झटके के साथ मन्दा आए। इस समय रुई, कपास , बारदाना, में भी तेजी रहे। तिल, तेल , अलसी, सरसों बिनौला, मूंगफली में तेजी मन्दे के झटके आएं, बाजार के रुख को देख कर काम करें।

**१५ मार्च को बुध-शुक्र की अंशात्पक युति होगी एवं प्लूटो वक्री भी हो रहा है।** तेल, तिलहन, खल-बिनौला, खल-सरसों, रुई, कपास में जोरदार तेजी या मन्दा बनेगा, वायदा व्यापारी उत्तम लाभ ले सकेंगे । हमारे विचार से तेजी संभव है। १६ मार्च को शनि भरणी नक्षत्र के तीसरे चरण मेंऔर १७ मार्च को सूर्य उ.भा. में दाखल होगा। १५ दिन में चावल, गुड़, खाण्ड, शक्कर, गेहूं एवं तेल तेज हों। इस समय कपास, घी, में भी तेजी बनेगी ।

२३ मार्च को गुरु भरणी के प्रथम चरण में आकर चांदी सोना आदि धातु, हीरा-मणि आदि जवाहरात अलसी, चावल, जौ, गेहूं ,तिल, उड़द, मूंग, तूअर, मोठ, चना, लाख, ऊन व चमड़े में मन्दा करे । २४ मार्च को पू.भा. में शुक्र आएगा । रुई में तेजी एवं अनाजों में मन्दी बने। २६ मार्च को राहु पुष्य के प्रथम चरण में आकर लोहा एवं तिलहनों में तेजी करे।

३० मार्च को रेवती नक्षत्र का सूर्य एवं ३१ मार्च को पू.भा. नक्षत्र का बुध अलसी, सरसो, एरण्ड, मूंगफली, लहसुन, मोती, लाख, सज्जी, रुई, गेहूं, जौ, चना एवं चावल में तेजी का संकेत देता है। सोना चांदी, तांबा लोहा आदि धातुओं में कुछ मन्दा रहे।

**सज्जनो ! हमने ग्रहचाल को पूरी तरह जाँच कर तेजी-मन्दी के रुख का बेरवा दिया है, फिर भी ग्रहचालवश यदि किसी प्रकार से आपको व्यापार में हानि होती है, तो हम उसके लिए उत्तरदायी न होंगे। वैसे हमारी प्रभु से प्रार्थनाहै, कि आपको व्यापार में उत्तम लाभ हो।**

---



**पं० इन्दु शेखर शर्मा शास्त्री, ज्यौतिषाचार्य, एम. ए.,**
**मार्त्तण्ड भवन, मु०पो०कुराली ( रोपड़ ) पंजाब,**
**पिन-140 103 फोन: 01888-33277**

# यन्त्र-मन्त्र-तन्त्र साधना के लिए महत्त्वपूर्ण काल

**( १ जनवरी सन् १९९९ ई. से ४ अप्रैल सन् २००० ई. तक )**

जप एवं यन्त्र-मन्त्र आदि की साधना के लिए शास्त्रों द्वारा बारह सायन संक्रान्तियों के पुण्यकाल तथा सूर्य-चन्द्र के क्रान्तिसाम्य (महापात) के काल को ठीक सूर्य-चन्द्र ग्रहण के समान ही महत्त्वपूर्ण माना गया है। संहिता और ज्योतिष ग्रन्थों में इस विषय में अनेक वचन उपलब्ध हैं। क्रान्तिसाम्य को तन्त्रादि की सिद्धि के लिए ऋषियों ने स्पष्ट रूप से फलप्रद माना है। आचार्य भास्कर ने भी **'सिद्धान्तशिरोमणि'** में कहा है कि-यदि क्रान्तिसाम्य के समय जप, अनुष्ठानादि किया जाए तो उसकी वृद्धि होती है-**''पातस्थितिकालान्तर्गतमंगलकृत्यं न शस्यते तज्ज्ञैः। स्नान-जप-होमदानादिकमत्रोपैति खलु वृद्धिम्।''** यन्त्र-मन्त्र-तन्त्रों की साधना में विशेष रूचि रखने वाले पाठकों के लिए हम नीचे १ जनवरी १९९९ ई.से ४ अप्रैल सन् २००० ई.तक की सायन संक्रान्तियों के पुण्यकाल तथा क्रान्तिसाम्य के प्रारंभ और समाप्तिकाल ( भा. स्टैं. टा. ) दे रहे हैं। इन कालों में यंत्र-तंत्रों के निर्माण से एवं मंत्रजाप से वे अभीष्ट सिद्धि प्राप्त कर सकेंगे।

इस वर्ष ११ अग. '९९ को सूर्यग्रहण भी होगा, जिसका विवरण अन्यत्र दिया गया है। इस ग्रहण के पर्वकाल को भी साधकों को उपयोग में लाना चाहिए। सायन संक्रान्तिपुण्यकाल, क्रान्तिसाम्य और सूर्य-ग्रहण के अलावा मन्त्रादि साधना के लिए अर्धोदय, महोदय, महामहावारुणी पर्व, महावारुणी पर्व, वारुणी पर्व और षडशीतिमुख पुण्यकाल भी महत्त्वपूर्ण माने गये हैं। षडशीतिमुख पुण्यकाल प्रतिवर्ष चार बार घटित होता है, जबकि शेष अर्धोदय आदि योग कभी-कभी आते हैं। इस वर्ष इन योगों में से महोदय एवं वारुणी पर्व ही घटित हुए हैं।

**सावधान-** यंत्र-मंत्र- तंत्रों के प्रयोग को प्रभावशाली रूप में सद्यः फलप्रद बनाने के लिए शास्त्रविहित काल में साधना कीजिए,अन्यथा आगमशास्त्र पर साधक की निराधार अनास्था होने की पूर्ण आशंका है।

### सायन संक्रान्ति पुण्यकाल ( भा. स्टैं. टा. )

| प्रारम्भ | | | समाप्त | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तारीख | घं. | मि. | तारीख | घं. | मि. |
| ( सन् १९९९ ई० ) | | | | | |
| २० जन. | १२ | ०७ | २१ जन. | ०० | ०७ |
| १९ फर. | ०२ | १७ | १९ फर. | १४ | १७ |
| २१ मार्च | १ | १६ | २१ मार्च | १३ | १६ |
| २० अप्रैल | १२ | १७ | २१ अप्रैल | ० | १७ |
| २१ मई | ११ | २२ | २१ मई | २३ | २२ |
| २१ जून | १९ | १९ | २२ जून | ७ | १९ |
| २३ जुला. | ६ | १४ | २३ जुला. | १८ | १४ |
| २३ अग. | १३ | २१ | २४ अग. | १ | २१ |
| २३ सित. | ११ | ०१ | २३ सित. | २३ | ०१ |
| २३ अक्टू. | २० | २२ | २४ अक्टू. | ८ | २२ |
| २२ नव. | १७ | ५५ | २३ नव. | ५ | ५५ |
| २२ दिस. | ७ | २१ | २२ दिस. | १९ | २१ |
| सन् २००० ई० | | | | | |
| २० जन. | १७ | ५३ | २१ जन. | ५ | ५३ |
| १९ फर. | ८ | ०३ | १९ फर. | २० | ०३ |
| २० मार्च | ७ | ०५ | २० मार्च | २० | ०५ |

### निरयण संक्रान्ति पुण्यकाल

**सायन संक्रान्तियों के पुण्यकाल की भान्ति निरयण संक्रान्ति के पुण्यकाल में भी यंत्र-मंत्रादि की साधना की जा सकती है, लेकिन सायन संक्रान्तियों का पुण्यकाल इसके लिए विशेष महत्त्व रखता है।**

### क्रान्तिसाम्य का प्रारम्भ और समाप्ति काल ( भा. स्टैं. टा. )

| प्रारम्भ | | | समाप्त | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तारीख | घं. | मि. | तारीख | घं. | मि. |
| ( सन् १९९९ ई० ) | | | | | |
| २७ जन. | २२ | ५२ | २८ जन. | १४ | ३८ |
| ०९ फर. | ०८ | ४८ | ०९ फर. | १७ | २३ |
| २१ फर. | १६ | ४९ | २१ फर. | २२ | ४१ |
| ०६ मार्च | ०१ | ४२ | ०६ मार्च | ०७ | ४९ |
| १८ मार्च | २२ | १२ | १९ मार्च | ०३ | ०० |
| ३० मार्च | २३ | १६ | ३१ मार्च | ०४ | ५८ |
| १३ अप्रैल | ०६ | ५४ | १३ अप्रैल | १२ | २६ |
| २४ अप्रैल | २० | २१ | २५ अप्रैल | ०३ | १५ |
| ०८ मई | ०४ | ५९ | ०८ मई | १४ | ४४ |
| १८ मई | २० | १२ | १९ मई | २१ | १० |
| २५ जुला. | ०७ | २२ | २६ जुला. | ०७ | ११ |
| ( सन् १९९९ ई० ) | | | | | |
| ६ अग. | १३ | ३२ | ०६ अग. | २१ | ४६ |
| १८ अग. | १९ | १७ | १९ अग. | ०२ | ३४ |
| ३१ अग. | १६ | १० | ३१ अग. | २१ | ३० |
| १२ सित. | १९ | ०७ | १३ सित. | ०० | ३९ |
| ०७ अक्टू. | २१ | ३३ | ०८ अक्टू. | ०२ | ५६ |
| २१ अक्टू. | ०७ | १६ | २१ अक्टू. | १३ | ०४ |
| ०१ नवं. | २१ | ३२ | ०२ नवं. | ०४ | २२ |
| १५ नवं. | ०२ | ५३ | १५ नवं. | १३ | ४७ |
| २५ नवं. | ०३ | ४० | २६ नवं. | २३ | १६ |
| ( सन् २००० ई. ) | | | | | |
| १९ जनवरी | ०१ | २३ | १९ जन. | २२ | ३३ |
| ३१ जनवरी | ०० | २४ | ३१ जन. | १० | ११ |
| १३ फर. | ०० | ४३ | १३ फर. | ०६ | ५० |
| २४ फर. | २१ | १८ | २५ फर. | ०३ | ०७ |
| ०९ मार्च | ०३ | ५२ | ०९ मार्च | ०८ | ४९ |
| ०३ अप्रै. | १० | ४५ | ०३अप्रै. | १५ | ४८ |

**सूक्ष्म क्रान्तिसाम्य-** सूर्य-चन्द्र की राशियों के अनुसार निर्धारित किया जाने वाला क्रान्तिसाम्य का प्रारम्भ समाप्तिकाल नितान्त स्थूल होता है। यहां दिया गया क्रान्तिसाम्य का प्रारम्भ - समाप्तिकाल महापात गणित द्वारा स्पष्ट किया गया है। विवाहादि मुहूर्तों में इसी सूक्ष्म क्रान्तिसाम्य के काल को वर्जित किया गया है।

### षडशीतिमुख संक्रान्ति पुण्यकाल ( भा. स्टैं. टा. )

| प्रारम्भ | | | समाप्त | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तारीख | घं. | मि. | तारीख | घं. | मि. |
| सन् १९९९ ई० | | | | | |
| १० जन. | १२ | ४० | ११ जन. | ० | ४० |
| ६ अप्रैल | ०१ | ४७ | ६ अप्रैल | १३ | ४७ |
| ४ जुला. | ०५ | ४० | ४ जुला. | १७ | ४० |
| १ अक्टू. | १० | ५८ | १ अक्टू. | २२ | ५८ |
| सन् २००० ई० | | | | | |
| १० जन. | १८ | ४९ | ११ जन. | ०६ | ४९ |

### महोदय पर्व ( सन् २००० ई. )

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५ फर. | सूर्योदय | ५ फर. | १८ ३४ |

### वारुणी पर्व ( सन् २००० ई. )

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ अप्रै. | सूर्योदय | २अप्रैल | १५ ३७ |

# यन्त्र मन्त्र तन्त्रों का चमत्कार

इस स्तम्भ के अन्तर्गत अनुभूत 'यन्त्र मन्त्र तन्त्र' गतवर्षों से देते आ रहे हैं। इस स्तम्भ के अन्तर्गत दिए गए मन्त्रों को शुभ मुहूर्त्त में गुरुमुख से प्राप्त करके ग्रहणवेला, क्रान्तिसाम्य या सायन संक्रान्तियों के पुण्यकाल में दृढ़निश्चय पूर्वक अनुष्ठान करके सिद्ध कर लेना चाहिए। **ध्यान रहे**-दीपमाला के समय एवं महाशिवरात्रि की महत्त्वपूर्ण रात्रियों में किंवा उल्लिखित समयावधियों में इन यन्त्र-मन्त्र-तन्त्रों को सिद्ध करके इनका चमत्कार आप अविलम्ब देख सकेंगे। यन्त्र मन्त्रों के बल पर ही दैवज्ञ अपने वैदुष्य से अक्षुण्ण यश प्राप्त कर सकता है:-**''सिद्धिर्भूषयते विद्याम्।''**

मन्त्र ऐसे दिव्य शब्दों का समूह है, जिससे दृढ़ इच्छाशक्ति पूर्वक उच्चारण एवं मनन से ही हम अलौकिक काम कर सकते हैं। चुने हुए गुप्त शब्द ही मन्त्र हैं। इसमें शब्दों को ऐसा क्रम दिया जाता है कि उनके मौन या अमौन अवस्था में उच्चारण मात्र से शून्य महाकाश में एक विचित्र कम्पन उत्पन्न होता है, जिससे अभीप्सित कार्यसिद्धि एवं रचनात्मक प्रवल प्रच्छन-शक्ति प्राप्त होती है। -**''मननात् त्रायते यस्मात्तस्मात् मन्त्रः प्रकीर्तितः। जपात् सिद्धिर्जपात् सिद्धिर्जपात् सिद्धिर्न संशयः।।''**

मन्त्रशास्त्र के अनुसार वेदमन्त्रों को ब्रह्मा ने शक्ति प्रदान की थी। तान्त्रिक प्रयोगों को भगवान् शिव ने शक्ति सम्पन्न किया। इसी प्रकार कलियुग में शिवावतार श्री शाबरनाथ जी ने शाबरमन्त्रों को अद्भुत शक्ति प्रदान की। शाबरमन्त्र अनमिल बेजोड़ शब्दों का एक समूह होता है, जोकि अर्थहीन मालूम देते हैं, परन्तु भगवान् शंकर जी के प्रताप से ये मन्त्र अवन्ध्य प्रभाव वाले हैं- **''अनमिल आखर अर्थ न जापू। प्रकट प्रभाव महेश प्रतापू॥''** अतः शाबर मन्त्रों को यथावत् उच्चारण करें, किसी प्रकार से इनमें न्यूनाधिकता न करें। **नोट**-मन्त्र का पुरश्चरण गुप्त रूप से करें। प्रकट होने पर पुरश्चरण अर्थहीन हो जाता है यह तन्त्रशास्त्रों का निर्देश है— **''गोपनीयं गोपनीयं गोपनीयं प्रयत्नतः॥''**

## विषहर गारुड़ मंत्र प्रयोग

नवरात्रों में १००० (एक हजार बार) मन्त्र जाप करने से यह मन्त्र सिद्ध हो जाता है, सांप, बिच्छु आदि के विष का प्रभाव समाप्त करने में यह रामबाण है।

**मन्त्रः '' ॐ क्षिप ॐ कृशानुभार्या स्वाहा। ऊं गरुड़ प्रभंजनय प्रभंजय, प्रमेदय प्रमेदय, वित्रासय वित्रासय, विमर्दय विमर्दय स्वाहा हुं। उग्ररूपधर सर्वविषहर भीषय भीषय, सर्वं दह दह भस्मीकुरु-कुरु स्वाहा। ''**

## खूनी बादी बवासीर से मुक्ति पाने का मंत्र

**मन्त्रः- ''उमती उमती चल चल स्वाहा''**

**प्रयोग विधि**-उल्लिखित मंत्र को २१ बार पढ़कर लाल सूत के धागे में एक गांठ बांध दें। पुनः २१ बार मंत्र जाप करके एक और गांठ लगा दें, तीसरी बार भी २१ बार मन्त्रजाप करके उसी तरह लाल सूत के धागे में एक गांठ लगा दें। इस प्रकार तीन गांठे लग जाने पर उस त्रिग्रथित सूत्र को पैर के अंगूठे में बांधने से बबासीर शीघ्र ही समाप्त हो जाएगी।

## तीव्र ज्वर (बुखार) नाशक मन्त्र

यदि तेज ज्वर हो तो पानी से भरे एक गिलास या किटोरी को सामने रखकर निम्नांकित मंत्र को १०८बार या २१ बार पढ़कर रोगी को पिला दें, ज्वर शांत हो जाएगा।

**मंत्र- ''ॐ मुं मुकुटेश्वरीभ्यां नमः।''**

## कर्ण-रोग दूर करने के लिए मंत्र

निम्नांकित मंत्र का प्रतिदिन नियम से६ मास तक जाप करते रहने से कर्ण-रोग दूर हो जाते हैं-

''ॐ द्वां द्वार वासिनीभ्यां नमः।''

## . ब्लड़ प्रैशर से मुक्ति

निम्नांकित मन्त्र की प्रातः दो माला करके जल को पी लेना चाहिए यही, मंत्र प्रयोग वायुरोग दूर करने के लिए भी प्रयुक्त किया जाता है;

''ॐ वं वज्रहस्ताभ्यां नमः।''

## पीलिया रोग शान्त्यर्थ शाबर मन्त्र

**मन्त्र - ''ॐ नमो वीर वेताल इसराल नार कहे तू देव खादी तू बादी, पीलिया कूं मिटाती कारैं, झारै पीलिया रहै न एक निशान जो कहीं रह जाए तो हनुमन्त की आन। मेरी भक्ति, गुरु की शक्ति, फुरो मन्त्र ईश्वरो वाचा।''**

**प्रयोग विधि-** एक कांसे की कटोरी में तिलों का तेल लेकर रोगी के सिर पर रखें या रोगी अपना मुंह उस तेल में देखता रहे,और कुशा के तिनके से उस तेल को चलाते हुए इस मन्त्र को ११ बार पढ़ें। यही विधान लगातार तीन रोज करें, तेल पीला पड़ जाएगा और रोगी का पीलिया दूर हो जाएगा।

## चिन्ताहरण सिद्ध मन्त्र

साधक पूर्णरूप से ब्रह्मचारी रहे, एक समय भोजन करे, भूमि पर शयन करे । इस मंत्र का तन्त्रोक्त विधिपूर्वक नवरात्रों में २१हजार बार जाप करने से सिद्ध हो जाता है। तत्पशचात् प्रतिदिन १०८ बार (एकमाला) इस मंत्र का जाप करते रहने से मनुष्य के सभी मनोरथ पूर्ण होते रहते हैं। इस मंत्र को सर्वकार्यसिद्धिकर चिन्तामणि मंत्र भी कहते हैं।

**मन्त्र- ''ऊँ ह्रीं श्रीं भगवति चिन्तामणि सर्वार्थ सिद्धिं देहि देहि स्वाहा ।''**

## स्वप्नवती मन्त्र

यह महान् चमत्कारी और पूर्ण सिद्ध मन्त्र है। इस मन्त्र का जाप प्रतिदिन एक माला करें, चार वर्षों में मन्त्र सिद्ध होता है। स्वप्न में सर्वकार्यों का ज्ञान होने लग जाता है-

**मन्त्र-''ऊँ ह्रीं स्व पुरावाहित कालि स्वप्ने कथयामुकस्यामुकं देहि क्रीं स्वाहा ।''**

## श्रुतदेवी मन्त्र

नवरात्रों में नौ माला प्रतिदिन करने से सिद्धि प्राप्त होती है। भगवती आपके कान में स्वयं प्रत्येक प्रश्न का उत्तर देने लगती है-

**मन्त्र- ''''ऊँ नमो भगवती श्रुतदेवी हंसवाहिनी त्रिकाल-निमित्त प्रकाशिनी, सर्वकार्य प्रकाशिनी सत् भावे, सत् भाषे, असत् का प्रहार करे, ऊँ नमो श्रुत देवी स्वाहा।''''**

## शीतला मन्त्र

बच्चों पर शीतला माता का प्रकोप होने पर निम्नांकित मंत्र का जाप नौ दिनों तक करें। प्रतिदिन ५ माला करें, बाद में जल का छींटा घर में दें एवं थोड़ा जल बच्चे को पिला दें, शीतला का प्रकोप शान्त हो जाएगा।

**मन्त्र -''ऊ ह्रीं श्रीं शीतलायै नमः।''**

## वशीकरण के लिए शाबर मन्त्र

यह मन्त्र चमत्कारी है, परन्तु पति अपनी पत्नी के लिए, पत्नी अपने पति के लिए प्रयोग में लावें । अनुचित कार्यार्थ या पर स्त्री किंवा पर पुरुष के वशीकरण के लिए इस मन्त्र का प्रयोग हानिकारक रहेगा- यह ध्यान रहे।

**मन्त्रः-'' ऊँ मोहिनी माता भूत पिता भूतसिर बेताल उड़ ए काली नागिन.... न लेटे सुख, न सोते सुख। सिन्दूर चढ़ाऊं मंगलवार, कभी न छोड़े हमारा ख्याल, जब तक देखें हमारा मुख, काया तड़प तड़प मर जाए, चलो मंत्र फुरो वाचा दिखाओ रे शब्द अपने गुरु के इलम का तमाशा।''**

इस मन्त्र में ....इस प्रकार बिन्दुओं से युक्त खाली छोड़े स्थानों पर उस स्त्री या पुरुषके नाम का उच्चारण करे जिसे वश में करना चाहते हैं।

विधिः-शुक्ल पक्ष की अष्टमी से पूर्णमासी तक एकान्त शान्त कमरे में रात को दस बजे के बाद ऊनी आसन पर बैठकर जल का पात्र अपने पास रखें । धूप दीप जलाकर उल्लिखित मंत्र का जाप प्रारम्भ करें। अपनी प्रेमिका, पत्नी या प्रिय (जिसे अनुकूल बनाना हो, का चित्र सामने रख लें। दृढ़ इच्छाशक्ति के साथ प्रतिदिन दो घण्टे मंत्र जाप करें। नौ दिन में ही अभीष्ट कार्यसिद्धि होगी।

## गृह क्लेश दूर करने के लिए मन्त्र

आजकल ''गृह क्लेश'' एक सर्वव्यापी समस्या है। इस समस्या को हल करने के लिए घर में आपसी प्रेम सद्भाव स्थापित करने के लिए निम्नांकित मन्त्र परमाश्चर्यजनक परिणाम देने वाला है-

**''ऊँ दमयन्ती नलाभ्यां तु नमस्कारं करोम्यहम् ।**
**अभिवादो भवेदत्र कलिदोष-प्रशांतिदः ॥**
**ऐकमत्यं भवेदेषां ब्राह्मणानां पृथक्-धियाम्।**
**निर्वैरता च जायेत संवादाग्रे प्रसीद मे ।''**

विधि- उत्तराभिमुख होकर रात के ९ बजे के बाद (११-१/२ बजे से पहिले ही) इस मंत्र का अनुष्ठान प्रारम्भ करें। धूप दीप करके प्रतिदिन पांच माला इस मंत्र की ३३ दिन नियमित रूप से करें, तर्पण करें, ब्राह्मण भोजन करवायें, ३३ दिन बाद मंत्र जाप पूर्ण कर प्रातः हवन करें। घर में शान्ति आने लगेगी।

## गरीबी से मुक्ति पाने के लिए अनुभूत मन्त्र

**''ऊँ क्लीं नन्दादि गोकुल त्राता दाता दारिद्र्यभंजनः।**
**सर्व मंगल दाता च सर्वकाम प्रदायकः ॥ ''श्री कृष्णाय नमः**

विधि- शुभ मुहूर्त में मन्त्रजाप प्रारम्भ करें। प्रतिदिन नियमपूर्वक पांच माला श्री कृष्ण भगवान् का ध्यान करके करें। परिवार की दरिद्रता दूर होगी, ऐश्वर्य एवं वैभव बढ़ेगा- यह अनुभूत है।

## चोरभय दूर हो

नीचे लिखे मन्त्र को रात्रि में तीन बार उच्चारण के बाद तीन बार करतल ध्वनि करके सो जाने पर चोर से हानि नहीं होती-

**मन्त्र- ''तिस्त्रो भार्याः कफल्लस्य दाहिनी मोहिनी सती।**
**तासां स्मरणमात्रेण चौरो गच्छति निष्फलः ॥''**

जिस घर में रात को इस मंत्र का पाठ होता है , उस घर में यदि चोर आ भी जाए तो चोर को निष्फल ही जाना पड़ता है।

**नोट-** पण्डित लोग अपने यजमान के लिए गुग्गल-लौंग एवं लोवान को मिलाकर बनाई गई धूप को उल्लिखित मंत्र से अभिमन्त्रित करके चोरादि से रक्षार्थ दे सकते हैं।

## गाय या भैंस खूब दूध दे

गाय या भैंस दूध न दे तो निम्नांकित मंत्र को २१ बार मीठे पेड़े परें अभिमंत्रित करके गाय, भैंस को एक सप्ताह खिला दें, वह दूध देने लगेगी।

**मन्त्र-** ''''ऊं ह्रीं करालिनी पुरुष सुखं मुखं ठः ठः।''''

## व्यापार वर्धक यंत्र

बड़ी मेहनत करने पर भी व्यापारी व्यापार में हानि उठाते हैं, ऐसी स्थिति में इस यंत्र को दीपावली की रात्रि में सिद्ध करें और चमत्कार अनुभव करें।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १६ | ९ | ४ | ५ |
| ३ | ६ | १५ | १० |
| १३ | १२ | १ | ८ |
| २ | ७ | १४ | ११ |

इस यन्त्र को रविपुष्य योग में केसर की स्याही से २१०० बार लिखें। बाद में धूप देकर नदी में प्रवाहित कर दें। यन्त्र लेखन के समय पोले वस्त्र धारण करे, घी की ज्योति का प्रकाश करें। यन्त्र लिखते समय ''ॐऐं ह्रीं क्लीं सौं जगत्प्रसूत्यै नमः'' इस मन्त्र का जाप सवा लाख करें। तत्पश्चात् घी, खीर, एवं कमलगट्टा से दशांश हवन, तर्पणादि करें। अनुष्ठान पूर्ण होने तक एक समय भोजन करें एवं भूमि पर शयन करें। निश्चय ही व्यापार में आश्चर्यजनक वृद्धि होगी।

## पुत्रदाता यन्त्र

इस यन्त्र को शुभदिन शुभमुहूर्त में गोरोचन, कपूर, केसर एवं कस्तूरी से अनार की कलम से भोजपत्र पर लिखें। यन्त्र की विधिवत् पूजा किंवा प्राणप्रतिष्ठा करके निस्सन्तान स्त्री एवं पुरुष के गले, कमर या बाई भुजा में बांधने से सद्यः सन्तान का सुख प्राप्त होता है ।

यन्त्र

| | | |
|---|---|---|
| हूं | | स्वाहा |
| | ॐ ह्रींॐ | |
| वषट् | | फट् |

## मृतवत्सा-दोष शान्ति के लिए अनुभूत प्रयोग

बच्चों का उत्पन्न होकर मर जाना मृतवत्सा दोष या अठारहादि कहलाता है। इसकी शान्ति के लिए अनुभूत विधान लिखते हैं- गर्भवती स्त्री किसी भी कृष्ण पक्ष की रात्रिव्यापिनी अमावस्या को सात स्थानों (कूप, नदी तालाब या नलों) का जल लेकर उसमें सात वृक्षों के हरे पत्ते डाल दें। तदनन्तर श्वेत सरसों को-

**''ॐ शूलेन पाहि नो देवि पाहि खड्गेन चाम्बिके,घन्टा स्वनेन नः पाहि चापज्या निःस्वनेनच। ॐप्राच्यां रक्ष प्रतीच्यां च चण्डिके रक्ष दक्षिणे। भ्रामणेनात्म शूलस्य उत्तरस्यां तथेश्वरि ॥ सौम्यानि यानिरूपाणि त्रैलोक्ये विचरन्ति ते। यानि चात्यर्थ घोराणि तैरक्षास्मान् तथा भुवम्।''**

इस मन्त्र से २१ बार अभिमन्त्रित करके उस जल में छोड़ दें। फिर १ पग रात व्यतीत होने पर ग्राम के बाहर एकान्त स्थान में पति के साथ बदरी वृक्ष (बेरी)के नीचे जायें। उस बेरी को लाल मंगल-सूत्र(मौली परांदा) बांधे और फूल, चावल, रोली, गुड़ चढ़ावे। फिर केवल एक वस्त्र पहनकर उसके नीचे जड़ पर बैठकर वह, अभिमन्त्रित सरसों वाला जल सिर में डालकर स्नान करें। फिर वह स्नान वाला वस्त्र वहीं छोड़ सूखे वस्त्र धारण करके बेरी को चिपट कर कहे कि ''हे बहिन मेरे कष्ट तुम ले लो अपने फल मुझे दे दो। ऐसा कह कर तीन बार बेरी से चिपटे और तीन बार ही बेरी से अलग हो जावें। प्रत्येक बार इस तरह चिपटकर वही उपरोक्त शब्द कहें।

जब स्त्री बेरी को चिपट रही हो तब वहां उपस्थित पति को चाहिए कि उसके शरीर पर टार्च आदि से ऐसे प्रकाश डाले कि जिससे बेरी पर उसकी पत्नी की छाया पड़ जाये पर बेरी की छाया उसके शरीर पर न पड़े ।''

## नव ग्रह शान्ति यन्त्र

जिस व्यक्ति को सूर्य अशुभ हो उसे यह यन्त्र १से लिखना प्रारम्भ करना चाहिए । फिर २,३,४,५,६,७,८,९, अंकों को क्रमशः यन्त्र में जो अंक जिस खाने में दर्शाया है तदनुसार लिखें।

चन्द्र नेष्ट होने पर यन्त्र २से प्रारम्भ करें। इसी प्रकार मंगल नेष्ट होने पर ३ से, बुध के लिए ४, गुरु के लिए ५, शुक्र के लिए ६, शनि के लिए ७, राहु के लिए ८ एवं केतु के लिए यन्त्र ९अंक से लिखना शुरु करें। परन्तु जिस खाने में जो अंक दर्शाया गया है, उसी खाने में वो अंक लिखें। यन्त्र में १ अंक वाले कोष्ठक में '' ह्रीरवये नमः''-यह जरुर लिखें। इस यन्त्र को पीपल के ७ पत्तों पर अष्टगन्ध या रक्त -चन्दन से लिखें। तत्पश्चात् यन्त्रों की विधिवत् (जो ग्रह नेष्ट हो उस मन्त्र)से पूजा करके धूप-दीप करके पीपल की जड़ में रख दें। यही विधि लगातार २८ दिन करें, ग्रह-शान्ति अनुभव करेंगे ।

| | | |
|---|---|---|
| ८ | १<br>ह्रींरवये<br>नमः | ६ |
| ३ | ५ | ७ |
| ४ | ९ | २ |
| ६ | १ | ८ |
| ७ | ५ | ३ |
| २ | ९ | ४ |

## मनोकामना सिद्धयर्थ यन्त्र

सफेद कागज पर केसर, चन्दन, कपूर गंगाजल व खस की स्याही बनाकर अनार की कलम से शुक्ल पक्षे द्वितीया से लिखना प्रारम्भ करें। प्रतिदिन कम से कम २४ बार यन्त्र को

लिखें। आटे की गोलियों में यन्त्र को बन्द करके, एक एक करके नदी में प्रवाहित करें। मुकद्दमे मे विजय, परीक्षा में सफलता, नौकरी मिलना सभी मनोरथ पूर्ण होते हैं- यह अनुभूत है । ध्यान रहे, जिस उद्देश्य को लेकर यह लिख रहे हैं वह उद्देश्य (मनोकामना )यन्त्र के नीचे जरुर लिखें।

## ज्वर शमनार्थ यन्त्र




इस यन्त्र को पान के पत्ते पर लिखकर पूजा करके ज्वरग्रस्त व्यक्ति को खिला दें। शीघ्र ही ज्वर नष्ट हो जाएगा। यह यन्त्र केसर की स्याही या लाल चन्दन से बबूल के कांटे से या अनार की कलम से लिखें।

## प्रेत शान्ति यंत्र

| | | | |
|---|---|---|---|
| ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं |
| ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं |
| ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं |
| ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं |

इस यन्त्र को खड़िया मिट्टी से नारियल पर लिख कर पुष्पों से यन्त्र की पूजा करें। फिर यन्त्र को ढाक (खदिर ) की समिध से अग्नि प्रज्वलित करके जला दें। जलाने से पहले प्रेत -ग्रस्त व्यक्ति के ऊपर से इस यन्त्र को घुमा लेना चाहिए ।

## कुछ तान्त्रिक प्रयोग

नागफनी की जड़ को बच्चे के गले में पहिना दें, तो जिगर व तिल्ली का रोग समाप्त हो जाता है ।

## विरोधी व्यक्ति आपके पक्ष में हो जाएं-

अपामार्ग (पुठकण्डा) के बीज रविपुष्य योग के समय किसी मीठी चीज़ या पान में डालकर जिस व्यक्ति को खिला दिया जाए वह व्यक्ति आपकी खिलाफत करना छोड़ देगा और आपके पक्ष में हो जाएगा। पति-पत्नी भी आपसी मतभेद दूर करने के लिए इस यन्त्र का प्रयोग कर सकते हैं ।

रविवार में पुष्यनक्षत्र हो तो रवि पुष्य योग होता है।

## बिच्छू का विष दूर करने के लिए कुछ टोटके

१. देसी खाण्ड या बूरा पानी में मिलाकर डंक वाली जगह लगाने पर ७-८ मिनट में जहर दूर हो जाएगा।

२. नौसादर को घिस कर डंक पर लगाने से भी आराम मिलता है ।

## सर्ववशीकरण तन्त्र

**i. "अपामार्गस्य मूलं तु गोरोचनेन पेषयेत् ।**
**ललाटे तिलकं कृत्वा वशी कुर्याज्जगत्रम्॥"**

अपामार्ग (पुठकण्डा) की जड़ को रगड़ कर गोरोचन मिलाकर मस्तक पर तिलक करने से निश्चय ही सबको वश में किया जा सकता है ।

**ii.** विल्व पत्र को कपिला गाय के दूध में रगड़ को तलक करके कचहरी आदि में जाने पर पूर्ण सफलता मिलती है ।

**पानीपत के नगर-प्रशासक श्री सत्यवीर सक्सेना जी के सौजन्य से कुछ औषध प्रयोग दे रहे हैं। प्रयोग से पूर्व अपने चिकित्सक से परामर्श लेना आवश्यक है। यहां तक कि औषध तैय्यार करणार्थ भी चिकित्सक की सलाह लें।**

### दमा निरोधक बटी

यह औषध बद्रीनाथ के आगे नरनारायण पर्वत पर रहने वाले संन्यासी श्री त्रिगुणानन्द जी से उपलब्ध है-

थूहर की गीली लकड़ी को लेकर उसको बीच में से थोथी कर लें और फिर उसमें २५ लौंग भर दें, ऊपर से चिकनी मिट्टी या आटा से बन्द कर के अंगारों पर सेक कर लौंग बाहर निकाल लें फिर इसमें अढ़ाई तोला जखवार एवं दो तोला हल्दी डालकर महीन करें, पीलू के रस में घोटकर चने के आकार की गोलियां बना लें। नित्य एक गोली प्रातः पानी से लें, दमा पूर्णतया समाप्त हो जाएगा।

### आधा सीसी( आधा सिरदर्द शान्त्यर्थ ) बटी

सिका हुआ मोर थोथा और सेंधा नमक बराबर मात्रा में लेकर खरल करें, फिर अदरक के रस में घोट कर चने के आकार की गोलियां बना लें। नित्य एक गोली लेने से पुराना सिरदर्द हमेशा के लिए शांत हो जाएगा।

### अतिसार से मुक्ति पाएं—

काली मिर्च एक तोला, पीपर एक तोला, जखवार आधा तोला तथा दाड़िम (अनार) की सूखी छाल दो तोला लेकर सबको चूर्ण कर आठ तोला गुड़ में एकरस करके चने के आकार की गोलियां बना कर रख लें, एक दो गोली सेवन करने पर ही अतिसार से मक्ति मिल जाती है । १०/१२ दिन का कोर्स पूर्ण है।

### मूर्च्छा निरोधक बटी-

कुछ व्यक्ति अचानक बेहोश हो जाते हैं, उस समय शरीर निर्जीव सा हो जाता है। एतदर्थ ये गोलिया रामबाण हैं। इसके इलावा ये गोलियां बुखार, श्वास रोग, हिचकीं एवं पसलियों का दर्द आदि के लिए भी विशेष प्रभावी हैं।



इलायची दाना, तमालपत्र, तज दाख और छोटी पीपर-प्रत्येक दो दो तोला, शक्कर खारक-चार चार तोला, और आठ तोला शहद में कूट पीस कर घोट कर चने के आकार की गोलियां बनाकर दूध एवं पानी के साथ एक एक गोली प्रातः सायं सेवन करें। कुछ ही दिनों में सब

# यात्रा का मुहूर्त्त स्वयं निकालिए

प्रियव्रत शर्मा

आगे इसी पंचांग में दिए गए सर्वार्थसिद्धि योग, रवियोग और सिद्धियोगों के समय प्रारम्भ की गई यात्रा, सुखद, निर्विघ्न एवं सिद्धिदायक होती है। अतः इन योगों में यात्रा प्रारम्भ करनी चाहिए। शनिवार वाले अमृतसिद्धि ( जो कि सर्वार्थसिद्धि का ही एक विशेष भेद है ) में यात्रा प्रारम्भ करना निषिद्ध है। यमघण्ट, मृत्यु, दग्ध, हुताशन, क्रकच, विष- इन छः अशुभ योगों को यात्रा में वर्जित कहा गया है, लेकिन सर्वार्थसिद्धि आदि शुभ योगों में यदि किसी समय यमघण्ट आदि अशुभ योगों में से कोई आ पड़े तो भी उस समय प्रस्थान किया जा सकता है, क्योंकि वहां सर्वार्थसिद्धि आदि शुभ योगों के कारण इन अशुभ योगों का कुफल लगभग समाप्त हो जाता है । यात्रा के प्रारम्भ के समय दिशाशूल और चन्द्रवास ( सम्मुखस्थ, दक्षिणस्थ, पृष्ठस्थ एवं वामस्थ चन्द )का विचार भी कर लेना चाहिए। दिशाशूल के दिन और वामस्थ, पृष्ठस्थ चन्द्र के समय में प्रारम्भ की गई यात्रा कष्टकारक, फलहीन एवं सम्मुखस्थ तथा दक्षिणस्थ चन्द्र के समय में यात्रा सुखद, निर्विघ्न और कार्यसाधक होती है । यदि चन्द्रमा सम्मुखस्थ हो तो दिशाशूल आदि सभी दोष समाप्त हो जाते हैं। (' हरति सकल - दोषं चन्द्रमाः सम्मुखस्थः' ) यहां नीचे दिशाशूल और चन्द्रवास के निर्णय के लिए कोष्ठक दिया गया है ।

## दिशाशूल एवं चन्द्रवास कोष्ठक

| दिशा | दिशाशूल | सम्मुखचन्द्र | दक्षिण चन्द्र | पृष्ठ चन्द्र | वाम चन्द्र |
|---|---|---|---|---|---|
| पूर्व | श.चं. | मेष,सिंह,धनु | वृष,कन्या,मकर | मिथु.,तुला,कुम्भ | कर्क,वृश्चि.,मीन |
| आग्नेय | चं.गु. | ,, ,, ,, | ,, ,, ,,, | ,, ,, ,, | ,, ,, ,, |
| दक्षिण | गु. | वृष,कन्या,मकर | मिथु; तुला,कुम्भ | कर्क,वृश्चि.,मीन | मेष,सिंह,धनु |
| नैर्ऋत्य | शु.सू. | ,, ,, ,, | ,, ,, ,, | ,, ,, ,, | ,, ,, ,, |
| पश्चिम | शु.सू. | मिथु.,तुला,कुम्भ | कर्क, वृश्चिक,मीन | मेष, सिंह, धनु | वृष, कन्या, मकर |
| वायव्य | मं | ,, ,, ,, | ,, ,, ,, | ,, ,, ,, | ,, ,, ,, |
| उत्तर | मं.बु. | कर्क,वृश्चि.,मीन | मेष,सिंह,धनु | वृष,कन्या,मकर | मिथुन,तुला,कुम्भ |
| ऐशान | बु.श. | ,, | ,, | ,, | ,, |

भारतीय ज्योतिष में वार का प्रारम्भ स्थानीय सूर्योदय से ही माना जाता है,अतः दिशाशूल आदि का निर्णय करने के लिए स्थानीय सूर्योदय के समय से ही वार की प्रवृत्ति माननी चाहिए ,अर्धरात्रि से नहीं ।

यात्रा आरम्भ करते समय यात्रा करने वाले व्यक्ति को अपनी जन्मराशि के अनुसार घात चन्द्रमा का विचार भी करना चाहिए । यदि उसकी राशि को घात चन्द्रमा है तो उसे उस समय यात्रा प्रारम्भ नहीं करनी चाहिए, घात चन्द्र जानने के लिए नीचे कोष्ठक दिया जा रहा है:-

## घात चन्द्र कोष्ठक

| जन्म राशि | मेष | वृष | मिथु. | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चि. | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| घात चन्द्रराशि | मे. | कन्या | कुं. | सिंह | म. | मि. | ध. | वृष | मी. | सिंह | ध. | कुं. |

वैसे तो यात्रा के मुहूर्त में भद्रा,व्यतीपात, वैधृति, वेध, युति, योगिनीवास, नक्षत्र शूल आदि अनेक दोषों का विचार करने के लिए मूहूर्त्त ग्रन्थों में निर्देश है, लेकिन जब हम सर्वार्थसिद्धि आदि शक्तिशाली शुभ योगों में यात्रा प्रारम्भ कर रहे हैं, तब इतनी बातों का विचार करने की आवश्यकता नहीं। हां, फिर भी हमें नीचे लिखे इन विशेष दोषपूर्ण दिनों एवं कालों को यात्रारम्भ के समय अवश्य छोड़ देना चाहिए :-

( १ ) मासान्त ( संक्रान्ति से पहला दिन )।
( २ ) संक्रान्ति दिन।
( ३ ) ग्रहण दिन।
( ४ ) तिथिक्षय।
( ५ ) अमावस ।

यात्रा मुहूर्त्त निकालने का उदाहरण:- दिल्ली के प्रणव कुमार ३१ अगस्त, १९९९ ई. के आसपास किसी दिन बनारस जाना चाहते हैं! बतलाइए- उनके लिए ये दिन यात्रा

**प्रारम्भ करने के लिए क्या उपयुक्त है?**

**हम प्रणव कुमार जी की इस यात्रा के लिए ३१ अगस्त (१९९९ई.) के दिन ही शुभ काल (मुहूर्त)का विचार करेंगे। ३१ अगस्त को प्रात: सूर्योदय से लेकर रात्रि के ८ बज कर २१ मिनट तक अमृतसिद्धि नाम वाला सर्वार्थसिद्धि योग है। यह अमृतसिद्धियोग मंगलवार को है, अत: यह यात्रा के लिए अच्छा है, (जैसा कि पीछे लिख चुके हैं कि- केवल शनिवार वाले अमृतसिद्धियोग के समय यात्रा निषिद्ध है।**

**अत: शुभ योगों की दृष्टि से यह काल (३१ अगस्त को सूर्योदय से रात के ८ घं. २१ मिनट तक) यात्रा प्रारम्भ करने के लिए निर्दुष्ट है। क्योंकि प्रणव कुमार जी दिल्ली से बनारस (पूर्व दिशा में) जा रहे हैं। दिशाशूल वाले कोष्ठक में पूर्व दिशा के आगे दिशाशूल के स्तंभ में मंगलवार नहीं है, अत: इस दिन पूर्व में दिशाशूल नहीं है।**

**इस दिन चन्द्रमा मेष में है। चन्द्रवास कोष्ठक में पूर्व दिशा के आगे मेष राशि 'सम्मुखस्थ चन्द्र' वाले स्तंभ में लिखी है। अत: ज्ञात हुआ कि इस समय चन्द्रमा सम्मुखस्थ है। अत: यात्रार्थ यह काल सर्वथा शुद्ध है। अब प्रणव कुमार जी की राशि (कन्या) द्वारा 'घात चन्द्र कोष्ठक' में देखा तो कन्याराशि वाले के लिए मिथुन राशि का चन्द्र घात-चन्द्र मिला। लेकिन ३१ अगस्त को चन्द्रमा मेष में है। अत: घातचन्द्र-दोष नहीं हुआ। इस समय पूर्वोक्त 'मासान्त' आदि कोई दोष भी नहीं है। इस प्रकार ३१ अगस्त को सूर्योदय से लेकर रात्रि के ८ बज कर २१ मिनट तक प्रणव कुमार जी को दिल्ली से बनारस के लिए प्रस्थान करना शुभफलप्रद होगा।**

## स्पष्टीकरण

सं. २०५५ वि. के 'श्री मार्त्तण्डपंचांग' में पृष्ठ 138 पर 'अखिल भारतीय ज्योतिष परिषद् (पंजी.)' का विज्ञापन छपा है, जिसमें मुझे राष्ट्रीय अध्यक्ष के रूप में दर्शाया गया है। इस विषय में मैं श्रीमार्त्तण्डपंचांग के पाठकों तथा अन्य सर्वसाधारण को यह स्पष्ट कर देना आवश्यक समझता हूं कि इस संस्था से मेरा कोई सम्बन्ध नहीं है। यह विज्ञापन मेरी अनुमति के बिना प्रकाशित किया गया है। इस संस्था द्वारा किए गए किसी भी प्रकाशन या अन्य किसी प्रकार की गतिविधियों के बारे में मैं किसी भी तरह से उत्तरदायी नहीं हूँ।

— प्रो.प्रियव्रत शर्मा

## प्रश्नफल जानने की सरल पद्धति

लग्न, सूर्य तथा चन्द्र की राशियों के अनुसार किसी भी प्रश्न का उत्तर देना काफी सरल है। प्रश्न के समय लग्न, सूर्य, और चन्द्रमा किस-किस राशि में है, यह ज्ञात करो और उन राशियों की चर, स्थिर और द्वि-स्वभाव संज्ञाओं के अनुसार नीचे दिए गए कोष्ठक से प्रश्न का शुभ या अशुभ फल जान लो।

### —फल जानने के लिए कोष्ठक—

| लग्नराशि | सूर्यराशि | चन्द्रराशि | शुभ या अशुभ फल | लग्नराशि | सूर्य राशि | चन्द्रराशि | शुभ या अशुभ फल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चर | चर | चर | शुभ | स्थिर | द्वि स्व. | स्थिर | शुभ |
| चर | चर | स्थिर | शुभ | स्थिर | चर | चर | अशुभ |
| चर | चर | द्विस्व. | अशुभ | स्थिर | चर | स्थिर | अशुभ |
| चर | स्थिर | स्थिर | अशुभ | स्थिर | चर | द्विस्व. | शुभ |
| चर | स्थिर | द्विस्व. | साधारण | द्विस्व. | द्विस्व. | द्विस्व. | साधारण |
| चर | स्थिर | चर | शुभ | द्विस्व. | द्विस्व. | चर | शुभ |
| चर | द्विस्व. | द्विस्व. | शुभ | द्विस्व. | द्विस्व. | स्थिर | शुभ |
| चर | द्विस्व. | चर | अशुभ | द्विस्व. | चर | चर | शुभ |
| चर | द्विस्व. | स्थिर | अशुभ | द्विस्व. | चर | स्थिर | शुभ |
| स्थिर | स्थिर | स्थिर | शुभ | द्विस्व. | चर | द्विस्व. | शुभ |
| स्थिर | स्थिर | द्विस्व. | अशुभ | द्विस्व. | स्थिर | स्थिर | शुभ |
| स्थिर | स्थिर | चर | शुभ | द्विस्व. | स्थिर | चर | शुभ |
| स्थिर | द्विस्व. | द्विस्व. | शुभ | द्विस्व. | स्थिर | द्विस्व. | अशुभ |
| स्थिर | द्विस्व. | चर | अशुभ | | | | |

(यहां साधारण फल का अभिप्राय शुभ एवं अशुभ दोनों प्रकार के मिश्रितफल से है।)

उदाहरण-मान लीजिए, कि—मुकदमे के प्रश्न के समय लग्न की राशि मेष (चर) सूर्य की राशि कन्या (द्विस्वभाव) और चन्द्रमा की राशि वृश्चिक (स्थिर) है। ऊपर कोष्ठक में इसका फल अशुभ लिखा है। अतः प्रश्नकर्ता की मुकद्दमे में पराजय होगी ।



यह तो सभी ज्योतिषी जानते हैं, कि — मेष, कर्क, तुला और मकर राशियां चर, वृष, सिंह, वृश्चिक और कुम्भ राशियां स्थिर एवं मिथुन, कन्या, धनु और मीन राशियां द्विस्वभाव

# शोककाल की अवधि कितनी हो ?

## लेखक :- प्रियव्रत शर्मा

[ "परिवार के किस संबंधी की मृत्यु हो जाने पर कितने दिनों तक मंगल कार्य नहीं करने चाहिएं"-इसका धर्मशास्त्रीय विवेचन और इसकी कुछ समीक्षा। ]

जो व्यक्ति किए जाने वाले किसी मंगलकृत्य से साक्षात् सम्बद्ध है, उसे धर्मशास्त्र और मुहूर्तशास्त्र में "**मंगलाभिलाषी**" कहा जाता है। जैसे - जिस व्यक्ति का विवाह होने जा रहा है, जो गृह की आधारशिला रखने वाला है या जिस बच्चे का मुण्डन अथवा उपनयन संस्कार करना है - ये सब व्यक्ति "**मंगलाभिलाषी**" कहलाएंगे ।

मंगलाभिलाषी के निम्नलिखित इन संबंधियों को "**सगोत्रत्रिपुरुषी**" (मंगलाभिलाषी के अपने गोत्र वाली तीन पीढ़ियों के संबंधियों का वर्ग ) कहा जाता है, जिनकी मृत्यु पर मंगलाभिलाषी के मंगलकृत्य कुछ समय के लिए रोक देने होते हैं :-

दादा, दादी, माता, पिता, पत्नी, भाई, भाई की पत्नी, भतीजा, अविवाहित भतीजी, अविवाहित बहिन,अविवाहित पुत्री, पुत्र, पुत्रवधू,अविवाहित पुत्री , पौत्र-वधू, अविवाहित पौत्री,अविवाहित भुआ, चाचा, चाची, ताया, ताई, चाचा और ताया का पुत्र एवं अविवाहित पुत्री, चाचा -ताया की पुत्रवधू ।

(ध्यान रहे- "सगोत्र त्रिपुरुषी" की इस सूची में सभी संबंधी सगे लिए गए हैं । )

मंगलाभिलाषी का कोई सगोत्रत्रिपुरुषी वाला संबंधी गुजर जाए तो **प्रतिकूल दोष** होता है, जिसे '**अशौच**'या '**मृताशौच**' भी कहा जाता है प्रतिकूल दोष की अवधि जिसे व्यावहारिक भाषा में "शोककाल" कहना चाहिए, निवृत्त हो जाने पर ही मंगलाभिलाषी से संबंद्ध मंगलकार्य किया जा सकता है, उससे पूर्व नहीं । धर्मशास्त्रकारों ने प्रतिकूलदोष की अवधि भिन्न-भिन्न संबंधियों के बारे में भिन्न भिन्न बतलाई है ।'स्मृतिरत्नावली' में ये अवधियां इस प्रकार लिखी हैं-

**पितुरब्दमशौचं स्यात्तदर्धं मातुरेव च ।**
**मासत्रयं तु भार्यायाः तदर्धं भ्रातृ -पुत्रयोः॥**
**अन्येषां तु सपिण्डानामशौचं मासमीरितम् ।**
**तदन्ते शान्तिकं कृत्वा ततो लग्नं विधीयते ॥**

(इसका अर्थ है - पिता की मृत्यु पर एक वर्ष तक, माता की मृत्यु पर छः मास ,पत्नी की मृत्यु पर तीन मास,भाई की मृत्यु पर डेढ़ मास एवं शेष 'सगोत्रत्रिपुरुषी' वाले सभी संबंधियों की मृत्यु पर केवल एक मास तक ही अशौच रहता है । अशौच समाप्त होने पर विनायकशान्ति आदि करके विवाह आदि शुभकृत्य किए जा सकते हैं । )

प्रतिकूल दोष की अवधि बतलाने वाला यह सामान्य नियम है, लेकिन आपात(संकट) स्थिति में तो माता, पिता आदि प्रत्येक संबंधी की मृत्यु के एकमास बाद ही विनायक शांति ,दान आदि करके मंगलकृत्य कर लेने की शास्त्र अनुमति देते हैं । "दैवज्ञ मनोहर" का वाक्य है -

**प्रतिकूले सपिण्डस्य मासमेकं विवर्जयेत् ।**

केवल एक मास बाद ही प्रतिकूल दोष की निवृत्ति बतलाने वाला यह नियम संकट (आवश्यकता) की स्थिति के लिए ही है । इससे पहिले विनयाक-शांति करवाना नितांत आवश्यक है । इसी विषय में मेधातिथि का यह वचन है -

**संकटे समनुप्राप्ते याज्ञवल्क्येन योगिना ।**
**शान्तिरुक्ता गणेशस्य कृत्वा तां शुभमाचरेत् ॥**
**अकृत्वा शान्तिकं यस्तु निषेधे सति दारुणे।**
**यः करोति शुभं तावद् विघ्नस्तस्य पदे पदे ॥**

यदि अत्यंत संकट की स्थिति हो (जैसे विवाहयोग्य कन्या की माता या पिता मरणासन्न हो) तो दशाह या द्वादशाह के बाद भी विनायकशंति, गोदान आदि करके विवाह आदि कृत्य कर लेने की अनुमति धर्मशास्त्रकारों ने दी है । "**ज्योतिः प्रकाश**" का यह वाक्य है —

**प्रतिकूलेऽपि कर्तव्यो विवाहो मासमन्तरा**
**शांतिं विधाय गां दत्त्वा वाग्दानादि चरेत्पुनः॥**

[अर्थात् -(अत्यन्त संकट की स्थिति में ) एक मास के भीतर भी विवाह किया जा सकता है । परन्तु इसके लिए शांति, गोदान करके दुबारा वाग्दानादि करना चाहिए ।*

'ज्योतिः प्रकाश' का यह वाक्य यद्यपि विवाह के बारे में मास से पहिले ही प्रतिकूलदोष की निवृत्ति की बात करता है, लेकिन 'समान न्याय ' से दूसरे सभी मंगलकार्यों के बारे में भी यही निर्णय समझना चाहिए । ऐसी विशेष संकट की स्थिति में भी मंगलकार्य प्रेतकर्म कर लेने के अनन्तर (एकादशाह या द्वादशाह के अनन्तर) ही किए जा सकते हैं, इससे पूर्व किसी भी स्थिति में इनके विधान की अनुमति शास्त्र नहीं देते । इस बारे मेधातिथि का यह वाक्य है -

---

* "यदि वाग्दानादि हो चुकने पर विवाह से पूर्व ही प्रतिकूल दोष आ पड़े और संकट स्थिति हो तो गणेश शांति, गोदान करके पुनः वाग्दानादि करना चाहिए । तदनन्तर विवाह करें"- यह अभिप्राय है।

**प्रेतकार्याण्यनिर्वर्त्य चरेन्नाभ्युदयक्रियाम् ।**

[ ( अर्थात् - प्रेतकार्य ( मृत्यु से द्वादशाह तक किए जाने वाले अनुष्ठानों ) को किए बिना मंगलकार्य नहीं करने चाहिए । ]

**इस उपरोक्त विवेचन का सारांश यह है -**

(i)'' पिता का अशौच एक वर्ष, माता का छ: मास, पत्नी का तीन मास, भाई और बेटे का डेढ़ मास और शेष 'सगोत्रत्रिपुरुषी ' के संबंधियों का एक मास रहता है । इस अशौच की निवृत्ति के बाद विनायकशांति करके मंगल कार्य किया जा सकता है '' -प्रतिकूल दोष की अवधि के बारे में यह मूल निर्णय है । सामान्य स्थिति में इसका पालन करना चाहिए ।

(ii) यदि कोई संकट स्थिति आ पड़े तब प्रत्येक '' सगोत्रत्रिपुरुषी'' वाले संबंधी के अशौच की निवृत्ति एक मास बाद ही मान कर विनायकशांति, दानादि करके मंगल कार्य किया जा सकता है ।

(iii) यदि कोई अत्यंत संकट की स्थिति आ पड़े ( एक मास तक मंगलकृत्य रोकना संभव न हो)तो मृत व्यक्ति का प्रेतकर्म पूरा हो जाने पर एकादशाह या द्वादशाह के अनन्तर विनायकशांति और गोदान आदि करके मंगलकृत्य किया जा सकता है ।

**अब कुछ धर्मशास्त्र से हटकर-**

भले ही प्रतिकूल दोष का धार्मिक पहलू कुछ भी हो, लेकिन यह तो पूरी तरह स्पष्ट है कि घनिष्ठ संबंधी की मृत्यु से उत्पन्न शोक ही इसका मूल है । विवाहादि सभी मंगलकृत्य उल्लास से साक्षात् जुड़े हैं, शोक के कारण विषण्ण मन:स्थिति में इनका अनुष्ठान संभव भी नहीं है । अत: दिवंगत संबंधी से मंगलाभिलाषी के संबंध की घनिष्ठता और पारिवारिक प्रवरता के अनुपात से भिन्न-भिन्न संबंधियों के लिए भिन्न-भिन्न शोकावधियां शास्त्रकारों ने निर्धारित की हैं।

धर्मशास्त्रकारों ने सगोत्रता को संबंध की घनिष्ठता का मापदण्ड माना है, और असगोत्र ऐसे संबंधियों की भी मृत्यु पर, शोक को नगण्य मान कर शुभ कर्म करने का वे परामर्श देते हैं, जो संबंध की निकटता, स्नेह और आत्मीयता की दृष्टि से सगोत्र संबंधियों से किसी भी तरह यत्किञ्चत् भी निम्नकोटि में नहीं आते । नीचे दी जा रही असगोत्र संबंधियों की यह सूची देखिए। क्या, कोई भी संबंधी यहां ऐसा प्रतीत होता है जिसकी मृत्यु के शोक की उग्रता सगोत्र त्रिपुरुषी वाले संबंधी की मृत्यु से उत्पन्न शोक की उग्रता से शिथिल हो ?

असगोत्र संबंधियों की सूची यह है -

नाना,नानी,मामा,मामी विवाहित भुआ, फूफूड़,विवाहित बहिन, जीजा, भानजा, भानजी, विवाहित बेटी, दामाद, दौहित्र, दौहित्री,विवाहित पौत्री, आदि । मिलने व उन्हें दिए जाने वाले स्नेह की है । दौहित्र , दौहित्री के प्रति हृदय में रहने वाला वात्सल्य भी पौत्र, पौत्री के प्रति हमारे हृदय में रहने वाले वात्सल्य से कम नहीं है । भतीजा-भतीजी और भानजा-भानजी- ये दोनों वर्ग भी हमारे परिवारों में समान रूप से स्नेह के पात्र हैं । बहिन, जो अपने भाई और भाभी की दीर्घ आयु और सुखसमृद्धि की नि:स्वार्थ भावना के लिए सर्वविदित है,विवाहित हो जाने पर भाई के हृदय से तो नहीं निकल जाती । जीजा जी तो प्रिय बहन का सौभाग्य हैं । विवाहित बेटी और उसके सौभाग्य के प्रतिरूप दामाद के प्रति स्नेह की मात्रा भला कोई कम होती है ? मामा, जिसके नाम से जुड़ा चन्दा हमें बचपन में विशेष रूप से अपना ही लगता रहा,हृदय के अन्तराल को स्नेहातिरेक से आत्मसात् कर लेने वाले किसी भी अन्य संबंधी से कम निकट का नहीं माना जा सकता। क्योंकि ये सभी संबंधी असगोत्र हैं, इसलिए हमारे धर्म- शास्त्र इनकी मृत्यु होने पर मंगलकृत्य के स्थगन का परामर्श नहीं देते - यह एक वस्तुत: आश्चर्य की बात है । भले ही हमारे ये धर्मशास्त्र घनिष्ठतापूर्वक हृदय से बंधे इन प्रिय असगोत्र संबंधियों की मृत्यु पर बुरी तरह छा जाने वाले असह्य शोक को उपेक्ष्य मानकर स्वेच्छया जब कभी ( मृत्यु के एक-दो दिन बाद भी ) मंगल कृत्य कर लेने केलिए उन्मुक्त करते हैं , लेकिन फिर भी संबंध की गरिमा का सम्मान करने वाले, शोकाकुल शिष्ट स्नेहमय संबंधी लोग बिना शास्त्रीय निर्देश के अपने उपरोक्त असगोत्र निकट संबंधियों के निधन के बाद संकटस्थिति में भी कम से कम द्वादशाह तक तो शुभ कृत्य करने की बात सोचते तक नहीं है - यह एक पारिवारिक एवं सामाजिक शिष्टाचार भी है

प्रत्येक विधि -निषेध का निर्धारण हमारे शास्त्रों के ही अधिकार का विषय नहीं है । समाज के अनेक सभ्य, शिष्ट मनोवैज्ञानिक वृद्ध लोग भी ऐसी विधि-निषेध-संहिताएं प्रतिष्ठापित करने की प्रकृति रखते हैं, जिन्हें हमारे प्राचीन शास्त्र किसी विशेष दृष्टिकोण के कारण निर्दिष्ट नहीं कर पाए, या उनका निर्देश करने से वे किसी तरह चूक गए । ध्यान रहे- शिष्ट समाज द्वारा बनाई ऐसी आचारसंहिताओं का माहात्म्य शास्त्रीय निर्णयों से तनिक भी कम नहीं है ।

**इन स्थितियों में प्रतिकूलदोष नहीं माना जाता -**

(i) भ्राता, बहिन, पुत्र -पुत्री, पौत्र, पौत्री आदि की मृत्यु तीन वर्ष से कम आयु में होने पर ।

(ii) लम्बे रोग से पीड़ित संबंधी की मृत्यु होने पर ।

(iii) सुदूर देशवासी संबंधी की मृत्यु होने पर।

(iv) संन्यासी संबंधी की मृत्यु होने पर।

(v) दुर्भिक्ष, राष्ट्रभंग और माता पिता के प्राण संकट की स्थिति में तथा

# द्वार चक्र

| सूर्य नक्षत्र | चन्द्र नक्षत्र | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अश्वि. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | ह. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. |
| भ. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. |
| कृ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | श्र. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. |
| रो. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | श्र. | ध. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. |
| मृ. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | श्र. | ध. | श. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. |
| आर्द्रा | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | भ. | कृ. | रो. | मृ. |
| पुन. | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | श्र | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा |
| पुष्य | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | पू.षा. | उ.षा. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. |
| आश्ले. | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | उ.षा. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य |
| म. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. |
| पू.फा. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. |
| उ.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. |
| ह. | ह. | चि. | स्वा. | वि. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. |
| चि. | चि. | स्वा. | वि. | अनु | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. |
| स्वा. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. |
| वि. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा |
| अनु. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. | ह. | चि. | स्वा. | वि. |
| ज्ये. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. |
| मू. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | श्र. | रो. | मृ. | आर्द्रा. | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. |
| पू.षा. | पू.षा. | उ.षा. | श्र. | ध. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. |
| उ.षा. | उ.षा. | श्र. | ध. | श. | आर्द्रा. | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. |
| श्र. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. |
| ध. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा | मू. | पू.षा. | उ.षा. | श्र. |
| श. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा | वि. | पू.षा. | उ.षा. | श्र. | ध. |
| पू.भा. | पू.भा. | उ.भा | रे. | अश्वि. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. | उ.षा. | श्र. | ध. | शत |
| उ.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा | वि. | अनु. | ज्ये. | श्रव. | ध. | श. | पू.भा. |
| रे. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. |

सूर्यनक्षत्रों के आगे लिखे नक्षत्रों में ही 'द्वारचक्र-शुद्धि' है। जैसे- जब सूर्य अश्विनी में होगा तब अश्विनी, भरणी आदि नक्षत्र, जो इस कोष्ठक में सूर्यनक्षत्र अश्विनी के आगे लिखे हैं, द्वारचक्र-शुद्ध होंगे। गृह के मुख्य (प्रवेश) द्वार की चौकाठ (Frame) द्वारचक्र-शुद्ध नक्षत्रों में ही लगाई जाती है।

## भूशयन

| सूर्य नक्षत्र | भूशयन वाले चन्द्र नक्षत्र | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अश्वि. | मृ. | पुन. | आश्ले. | उ.फा. | मू. | उ.भा. |
| भर. | आर्द्रा | पुष्य | म. | ह. | पू.षा. | रे. |
| कृ. | पुन. | आश्ले. | पू.फा. | चि. | उ.षा. | अश्वि. |
| रो. | पुष्य | म. | उ.फा. | स्वा. | श्र. | भ. |
| मृ. | आश्ले. | पू.फा. | ह. | वि. | ध. | कृ. |
| आर्द्रा. | म. | उ.फा. | चि. | अनु. | श. | रो. |
| पुन. | पू.फा. | ह. | स्वा. | ज्ये. | पू.भा | मृ |
| पुष्य | उ.फा. | चि. | वि. | मू. | उ.भा. | आर्द्रा |
| आश्ले. | ह. | स्वा. | अनु. | पू.षा. | रे. | पुन. |
| म. | चि. | वि. | ज्ये. | उ.षा. | अश्वि. | पुष्य |
| पू.फा. | स्वा. | अनु. | मू. | श्र. | भ. | आश्ले. |
| उ.फा. | वि. | ज्ये. | पू.षा. | ध. | कृ. | म. |
| ह. | अनु. | मू. | उ.षा. | श. | रो. | पू.फा. |
| चि. | ज्ये. | पू.षा. | श्रव. | पू.भा. | मृ. | उ.फा |
| स्वा. | मू. | उ.षा. | ध. | उ.भा. | आर्द्रा | ह. |
| वि. | पू.षा. | श्र. | श. | रे. | पुन. | चि. |
| अनु. | उ.षा. | ध. | पू.भा. | अश्वि. | पुष्य | स्वा. |
| ज्ये. | श्रव. | श. | उ.भा. | भ. | आश्ले | वि. |
| मू. | ध. | पू.भा. | रे. | कृ. | म. | अनु. |
| पू.षा. | श. | उ.भा. | अश्वि. | रो. | पू.फा. | ज्ये. |
| उ.षा. | पू.भा. | रे. | भ.. | मृ. | उ.फा. | मू. |
| श्रव. | उ.भा. | अश्वि. | कृ. | आर्द्रा | ह. | पू.षा. |
| ध. | रे. | भ. | रो. | पुन. | चि. | उ.षा. |
| श. | अश्वि. | कृ. | मृ. | पुष्य | स्वा. | श्रव. |
| पू.भा. | भ. | रो. | आर्द्रा | आश्ले.. | वि. | ध. |
| उ.भा. | कृ. | मृ. | पुन. | म. | अनु. | श. |
| रेव. | रो. | आर्द्रा | पुष्य | पू.फा. | ज्ये. | पू.भा. |

सूर्यनक्षत्रों के आगे लिखे चन्द्रनक्षत्रों में भूशयन होता है। जैसे- यदि सूर्य अश्विनी नक्षत्र में हो तो मृ., पुन., आश्ले., उ.फा., मू., एवं उ.भा. नक्षत्रों में भूशयन होगा,

## वृष वास्तु चक्र

| सूर्य नक्षत्र | 'वृष वास्तु चक्र' से शुद्ध चन्द्र नक्षत्र | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अश्वि. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. |
| भ. | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. |
| कृ. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. |
| रो. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. |
| मृ. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | अभि. |
| आर्द्रा | ह. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | अभि. | श्र. |
| पुन. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | अभि. | श्र . | ध. |
| पुष्य | स्वा. | वि. | अनु | ज्ये | मू. | पू.षा. | उ.षा. | अभि. | श्र. | ध. | श. |
| आश्ले. | वि. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | अभि. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. |
| म. | अनु. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | अभि. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. |
| पू.फा. | ज्ये. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | अभि. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. |
| उ.फा. | मू. | पू.षा. | उ.षा. | अभि. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. |
| ह. | पू.षा. | उ.षा. | अभि. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. |
| चि. | उ.षा. | अभि. | श्रव. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. |
| स्वा. | अभि. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. |
| वि. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. |
| अनु. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा |
| ज्ये. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. |
| मू. | पू.भा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य |
| पू.षा. | उ.भा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. |
| उ.षा. | रे. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले | म. |
| अभि. | अश्वि. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले | म. | पू.फा. |
| श्रव. | भ. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. |
| ध. | कृ. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा | उ.फा. | ह. |
| श. | रो. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. |
| पू.भा. | मृ. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा. |
| उ.भा. | आर्द्रा | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा. | वि. |
| रेव. | पुन. | पुष्य | आश्ले. | म. | पू.फा. | उ.फा. | ह. | चि. | स्वा. | वि. | अनु. |



सूर्य नक्षत्रों के आगे लिखे चन्द्र नक्षत्र 'वृष वास्तुचक्र' द्वारा शुद्ध हैं। जैसे- जब सूर्य अश्विनी में होगा, तब पुष्य से ज्येष्ठा तक के

# सायन और निरयण पद्धतियां तथा फलादेश

लेखक— प्रियव्रत शर्मा -59/6, पंचकूला-134109

**[सायन और निरयण पद्धतियों से बनाई गई एक ही जातक की दो जन्मपत्रियों में ९ में से लगभग ७ ग्रहों की राशियां एक दूसरे से भिन्न होती हैं। लग्नादि बारह भावों में भी ८० प्रतिशत स्थलों पर एकरूपता नहीं होती । इन जन्मपत्रियों के ग्रह/भावों के नवाशांदि भी एक दूसरे से बिल्कुल मेल नहीं खाते । लेकिन फिर भी इन दोनों पद्धतियों के अनुयायी ज्योतिषियों का दावा रहता है कि इनकी पद्धति के अनुसार की गईं भविष्यवाणियां ही सत्य सिद्ध होती हैं। इसका रहस्य क्या है- इस लेख में पढ़िए ]**

सायन और निरयण गणना वाले ग्रह-भावों के भोगांशों में आजकल लगभग २४ अंशों का अन्तर चल रहाहै , जो अयनचलन के कारण उत्तरोत्तर बढ़ता जा रहा है। इन दोनों पद्धतियों से बनाई गई जातक की जन्मपत्रियों में ९ ग्रहों में से लगभग ७ ग्रहों की राशियां भिन्न-भिन्न आती हैं। लग्नादि भावों में भी ८० प्रतिशत स्थलों पर भिन्नता आती है । नवांशादि तो इन दो प्रणालियों से कभी मेल खाते ही नहीं हैं। स्पष्ट है- ऐसी स्थिति में इन दोनों प्रणालियों पर आधारित एक ही जातक की दो जन्मपत्रियों का फलादेश एकरूप कदापि नहीं हो सकता। लेकिन परम आश्चर्य है - फलित जगत् में इन दोनों प्रणालियों के अनुसार भविष्य बतलाने वाले सायन व निरयण-पक्ष के अनुयायी दैवज्ञ अपने-अपने पक्ष को प्रामाणिक मानते चले आ रहे हैं और दोनों पक्षधरों का दावा है कि उनका पक्ष ही यथार्थ भविष्य - कथन में सक्षम है। यह जान लेना चाहिए कि **निरयण पद्धति का अनुगमन केवल भारत, नेपाल लंका आदि तीन चार देशों के भविष्यवक्ता ही करते हैं। विश्व के शेष समस्त विशाल भाग में फलित का आधार सायनपद्धति को ही माना जाता है ।**

कुछ निरयण जन्मपत्रियों से निर्णीत फल तत्सम्बद्ध जातक के जीवन की घटनाओं से मेल खाता है , अत: निरयण पद्धति ही विश्वसनीय, प्रामाणिक है- ऐसा निर्णय सहसा नहीं कर लेना चाहिए । कुछ जातकों से सम्बद्ध फलादेश की सत्यता -असत्यता के आधार पर इन दो पद्धतियों में से किसी एक पद्धति को ही स्वीकार्य और तदितर को तिरस्कार्य नहीं किया जा सकता। क्योंकि फलित के योगायोग असंख्य हैं। दोनों पद्धतियों के पक्षधर दैवज्ञ अपनी-अपनी पद्धतियों से प्रस्तुत जन्मपत्रियों में जातक के जीवन की ज्ञात घटनाओं के अनुकूल परिणाम देने वाले ग्रहयोगों को उनमें से जैसे तैसे निकाल ही लेते हैं । **निष्पक्ष भाव से दोनों पद्धतियों की जन्मपत्रियों का परिशीलन स्पष्ट कर देता है कि - दोनों पद्धतियों पर आधारित भविष्यवाणियों में व्यभिचार की मात्रा समान है ।**

जातकों की वर्तमान एवं अतीत घटनाओं का उनकी जन्मपत्रियों में दी गई ग्रहस्थिति आदि(वह वास्तव हो या अवास्तव)के फलितयोगों से समन्वय कर डालने की प्रवृत्ति या कुशलता दैवज्ञों में अक्सर पाई जाती है । श्री गुरुनानक, श्रीआद्य शंकराचार्य, सम्राट् विक्रमादित्य, हर्षवर्धन, जैन महावीर आदि महापुरुषों की पुरातन साहित्य में उपलब्ध्य अनेक जन्मकुण्डलियों का मूल गणित द्वारा पश्रिम से परीक्षण मैंने अपने अप्रकाशित महानिबन्ध **'हमारे अवतार एवं महापुरुषों की कृत्रिम जन्मकुण्डलियां'** में किया है । आश्चर्य की बात है- ये सभी कुण्डलियां कृत्रिम सिद्ध हुई हैं। इनमें ग्रहों की स्थितियां जातकग्रन्थों में निर्दिष्ट महापुरुषयोगों को दृष्टि में रखकर किन्हीं चतुर ज्योतिषियों ने बनाई हैं। इन सभी कुण्डलियों में तीन या चार ग्रहों को उच्चस्थ दिखलाया गया है, जबकि गणित-परीक्षण से स्पष्ट हुआ है कि इन

महापुरुषों के जन्म के समय इस प्रकार ग्रह उच्चस्थ नहीं थे । इससे और भी आश्चर्य की बात यह है कि अनेक लब्धप्रतिष्ठ दैवज्ञों ने, जिन्हें यह ज्ञात नहीं था कि ये जन्म-कुण्डलियां (इन जन्मकुण्डलियों में दर्साई गईं ग्रहस्थितियां) वास्तविक नहीं है, इन महापुरुषों के जीवन की प्रमुख-प्रमुख घटनाओं एवं इनकी प्रकृति, योग्यता, सम्पत्ति, विपत्ति आदि सभी का सम्बन्ध इन कृत्रिम जन्मकुण्डलियों में प्रदर्शित कृत्रिम ग्रहयोगायोगों से सिद्ध कर डाला, जो प्राचीन और आधुनिक ग्रन्थों में प्रकाशित भी है। उज्जैन के सुविख्यात दैवज्ञ **पद्मभूषण श्री सूर्यनारायण व्यास** द्वारा सम्पादित 'कुण्डलीसंग्रह' नामक पुस्तक में इन महापुरुषों की ऐसी बीसों कृत्रिम जन्मकुण्डलियां ऐसे ही फलादेश सहित प्रकाशित हैं । क्योंकि ये सभी कुण्डलियां शताब्दियों पूर्व लिखे गए प्रामाणिक ग्रन्थों में प्रकाशित मिलती हैं अतः श्री सूर्यनारायण व्यास जी ने इन जन्मकुण्डलियों की गणित द्वारा परीक्षा करना आवश्यक नहीं समझा। इन्हें उन्होंने वास्तविक समझकर ही इन पर फलादेश लिख डाला। इन कृत्रिम जन्मकुण्डलियों में दिखाए गए ग्रहयोगों का इन महापुरुषों के जीवन की घटनाओं से समन्वय दिखलाने वाले ऐसे फलितीय विवरण हमें अनेक अन्य प्रामाणिक ग्रन्थों में भी प्रकाशित मिलते हैं। दैवज्ञों द्वारा इन महापुरुषों की बनावटी जन्मकुण्डलियों में निर्दिष्ट बनावटी ग्रहस्थितियों को आधार मान कर लिखा गया, इन महापुरुषों की जीवन घटनाओं और उनके गुणावगुण आदि पर पूरी तरह घटित होने वाला यह फलादेश स्पष्ट करता है कि फलितीय योगायोगों की जातक के जीवनकी घटना आदि के अनुरूप व्याख्या कर सकना संभव है, क्योंकि प्रत्येक फलितीय योग की उपलभ्यमान बीसों फलितीय पद्धतियों के अनुसार अनन्त विधाएं बनती हैं। किसी जातक के वर्तमान या अतीत जीवन घटना आदि के साथ उन विधाओं में से किसी अभीष्ट विधा का समन्वय कर डालने की क्षमता प्रत्येक प्रवीण दैवज्ञ में रहती है । एक ही ग्रहयोग की सम्भावित अनन्त, अगण्य विधाओं के बारे में यवनेश्वर ने भी अपने जातक ग्रन्थ में निर्देश किया [illegible]

**अन्योन्य- राश्यंशक- सम्प्रयोगैः**
**अन्योन्य - सन्दर्शन-संगमैश्च।**
**अन्योन्य-संयोग-विकल्पनाभिः**
**इदं समुद्राम्बुवदप्रमेयम्॥**

ग्रहयोगों की इन अनन्त विधाओं के कारण सायन एवं निरयण पक्षों के समर्थक भविष्यवक्ता एक ही जातक की सायन एवं निरयण-दोनों पक्षों की दो भिन्न-भिन्न ग्रहस्थितियां दर्साने वाली जन्मपत्रियों से उसके ज्ञात जीवन घटना चक्र (व्यक्तित्व, स्वास्थ्य, सन्तान, उत्थान, पतन आदि) का सामंजस्य बैठाने में पूरी तरह समर्थ पाए जाते हैं। यदि यह बात न होती तो परस्पर सर्वथा असमान ग्रहयोगों को प्रदर्शित करने वाले इन दो (सायन और निरयण) पक्षों का 'भविष्यदर्शी' प्रणालियों के रूप में शताब्दियों से समानान्तर चलते आना असंभव होता । सायन और निरयण जैसी दोनों सर्वथा परस्पर विरोधी प्रणालियों को यथार्थ भविष्यदर्शन में सक्षम बतलाने वाले इन दोनों प्रणालियों के अनुसर्त्ता दैवज्ञों को कोई युक्त चिन्तक कैसे विश्वसनीय मान सकता है? सायन और निरयण गणना के अनुसार ग्रहस्थिति और द्वादश भावों के इन दो-दो रूपों के कारण फलितशास्त्र पर तार्किक जनमानस की आस्था बुरी तरह डगमगाई हुई है ।

इस विषय को स्पष्टता से समझने के लिए सं. २०४८ वि. और सं. २०५३ वि. के "श्री मार्त्तण्ड पंचांग" में छपे मेरे "**अशुद्ध वर्षमान के प्रयोग से भारतीय राशिचक्र का विचलन**" और "**तेरहवीं राशि क्यों नहीं?**" लेख अवश्य पढ़ना चाहिएं।

इसके लिए मेरा अप्रकाशित महानिबन्ध "**हमारे अवतार एवं महापुरुषों की कृत्रिम जन्मकुण्डिलियां,**" जिसमें मूल गणित का प्रदर्शन करते हुए इन कुण्डलियों की प्रमाणिकता को पूरी तरह परखा गया है, जिज्ञासुओं के लिए पढ़ने योग्य है। इसे शीघ्र ही प्रकाशित किया जाएगा।

# मध्य प्रदेश के नगरों के अक्षांश, रेखांश एवं स्टैण्डर्ड अन्तर

| नगर | अक्षांश (उत्तर) अं. क. | रेखांश (पूर्व) अं. क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि. से. | नगर | अक्षांश (उत्तर) अं. क. | रेखांश (पूर्व) अं. क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि. से. | नगर | अक्षांश (उत्तर) अं. क. | रेखांश (पूर्व) अं. क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि. से. | नगर | अक्षांश (उत्तर) अं. क. | रेखांश (पूर्व) अं. क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि. से. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अगर | २३ ४४ | ७६ ४ | —२५ ४४ | केरार | २३ २ | ८१ ३७ | —३ ३२ | चापई | १९ ४२ | ८१ ३१ | —३ ५६ | धर्मजयगढ़ | २२ २८ | ८३ १३ | +२ ५२ |
| अजयगढ़ | २४ ५३ | ८० १४ | —९ ० | कोईलारी | २३ ५७ | ८१ ४५ | —३ ० | चापरा | २२ ४३ | ७६ २० | —२४ ४० | धर्मावरम् | १८ १४ | ८० ५५ | —६ २२ |
| अंजद | २२ ३ | ७५ ३ | —२९ ४८ | कोंगुर | १९ ५३ | ८१ २७ | —४ १२ | चाम्पा | २२ २ | ८२ ४३ | +0 ५२ | धवलपुर कलां | २० २३ | ८२ १६ | —० ५६ |
| अंजहेढ़ा | २२ ३२ | ७५ ७ | —२९ ३२ | कोठी | २४ ४५ | ८० ४५ | —७ ० | छतरपुर | २४ ५४ | ७९ ३८ | —११ ५२ | धार | २२ ३५ | ७५ २० | —२८ ४० |
| अदेगांव | २२ ३६ | ७९ ३० | —१२ ० | कोण्डागांव | १९ ३७ | ८१ ४१ | —३ १६ | छिनारी | १९ ३४ | ८१ २६ | —४ १६ | नगर | २३ १८ | ८२ २८ | —० ८ |
| अमर कण्टक | २२ ४० | ८१ ४५ | —३ ० | कोरबा | २२ २२ | ८२ ४२ | + ० ४८ | छिन्दवाड़ा | २२ ३ | ७८ ५८ | —१४ ८ | नया गाँव | २५ ५३ | ७७ १० | —२१ २० |
| अमला | २१ ५५ | ७८ ७ | —१७ ३२ | कोरवई | २४ ७ | ७८ ३ | —१७ ४८ | छुई खदान | २१ ३१ | ८१ २ | —५ ५२ | नरसिंहगढ़ | २३ ४४ | ७७ ८ | —२१ २८ |
| अम्बाह | २६ ४३ | ७८ १४ | —१७ ४ | क्षिप्रा | २२ ५४ | ७६ ० | —२६ ०० | जगदलपुर | १९ ५ | ८२ ४ | —१ ४४ | नरसिंहपुर | २२ ५७ | ७९ १५ | —१३ ० |
| अम्बिकापुर | २३ ७ | ८३ १२ | +२ ४८ | खजुराहो | २४ ५२ | ७९ ५२ | —१० ३२ | जनकपुर | २३ ४३ | ८१ ४७ | —२ ५२ | नवापाड़ा | २० ५७ | ८१ ५३ | —२ २८ |
| अरंग | २१ १२ | ८१ ५८ | —२ ८ | खण्डवा | २१ ५० | ७६ २३ | —२४ २८ | जयसिंहनगर | २३ ४२ | ८१ २३ | —४ २८ | नबाव बसौदा | २३ ३७ | ७८ १२ | —१७ १२ |
| अलीराजपुर | २२ १९ | ७४ २१ | —३२ ३६ | खनियाधान | २५ २ | ७८ ७ | —१७ ३२ | जबलपुर | २३ १० | ७९ ५९ | —१० ४ | नसरूल्लागंज | २२ ४२ | ७७ १७ | -२० ५२ |
| अशोक नगर | २४ ३३ | ७७ ४३ | —१९ ८ | खमरिया | २३ ३६ | ८० ३२ | —७ ५२ | जशपुरनगर | २२ ५३ | ८४ १२ | +६ ४८ | नागदा | २३ २७ | ७५ २५ | —२८ २० |
| इच्छापुर | २१ १० | ७६ ९ | —२५ २४ | खरगोन | २१ ५२ | ७५ ३६ | —२७ ३६ | जाओरा | २३ ३८ | ७५ ८ | —२९ २८ | नागोद | २४ ३३ | ८० ३७ | —७ ३२ |
| इच्छावर | २३ १ | ७७ १ | —२१ ५६ | ख्रोरारा | २६ २२ | ७७ ३९ | —१९ २४ | जावद | २४ ३७ | ७४ ५२ | —३० ३२ | नालखेड़ा | २३ ५१ | ७६ १५ | —२५ ० |
| इटारसी | २२ ३७ | ७७ ४५ | —१९ ० | खचरोद | २३ २५ | ७५ १७ | —२८ ५२ | जोबट | २२ २४ | ७४ ३४ | —३१ ४४ | निमेड़ | १८ ५४ | ८० ५१ | —६ ३६ |
| इटावा | २४ १० | ७८ १२ | —१७ १२ | खिलचीपुर | २४ ३ | ७६ ३३ | —२३ ४८ | झलवाड़ा | २३ ४७ | ८० ४३ | —७ ८ | नीमच | २४ २७ | ७४ ५२ | —३० ३२ |
| इन्दौर | २२ ४४ | ७५ ५० | —२६ ४० | खुरई | २४ ३ | ७८ २० | —१६ ४० | झाबुआ | २२ ४५ | ७४ ३८ | —३१ २८ | नीलवाड़ | १९ ३४ | ८१ ३४ | —३ ४४ |
| इन्द्रगढ़ | २५ ५५ | ७८ ३४ | —१५ ४४ | खेतिया | २१ ४१ | ७४ ४१ | —३१ १६ | टीकमगढ़ | २४ ४५ | ७८ ५३ | —१४ २८ | नेमावर | २२ ३१ | ७६ ५९ | —२२ ४ |
| उज्जैन | २३ ९ | ७५ ४३ | —२७ ८ | खैरागढ़ | २१ २५ | ८० ५९ | —६ ४ | डिंडोरी | २२ ५७ | ८१ ६ | —५ ३६ | नेवाली | २१ ४३ | ७४ ५५ | —३० २० |
| उमरिया | २३ ३२ | ८० ४३ | —६ २८ | गरनावर | २४ ३८ | ८१ २ | —५ ५२ | डुंगरगढ़ | २१ १२ | ८० ५० | —६ ४० | नैनपुर | २२ २६ | ८० ८ | —९ २८ |
| उमरी | २६ ३१ | ७८ ५७ | —१४ १२ | गरौली | २५ ५ | ७९ २४ | —१२ २४ | तक्खतपुर | २२ ८ | ८१ ५३ | —२ २८ | पचमढ़ी | २२ २८ | ७८ २६ | —१६ १६ |
| ओबदुल्लागंज | २२ ५९ | ७७ ३६ | —१९ ३६ | गादरवाड़ा | २२ ५६ | ७८ ५० | —१४ ४० | तिरोदी | २१ ४० | ७९ ४३ | —११ ८ | पठारिया | २३ ५२ | ७९ १० | —१३ २० |
| ओरछा | २५ २१ | ७८ ३८ | —१५ २८ | गुना | २४ ४० | ७७ २० | —२० ४० | तेंदु खेड़ा | २३ १० | ७८ ५२ | —१४ ३२ | पण्डरिया | २२ १४ | ८१ २६ | —४ १६ |
| कटंगी | २१ ४७ | ७९ ४८ | —१० ४८ | गोल्लपल्ली | १७ ५५ | ८१ ०५ | —५ ४० | थाड़ला | २३ १ | ७४ ३४ | —३१ ४४ | पन्ना | २४ ४४ | ८० १४ | —९ ४ |
| कटनी | २३ ४७ | ८० २७ | —८ १२ | गोहद | २६ २५ | ७८ २९ | —१६ ८ | दतरौदा | २४ ० | ७६ १७ | —२४ ५२ | परताबपुर | १९ ५९ | ८० ४५ | —७ ० |
| करकनार | १९ १७ | ८१ ३६ | —३ ३६ | गोहरगंज | २३ १ | ७७ ४० | —१९ २० | दतिया | २५ ३९ | ७८ २७ | —१६ १२ | परलकोट | १९ ४७ | ८० ४२ | —७ १२ |
| कांकेर | २० १७ | ८१ ३२ | —३ ५२ | ग्वालियार | २६ १४ | ७८ १० | —१७ २० | दन्तेबाड़ा | १८ ५२ | ८१ २२ | —४ ३२ | पाटन | २३ १८ | ७९ ४२ | —११ १२ |
| काठघोड़ा | २२ ३० | ८२ ३३ | +० १२ | घुघरी | २२ ४० | ८० ४१ | —७ १६ | दमोह | २३ ५० | ७९ २९ | —१२ ४ | पांधुरना | २१ ३६ | ७८ ३२ | —१५ ५२ |
| किडंदुल | १८ ४० | ८१ १५ | —५ ० | चन्दला | २५ ५ | ८० १२ | —९ १२ | दिगऊकलां | २४ ३ | ७५ ९ | —२९ २४ | पिचोर | २५ ११ | ७८ ११ | —१७ १६ |
| कुकशी | २२ १२ | ७४ ४५ | —३१ ० | चन्दाओरा | २३ ३७ | ८१ ३७ | —३ ३२ | दुर्ग | २१ ११ | ८१ १७ | —४ ५२ | पिछोर | २५ ५८ | ७८ २४ | —१६ २४ |
| कुतरू | १९ ५ | ८० ४८ | —६ ४८ | चंदिया | २३ ३८ | ८० ४२ | —७ १२ | देवरी | २३ २३ | ७९ २ | —१३ ५२ | पिपरिया | २२ ४७ | ७८ २० | —१६ ४० |
| कुरसेकोढ़ी | २० १३ | ८० ४८ | —६ ४८ | चन्देरी | २४ ४३ | ७८ ७ | —१७ ३२ | देवास | २२ ५८ | ७६ ६ | —२५ ३६ | पिरथीपुर | २५ १३ | ७८ ४५ | —१५ ० |
| कृष्णनगर | २३ ४७ | ८३ २५ | +३ ४० | चाचोरा | २४ ११ | ७६ ५९ | —२२ ०४ | धमतरी | २० ४२ | ८१ ३४ | —३ ४४ | पुसवरा | २० १६ | ८१ ३७ | —३ ३२ |

# मध्य प्रदेश के नगरों के अक्षांश, रेखांश एवं स्टैण्डर्ड अन्तर

| नगर | अक्षांश (उत्तर) अं. क. | रेखांश (पूर्व) अं. क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि. से. | नगर | अक्षांश (उत्तर) अं. क. | रेखांश (पूर्व) अं. क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि. से. | नगर | अक्षांश (उत्तर) अं. क. | रेखांश (पूर्व) अं. क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि. से. | नगर | अक्षांश (उत्तर) अं. क. | रेखांश (पूर्व) अं. क. | स्टैण्डर्ड अन्तर मि. से. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फुलझर | २१ १४ | ८२ ५४ | +१ ३६ | भरतपुर | २३ ४५ | ८१ ४५ | —३ ० | मोहगाँवकलां | २१ ४३ | ७९ ५५ | —१० २० | शिवपुर | २५ ३९ | ७६ ४१ | —२३ १६ |
| फूप कलां | २६ ३८ | ७८ ५२ | -१४ ३२ | भरेण्डा | १९ ४८ | ८१ १३ | —५ ८ | रघुगढ़ | २४ २७ | ७७ १२ | —२१ १२ | शिवपुरी | २५ २६ | ७७ ४० | —१९ २० |
| फोपनार कलां | २१ १३ | ७६ १८ | -२४ ४८ | भातापाड़ा | २१ ४४ | ८१ ५५ | —२ २० | रतलाम | २३ २१ | ७५ ७ | —२९ ३२ | श्योपुर | २५ ४० | ७६ ४० | —२३ २० |
| बगीवा | २२ ५७ | ८३ ३८ | +४ ३२ | भानपुरा | २४ ३२ | ७५ ४३ | —२७ ८ | रम्भापुर | २२ ५५ | ७४ ३५ | —३१ ४० | सक्ति | २२ १ | ८२ ५८ | + १ ५२ |
| बनवारा कलां | २३ ४६ | ८० ३३ | —७ ४८ | भानपुरी | १९ २२ | ८१ ५० | —२ ४० | राजगढ़ | २४ ०१ | ७६ ४५ | —२३ ० | सतना | २४ ३४ | ८० ५५ | —६ २० |
| बन्दा | २४ ३ | ७८ ५७ | -१४ १२ | भाभगढ़ | २१ ५० | ७६ ३० | —२४ ० | राजनन्द गाँव | २१ ५ | ८१ ५ | —५ ४० | सनाबद | २२ ११ | ७६ ४ | —२५ ४ |
| बन्दारस | १८ ५७ | ८१ ५२ | —२ ३२ | भिण्ड | २६ ३५ | ७८ ४६ | —१४ ५६ | राजपुर | २३ १९ | ८३ २६ | +३ ४४ | सबलगढ | २६ १५ | ७७ २४ | —२० २४ |
| बरखेड़ा कलां | २३ ५३ | ७५ २५ | —२८ २० | भिलई | २१ १३ | ८१ २६ | —४ १६ | राजिम | २० ५८ | ८१ ५५ | —२ २० | सरदारपुर | २२ ३९ | ७४ ५९ | —३० ४४ |
| बरगवा | २४ २३ | ८२ २७ | —० १२ | भैंसदेही | २१ ३८ | ७७ ३७ | —१९ ३२ | रामनगर (मण्डला) | २२ ३६ | ८० ३१ | —७ ५६ | सागर | २३ ५० | ७८ ५० | —१४ ४० |
| बरदी | २४ ३२ | ८२ २३ | —० २८ | भोपाल | २३ १६ | ७७ २४ | —२० २४ | रामनगर (रीवां) | २४ १२ | ८१ ९ | —५ २४ | सांची | २३ २९ | ७७ ४४ | —१९ ४ |
| बरनगर | २३ ३ | ७५ २३ | —२८ २८ | भोपाल पत्तनम् | १८ ५१ | ८० २४ | —८ २४ | रामपुरा | २४ २८ | ७५ २७ | —२८ १२ | सारंगपुर | २३ ३५ | ७६ २८ | —२४ ८ |
| बरवानी | २२ २ | ७४ ५४ | -३० २४ | मऊगंज | २४ ४१ | ८१ ५३ | —२ २८ | रामाकोना | २१ ४३ | ७८ ५२ | —१४ ३२ | सारनगढ़ | २१ ३६ | ८३ ७ | +२ २८ |
| बरवाह | २२ १६ | ७६ ४ | -२५ ४४ | मकराई | २२ ४ | ७७ ६ | —२१ ३६ | रामनुजगंज | २३ ४८ | ८३ ४२ | +४ ४८ | सिरोज | २४ ७ | ७७ ४२ | —१९ १२ |
| बलोदा बाजार | २१ ३८ | ८२ १६ | —० ५६ | मझगवां | २४ ५५ | ८० ४७ | —६ ५२ | रायगढ़ | २१ ५४ | ८३ २६ | +३ ४४ | सिहोरा | २३ २९ | ८० ७ | —९ ३२ |
| बस्तर | १९ १२ | ८१ ५७ | —२ १२ | मण्डला | २२ ३७ | ८० २२ | —८ ३२ | रायपुर | २१ १५ | ८१ ४१ | —३ १६ | सीतामउ | २४ १ | ७५ २३ | —२८ २८ |
| बाम्ही | १९ ३२ | ८१ ३८ | —३ २८ | मनावर | २२ १८ | ७५ ६ | —२९ ३६ | रायसेन | २३ १८ | ७७ ४७ | —१८ ५२ | सीधी | २४ २३ | ८१ ५४ | —२ २४ |
| बारासेओनी | २१ ४६ | ८० ३ | —९ ४८ | मन्दसौर | २४ ५ | ७५ ६ | —२९ ३६ | राहतगढ़ | २३ ४७ | ७८ २२ | —१६ ३२ | सीहोर | २३ १२ | ७७ ६ | —२१ ३६ |
| बालाघाट | २१ ४८ | ८० १५ | —९ ० | महाराजपुर | २५ १ | ७९ ४३ | —११ ८ | रीवां | २४ ३१ | ८१ १९ | —४ ४४ | सुबसरा | २४ ३ | ७५ ३८ | —२७ २८ |
| बासोदा | २३ ५२ | ७७ ५५ | -१८ २० | महाराजपुर डीह | २१ ५८ | ८१ ४ | —५ ४४ | रेहली | २३ ३८ | ७९ ५ | —१३ ४० | सूरजपुर | २३ १३ | ८२ ५३ | +१ ३२ |
| बिच्छिया | २२ २७ | ८० ४२ | —७ १२ | महासमुन्द | २१ ६ | ८२ ६ | —१ ३६ | लक्ष्मणपुर | २२ ५८ | ८३ ३ | +२ १२ | सेओनी | २२ ६ | ७९ ३५ | —११ ४० |
| बिजयपुर | २६ ४ | ७७ ४ | —२० ३२ | महिदपुर | २३ ३० | ७५ ३८ | —२७ २८ | लाखनादाने | २२ ३६ | ७९ ३५ | —११ ४० | सेआनी मालवा | २२ २८ | ७७ २९ | —२० ४ |
| बिजावर | २४ ३८ | ७९ ३२ | —११ ५२ | महू | २२ ३३ | ७५ ४५ | —२७ ०० | लश्कर | २६ १२ | ७८ १२ | —१७ १२ | सेओन्धा | २६ १३ | ७८ ४७ | —१४ ५२ |
| बिलासपुर | २२ ५ | ८२ ९ | —१ २४ | महेन्द्रगढ़ | २३ १२ | ८२ १२ | —१ १२ | लामटा | २२ ८ | ८० ७ | —९ ३२ | सेओरी नारायण | २१ ४४ | ८२ ३५ | +० २० |
| बीजापुर | १८ ४८ | ८० ४९ | —६ ४४ | महेश्वर | २२ ११ | ७५ ३५ | —२७ ४० | लालबाग | २१ २० | ७६ १२ | —२५ १२ | सेंधवा | २१ ४२ | ७५ ६ | —२९ ३६ |
| बीना | २४ १० | ७८ १२ | -१७ १२ | माकरी | १९ ४५ | ८१ ५५ | —२ २० | लुगासी | २५ ५ | ७९ ३४ | —११ ४४ | सोनहाट | २३ २९ | ८२ ३० | ० ० |
| बीरसिंहपुर | २४ ४८ | ८० ५९ | —६ ४ | मानपुर | २२ २६ | ७५ ३७ | —२७ ३२ | वारासिओनी | २१ ४६ | ८० ३ | —९ ४८ | सोनावल | २४ ० | ८३ २३ | +३ ३२ |
| बुरहानपुर | २१ १८ | ७६ १४ | —२५ ४ | मुरवाड़ा | २३ ५१ | ८० २२ | —८ ३२ | विदिशा | २३ ३२ | ७७ ५० | —१८ ४० | सोहागपुर | २२ ४२ | ७८ १३ | —१७ ८ |
| बेरनूर | १९ ४१ | ८१ २७ | —४ १२ | मुरैना | २६ २३ | ७८ ४ | —१७ ४४ | वेटेंहिया | १९ ५२ | ८० ४० | —७ २० | सोहावल | २४ ३५ | ८० ४७ | —६ ५२ |
| बैकुण्ठपुर | २३ १५ | ८२ ३३ | +० १२ | मुलताई | २१ ४७ | ७८ १५ | —१७ ० | शहडोल | २३ २० | ८१ २२ | —४ ३२ | सौसर | २१ ३८ | ७८ ४८ | —१४ ४८ |
| बैतूल | २१ ५५ | ७७ ५४ | -१८ २४ | मोहम्मदगढ़ | २३ ३९ | ७८ १० | —१७ २० | शाजापुर | २३ २६ | ७६ १८ | —२४ ४८ | हट्टा | २४ ७ | ७९ ३६ | —११ ३६ |
| बैरागढ़ | २३ १५ | ७७ २० | -२० ४० | मैनपुर खुर्द | २० १८ | ८२ १५ | —१ ० | शाहपुर | २१ १३ | ७६ १३ | —२५ ८ | हरदाखास | २२ २१ | ७७ ६ | —२१ ३६ |
| बोरिया टिब्बा | २० २८ | ८० ५३ | —६ २८ | मैहर | २४ १६ | ८० ४९ | —६ ४४ | शाहपुरा | २३ १० | ८० ४३ | —७ ८ | होशंगाबाद | २२ ४६ | ७७ ४५ | —१९ ० |

# मध्य प्रदेश के नगरों में लग्नों का समाप्ति काल

चण्डीगढ़ की दैनिक लग्न सारणी से अभीष्ट लग्न का समाप्तिकाल ( भा.स्टैं.टा. )लेकर उसमें नीचे सारणी से अभीष्ट नगर के आगे लिखे उस लग्न के मिनटों को चिह्नानुसार जोड़ने या घटाने से अभीष्ट नगर में उस लग्न का समाप्ति काल ( भा.स्टैं.टा. ) ज्ञात हो जाएगा। जैसे- दैनिक लग्न सारणी में १जनवरी को कुम्भ का समाप्ति काल ( भा.स्टैं.टा. )११ घं. २२ मि. है, इसमें से सागर के आगे कुम्भ के नीचे इस सारणी में लिखे- ९ मि. चिह्नानुसार घटाने पर १ जन. को सागर में कुम्भ का समाप्तिकाल ( भा.स्टैं.टा. )११ घं. १३ मि.मिला।

| लग्न / नगर | मेष मि. | वृष मि. | मिथुन मि. | कर्क मि. | सिंह मि. | कन्या मि. | तुला मि. | वृश्चिक मि. | धनु मि. | मकर मि. | कुम्भ मि. | मीन मि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अम्बिकापुर | -१२ | -९ | -११ | -१७ | -२४ | -३१ | -३८ | -४३ | -४१ | -३४ | -२७ | -१९ |
| इटारसी | +११ | +१५ | +१३ | +७ | -२ | -१० | -१७ | -२२ | -२० | -१३ | -४ | +३ |
| इन्दौर | +१८ | +२२ | +२० | +१४ | +५ | -३ | -१० | -१५ | -१३ | -६ | +३ | +१० |
| उज्जैन | +१२ | +२१ | +१९ | +१३ | +६ | -१ | -८ | -१३ | -११ | -४ | +३ | +११ |
| ओरछा | +२ | +४ | +३ | -१ | -७ | -१२ | -१७ | -२० | -१९ | -१४ | -८ | -३ |
| कटनी | -२ | +१ | -१ | -६ | -१३ | -१९ | -२६ | -३० | -२८ | -२२ | -१५ | -९ |
| खजुराहो | -१ | +१ | ० | -५ | -११ | -१७ | -२३ | -२७ | -२५ | -२० | -१३ | -७ |
| खण्डवा | +१७ | +२१ | +१९ | +१२ | +४ | -५ | -१३ | -१८ | -१६ | -८ | ० | +९ |
| खरगोन | +२० | +२४ | +२२ | +१५ | +७ | -२ | -१० | -१५ | -१३ | -५ | +३ | +१२ |
| गुना | +९ | +११ | +१० | +५ | -१ | -७ | -१३ | -१७ | -१५ | -१० | -३ | +३ |
| ग्वालियर | +३ | +५ | +४ | ० | -४ | -९ | -१३ | -१६ | -१५ | -११ | -६ | -२ |
| छतरपुर | -१ | +१ | ० | -४ | -१० | -१५ | -२० | -२३ | -२२ | -१७ | -११ | -६ |
| छिन्दवाड़ा | +७ | +११ | +९ | +२ | -६ | -१५ | -२३ | -२८ | -२६ | -१८ | -१० | -१ |
| जबलपुर | +१ | +४ | +२ | -४ | -११ | -१८ | -२५ | -३० | -२८ | -२१ | -१४ | -६ |
| झाबुआ | +२३ | +२७ | +२५ | +१९ | +१० | +२ | -५ | -१० | -८ | -१ | +८ | +१५ |
| टीकमगढ़ | +३ | +५ | +४ | -१ | -७ | -१३ | -१९ | -२३ | -२१ | -१६ | -९ | -३ |
| तिरोदी | +४ | +८ | -६ | -१ | -९ | -१८ | -२६ | -३१ | -२९ | -२१ | -१३ | -४ |
| दतिया | +३ | +५ | +४ | ० | -५ | -११ | -१५ | -१८ | -१७ | -१२ | -७ | -२ |
| दमोह | +१ | +४ | +२ | -३ | -१० | -१६ | -२३ | -२७ | -२५ | -१९ | -१२ | -६ |
| दुर्ग | -१ | +२ | +१ | -७ | -१६ | -२६ | -३५ | -४० | -३८ | -२९ | -२० | -११ |
| देवास | +१६ | +१९ | +१७ | +११ | +४ | -३ | -१० | -१५ | -१३ | -६ | +१ | +९ |
| धमतरी | -२ | +१ | ० | -८ | -१७ | -२७ | -३६ | -४१ | -३९ | -३० | -२१ | -१२ |
| धार | +२० | +२४ | +२२ | +१६ | +७ | -१ | -८ | -१३ | +११ | -४ | +५ | +१२ |
| नरसिंहपुर | +४ | +७ | +५ | -१ | -८ | -१५ | -२२ | -२७ | -२५ | -१८ | -११ | -३ |
| नागदा | +१९ | +२२ | +२० | +१४ | -७ | ० | -७ | -१२ | -१० | -३ | +४ | +१२ |
| नीमच | +१९ | +२१ | +२० | +१५ | +९ | +३ | -३ | -७ | -५ | ० | +७ | +१३ |
| पंचमढ़ी | +८ | +१२ | +१० | +४ | -५ | -१३ | -२० | -२५ | -२३ | -१६ | -७ | ० |
| पन्ना | -२ | ० | -१ | -६ | -१२ | -१८ | -२४ | -२८ | -२६ | -२१ | -१४ | -८ |
| बस्तर | ० | +५ | +२ | -७ | -१८ | -२९ | -४० | -४६ | -४३ | -३३ | -२२ | -११ |
| बालाघाट | +४ | +७ | +६ | -२१ | -१ | -२१ | -३० | -३५ | -३३ | -२४ | -१५ | -६ |
| बिलासपुर | -६ | -२ | -४ | -११ | -१९ | -२८ | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] |

| लग्न / नगर | मेष मि. | वृष मि. | मिथुन मि. | कर्क मि. | सिंह मि. | कन्या मि. | तुला मि. | वृश्चिक मि. | धनु मि. | मकर मि. | कुम्भ मि. | मीन मि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बुरहानपुर | +२० | +२३ | +२२ | +१४ | +५ | -५ | -१४ | -१९ | -१७ | -८ | +१ | +१० |
| बेतुल | +११ | +१५ | +१३ | +६ | -२ | -११ | -१९ | -२४ | -२२ | -१४ | -६ | +३ |
| भिण्ड | +१ | +२ | +१ | -२ | -६ | -१० | -१५ | -१७ | -१६ | -१२ | -८ | -४ |
| भिलाई | -१ | +२ | +१ | -७ | -१६ | -२६ | -३५ | -४० | -३८ | -२९ | -२० | -११ |
| भोपाल | +११ | +१४ | +१२ | +६ | -१ | -८ | -१५ | -२० | -१८ | -११ | -४ | +४ |
| भोपालपत्तनम | +६ | +११ | +८ | -१ | -१२ | -२३ | -३४ | -४० | -३८ | -२७ | -१६ | -५ |
| मण्डला | ० | +४ | +२ | -४ | -१३ | -२१ | -२८ | -३३ | -३१ | -२४ | -१५ | -८ |
| मन्दसौर | +१९ | +२२ | +२० | +१५ | +८ | +२ | -५ | -९ | -७ | -१ | +६ | +१२ |
| महू | +१९ | +२३ | +२१ | +१५ | +६ | -२ | -९ | -१४ | -१२ | -५ | +४ | +११ |
| मुरैनाँ | +३ | +४ | +३ | ० | -४ | -८ | -१३ | -१५ | -१४ | -१० | -६ | -२ |
| मोरार | +३ | +४ | +३ | ० | -४ | -८ | -३ | -१५ | -१४ | -१० | -६ | -२ |
| रतलाम | +२० | +२३ | +२१ | +१५ | +८ | +१ | -६ | -११ | -९ | -२ | +५ | +१३ |
| राजगढ़ | +१२ | +१५ | +१३ | +८ | +१ | -५ | -१२ | -१६ | -१४ | -८ | -१ | +५ |
| राजनन्दगाँव | ० | +३ | +२ | -६ | -१५ | -२५ | -३४ | -३९ | -३७ | -२८ | -१९ | -१० |
| रायगढ़ | -११ | -७ | -९ | -१६ | -२४ | -३३ | -४१ | -४६ | -४४ | -३६ | -२८ | -१९ |
| रायपुर | -२ | +१ | ० | -८ | -१७ | -२७ | -३६ | -४१ | -२८ | -३० | -२१ | -१२ |
| रायसेन | +९ | +१२ | +१० | +४ | -३ | -१० | -१७ | -२२ | -२० | -१३ | -६ | +२ |
| रीवां | -६ | -४ | -५ | -१० | -१६ | -२२ | -२८ | -३२ | -३० | -२५ | -१८ | -१२ |
| विदिशा | +९ | +१२ | +१० | +४ | -३ | -१० | -१७ | -२२ | -२० | -१३ | -६ | +२ |
| शहडोल | -५ | -२ | -४ | -१० | -१७ | -२४ | -३१ | -३६ | -३४ | -२७ | -२० | -१२ |
| शाजापुर | +१५ | +१८ | +१६ | +१० | +३ | -४ | -११ | -१६ | -१४ | -७ | -० | +८ |
| शिवपुरी | +६ | +८ | +७ | +३ | -३ | -८ | -१३ | -१६ | -१५ | -१० | -४ | +१ |
| श्योपुर | +१० | +१२ | +११ | +७ | +२ | -४ | -८ | -११ | -१० | -५ | ० | +५ |
| सतना | -५ | -३ | -४ | -९ | -१५ | -२१ | -२७ | -३१ | -२९ | -२४ | -१७ | -११ |
| सागर | +४ | +७ | +५ | ० | -७ | -१३ | -२० | -२४ | -२२ | -१६ | -९ | -३ |
| सारनगढ़ | -१० | -६ | -८ | -१५ | -२३ | -३२ | -४० | -४५ | -४३ | -३५ | -२७ | -१८ |
| सीतामऊ | +१८ | +२१ | +१९ | +१४ | +७ | +१ | -६ | -१० | -८ | -२ | +५ | +११ |
| सीधी | -९ | -७ | -८ | -१३ | -१९ | -२५ | -३१ | -३५ | -३३ | -२८ | -२१ | -१५ |
| सीहोर | +१२ | +१५ | +१३ | +७ | ० | -७ | -१४ | -१९ | -१७ | -१० | -३ | +५ |
| सेन्धवा | +२२ | +२६ | +२४ | +१७ | +९ | ० | -८ | -१३ | -११ | -३ | +५ | +१४ |
| होशंगाबाद | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | -३ | -११ | -१८ | -२३ | -२१ | -१४ | -५ | +२ |

# जैविक लय-वक्र-पद्धति ( Bio-rhythmic Curve Method )

## ( एक नया रोचक सिद्धान्त, जो यह स्पष्ट करता है कि हमारे कुछ दिन समान रूप से अच्छे और कुछ बुरे क्यों होते हैं । )

लेखक-प्रियव्रत शर्मा

हम सब अनेक बार ऐसे दिनों में से गुजरते हैं जबकि हमारे सभी काम न जाने क्यों गलत होते जाते हैं, मन चिड़चिड़ा रहता है, सर्वत्र निराशा नजर आती है, शरीर टूटा-टूटा लगता है, हम अपने आपको अस्वस्थ सा अनुभव करते हैं। दूसरी ओर इसके विपरीत ऐसे दिन भी अक्सर आते हैं जबकि हर काम स्वयं ठीक होता जाता है, शरीर में शक्ति और स्फूर्ति रहती है, मन प्रफुल्लित एवं सोत्साह होता है। इन बुरे और अच्छे दिनों का रहस्य स्पष्ट करने वाली एक अद्भुत पद्धति के बारे में हम अपने पाठकों को बतलाएंगे । इस पद्धति को 'जैविक लय-वक्र -पद्धति' (Bio-rhythmic Curve Method ) के नाम से पुकारा जाता है। इस पद्धति का विस्तृत विवेचन इस प्रकार है-

वक्र (Curves ) तीन तरह के होते हैं—

(१) शारीरिक वक्र ( Physical Curve )
(२) भावना वक्र (Emotional Curve )
(३) बौद्धिक वक्र (Intellectual Curve )

(शेष पृष्ठ ६६ पर)

**कोष्ठक ( १ )**

| आयु के गत वर्ष ( लगभग ) | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | आयु के गत वर्ष ( लगभग ) | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | आयु के गत वर्ष ( लगभग ) | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | आयु के गत वर्ष ( लगभग ) | शारीरिक | भावना | बौद्धिक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | २३ | २८ | ३३ | – | – | – | – | – | – | – | – | – | – | – | – |
| १ | ४३ | २९ | ३५ | २५ | २३ | ३१ | ५६ | ४९ | २६ | ३३ | ४४ | ७३ | २९ | ३५ | ६५ |
| २ | ४० | ३० | ३७ | २६ | ४३ | ३२ | ५८ | ५० | २३ | ३४ | ४६ | ७४ | २६ | ३६ | ३४ |
| ३ | ३७ | ३१ | ३९ | २७ | ४० | ३३ | ६० | ५१ | ४३ | ३५ | ४८ | ७५ | २३ | ३७ | ३६ |
| ४ | ३५ | ३३ | ४२ | २८ | ३८ | ३५ | ६३ | ५२ | ४१ | ३७ | ५१ | ७६ | ४४ | ३९ | ३९ |
| ५ | ३२ | ३४ | ४४ | २९ | ३५ | ३६ | ६५ | ५३ | ३८ | ३८ | ५३ | ७७ | ४१ | ४० | ४१ |
| ६ | २९ | ३५ | ४६ | ३० | ३२ | ३७ | ३४ | ५४ | ३५ | ३९ | ५५ | ७८ | ३८ | ४१ | ४३ |
| ७ | २६ | ३६ | ४८ | ३१ | २९ | ३८ | ३६ | ५५ | ३२ | ४० | ५७ | ७९ | ३५ | ४२ | ४५ |
| ८ | २४ | ३८ | ५१ | ३२ | २७ | ४० | ३९ | ५६ | ३० | ४२ | ६० | ८० | ३३ | ४४ | ४८ |
| ९ | ४४ | ३९ | ५३ | ३३ | २४ | ४१ | ४१ | ५७ | २७ | ४३ | ६२ | ८१ | ३० | ४५ | ५० |
| १० | ४१ | ४० | ५५ | ३४ | ४४ | ४२ | ४३ | ५८ | २४ | ४४ | ६४ | ८२ | २७ | ४६ | ५२ |
| ११ | ३८ | ४१ | ५७ | ३५ | ४१ | ४३ | ४५ | ५९ | ४४ | ४५ | ३३ | ८३ | २४ | ४७ | ५४ |
| १२ | ३६ | ४३ | ६० | ३६ | ३९ | ४५ | ४८ | ६० | ४२ | ४७ | ३६ | ८४ | ४५ | ४९ | ५७ |
| १३ | ३३ | ४४ | ६२ | ३७ | ३६ | ४६ | ५० | ६१ | ३९ | ४८ | ३८ | ८५ | ४२ | ५० | ५९ |
| १४ | ३० | ४५ | ६४ | ३८ | ३३ | ४७ | ५२ | ६२ | ३६ | ४९ | ४० | ८६ | ३९ | ५१ | ६१ |
| १५ | २७ | ४६ | ३३ | ३९ | ३० | ४८ | ५४ | ६३ | ३३ | ५० | ४२ | ८७ | ३६ | ५२ | ६३ |
| १६ | २५ | ४८ | ३६ | ४० | २८ | ५० | ५७ | ६४ | ३१ | ५२ | ४५ | ८८ | ३४ | ५४ | ३३ |
| १७ | ४५ | ४९ | ३८ | ४१ | २५ | ५१ | ५९ | ६५ | २८ | ५३ | ४७ | ८९ | ३१ | ५५ | ३५ |
| १८ | ४२ | ५० | ४० | ४२ | ४५ | ५२ | ६१ | ६६ | २५ | ५४ | ४९ | ९० | २८ | २८ | ३७ |
| १९ | ३९ | ५१ | ४२ | ४३ | ४२ | ५३ | ६३ | ६७ | ४५ | ५५ | ५१ | ९१ | २५ | २९ | ३९ |
| २० | ३७ | ५३ | ४५ | ४४ | [illegible] | [illegible] | ३३ | [illegible] | [illegible] | [illegible] | ५४ | ९२ | ४५ | ३१ | ४२ |
| २१ | ३४ | ५४ | ४७ | ४५ | ३७ | २८ | ३५ | ६९ | ४० | ३० | ५६ | ९३ | ४३ | ३२ | ४४ |
| २२ | ३१ | ५५ | ४९ | ४६ | ३४ | २९ | ३७ | ७० | ३७ | ३१ | ५८ | ९४ | ४० | ३३ | ४६ |
| २३ | २८ | २८ | ५२ | ४७ | ३१ | ३० | ३९ | ७१ | ३४ | ३२ | ६० | ९५ | ३७ | ३४ | ४८ |

## कोष्ठक (२)

| तारीख | जनवरी | | | फरवरी | | | मार्च | | | अप्रैल | | | मई | | | जून | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | शारीरिक | भावना | बौद्धिक |
| १ | १ | १ | १ | ९ | ४ | ३२ | १४ | ४ | २७ | २२ | ७ | २५ | ६ | ९ | २२ | १४ | १२ | २० |
| २ | २ | २ | २ | १० | ५ | ३३ | १५ | ५ | २८ | २३ | ८ | २६ | ७ | १० | २३ | १५ | १३ | २१ |
| ३ | ३ | ३ | ३ | ११ | ६ | १ | १६ | ६ | २९ | १ | ९ | २७ | ८ | ११ | २४ | १६ | १४ | २२ |
| ४ | ४ | ४ | ४ | १२ | ७ | २ | १७ | ७ | ३० | २ | १० | २८ | ९ | १२ | २५ | १७ | १५ | २३ |
| ५ | ५ | ५ | ५ | १३ | ८ | ३ | १८ | ८ | ३१ | ३ | ११ | २९ | १० | १३ | २६ | १८ | १६ | २४ |
| ६ | ६ | ६ | ६ | १४ | ९ | ४ | १९ | ९ | ३२ | ४ | १२ | ३० | ११ | १४ | २७ | १९ | १७ | २५ |
| ७ | ७ | ७ | ७ | १५ | १० | ५ | २० | १० | ३३ | ५ | १३ | ३१ | १२ | १५ | २८ | २० | १८ | २६ |
| ८ | ८ | ८ | ८ | १६ | ११ | ६ | २१ | ११ | १ | ६ | १४ | ३२ | १३ | १६ | २९ | २१ | १९ | २७ |
| ९ | ९ | ९ | ९ | १७ | १२ | ७ | २२ | १२ | २ | ७ | १५ | ३३ | १४ | १७ | ३० | २२ | २० | २८ |
| १० | १० | १० | १० | १८ | १३ | ८ | २३ | १३ | ३ | ८ | १६ | १ | १५ | १८ | ३१ | २३ | २१ | २९ |
| ११ | ११ | ११ | ११ | १९ | १४ | ९ | १ | १४ | ४ | ९ | १७ | २ | १६ | १९ | ३२ | १ | २२ | ३० |
| १२ | १२ | १२ | १२ | २० | १५ | १० | २ | १५ | ५ | १० | १८ | ३ | १७ | २० | ३३ | २ | २३ | ३१ |
| १३ | १३ | १३ | १३ | २१ | १६ | ११ | ३ | १६ | ६ | ११ | १९ | ४ | १८ | २१ | १ | ३ | २४ | ३२ |
| १४ | १४ | १४ | १४ | २२ | १७ | १२ | ४ | १७ | ७ | १२ | २० | ५ | १९ | २२ | २ | ४ | २५ | ३३ |
| १५ | १५ | १५ | १५ | २३ | १८ | १३ | ५ | १८ | ८ | १३ | २१ | ६ | २० | २३ | ३ | ५ | २६ | १ |
| १६ | १६ | १६ | १६ | १ | १९ | १४ | ६ | १९ | ९ | १४ | २२ | ७ | २१ | २४ | ४ | ६ | २७ | २ |
| १७ | १७ | १७ | १७ | २ | २० | १५ | ७ | २० | १० | १५ | २३ | ८ | २२ | २५ | ५ | ७ | २८ | ३ |
| १८ | १८ | १८ | १८ | ३ | २१ | १६ | ८ | २१ | ११ | १६ | २४ | ९ | २३ | २६ | ६ | ८ | १ | ४ |
| १९ | १९ | १९ | १९ | ४ | २२ | १७ | ९ | २२ | १२ | १७ | २५ | १० | १ | २७ | ७ | ९ | २ | ५ |
| २० | २० | २० | २० | ५ | २३ | १८ | १० | २३ | १३ | १८ | २६ | ११ | २ | २८ | ८ | १० | ३ | ६ |
| २१ | २१ | २१ | २१ | ६ | २४ | १९ | ११ | २४ | १४ | १९ | २७ | १२ | ३ | १ | ९ | ११ | ४ | ७ |
| २२ | २२ | २२ | २२ | ७ | २५ | २० | १२ | २५ | १५ | २० | २८ | १३ | ४ | २ | १० | १२ | ५ | ८ |
| २३ | २३ | २३ | २३ | ८ | २६ | २१ | १३ | २६ | १६ | २१ | १ | १४ | ५ | ३ | ११ | १३ | ६ | ९ |
| २४ | १ | २४ | २४ | ९ | २७ | २२ | १४ | २७ | १७ | २२ | २ | १५ | ६ | ४ | १२ | १४ | ७ | १० |
| २५ | २ | २५ | २५ | १० | २८ | २३ | १५ | २८ | १८ | २३ | ३ | १६ | ७ | ५ | १३ | १५ | ८ | ११ |
| २६ | ३ | २६ | २६ | ११ | १ | २४ | १६ | १ | १९ | १ | ४ | १७ | ८ | ६ | १४ | १६ | ९ | १२ |
| २७ | ४ | २७ | २७ | १२ | २ | २५ | १७ | २ | २० | २ | ५ | १८ | ९ | ७ | १५ | १७ | १० | १३ |
| २८ | ५ | २८ | २८ | १३ | ३ | २६ | १८ | ३ | २१ | ३ | ६ | १९ | १० | ८ | १६ | १८ | ११ | १४ |
| २९ | ६ | १ | २९ | १४ | ४ | २७ | १९ | ४ | २२ | ४ | ७ | २० | ११ | ९ | १७ | १९ | १२ | १५ |
| ३० | ७ | २ | ३० | | | | २० | ५ | २३ | ५ | ८ | २१ | १२ | १० | १८ | २० | १३ | १६ |
| ३१ | ८ | ३ | ३१ | | | | २१ | ६ | २४ | | | | १३ | ११ | १९ | | | |

| तारीख | जुलाई | | | अगस्त | | | सितम्बर | | | अक्तूबर | | | नवम्बर | | | दिसम्बर | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | शारीरिक | भावना | बौद्धिक | शारीरिक | भावना | बौद्धिक |
| १ | २१ | १४ | १७ | ६ | १७ | १५ | १४ | २० | १३ | २१ | २२ | १० | ६ | २५ | ८ | १३ | २७ | ५ |
| २ | २२ | १५ | १८ | ७ | १८ | १६ | १५ | २१ | १४ | २२ | २३ | ११ | ७ | २६ | ९ | १४ | २८ | ६ |
| ३ | २३ | १६ | १९ | ८ | १९ | १७ | १६ | २२ | १५ | २३ | २४ | १२ | ८ | २७ | १० | १५ | १ | ७ |
| ४ | १ | १७ | २० | ९ | २० | १८ | १७ | २३ | १६ | १ | २५ | १३ | ९ | २८ | ११ | १६ | २ | ८ |
| ५ | २ | १८ | २१ | १० | २१ | १९ | १८ | २४ | १७ | २ | २६ | १४ | १० | १ | १२ | १७ | ३ | ९ |
| ६ | ३ | १९ | २२ | ११ | २२ | २० | १९ | २५ | १८ | ३ | २७ | १५ | ११ | २ | १३ | १८ | ४ | १० |
| ७ | ४ | २० | २३ | १२ | २३ | २१ | २० | २६ | १९ | ४ | २८ | १६ | १२ | ३ | १४ | १९ | ५ | ११ |
| ८ | ५ | २१ | २४ | १३ | २४ | २२ | २१ | २७ | २० | ५ | १ | १७ | १३ | ४ | १५ | २० | ६ | १२ |
| ९ | ६ | २२ | २५ | १४ | २५ | २३ | २२ | २८ | २१ | ६ | २ | १८ | १४ | ५ | १६ | २१ | ७ | १३ |
| १० | ७ | २३ | २६ | १५ | २६ | २४ | २३ | १ | २२ | ७ | ३ | १९ | १५ | ६ | १७ | २२ | ८ | १४ |
| ११ | ८ | २४ | २७ | १६ | २७ | २५ | १ | २ | २३ | ८ | ४ | २० | १६ | ७ | १८ | २३ | ९ | १५ |
| १२ | ९ | २५ | २८ | १७ | २८ | २६ | २ | ३ | २४ | ९ | ५ | २१ | १७ | ८ | १९ | १ | १० | १६ |
| १३ | १० | २६ | २९ | १८ | १ | २७ | ३ | ४ | २५ | १० | ६ | २२ | १८ | ९ | २० | २ | ११ | १७ |
| १४ | ११ | २७ | ३० | १९ | २ | २८ | ४ | ५ | २६ | ११ | ७ | २३ | १९ | १० | २१ | ३ | १२ | १८ |
| १५ | १२ | २८ | ३१ | २० | ३ | २९ | ५ | ६ | २७ | १२ | ८ | २४ | २० | ११ | २२ | ४ | १३ | १९ |
| १६ | १३ | १ | ३२ | २१ | ४ | ३० | ६ | ७ | २८ | १३ | ९ | २५ | २१ | १२ | २३ | ५ | १४ | २० |
| १७ | १४ | २ | ३३ | २२ | ५ | ३१ | ७ | ८ | २९ | १४ | १० | २६ | २२ | १३ | २४ | ६ | १५ | २१ |
| १८ | १५ | ३ | १ | २३ | ६ | ३२ | ८ | ९ | ३० | १५ | ११ | २७ | २३ | १४ | २५ | ७ | १६ | २२ |
| १९ | १६ | ४ | २ | १ | ७ | ३३ | ९ | १० | ३१ | १६ | १२ | २८ | १ | १५ | २६ | ८ | १७ | २३ |
| २० | १७ | ५ | ३ | २ | ८ | १ | १० | ११ | ३२ | १७ | १३ | २९ | २ | १६ | २७ | ९ | १८ | २४ |
| २१ | १८ | ६ | ४ | ३ | ९ | २ | ११ | १२ | ३३ | १८ | १४ | ३० | ३ | १७ | २८ | १० | १९ | २५ |
| २२ | १९ | ७ | ५ | ४ | १० | ३ | १२ | १३ | १ | १९ | १५ | ३१ | ४ | १८ | २९ | ११ | २० | २६ |
| २३ | २० | ८ | ६ | ५ | ११ | ४ | १३ | १४ | २ | २० | १६ | ३२ | ५ | १९ | ३० | १२ | २१ | २७ |
| २४ | २१ | ९ | ७ | ६ | १२ | ५ | १४ | १५ | ३ | २१ | १७ | ३३ | ६ | २० | ३१ | १३ | २२ | २८ |
| २५ | २२ | १० | ८ | ७ | १३ | ६ | १५ | १६ | ४ | २२ | १८ | १ | ७ | २१ | ३२ | १४ | २३ | २९ |
| २६ | २३ | ११ | ९ | ८ | १४ | ७ | १६ | १७ | ५ | २३ | १९ | २ | ८ | २२ | ३३ | १५ | २४ | ३० |
| २७ | १ | १२ | १० | ९ | १५ | ८ | १७ | १८ | ६ | १ | २० | ३ | ९ | २३ | १ | १६ | २५ | ३१ |
| २८ | २ | १३ | ११ | १० | १६ | ९ | १८ | १९ | ७ | २ | २१ | ४ | १० | २४ | २ | १७ | २६ | ३२ |
| २९ | ३ | १४ | १२ | ११ | १७ | १० | १९ | २० | ८ | ३ | २२ | ५ | ११ | २५ | ३ | १८ | २७ | ३३ |
| ३० | ४ | १५ | १३ | १२ | १८ | ११ | २० | २१ | ९ | ४ | २३ | ६ | १२ | २६ | ४ | १९ | २८ | १ |
| ३१ | ५ | १६ | १४ | १३ | १९ | १२ | | | | ५ | २४ | ७ | | | | २० | १ | २ |

( पृष्ठ64 का शेष)

शारीरिक वक्र का चक्र (Cycle ) २३ दिन, भावना वक्र का २८ दिन और बौद्धिक वक्र का ३३ दिन होता है। ये सभी वक्र-चक्र मानव के जन्मदिन से ही एक साथ प्रारम्भ होते हैं। चक्र के पूर्वार्द्ध में ये सभी वक्र 'उन्नत' और उत्तरार्द्ध में 'अवनत' कहलाते हैं। 'उन्नत-वक्र' को **'धनवक्र'** और 'अवनत वक्र' को **'ऋण वक्र'** भी कहा जाता है ।

जब शारीरिक वक्र धन चल रहा हो तब मनुष्य शरीर में शक्ति, स्फूर्ति एवं उत्साह का अनुभव करता है । जब भावना वक्र धन चल रहा हो तब वह प्रसन्न, कला-प्रेमी, विनोद प्रिय होता है। इसी प्रकार जब बौद्धिक वक्र धन हो तब मनुष्य तर्क- प्रवण तथा गंभीर समस्याओं को अनायास ही सुलझाने में समर्थ होता है ।

जब शारीरिक-वक्र ऋण हो उन दिनों में व्यक्ति शारीरिक दृष्टि से अपने आपको बिना कारण ही श्रान्त अनुभव करता है, थोड़े से काम से ही वह थक जाता है, सर्दी-गर्मी आदि से जल्दी ही प्रभावित होने लगता है। जिन दिनों किसी व्यक्ति का भावना-वक्र ऋण चल रहा हो उन दिनों में उसकी मन:स्थिति अकारण ही खिन्न सी रहती है, थोड़ी-थोड़ी बात पर वह चिड़ने लगता है, निराशा से वह आक्रान्त हो उठता है। जिन दिनों में व्यक्ति का बौद्धिक-वक्र ऋण होता है उन दिनों में वह वाद-विवाद में दूसरे को प्रभावित नहीं कर पाता, समस्याओं के समाधान में वह किसी ठीक निर्णय पर नहीं पहुंच सकता । उसका विवेक उन दिनों शिथिल रहता है ।

प्रत्येक वक्र ( शारीरिक, भावना एवं बौद्धिक वक्र) अपने अपने प्रत्येक चक्र में दो दो बार न उन्नत और न ही अवनत होता है। जिस दिन कोई वक्र इस स्थिति में होता है उस दिन को **'संकट दिन'** (critical day ) कहा जाता है । किसी भी वक्र के संकट-दिन में व्यक्ति रोगाक्रान्त हो सकता है, मानसिक दृष्टि से वह स्वस्थ नहीं रहता, जिससे वह दुर्घटना का शिकार हो सकता है। इसलिए अपने संकट दिन में उसे कार, मोटर साइकिल आदि नहीं चलाना चाहिए । विदेश की अनेकों एयरलाइन्स कम्पनियां अपने पायलटों के जैविक-लय-वक्रों के चार्ट तैयार करवाती हैं । किसी भी पायलट को उसके संकट-दिन में उड़ान की अनुमति वे नहीं देतीं। उनका अनुभव है कि इससे विमान दुर्घटनाएं पर्याप्त मात्रा में कम हुई हैं। डाक्टरों को भी परामर्श दिया जाता है कि वे अपने एवं रोगी के संकट-दिन में कोई गंभीर आपरेशन न करें। विदेश के अनेक विवाह-परामर्शदाता मनोवैज्ञानिक दम्पतियों को अपने अपने संकट के दिनों में विशेष नियंत्रण से काम लेने का परामर्श देते हैं, अन्यथा उनमें परस्पर भयंकर तनाव हो सकता है ।

ध्यान रहे, संकट के दिनों से एक दिन पहले और एक दिन बाद का दिन भी संकट-दिन के लगभग समान ही माना जाता है। इन दिनों को **'अर्धसंकट'** दिन कहा जाता है । इन अर्धसंकट दिनों में भी वही सावधानी बरतनी आवश्यक है, जो संकट-दिनों में बरती जाती है।

जिस दिन दो या तीनों वक्रों के संकट-दिन एक साथ आ पड़ें, उस दिन व्यक्ति को विशेष रूप से सावधान रहना बहुत आवश्यक है। यही बात अर्धसंकटदिन के बारे में भी समझनी चाहिए।

जिन दिनों में दो या तीनों वक्र एक साथ ऋण चल रहे हों, वे दिन भी संकट-दिन की भांति व्यक्ति के लिए अशुभ माने गए हैं, इस स्थिति में भी व्यक्ति दुर्घटना आदि का शिकार हो सकता है ।

**धन, ऋण वक्र एवं संकट-दिन का ज्ञान-** कौन सा वक्र किस दिन धन, किस दिन ऋण होगा, संकट-दिन और अर्धसंकटदिन कब पड़ेंगे - इसकी गणित के लिए विदेशों में calculators मिलते हैं , जो व्यक्ति की जन्मतारीख के अनुसार यह तुरन्त निर्णय कर देते हैं। क्योंकि इस प्रकार के calculators सभी लोग खरीद नहीं सकते, भारत में वे अभी सुलभ भी नहीं हैं, अत: अपने पाठकों की सुविधा के लिए हम यहां तीन कोष्ठक (सारणियां) दे रहे हैं, जिनकी सहायता से किसी प्रकार की गणित के बिना ही शारीरिक, भावना, बौद्धिक-तीनों वक्रों को स्थिति( धन, ऋण, संकट-दिन, अर्धसंकट दिन) सरलता से जानी जा सकती है। ध्यान रहे, इन तीन कोष्ठकों द्वारा वक्रों की स्थिति निकालने में उतना ही टाईम लगता है, जितना calculator लगाता है। ये कोष्ठक मैंने स्वयं तैयार किए हैं । इन कोष्ठकों से वक्रों की स्थिति का निर्णय इस प्रकार कीजिए -

अपने जन्म के ईस्वी सन् को अभीष्ट ई. सन् में से घटाने पर आपकी आयु के लगभग गतवर्ष प्राप्त होंगे । इन वर्षों के आगे कोष्ठक (१) के शारीरिक, भावना, बौद्धिक वाले स्तम्भों में लिखी संख्याएं उठाकर इन्हें अलग-अलग नोट कर लें। फिर कोष्ठक (२) में अपनी जन्म तारीख के आगे शारीरिक, भावना, बौद्धिक वाले स्तम्भों में लिखी संख्याएं लेकर इन्हें कोष्ठक

वाली संख्या, भावना वाली संख्या में से भावना वाली और बौद्धिक वाली में से बौद्धिक वाली संख्या घटा दें)। ये तीनों संख्याएं आपके अभीष्ट ई. सन् की १ जन. को शारीरिक, भावना और बौद्धिक वक्रों के '**चक्रशेष**' हैं। आप जिस तारीख को इन वक्रों की स्थिति जानना चाहते हैं उस तारीख के आगे कोष्ठक (२)में ही लिखी तीन (शारीरिक, भावना, बौद्धिक स्तम्भों वाली) संख्याएं लेकर उन्हें अभीष्ट ई. सन् की १ जनवरी के तीनों (शारीरिक, भावना, बौद्धिक )वक्रों के चक्रशेषों में जोड़ दें। इस प्रकार आपकी अभीष्ट तारीख को शारीरिक, भावना, बौद्धिक वक्रों के चक्रशेष मिल जाएंगे। इन चक्रशेषों द्वारा कोष्ठक (३) से तीनों वक्रों के फल धन (+) या ऋण (-) जान लीजिए । इस कोष्ठक में फल वाले स्तम्भ में यदि फल शून्य (०)मिले तो 'संकट-दिन' समझना चाहिए। यहां १ संख्या 'अर्धसंकट दिन' बतलाती है ।

**उदाहरण**- देवेन्द्र शर्मा का जन्म ई. सन् १९४५ की ५ मार्च को हुआ था । सन् १९८१ की १५ अप्रैल को इसके शारीरिक, भावना और बौद्धिक वक्रों की स्थिति ज्ञात कीजिए —

जन्म सन् १९४५ को अभीष्ट सन् १९८१ में से घटाने पर ३६ वर्ष (आयु के लगभग गत वर्ष) मिले। कोष्ठक (१) में ३६ वर्ष के आगे शारीरिक ३९, भावना ४५, बौद्धिक ४८ मिले। कोष्ठक (२) में जन्म तारीख ५ मार्च के आगे शारीरिक १८ भावना ८, बौद्धिक ३१ प्राप्त हुए । इन्हें कोष्ठक (१) से मिली संख्याओं में से क्रमशः घटाने पर शारीरिक २१, भावना ३७, बौद्धिक १७ हुए । ये १ जनवरी १९८१ को वक्रों के चक्रशेष हैं। हमारी अभीष्ट तारीख १५ अप्रैल के आगे कोष्ठक (२) में ही शारीरिक १३, भावना २१, बौद्धिक ६ मिले। इन्हें १ जनवरी १९८१ के चक्रशेषों (शारीरिक २१, भावना ३७, बौद्धिक १७) में क्रमशः जोड़ने पर १५ अप्रैल १९८१ई. को शारीरिक के वक्र का चक्रशेष ३४, भावना वक्र का चक्रशेष ५८ और बौद्धिक-वक्र का चक्रशेष २३ हुआ । अब कोष्ठक (३) में शारीरिक वक्र के चक्रशेष ३४ से शारीरिक वक्र ० (अर्थात् संकट दिन), भावना वक्र के चक्रशेष ५८ से भावना वक्र + धन, और बौद्धिक वक्र के चक्रशेष २३ से बौद्धिक वक्र - (ऋण) मिला। इस प्रकार स्पष्ट हो गया कि देवेन्द्र शर्मा के लिए १५ अप्रैल १९८१ ई. बिल्कुल ठीक नहीं है, क्योंकि शारीरिक वक्र की दृष्टि से यह संकट दिन है, और साथ ही बोद्धिक-वक्र भी ऋण चल रहा है, भावना वक्र यद्यपि यहां धन है, तथापि यह दिन 'संकट-दिन' ही है। अतः इस दिन देवेन्द्र जी को सतर्क रहना होगा। कोष्ठक (३) से पता चलता है कि १५ अप्रैल से आगे पीछे वाले दिन भी देवेन्द्र के लिए संकट-दिन एवं अर्ध-संकट दिन हैं। अतः १४,१६,१७ अप्रैल को भी उसे सावधान रहना होगा । ध्यान रहे, तीनों वक्रों में से किसी एक वक्र द्वारा भी यदि 'संकट दिन' या 'अर्धसंकट दिन' सिद्ध हो जाए तो अन्य धन-वक्रों का शुभ प्रभाव लगभग समाप्त हो जाता है ।

(० = संकट दिन) **कोष्ठक (३)** (१= अर्ध-संकट दिन)

| शारीरिक | | | | भावना | | | | बौद्धिक | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चक्रशेष | | | फल | चक्रशेष | | | फल | चक्रशेष | | | फल |
| ० | २३ | ४६ | ० | ० | २८ | ५६ | ० | ० | ३३ | ६६ | ० |
| १ | २४ | ४७ | १ | १ | २९ | ५७ | १ | १ | ३४ | ६७ | १ |
| २ | २५ | ४८ | + | २ | ३० | ५८ | + | २ | ३५ | ६८ | + |
| ३ | २६ | ४९ | + | ३ | ३१ | ५९ | + | ३ | ३६ | ६९ | + |
| ४ | २७ | ५० | + | ४ | ३२ | ६० | + | ४ | ३७ | ७० | + |
| ५ | २८ | ५१ | + | ५ | ३३ | ६१ | + | ५ | ३८ | ७१ | + |
| ६ | २९ | ५२ | + | ६ | ३४ | ६२ | + | ६ | ३९ | ७२ | + |
| ७ | ३० | ५३ | + | ७ | ३५ | ६३ | + | ७ | ४० | ७३ | + |
| ८ | ३१ | ५४ | + | ८ | ३६ | ६४ | + | ८ | ४१ | ७४ | + |
| ९ | ३२ | ५५ | + | ९ | ३७ | ६५ | + | ९ | ४२ | ७५ | + |
| १० | ३३ | ५६ | १ | १० | ३८ | ६६ | + | १० | ४३ | ७६ | + |
| ११ | ३४ | ५७ | ० | ११ | ३९ | ६७ | + | ११ | ४४ | ७७ | + |
| १२ | ३५ | ५८ | ० | १२ | ४० | ६८ | + | १२ | ४५ | ७८ | + |
| १३ | ३६ | ५९ | १ | १३ | ४१ | ६९ | १ | १३ | ४६ | ७९ | + |
| १४ | ३७ | ६० | – | १४ | ४२ | ७० | ० | १४ | ४७ | ८० | + |
| १५ | ३८ | ६१ | – | १५ | ४३ | ७१ | १ | १५ | ४८ | ८१ | १ |
| १६ | ३९ | ६२ | – | १६ | ४४ | ७२ | – | १६ | ४९ | ८२ | ० |
| १७ | ४० | ६३ | – | १७ | ४५ | ७३ | – | १७ | ५० | ८३ | ० |
| १८ | ४१ | ६४ | – | १८ | ४६ | ७४ | – | १८ | ५१ | ८४ | १ |
| १९ | ४२ | ६५ | – | १९ | ४७ | ७५ | – | १९ | ५२ | ८५ | – |
| २० | ४३ | ६६ | – | २० | ४८ | ७६ | – | २० | ५३ | ८६ | – |
| २१ | ४४ | ६७ | – | २१ | ४९ | ७७ | – | २१ | ५४ | ८७ | – |
| २२ | ४५ | ६८ | १ | २२ | ५० | ७८ | – | २२ | ५५ | ८८ | – |
| २३ | ४६ | ६९ | ० | २३ | ५१ | ७९ | – | २३ | ५६ | ८९ | – |
| | | | | २४ | ५२ | ८० | – | २४ | ५७ | ९० | – |
| | | | | २५ | ५३ | ८१ | – | २५ | ५८ | ९१ | – |
| | | | | २६ | ५४ | ८२ | – | २६ | ५९ | ९२ | – |
| | | | | २७ | ५५ | ८३ | १ | २७ | ६० | ९३ | – |
| | | | | २८ | ५६ | ८४ | ० | २८ | ६१ | ९४ | – |
| | | | | | | | | २९ | ६२ | ९५ | – |
| | | | | | | | | ३० | ६३ | ९६ | – |
| | | | | | | | | ३१ | ६४ | ९७ | – |
| | | | | | | | | ३२ | ६५ | ९८ | १ |
| | | | | | | | | ३३ | ६६ | ९९ | ० |

# समस्याएं और समाधान

लेखक :- प्रियव्रत शर्मा, 59/6 ( अभिजित् ), पंचकूला-134109

[ यद्यपि कुछ प्रश्नों के उत्तर 'हां' या 'ना' में भी दिए जा सकते हैं; लेकिन प्रश्न से सम्बद्ध विषय को तर्क, वितर्क, शास्त्रीय प्रमाण आदि द्वारा सुस्पष्ट कर पाठक को यथासम्भव पूरी तरह संतुष्ट करना ही इस स्तम्भ का उद्देश्य है। प्रश्न से सम्बद्ध किसी अन्य ज्ञातव्य विषय को भी प्रसंगवश पाठक को बतलाना ज्ञानवर्धन की दृष्टि से आवश्यक समझकर मैं कभी-कभी कुछ विषयान्तर में जाना भी दोष नहीं समझता । फलित एवं गणित ( सिद्धान्त ) ज्योतिष से सम्बद्ध अपनी समस्याएं भेजिए। आवश्यक समझने पर डाक से भी उत्तर देने का मेरा पूरा प्रयास रहता है। लेकिन इसके लिए कृपया जवाबी पत्र न डालिए। यदि मुझे आपकी समस्याका उत्तर पत्र द्वारा देना होगा, मैं अपने व्यय पर ही दे दूंगा। मुझे प्रतिदिन अनेक पाठकों की समस्याएं पत्रों द्वारा प्राप्त होती हैं । सीमित समय आदि के कारण मैं प्रत्येक पाठक को पत्र द्वारा समस्याओं का समाधान भेजने के लिए किसी भी तरह बाधित नहीं होना चाहता ।

ध्यान रहे — मैं ज्योतिष का व्यवसाय नहीं करता हूँ, अतः अपनी ज्योतिषसम्बन्धी व्यक्तिगत समस्याओं के लिए मुझे कृपया पत्र न लिखें और न ही इसके लिए मुझे कोई फीस वगैरह ही भेजिए । इस सम्बन्ध में मैं किसी से मिलता भी नहीं हूँ:—प्रियव्रत शर्मा ]

## यहां इन समस्याओं के समाधान पढ़िए

*(i) अयनांश की वार्षिक गति के बारे में इतने मत क्यों हैं?*

*(ii) अभिजित् का प्रारम्भ व समाप्तिकाल कैसे जानें?*

*(iii) नींव खोदने व शिलान्यास की दिशा का निर्णय कैसे करें?*

*(iv) वधूप्रवेश क्या दिन में हो सकता है ?*

*(v) किसी स्थल का अक्षांश ज्ञात हो तो उसकी पलभा कैसे जानें?*

*(vi) क्या जातक के जन्म का इष्टकाल ६० घटी से अधिक भी हो सकता है?*

*(vii) क्या दैनिक लग्नसारणी से सूक्ष्म लग्नसमाप्ति काल जानने के लिए उसमें वार्षिक संस्कार के अलावा अयनांश संस्कार भी करना चाहिए ?*

*(viii) क्या मुद्दा दशा के जन्मकालिक भुक्त-भोग्य दिनादि का साधन विंशोत्तरी दशा के समान करना चाहिए ?*

*(ix) त्रिक में क्रूर ग्रह क्या शुभ फल देते हैं?*

*(x) ग्रहों की दृष्टि का सूक्ष्म साधन प्रकार क्या है?*

*(xi) सायन एवं निरयण पद्धतियों के अनुसार फलादेश में अन्तर?*

*(xii) विषम विभाग वाले भाव प्रामाणिक हैं या समान विभाग वाले?*

*(xiii) मृता नामक तिथियों में पंचांगकार विवाहादि वर्जित क्यों नहीं करते?*

*(xiv) स्वनवांशस्थ होने से परम नीचांश में स्थित चन्द्र का नीचफल क्या समाप्त नहीं हो जाता ?*

**समस्या (i)** — अयनांश की वार्षिक गति ६०", ५४," ५०".२३, ५०." २६, ५०." २७ एवं ५०." ३ भी लिखी मिलती है। इसकी वास्तविक वार्षिक गति है कितनी?

**(ii)** — शून्य अयनांशवर्ष कौन सा है?

*— श्री राजेन्द्र कुमार रत्न, (एडवोकेट),*
*शाही समाधां, पटियाला*

**समाधान (i)** अयनांश (या अयन बिन्दु) की वार्षिक गति प्रतिवर्ष बहुत थोड़ी थोड़ी बढ़ती जा रही है, एक शताब्दी में यह ०''.०२२२ बढ़ती है। सन् १९९८ में इसकी वार्षिक गति ५०''.२८ है। ध्यान रहे- यह गति मध्यम है। अयन की स्पष्ट गति में राहु की स्थिति के अनुसार कुछ विकलाओं की वृद्धि और न्यूनता प्रतिवर्ष होती रहती है। अयनांश की ६०'' और ५४'' विकला वार्षिक गति हमारे प्राचीन ज्योतिष ग्रन्थों में दी गई है, जो स्थूल है।

**(ii)** शून्य अयनांश वर्ष का निर्णय संभव नहीं है, क्योंकि हमारे प्राचीन भिन्न-भिन्न सिद्धांत एवं करण ग्रन्थों द्वारा यह वर्ष भिन्न-भिन्न आता है। इन ग्रन्थकारों ने मेषारम्भ बिन्दु की स्थिति अलग अलग मानी है, जिससे इनके शून्य अयनांशवर्ष अलग अलग सिद्ध होते हैं।

**समस्या— नक्षत्र २७ ही माने गए हैं, लेकिन अनेकत्र २८ नक्षत्रों की भी चर्चा है, जिसमें 'अभिजित्' नामक नक्षत्र को समाविष्ट किया गया है। पंचांग में अश्विनी आदि २७ नक्षत्रों के प्रारंभ और समाप्ति काल तो दिए रहते हैं; लेकिन अभिजित् के नहीं। अभिजित् नक्षत्र के प्रारम्भ - समाप्तिकाल कैसे ज्ञात करें ?**

*—प्रो. निर्मल कुमार गोयनका, बिहार विश्वविद्यालय,*
*सीतामढ़ी (बिहार)।*

**समाधान—** सामान्यत: नक्षत्र २७ ही माने जाते हैं। लेकिन कुछ स्थलों पर (अबकडा चक्र, सप्त-पंचशलाकावेध आदि में) अभिजित् को मिलाकर २८ नक्षत्र मानकर कुछ फलित-ज्योतिषसम्बन्धी निर्णय किए जाते हैं। अभिजित् नक्षत्र उषा के चतुर्थ चरण और श्रवण के पूर्ववर्त्ती १५ वें भाग से बनाया गया है। जहां २८ नक्षत्र मानकर कोई निर्णय किया जाता है वहाँ उ.षा. नक्षत्र के चतुर्थ चरण और श्रवण नक्षत्र के प्रारम्भिक १५ वें भाग को लेकर उसे अभिजित् नक्षत्र का मान (पूर्ण भोग) माना जाता है। स्पष्ट है- जहां २८ नक्षत्रों के आधार पर (यानी-साभिजित् गणना के अनुसार) निर्णय करने का प्रसंग आता है, वहां उ.षा. नक्षत्र ८ रा. २६ अं. ४० क. से ९ रा. ६ अं. ४० तक, अभिजित् ९ रा..६ अं.४० क. से ९ रा.१० अं.५३ क.२० वि. तक और श्रवण ९ रा .१० अं.५३ क.२० वि. से ९ रा. २३ अं. २० क. तक होगा। इससे स्पष्ट है कि अभिजित् गणना वाले प्रसंगों में उ.षा. और श्रवण नक्षत्र का मान १३ अं. २० क. से कम माना गया है।

दैनिक (चन्द्र) नक्षत्रों में उ.षा. के चतुर्थ चरण का प्रारम्भ और श्रवण के पूर्ववर्त्ती १५वें भाग का समाप्तिकाल ही अभिजित् का क्रमश: प्रारम्भ और समाप्तिकाल हैं।

आकाश में उ.षा. और श्रवण के तारामण्डलों के बीच क्रान्तिवृत्त से लगभग ६१ अंश उत्तर की ओर अभिजित् (Vega) नामक तारा देखा जा सकता है, जो काफी चमकदार है।

**समस्या—** किस दिशा से नींव (खात) खोदना प्रारम्भ करना चाहिए— इस बारे में कृपया स्पष्ट सुबोध्य निर्णय दें?

*— श्री भगवतप्रसाद शर्मा, पो. बहावड़ी*
*(मु.नगर)(उ.प्र.)*

**समाधान—** खात (नींव) खोदते समय सूर्य की राशि क्या है, यह जानकर नींव को किस दिशा से खोदना प्रारम्भ किया जाए— यह नीचे दिए गए कोष्ठक से आप सरलतापूर्वक जान सकते हैं। ध्यान रहे- नींव खोदना पूर्व आदि दिशाओं से नहीं, अपितु आग्नेयी आदि उप-दिशाओं से ही प्रारम्भ किया जाता है,। देवालय, गृह, और तालाब की नींव खोदने की दिशाएं भिन्न भिन्न होती हैं- यह भी ध्यान रहे।

## खात प्रारम्भ करने की दिशा

| सूर्य की राशि | देवालय के लिए खात के प्रारम्भ की दिशा | गृह के लिए खात के प्रारम्भ की दिशा | तालाब के लिए खात के प्रारम्भ की दिशा |
|---|---|---|---|
| मेष | आग्नेयी | वायवी | ऐशानी |
| वृष | आग्नेयी | नैर्ऋती | ऐशानी |
| मिथुन | ऐशानी | नैर्ऋती | ऐशानी |
| कर्क | ऐशानी | नैर्ऋती | वायवी |
| सिंह | ऐशानी | आग्नेयी | वायवी |
| कन्या | वायवी | आग्नेयी | वायवी |
| तुला | वायवी | आग्नेयी | नैर्ऋती |
| वृश्चिक | वायवी | ऐशानी | नैर्ऋती |
| धनु | नैर्ऋती | ऐशानी | नैर्ऋती |
| मकर | नैर्ऋती | ऐशानी | आग्नेयी |
| कुम्भ | नैर्ऋती | वायवी | आग्नेयी |
| मीन | आग्नेयी | वायवी | आग्नेयी |

यह भी जान लेना चाहिए कि शल्यशोधन के निमित्त भूखनन प्रारम्भ करने के लिए भी इस नियम का पालन करना जरूरी है ।

**समस्या— क्या वधूप्रवेश रात्रि में ही होना चाहिए?**

*-श्री रामभद्र मिश्र, मुंगेर (बिहार)*

**समाधान**— 'मुहूर्त मार्त्तण्ड' और 'धर्मसिन्धु' आदि में वधूप्रवेश का काल स्पष्टतः रात्रि में लिखा है —

**विवाहात् षोडशदिनान्तः समदिनेषु पञ्चम-सप्तम-नवमदिनेषु च रात्रौ स्थिरलग्ने नूतन-भिन्न गृहे वधूप्रवेशः शुभः। (धर्मसिन्धु)**

'मुहूर्त्तमार्त्तण्ड' का वचन है —

**अनवमन्दिरे निशि वधूसंवेशमंगे स्थिरे ।**

लेकिन 'मुहूर्त्त चिन्तामणि,' 'ज्योतिर्विदाभरण' तथा अधिकतर संहिताकार इस बारे में मूक है कि 'वधूप्रवेश रात्रि में किया जाए या दिन में । इससे यही परिणाम निकलता है कि स्थानीय परम्परानुसार वधूप्रवेश दिन एवं रात्रि-दोनों समय शुभ है ।

**समस्या (i) — हि.प्र. के प्रत्येक अक्षांश की पलभा लिखने की कृपा करें। मैं इससे अपने अभीष्ट हिमाचल-प्रदेशीय नगरों की सूक्ष्म लग्नसारणियां बनाना चाहता हूं।**

**(ii) —यह सभी ज्योतिषी जानते हैं कि अहोरात्र का मान (duration) ६० घड़ी होता है। ज्योतिषशास्त्र भी अहोरात्र को षष्टिघट्यात्मक ही बतलाता है। लेकिन पंचांग को देखने से ज्ञात होता है कि एक सूर्योदय से दूसरे अनन्तरवर्त्ती सूर्योदय तक का काल (अहोरात्र) कभी २४ घं. (६०घ.) से अधिक और कभी कम भी होता है,जिससे सूर्योदय से यत्किञ्चित् पहले पैदा होने वाले जातक का जन्मेष्ट कई बार ६० घड़ी से कुछ पल अधिक भी हो जाता है। लेकिन दैवज्ञ लोग परम्परया यही मानते आए हैं कि जन्मेष्ट ६० घड़ी से कम ही रहा करता है। इस बारे में आपसे स्पष्टीकरण चाहता हूं।'**

*—पं. श्रीपूरण दत्त शर्मा, आयुर्वेदाचार्य,*

| अक्षांश | पलभा | अक्षांश | पलभा |
|---|---|---|---|
| | अं. व्यं. | | अं.व्यं. |
| २९ | ६/३६ | ३२ | ७/२६ |
| ३० | ६/५२ | ३३ | ७/४४ |
| ३१ | ७/०९ | ३४ | ८/०२ |

यदि किसी स्थल का अक्षांश ज्ञात हो तो उसकी अंगुलात्मक पलभा इस सूत्र से जानी जा सकती है —

**अंगुलात्मक पलभा = १२ × स्पर्शरेखा (अक्षांश)**

अर्थात् यदि अभीष्टनगरीय अक्षांश की स्पर्शरेखा (स्पर्शज्या) को १२ से गुणा कर दें, तो उस नगर की अंगुलात्मक पलभा ज्ञात हो जाएगी। यदिscientific calcutiator का प्रयोग किया जाए तो इस सूत्र से किसी भी स्थल (अक्षांश) की पलभा दो सेकण्ड में जानी जा सकती है ।

(ii) एक सूर्योदय से अनन्तरवर्त्ती दूसरे सूर्योदय तक के काल को सावन दिन कहा जाता है। क्योंकि सूर्य की गति प्रतिदिन बदलती रहती है, अतः पूर्वी क्षितिज पर उसके पहुंचने (उदय होने) का काल प्रतिदिन समान नहीं रहता । इसलिए नक्षत्रविदों ने मध्यममान से सावनदिन की अवधि (duration) निश्चित करके उसे बराबर-बराबर २४ या ६० भागों में बांट दिया। इन २४ भागों को २४ मध्यम सावन (म.सा.) घण्टे और ६० भागों को ६० म.सा.घड़ियां माना गया । इस प्रकार म.सा. दि.(मध्यममान वाला सावनदिन) २४ घंटों या ६० घड़ियों का निश्चित हो गया । हमारी आजकल की घड़ियां जिन २४ घण्टों को बतलाती हैं, वे घण्टे इस म.सा.दि. के ही हैं। जो सावनदिन सूर्योदय से सूर्यादय तक के काल से बनता है वह स्पष्ट सावन दिन (स्प.सा.दि.) कहलाता है। स्प.सा. दि. म.सा.दि. से कभी कुछ मिनट/सेकण्ड छोटा और कभी बड़ा होता है। वर्ष में केवल दो -तीन ही दिन ऐसे होते हैं जबकि मध्यम और स्पष्ट सावन दिनों के मान में कोई अन्तर नहीं होता (या अन्तर लगभग शून्य होता है)। स्प.सा.दि. को भी नक्षत्रविदों ने बराबर-बराबर २४ घंटों या ६० घड़ियों में विभाजित किया है। इस स्प.सा.दि. की घड़ी का मान मध्यम सावन दिन की घड़ी से कभी छोटा और कभी बड़ा होता

प्रकार के काल को बतलाने वाली आजकल की ये प्रचलित घड़ियां (watches) म.सा.दि. के काल के अनुसार ही चलती हैं। ये घड़ियां प्रत्येक दिन को समानमान वाले २४-२४ घण्टों में विभाजित करती हैं। पूर्वापरवर्त्ती दो दिनों के सूर्योदयों के बीच का अन्तर यदि हमारी इन घड़ियो के अनुसार २४ घण्टों से अधिक है तो समझना चाहिए कि उस दिन स्प.सा.दि. म.सा.दि की समाप्ति के बाद समाप्त होगा। यदि सूर्योदयों के बीच का अन्तर २४ घण्टों से कम है तो समझें कि वहाँ म.सा.दि. स्प.सा.दि. के बाद समाप्त होगा।

ध्यान रहे- हम व्यवहार में आजकल स्पष्ट सावनकाल (अर्थात् स्प.सा.का. के घं.मि. या घड़ी-पलों) को प्रयोग में बिल्कुल नहीं लाते, अपितु हम म.सा. काल के घं. मि. या घड़ी-पलों को ही प्रयोग में लाते हैं, क्योंकि हमारी घड़ियां म.सा.का.(मध्यमसावन काल) को ही बतलाती हैं। स्प.सा.का. बतलाने वाली घड़ी बनाई नहीं जा सकती, क्योंकि स्प.सा.का. के घं.मि. या घ.प. के मान प्रतिदिन बदलते रहते हैं।

उपरोक्त विवेचन से स्पष्ट है कि यदि पूर्वदिन के सूर्योदय से परदिन का सूर्योदय हमारी घड़ियों के अनुसार (म.सा. का. के अनुसार) १ मिनट बाद में होता है तब परदिन के सूर्योदय से $\frac{१}{२}$ मि. पहिले पैदा होने वाले जातक का जन्मेष्ट ६० घ. १$\frac{१}{४}$ प.हो जाएगा। यह इष्ट म.सा.का. के अनुसार होगा। स्प.सा.का. के अनुसार इसका जन्मेष्ट ५९ घ. ५८$\frac{३}{४}$ प.माना जाएगा, क्योंकि यहाँ स्प.सा.दि. की समाप्ति (यानी स्प.सा. का. के अनुसार ६० घ. की पूर्त्ति) तो परदिन के सूर्योदय पर ही होगी।

यह ध्यातव्य है- आज के युग में जहाँ यंत्र घड़ियां (modern watches) ही कालमापन का साधन हैं, जातक का जन्मेष्ट, पंचांग में तिथ्यादि का समाप्तिकाल तथा दिनमान आदि म.सा.का. के अनुसार ही बनाए जाते हैं। स्प.सा.का. का प्रयोग अब विश्व में कहीं भी नहीं किया जाता, क्योंकि वह व्यवहार में सुविधा-जनक नहीं है।

क्योंकि अब सर्वत्र पंचांगों में म.सा. का. का ही प्रयोग किया जाता है, अत: इसके प्रयोग से उत्पन्न महत्त्वपूर्ण ज्ञातव्य कुछ बातें, जिन्हें ज्योतिषी अक्सर नहीं जानते, नीचे दी जा रही हैं—

(नीचे जिन घं.मि. या घड़ी -पलों की चर्चा है, वे सभी, जहां विशेष निर्देश नहीं है, म.सा.का. के हैं-यह ध्यान रखें)

(१) जातक का जन्मेष्ट कई बार ६० घड़ी से अधिक भी हो सकता है।

(२) अहोरात्र का मान ६० घड़ी से कभी कम और कभी ज्यादा होता है। ६० घड़ी का अहोरात्र वर्ष में दो-तीन बार ही घटित होता है। इसलिए दिनमान को ६० घ. में से घटा कर बनाए गए रात्रिमान में कुछ पलों की अशुद्धि अक्सर रहती है। पूर्वापर दिन के सूर्योदय कालों का अन्तर करने पर सूक्ष्म अहोरात्रमान मिलता है, इसमें से दिनमान को घटाने पर सूक्ष्म रात्रिमान प्राप्त होगा।

(३) तिथि, नक्षत्र, योग की वृद्धि होने पर पूर्व सूर्योदय से पर सूर्योदय तक (पूरे अहोरात्र में) व्याप्त तिथि, नक्षत्र, योग के आगे पंचांग में परम्परानुसार ६० घ. ०० प. लिखा रहता है जो, स्प.सा.का. के अनुसार होता है। जबकि म.सा.का. के अनुसार यह कभी ६० घ. से ज्यादा और कभी कम भी होता है। जिस तिथि, नक्षत्र, योग की वृद्धि हो उसका पूर्ण भोग निकालते समय इन ६० घ. ०० को म.सा.का. में बदलकर प्रयोग में लाना चाहिए, अन्यथा पूर्ण भोग काल में कुछ पलों (भारत में अधिकतम ३$\frac{१}{४}$ पलों) की अशुद्धि हो सकती है। जिस दिन के आगे पंचांग में तिथि, नक्षत्र, योग के घड़ी पल ६०/०० लिखे हैं, उस दिन और उससे परवर्ती दिन के सूर्योदयों का अन्तर करने पर जो घं.मि. मिलें उनके घ.प. बनाइए। ये घ.प. पंचांग में दिए गए ६० घ. ०० प. का म.सा. का. होगा। यह काल कभी ६० घड़ी से ज्यादा और कभी कम होगा। वृद्धि वाली तिथि, नक्षत्र या योग का पूर्ण भोग बनाने के लिए ६० घ. ०० प. के स्थान पर इसी म.सा.का. को प्रयोग में लाना चाहिए। उदाहरणार्थ देखिए- इसवर्ष (सं. २०५६वि. में) ६ अप्रै. '९९ को ज्येष्ठा की वृद्धि है (ज्येष्ठा के आगे ६० घ. ०० प. लिखा है।) यहाँ ६ और ७ अप्रैल के सूर्योदयकालों का अन्तर २३ घं.५९ मि. (५९ घ. ५७$\frac{१}{२}$ प.)है। अत: यहाँ ज्येष्ठा का पूर्ण भोग (भभोग)बनाते समय ६० घ.०० प. के स्थान पर ५९ घ.५७$\frac{१}{२}$ प. को प्रयोग में लाना चाहिए।

ध्यान रहे- यंत्रघड़ियों का आविष्कार होने से पहिले (ब्रिटिश साम्राज्य से पहिले) भारतीय पंचांगों में तथा अन्यत्र भी सर्वत्र स्प.सा.का. का ही प्रयोग होता था, जिसके अनुसार अहोरात्र (सूर्योदय से सूर्योदय तक की अवधि) को हमेशा ६० घ. ही माना जाता था। इसीलिए तब जातक का जन्मेष्ट कभी ६० घड़ी से अधिक नहीं होता था। तब सूर्योदय से सूर्यास्त तक का घटी-पलात्मक दिनमान भी स्प.सा.का. के अनुसार ही होता था और उस दिनमान को हमेशा ६० घड़ी में से ही घटाने पर रात्रिमान के घट्यादि प्राप्त होते थे, जो स्प.सा.का. के हुआ करते थे। लेकिन अब तो म.सा.का. का प्रयोग होने लगा है, जिसके घण्टा-मिनटों के अनुसार सूर्योदय से सूर्यास्त तक की अवधि (अहोरात्र) का मान छोटा-बड़ा होता रहता है।

**समस्या (i) — 'मार्त्तण्ड पंचांग' में दी गई 'दैनिक लग्नसारणी' से अभीष्ट नगर का लग्नसमाप्तिकाल जानने के लिए वार्षिक संस्कार के साथ ''भारत के प्रमुख-प्रमुख नगरों में लग्नों का समाप्तिकाल ''कोष्ठक में दिया गया संस्कार दिया जाता है। क्या यहां अयनांश संस्कार देने की भी आवश्यकता है ?**

**(ii) — क्या मुद्दादशा के जन्मकालिक भुक्त-भोग्य दिनादि का साधन विंशोत्तरी दशा के समान करना चाहिए ?**

**(iii) — गुरु एक राशि का भोग १ वर्ष में करता है। लेकिन कई बार यह इससे कहीं कम समय में एक राशि भोग लेता है-ऐसा क्यों ?**

*— श्री कृष्णकुमार, नंगल टाउनशिप (पं.)*

**समाधान (i)**— अयनांश संस्कार की यहां जरूरत नहीं रहती, क्योंकि यह संस्कार वार्षिक संस्कार में समाविष्ट है।

**(ii)** — इसके लिए सं. २०५१ वि. के ''श्री मार्त्तण्ड पंचांग'' के पृष्ठ ६१-६२ देखें।

**(iii)**— मध्यममान से गुरु का राशि भोग काल १ वर्ष है, लेकिन स्पष्ट मान से यह न्यूनाधिक होता रहता है ।

**समस्या (i) — यदि कोई ग्रह भावकुण्डली में राशि कुण्डली के सापेक्ष अगले या पिछले भाव में चला जाता है तब क्या उस ग्रह के दृश्य भाव भी आगे-पीछे हो जाएंगे ?**

**(ii) — 'त्रिक स्थानों में पापीग्रह की स्थिति से त्रिक-भावों के विषय (शत्रु, रोग, व्यय) नष्ट या शिथिल हो जाते हैं- ऐसा मैंने कहीं पढ़ा है। लेकिन जातकग्रन्थों में पापी ग्रहों की त्रिक में स्थिति का फल अशुभ लिखा मिलता है । किस मत को प्रामाणिक माना जाए ?**

*— श्रीकृष्णकान्त भारद्वाज, १४८०/५, ज्योतिनगर, कुरुक्षेत्र (हरियाणा)*

**समाधान (i)**— इसके लिए जातकपद्धतियों में दिया गया दृग्बल साधन देखिए ।

**(ii)** 'दुष्टप्रकृति के लोग विध्वंसकारी होते हैं, जहां वे जाते हैं, विध्वंस ही करते है'- इस सादृश्य पर यह मत आश्रित है। इसके अनुसार शत्रु, रोग या व्यय भाव में स्थित पापी ग्रह इन भावों के तत्त्वों का विनाश करेगा- यह इस मत के प्रवर्त्तक की कल्पना है। लेकिन यह कल्पना पूर्णतः तर्कसंगत नहीं है। क्योंकि दुष्ट प्रकृति के व्यक्ति गुणों (सद्भावों) का विनाशक होता है, अवगुणों (कुभावों) का तो उसे अधिकतर वर्धक ही पाया जाता है। अतः इस [illegible]

एवं व्यय के पोषक होते हैं। जातकग्रन्थों से भी इसी मत की पुष्टि होती है। जैसे -दैवज्ञाभरण के इस वाक्य में छठे भाव में पापी ग्रहों की स्थिति से शत्रुओं से पीड़ा लिखी है-

**षष्ठे वा पापबाहुल्ये शत्रुपीड़ां विनिर्दिशेत्।**

दैवज्ञाभरण में ही अष्टम में पापी ग्रह के अभाव तथा शुभग्रह की स्थिति का फल शुभ लिखा है -

**स्वोच्चराशिगते रन्ध्रे तस्मिंश्च शुभसंयुते।**
**पापग्रहविहीने तु जीवनं सुकरं भवेत्॥**

इसी तरह द्वादश भाव में भी क्रूर ग्रहों की स्थिति का फल अच्छा नहीं लिखा है—

**रव्यारफणि- संयुक्ते व्यये तद्भवनाधिपे।**
**दुर्बले पापसंदृष्टे देहवैकल्यमादिशेत्॥**

इसी प्रकार बृहज्जातक, मानसागरी, फलदीपिका आदि ग्रन्थों में अनेक ऐसे वाक्य मिलते हैं, जो त्रिक में क्रूर ग्रह की स्थिति को अशुभ तथा शुभ ग्रह की स्थिति को शुभ फल देने वाली बतलाते हैं।

किंच यदि लग्न (स्वास्थ्य), चतुर्थ (सुख), पंचम (सन्तान), नवम (भाग्य) आदि भावों के स्वामी क्रूर ग्रह त्रिक में चले जाएं तो स्वास्थ्य आदि का विनाश ही होगा। इस बारे में जातक ग्रन्थ पूर्णतः सहमत हैं। स्पष्ट है- त्रिक में पापी ग्रहों के फल को शुभ बतलाने वाला यह सिद्धांत फलित के सभी आचार्यों के मत के विपरीत होने के कारण तिरस्कार्य है ।

हां, 'उत्तरकालामृत' में निर्दिष्ट त्रिकभाव सम्बन्धी यह योग (सिद्धांत) तो अवश्य कुछ तर्कसंगत लगता है कि कोई त्रिकेश यदि अपने भावके अतिरिक्त किसी अन्य त्रिकभाव में स्थित हो, त्रिकेश से उसका स्थानविनिमय हो या वह त्रिकेशों से दृष्ट, युत हो, किन्त्व अन्य किसी दूसरे भावेश से वह अयुत एवं अदृष्ट रहे तो जातक को वह पर्याप्त शुभ फल देता है। स्पष्ट है- यह योग उस दुर्वृत्त व्यक्ति के विनाश के सादृश्य पर आधारित है जो अन्य स्वतुल्य दुर्वृत्त व्यक्तियों के चंगुल में फंसा हो, जिसे अन्य किसी सुवृत्त या सामान्यवृत्त वाले व्यक्ति की सहायता उपलब्ध न हो। ध्यान रहे- फलित के लगभग सभी योग इसी भान्ति किसी न किसी सादृश्य को दृष्टि में रखकर ही बनाए गए हैं।

**समस्या (i)— ' किसी भाव में स्थित कोई ग्रह तृतीयादि भाव में स्थित अन्यग्रह एवं भाव को एकचरण आदि दृष्टि से देखता है'— दृष्टि का यह सिद्धान्त**

**अत्यंत स्थूल जान पड़ता है। द्रष्टा ग्रह की दृश्य ग्रह/भाव पर दृष्टि की मात्रा का सूक्ष्मतापूर्वक निर्णय कैसे किया जाए?**

**(ii)— विवाह लग्न में जन्मराशि शुभ नहीं होती- यह 'मुहूर्त्त - चिन्तामणि'कार का मत है। पीयूषधाराकार ने भी इस मत की पुष्टि में कश्यप और नारद के वाक्य उद्धृत किए हैं। लेकिन काशी से प्रकाशित 'नारद संहिता' में इस बारे जो वाक्य मुद्रित मिलता है वह इस प्रकार है :- ''जन्मराश्यद्गमे चैव जन्मलग्नोदये शुभा''। इसका पीयूषधाराकार द्वारा उद्धृत पाठ ''जन्मराश्युद्गमो नैव जन्मलग्नोदयः शुभः'' से विरोध है। किसे प्रामाणिक माना जाए ?**

**(iii) — सायन एवं निरयण पद्धतियों के आधार पर आदिष्ट फल एकरूप नहीं होता । लेकिन कुछ कुण्डलियों के विश्लेषण से मेरा अनुभव है कि निरयण पद्धति पर आधारित फलादेश यथार्थ होता है। आपका इस विषय में क्या मत है?**

**(iv) — विषमविभागात्मक और समानमानात्मक भावों में से किसे मान्यता दी जाए?**

*— श्री मोहनलाल शास्त्री,*

*पो. तत्तापानी (मण्डी) हि.प्र.*

**समाधान (i)** — इसके लिए जातकपद्धतियों में निर्दिष्ट बलसाधन देखिए, जहाँ द्रष्टा ग्रह और दृश्य ग्रह/भावों के अंशात्मक अन्तर के आधार पर दृष्टि की प्रतिशतता निकालने की प्रक्रिया बताई गई है ।

(ii)—यहां काशी संस्करण वाली 'नारद संहिता' का पाठ भ्रष्ट है। ध्यान दें- 'जन्मराश्युद्गमे चैव जन्मलग्नोदये शुभा।'- काशी संस्करण वाले इस पाठ का कोई अर्थ नहीं निकलता । 'पीयूषधाराकार द्वारा उद्धृत 'जन्मराश्युद्गमो नैव जन्मलग्नोदयः शुभः।' पाठ ही सार्थक है, जिसका अर्थ है ''जन्मराशि वाला उद्गम (लग्न) शुभ नहीं है, जन्मलग्न वाला उदय (लग्न) शुभ है। '' स्पष्ट है- काशी संस्करण वाले पाठ का कोई अर्थ निकाल पाना संभव नहीं है । व्याकरण की दृष्टि से भी यह पाठ अशुद्ध है । ध्यान रहे- काशी संस्करण वाली 'नारद संहिता' में मुद्रण की असंख्य अशुद्धियां हैं। मेरे पास भी इसका यह संस्करण है । मैंने इसमें अनेक अक्षम्य अशुद्धियां पाई हैं।

(iii) —इस समस्या के समाधान के रूप में पृथक् लेख ''सायन और निरयण पद्धतियां तथा फलादेश'' पृष्ठ 59 पर दिया गया है, उसे पढ़ें ।

(iv) — जब हम स्थानीय याम्योत्तर वृत्त और क्रान्तिवृत के सम्पात को दशमभाव मानकर द्वादश भाव स्पष्ट करते हैं, तब भाव विषमविभागात्मक होते हैं । जब लग्न के राश्यादि में १,२,३ आदि राशियां जोड़ कर क्रमशः द्वितीयादि भाव स्पष्ट किए जाते हैं, तब भाव समानमानात्मक (अर्थात् ३०-३० अंश के) होते हैं । आजकल विषमविभागात्मक भावों के आधार पर ही अधिकतर दैवज्ञ लोग फलादेश का निर्णय करते हैं, लेकिन हमारे संहिता एवं जातकग्रन्थों में समानमानात्मक भावों का समर्थन करने वाले वाक्य उपलब्ध होते हैं। 'सिद्धांत तत्त्व विवेक' के रचयिता आचार्य कमलाकर ने समानमानात्मक भावों को ही ऋषिसमर्थित कहा है। उनका कहना है कि विषमविभागात्मक भाव यावनपरम्परा से भारत में प्रचलित हुए हैं। ४५-५० तथा इससे अधिक अक्षांशों वाले स्थलों पर विषमविभागात्मक भावों के आधार पर बनी भावकुण्डलियों के भावों के स्वामियों का निर्धारण बहुत अप्राकृतिक होता है और भावों के मान भी यहाँ परस्पर अत्यन्त विषम होते हैं, जिससे फलादेश निर्धारण में समस्या उत्पन्न होती है। इस दृष्टि से अनेक प्रबुद्ध आधुनिक दैवज्ञ भी समानमानात्मक भावों के समर्थन में लिखने लगे हैं। हमारे प्राचीन भारतीय फलितग्रन्थ भी इसी के पक्ष में हैं । यद्यपि जातकपद्धतियों द्वारा साधित द्वादश भाव विषमविभागात्मक ही होते हैं, पुनरपि सभी जातक-पद्धतिकार द्रष्टा ग्रह की तृतीयादि भावों पर एकचरणादि दृष्टियों का निर्णय करते समय तो भाव को सर्वत्र ३० अंशों का ही मानते हैं ।

कुछ दैवज्ञों का मत है कि **लग्नगत पूरी राशि को लग्न एवं तदुत्तरवर्ती शेष द्वितीयादि पूरी-पूरी राशियों को क्रमशः द्वितीयादि भाव मान कर ही फलादेश कहना चाहिए और अधिकतर दैवज्ञ इसी मतानुसार भावफल कहने की परम्परा भी लिए हुए हैं। अष्टकवर्ग में भी रेखाओं और शून्य बिन्दुओं के अंकन के लिए इसी मत का अनुसरण किया जाता है ।**

**समस्या - क्या '' *आदित्य-भौमयोर्नन्दा भद्रा शुक्रशशांकयोः। जया सौम्ये गुरौ रिक्ता शनौ पूर्णा मृतिप्रदा ॥*'' नारद के इस वाक्य द्वारा निर्दिष्ट मृत्युतिथियों में विवाहादि मंगल कृत्य वर्जित नहीं करने चाहिए?**

*— पं. कैलाशचन्द शर्मा, ऐन-२१, सी.आर. पार्क,*

*नई दिल्ली-१९*

| ग्रहगोचराद्यैर्दशा क्रमाद्यैर्ग्रह कृतानिष्ट-फल-शमनार्थ प्रत्येक-ग्रहाणां-दान-पदार्थाः | | | | | | | | | | | | जप संख्या | जपनीय-मंत्राः | दान समय | हवन-समिधः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | माणिक | सुवर्ण | ताम्र | गेहूं | गुड़ | घी | रक्तवस्त्र | रक्तपुष्प | केशर | मूंग, रक्तगाय | रक्तचन्दन | ७००० | ॐ ह्रां ह्रीं ह्रौं सः सूर्याय नमः | उदय | अर्क |
| चन्द्र | मोती | सुवर्ण | रजत | चावल | मिसरी | दही | श्वेतवस्त्र | श्वेतपुष्प | शंख | कपूंर, श्वेतबैल | श्वेतचन्दन | ११००० | ॐ श्रा श्रीं सः चन्द्राय नमः | सन्ध्या | पलाश |
| भौम | मूंगा | सुवर्ण | ताम्र | मसूर | गुड़ | घी | रक्तवस्त्र | रक्तकनेर | केशर | कस्तूरी, रक्तबैल | रक्तचन्दन | १०००० | ॐ क्रां क्रीं क्रौं सः भोमाय नमः | घ. २ शेष दिन | खदिर |
| बुध | पन्ना | सुवर्ण | कांसी | मूंग | खांड | घी | हरावस्त्र | सर्वपुष्प | हाथीदांत | कपूंर, शस्त्र | फल | १९००० | ॐ ब्रां ब्रीं ब्रौं सः बुधाय नमः | घ. ५ शेष दिन | अपामार्ग |
| गुरु | पुखराज | सुवर्ण | कांसी | दालचने | खांड | घी | पीतवस्त्र | पीतपुष्प | हल्दी | पुस्तक, घोड़ा | पीतफल | १९००० | ॐ ग्रां ग्रीं ग्रौं सः गुरवे नमः | संध्या | अश्वत्थ |
| शुक्र | हीरा | सुवर्ण | रजत | चावल | मिसरी | दूध | श्वेतवस्त्र | श्वेतपुष्प | सुगंध | दधि, श्वेतघोड़ा | श्वेतचन्दन | ६००० | ॐ द्रां द्रीं द्रौं सः शुक्राय नमः | सूर्य उ. | उदुम्बर |
| शनि | नीलम | सुवर्ण | लोहा | उदड़ | कुलथी | तेल | कृष्णवस्त्र | कृष्णपुष्प | कस्तूरी | कृष्णांग, भैंस | उपानह | २३००० | ॐ प्रां प्रीं प्रौ सः शनये नमः | मध्याह्ने | शमी |
| राहु | गोमेद | सुवर्ण | सीसा | तिल | सरसों | तिल | नीलवस्त्र | कृष्णपुष्प | खड्ग | कंबल, घोड़ा | शूर्प | १८००० | ॐ भ्रां भ्रीं भ्रौ सः राहवे नमः | रात्री | दूर्वा |
| केतु | लसनी | सुवर्ण | लोहा | तिल | सप्तधान्य | तेल | धूम्रवस्त्र | धूम्रपुष्प | नारियल | कंबल, बकरा | शस्त्र | १७००० | ॐ स्त्रां स्त्रीं स्त्रौं सः केतवे नमः | रात्री | कुशा |
| मुन्था | मोती | सुवर्ण | कांसी | चावल | सुवर्ण | घी | श्वेतवस्त्र | श्वेतपुष्प | कपूर | मसरी, श्वेतचन्दन | हाथीदांत | मुन्येशवत् | ॐ मुन्थेशमन्त्रः | मुन्थेशकाले | |

# नवग्रहों के व्रत की विधि

**यदि किसी व्यक्ति का कोई ग्रह गोचर से या दशा-अन्तर्दशा से खराब चल रहा हो तो निम्नलिखित प्रकार के उस ग्रह का शास्त्रोक्त व्रत-विधान ब्रह्मचर्य पूर्वक करने से अशुभ फल निवृत्ति होती है।**

**रविवार के व्रत की विधि**-सूर्य का व्रत रविवार को करें। यह व्रत शुक्लपक्ष के पहले ( जेठे ) रविवार से आरम्भ करके वर्ष पर्यन्त तीस या कम से कम १२ व्रत करें। उस रोज़ केवल गेहूं की रोटी घी लाल खण्ड के साथ या गेहूं का गुड़ से बना दलिया या हलवा इलायची डाल कर दान करके शेष का दिन में ही सूर्यास्त से पहले भोजन करें। नमक बिल्कुल न खायें। भोजन से पूर्व हो सके तो लाल वस्त्र पहनकर ऊपर चक्रोकत बीज-मन्त्र की माला जप करें। तदनन्तर सूर्य को गन्धाक्षत रक्त पुष्पदूर्वायुक्त अर्घ्य प्रदान करे। अपने मस्तक में लाल चन्दन का तिलक करें। जब व्रत का अन्तिम रविवार हो तो हवन पूर्णाहुति के बाद ब्राह्मण को भोजन करावें। ऐसा करने से सूर्य का अशुभ फल शुभ फल में परणित हो जावेगा। तेजस्विता बढ़ेगी। नेत्र रोग, चर्म रोग एव अन्य शारीरिक रोग भी शान्त होंगे।

**सूर्य शान्ति का सरल उपचार** :- लाल वस्तुओं का विशेष उपयोग जैसे चादर, परना तथा तांबे की अंगूठी का पहनना।

**सोमवार के व्रत की विधि**-चन्द्रमा का व्रत शुक्ल-पक्ष के प्रथम ( जेठे ) सोमवार से प्रारम्भ करके ५४ या १० व्रत करें। व्रत के दिन श्वेत वस्त्र धारण करके चक्रलिखित बीज-मन्त्र को ११ माला या ३ माला जप करें। सफेद फूलों से पूजन करके सफेद चन्दन का तिलक करें। मध्यान्ह के समय नमक के बिना दहीं - चावल, घी, खण्ड का यथाशक्ति दान करके स्वयं भोजन करें। जब व्रत का अन्तिम सोमवार हो उस दिन हवन पूर्णाहुति करके खीर-खण्ड से ब्राह्मण व बटुकों को भोजन करावें। इस व्रत के करने से व्यापार में लाभ, मानसिक कष्टों की शान्ति होती है, विशेष कार्य सिद्धयर्थ भी पूर्ण फलदायक होता है।

**चन्द्र शान्ति का सरल उपचार**:-सफेद जुराब, रुमाल, सफेद वस्त्र, दूध, दहीं का उपयोग, चांदी की अंगूठी पहनना।

**मंगलवार के व्रत की विधि**-यह व्रत शुक्ल पक्ष के प्रथम ( जेठे ) मंगलवार से प्रारम्भ करके २१ या ४५ व्रत करने चाहिएं। हो सके तो यह व्रत आजीवन रखें। बिना सिला हुआ लाल वस्त्र धारण करके बीज-मन्त्र की १, ५ या ७ माला जप करें। नमक सेवन न करे, यह जरूरी है। उस दिन गुड़ से बने हलवे का या लड्डुओं का दान करें। और स्वयं भी खावें। गुड़ से बना कुछ हलवा आदि बैल को भी खिलावें। मंगलवार का व्रत ऋण-हर्ता तथा सन्तति-सुखप्रद है। जब व्रत का अन्तिम मंगलवार हो उस दिन हवन-पूर्णाहुति करके लाल वस्त्र, तांबा, मसूर, गुड़, गेहूं तथा नारियल का दान करें। ब्राह्मणों तथा बच्चों को मीठा भोजन करावें।

**मंगल शान्ति का सरल उपचार**:- लाल रंग की वस्तुओं का उपयोग रात को लाल वस्त्र पहनें. तांबे के वर्तन, तांबे की अंगूठी पहनना।

**बुधवार का व्रत**- यह व्रत शुक्ल पक्ष के प्रथम बुधवार (जेठे) से प्रारम्भ करें। २१ या ४५ व्रत करें। हरा वस्त्र धारण करके बीज-मन्त्र की १७ या तीन माला जप करना चाहिए। उस दिन भोजन में नमक-रहित खण्ड, घी से बने पदार्थ जैसे मूंगी का बना हुआ हलवा, मूंगी की बनी मीठी पंजीरी या मूंगी के लड्डूओं का दान करे। फिर तीन तुलसीपत्र, गंगाजल या चरणामृत के साथ लेकर स्वयं भी उपरोक्त पदार्थ खावें। व्रत के अन्तिम बुधवार को हवन पूर्णाहुति करके अङ्गहीन भिक्षुक को मूंगीयुक्त भोजन कराकर हरा वस्त्र, मूंगी आदि का दान भी करें। इस व्रत से विद्या, धन-लाभ, व्यापार में तरक्की तथा स्वास्थ्य लाभ होता है। अमावस का व्रत करने से भी बुध ग्रह जन्य नेष्ट फल से मुक्ति मिलती है।

**बुध शान्ति का सरल उपचारः**- हरा रंग, हरे वस्त्र तथा श्रृंगार की अन्य वस्तुएं हरा रूमाल आदि रखना, कांसी के बर्तन में भोजन, बुधाष्टमी व्रत।

**बृहस्पति के व्रत की विधि**-यह व्रत शुक्ल पक्ष के प्रथम ( जेठे ) गुरुवार से आरम्भ करें, तीन वर्ष पर्यन्त या १६ गुरुवार व्रत करें, उस दिन पीत वस्त्र धारण करके बीज-मन्त्र की ११ या तीन माला जप करें। पीत पुष्पों से पूजन-अर्घ्य दानादि के बाद भोजन में चने के बेसन की बनी घी-खण्ड से बनी मिठाई लड्डू या हल्दी से पीले या केसरी चावल आदि ही खावें और यही दान करें। जब व्रत का अन्तिम गुरुवार हो तो हवन पूर्णाहुति के बाद ब्राह्मण व बटुकों को लड्डू भोजन करावे। स्वर्ण, पीत-वस्त्र चने की दाल आदि का दान करें। यह व्रत-विद्यार्थियों के लिए बुद्धि तथा विद्या-प्रद है, धन की स्थिरता तथा यश-वृद्धि करता है। अविवाहितों के लिए स्त्री प्राप्तिप्रद सिद्ध होता है।

**बृहस्पति शान्ति का सरल उपचार**- पीले वस्त्र, रूमाल आदि पीले फूल धारण करना, सोने की अंगूठी पहनना।

**शुक्र के व्रत की विधि**- यह व्रत शुक्ल पक्ष के प्रथम (जेठे) शुक्रवार से प्रारम्भ होता है। ३१ या २१ व्रत करे। श्वेत वस्त्र धारण करके बीज-मन्त्र की ३ या २१ माला जपें। भोजन में चावल, खण्ड या दूध से बने पदार्थ ही सेवन करें। यही पदार्थ यथा-शक्ति सम्भव हो तो एकाक्षी ( एक आंख वाले) भिक्षुक को या श्वेत गाय को दें। जब व्रत का अन्तिम शुक्रवार हो, हवन पूर्णाहुति के बाद खीर-खण्ड से बने पदार्थ ब्राह्मण बटुकों को खिलावें। चांदी, श्वेतवस्त्र, खाण्ड, चावल का दान करें। इस व्रत से स्त्री सुख एवं ऐश्वर्य की वृद्धि होती है।

**शुक्र शान्ति का सरल उपचारः**- सफेद वस्त्र, सफेद रूमाल , सफेद फूल धारण करना आदि गाय को हरा घास या पेड़ा देना, शिव पूजन।

**शनि के व्रत की विधि**-यह व्रत शुक्ल पक्ष के प्रथम (जेठे) शनिवार से आरम्भ करे, व्रत ५१ या ३१ करने चाहिएं। व्रत के दिन काला वस्त्र धारण करके बीज-मन्त्र की १९ या तीन माला का जप करें। फिर एक बर्तन में शुद्ध जल, काले तिल, काले फूल या लवंग ( लौंग ), गङ्गाजल तथा शक्कर, थोड़ा दूध डालकर पश्चिम की ओर मुंह करके पीपल-वृक्ष की जड़ में डाल दें। भोजन में उड़द के आटे का बना पदार्थ, पंजीरी, कुछ तेल से पका हुआ पदार्थ कुत्ते व गरीब को दें तथा तत्पश्चात् वस्तु के साथ केला व अन्य फल स्वयं प्रयोग में लाना चाहिए। यही पदार्थ दान भी करें। व्रत के अन्तिम शनिवार को हवन पूर्णाहुति के बाद तेल में पकी हुई वस्तुओं को देने के बाद काला वस्त्र, केवल उड़द तथा देसी जूता, तेल लगाकर दान करें। इस व्रत से सब प्रकार की सांसारिक परेशानी दूर हो जाती है। झगड़े में विजय होती है। लोह-मशीनरी कारखाने वालों के व्यापार में उन्नति होती है।

**शनि शान्ति का सरल उपचारः**- घर के परदे, जूते, जुराब, घड़ी का पट्टा, रूमाल आदि काले रंग के धारण करें।

**राहू केतु के व्रत की विधि**- शुक्ल पक्ष के प्रथम ( जेठे ) शनिवार से यह व्रत शुरू करना चाहिए। यह व्रत १८ करें। काला वस्त्र धारण करके १८ या ३ बीज-मन्त्र की माला जपें। तदनन्तर एक बर्तन

रेवड़ी, मुग्गा, तिल के बने मीठे पदार्थ सेवन करें और यही दान में भी दें। रात को घी का दीपक जलाकर पीपल की जड़ में रख दें। इस व्रत से शत्रुभय दूर तथा राजपक्ष से विजय मिलती है।

**राहू, केतु शान्ति का सरल उपचारः**- नीला रूमाल, नीला घड़ी का पट्टा, नीला पैन, लोहे की अंगूठी पहनें।

## ग्रहों के अरिष्ट-निवृत्त्यर्थ स्नान-विधि

यथा सिद्धौषधैः रोगाः नश्येयुर्मन्त्रतो भयम्॥
तथा स्नान-विधानेन ग्रह-दोषः प्रणश्यति॥

रवि ग्रह के दोष की शान्ति के लिए कभी-कभी व्रत के दिन बिल्ववृक्ष की जड़, देवदारू, मुलेठी, लाल फूल, केसर, पानी में उबाल कर स्नान करे। सोमवार के व्रत के दिन खिरनी की जड़, श्वेत, चन्दन, सिप्पी, पञ्चगव्य उबाल कर स्नान करें। ऐसे ही मंगल के दिन अनन्त मूल, रक्त चन्दन, मौलश्री, लाल फूल ये सब उबाल कर, बुध के दिन गोबर, मधु, चावल, विधारा उबाल कर, गुरु के दिन भारंगी, मुलैठी श्वेत सरसों, मालती पुष्प उबाल कर, शुक्र के दिन इलायची, मजीठ तथा शनि के दिन काले तिल, सौंफ, सुरमा, अमलवेत, सफेद बिनौला उबाल कर स्नान करें। ऐसे ही राहु केतु की शान्ति के लिए शनिवार के दिन देवदारू, सरसों तथा लोहवान उबाल कर स्नान करें, तो ग्रह शान्ति होती है।

**नोट**- स्नानोक्त कोई वस्तु उपलब्ध न हो तो जो वस्तु मिले उससे ही स्नान करें।

### सर्वग्रह किंवा सर्वविध शन्ति के लिए सामान्य औषध स्नान

लाजवन्ती (छुई-मुई), कूट, खिला, कांगनी, जौं, सरसों, देवदारु, हल्दी, सर्वौषधि लोध इन औषधियों के जल एवं से सप्ततीर्थादिक स्नान करने से सब ग्रहों की पीड़ा नष्ट होती है तथा पूर्व ही जो दान कह चुके हैं उनके करने से शान्ति होती है। गुरू, वचन, देवता ब्राह्मणों की वंदना, वेदादि श्रवण, साधुओं से बातें, मन की शुद्धता, जप, दान, होम तथा यज्ञ के करने से दुष्ट स्थानों में स्थित ग्रह पीड़ा नहीं करते (श्रीपतिः)॥

शनि विचार-अथ लघु कल्याणी (ढैया) फलम्-कल्याणी प्रददाति वा रविसुते राशेश्चतुर्थाष्टमं व्याधिः बन्धु विरोध देशगमनं क्लेशं च चिन्ताधिकम्। मृत्युं चैव करोति चापि मनुजं दुःखादि वह्निभयं लोह शस्त्रभयं सदैव-असुखं कुर्यादिग्गं सर्वदा॥ १॥ बृहत्कल्याणी फलम् . . . . राशौ द्वादश (१२) मूर्ध्नि जन्म ( १ ) हृदये गार्हो द्वितीये (२) शनिः। नानाक्लेशकरोऽति दुर्जनभयं पुत्रान्पशून्पीडयेत्॥ हानिः स्यान्मरणं विदेशगमनं सौख्यं च साधारणम्, रामाऽऽक्रद्धिविनाशनं प्रकुरुते तुर्याष्टमे वाऽथवा॥ २॥

सप्तधान्य- उड़द १. मूंगी २. गेहूं ३. चने ४. जौं ५. धान्य (तंदुल) ६. कंगनी ७.
अष्टगंध-अगर, कस्तूरी, कुंकुम कर्पूर, चन्दन, टोपीदार लौंग, गोरोचन देवदारु।
अष्टगंध धूप- अगर, छरीला, जटामासी, कर्पूर-कचरी, गुग्गुल, देवदारु गोमृत सफेद चन्दन।

# नक्षत्र-राशि ज्ञान चक्र

**राशिज्ञाने विशेष :-**

नक्षत्र वा राशि में श और स में, व और ब में कोई भेद नहीं होता। जिसके नाम का पहला अक्षर संयुक्त हो, वहां प्रथमाक्षर ग्रहण करें। (संयोगजाक्षरं नाम्नि ग्राह्य तत्रादिमाक्षरम्)

| राशयः | मेष | | | वृष | | | मिथुन | | | कर्क | | | सिंह | | | कन्या | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नक्षत्राणि | अश्विनी | भरणी | कृत्तिका | कृत्तिका | रोहिणी | मृगशिर | मृगशिर | आर्द्रा | पुनर्वसु | पुनर्वसु | पुष्य | आश्लेषा | मघा | पू. फा. | उ. फा. | उ. फा. | हस्त | चित्रा |
| प्रथमचरण | चू | ला | अ | ० | आ | व | ० | कु | क | ० | हु | डी | मा | मो | टे | ० | पू | प |
| द्वितीय च. | चे | लू | ० | ई | वा | वो | ० | घ | को | ० | हे | डू | मी | टा | ० | टो | ष | पो |
| तृतीय च. | चो | ले | ० | उ | वी | ० | क | ङ | ह | ० | हो | डे | मू | टी | ० | पा | ण | ० |
| चतुर्थ च. | ला | लो | ० | ए | वू | ० | की | छ | ० | हि | डा | डो | मे | टू | ० | पी | ठ | ० |

| राशयः | तुला | | | वृश्चिक | | | धनु | | | मकर | | | | कुम्भ | | | मीन | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नक्षत्राणि | चित्रा | स्वाती | विशाखा | विशाखा | अनुराधा | ज्येष्ठा | मूल | पू. षा. | उ. षा. | उ. षा. | अभिजित् | श्रवण | धनिष्ठा | धनिष्ठा | शतभिषा | पू. भा. | पू. भा. | उ. भा. | रेवती |
| प्रथमचरण | ० | रू | ती | ० | ना | नो | ये | भू | भे | ० | जू | खी | गा | ० | गो | से | ० | दू | दे |
| द्वितीय च. | ० | रे | तू | ० | नी | या | यो | धा | ० | भो | जे | खू | गी | ० | सा | सो | ० | थ | दो |
| तृतीय च. | रा | रो | ते | ० | नू | यी | भा | फ | ० | जा | जो | खे | ० | गू | सी | दा | ० | झ | चा |
| चतुर्थ च. | री | ता | ० | तो | ने | यू | भी | ढ | ० | जी | खा | खो | ० | गे | सू | ० | दी | ञ | चि |

**ध्यान दें—** नामों का प्रारम्भ ङ, ञ, ण इन अक्षरों से नहीं होता। यदि नक्षत्र के आधार पर इन अक्षरों से नाम प्रारम्भ हो रहा हो तो ङ की जगह ग, ञ की जगह द तथा ण की जगह पू से प्रारम्भ करें। ऐसा करने से भेद नहीं होता।

॥ १ ॥ **बहूनि यस्य नामानि नरस्य स्युः कथञ्च। ततः पश्चाद्भवं नाम ग्राह्यं स्वर-विशारदैः ॥ २ ॥ प्रसुप्तो भाषते येन येनागच्छति शब्दितः। तस्य नामादिवर्णो या मात्रा स स्वर एव हि ॥ ३ ॥ अथ जन्मराशि नामराश्योः प्रधानता निर्णीयते - विवाहे सर्वमांगल्ये यात्रादौ ग्रहगोचरे ॥ जन्मराशेः प्रधानत्वं नामराशिं न चिन्तयेत् ॥ ४ ॥ देशे ग्रामे गृहे युद्धे सेवायां व्यवहारके ॥ नामराशेः प्रधानत्वं जन्मराशिं न चिन्तयेत् ॥ ५ ॥ काकिण्यां वर्ग शुद्धौ च दाने द्यूते स्वरोदये। मन्त्रे पुनर्भूवरणे च नामराशेः प्रधानता ॥ ६ ॥ कुर्यात्षोडश कर्माणि जन्मराशौ बलान्विते। सर्वाण्यन्यानि कर्माणि नामराशौ बलान्विते ॥ ७ ॥ विवाह घटनं चैवं लग्नजं ग्रहजं बलम्। कामभाकृचिन्तयेत् सर्व जन्म न ज्ञायते यदा ॥ ८ ॥**

**अभिजित्-निर्णय-वैश्यप्रान्त्याघिः श्रुति-तिथि-भागतोऽभिजित्स्यात् ॥**

उत्तराषाढ़ा का चौथा चरण श्रवण का पहला १५वां भाग जोड़कर उसके चार भाग करो। उसको अभिजित का एक चरण मानकर नाम रखने आदि के विचार में उपयोग करो। उत्तराषाढ़ा के तीन चरणों के ही चार भाग करके उत्तराषाढ़ा का एक-एक चरण मानो। श्रवण का १५वां भाग छोड़कर जो शेष रहे उसके चार भाग करो, उसको श्रवण के १-१ चरण मानो। इस प्रकार को प्रायः सामान्य गणक नहीं जानते, एतदर्थ यहां लिखा गया है।

**राशि ज्ञानम्- चू. ल. अ मेषः, इ वो वृषः, क घ ङ छ ह मिथुनम् ॥**
**हीडी कर्कः, माटे सिंहः, टो प ण ठ पो कन्या ॥**
**रातें तुला तो ना यू वृश्चिक ये धफढभे धनुः ॥**
**भोजा खागी मकरः गुशद: कुम्भः दीथझञदो चा मीनः ॥**

उपरोक्त राशि- ज्ञान में प्रत्येक राशि के आदि और अन्त का अक्षर है और जहां जो अक्षर बदलता है, वहां वह भी ले लिया गया है। जैसे-मेष में पहला अक्षर 'चू' लेने से अश्विनी के तीन चरण ( चू चे चो ) का ग्रहण होता है और 'ल' से ( ला ली लू ले लो) पांचों का ग्रहण हुआ अर्थात् एक चरण ( चौथा चरण ) अश्विनी का और चतुर्थ चरण भरणी का ग्रहण हुआ और उसे कृतिका के प्रथम चरण इन नौ चरणों की एक राशि मेष हुई। इसी तरह अन्य राशियों का ज्ञान करें।

विशेष- जहां 'ज' का उच्चारण 'ज्व' होता है वहां ज्ञान चन्द्र का नक्षत्र उ. षा. और जहां इसका उच्चारण 'ग्य' होता है, वहां ज्ञान चन्द्र का नक्षत्र धनिष्ठा माना जाएगा क्योंकि 'ज' और 'ग' वर्ण क्रमशः उ. षा. और धनिष्टा नक्षत्र में पड़ते हैं।

नोट- चन्द्रमा की राशि एवं नक्षत्र के अनुसार जातक का नाम रखने से फलितज्ञ को काफी सुभीता रहता है। नाम जानने से ही ज्योतिषी जातक के जन्म समय चन्द्रमा की राशि एवं नक्षत्र ज्ञात लेता है तथा फलित-शास्त्र में काफी महत्वपूर्ण फलादेश चन्द्रमा की स्थिति पर ही निर्भर है। इसका एक वैज्ञानिक रहस्य भी है। निकटतम होने से चन्द्रमा का प्रभाव भू-स्थित-वनपति एवं प्राणियों पर अन्य सभी ग्रहों की अपेक्षा अधिक होता है। ज्वारभाटा लाने में भी चन्द्रमा की देन सूर्य की देन से दुगुनी है। चन्द्रमा का ज्वार-भाटांक सूर्य के ज्वार-भाटांक से दुगुना है। चन्द्रमा के भगणकाल का स्त्री के मासिक-धर्म से साक्षात् सम्बन्ध है। आजकल वैज्ञानिकों ने कुछ प्रयोग भी किए हैं, जिससे अचर-जगत् (वनस्पति आदि) पर चन्द्रमा का प्रभाव स्पष्ट रूप से ज्ञात होता है। अतः जन्म-पत्र आदि के अभाव में चन्द्रमा की स्थिति से ही फलादेश करने की पारिपाटी फलितज्ञों में है।

**नवीन-** फलितवेत्ता जन्म-पत्र की अंग्रेज़ी तारीखों के हिसाब से भी फलादेश करने लग गए हैं। **इस पद्धति में सायन सूर्य की राशि के आधार पर ही फलादेश होता है। चन्द्रमा की राशि के आधार पर फलादेश करना अधिक उपयुक्त है। अतः प्राचीन फलित-शास्त्रियों ने जन्म-कालीन चन्द्रमा की स्थिति को जन्म राशि के नाम से कहा है। हमारे ज्योतिष के अनुसार इसी का महत्त्व है।**

# बारह राशियों का मासिक फलादेश ( सम्वत् २०५६ वि. )

| राशि | वैशाख ( १४ अप्रैल से १४ मई तक ) | राशि | ज्येष्ठ ( १५ मई से १४ जून तक ) | राशि | आषाढ़ ( १५ जून से १५ जुलाई तक ) |
|---|---|---|---|---|---|
| मेष | सेहत ठीक, अर्थ लाभ, जायदाद सम्बन्धी विवाद से हानि, निजी लोगों से अनबन, घरेलू झंझट, स्त्री कष्ट। अप्रै. २१,२२, मई २,३,४,११,१२,१३ अशुभ। | मेष | अर्थ लाभ, पराक्रम बढ़े, सन्तति चिन्ता, स्त्री कष्ट, कार्यान्तर से लाभ, मासान्त में कष्ट व खर्च हो। मई २०,२१, २९,३१, जून ८,९ अशुभ। | मेष | सेहत ठीक, धन लाभ, नई योजना व सन्तान पक्ष से हानि, स्त्री सुख, मासान्त में लाभ, शत्रु सिर उठावें। जून १६,१७,२५,२६,२७, जुला. ५,६,१३,१४,१५ अशुभ। |
| वृष | सेहत ठीक, उत्साह बढ़े, शत्रु प्रबल, आमदन से खर्च ज्यादा, मासान्त में अर्थ लाभ होकर हाथ से निकले, नई योजना, अप्रै.२४,२५,२६, मई ४,५,६,१४ अशुभ। | वृष | कफ-वायु विकार, हाथ तंग रहे, चोटभय सन्तान पक्ष से चिन्ता, स्त्री सुख, कारोबार ठीक, चोरी, ठगी का डर। मई १५,२२,२३, जून १,२,१०,११ अशुभ। | वृष | अर्थ हानि, निजी लोगों से मदद, मित्र व बन्धु कष्ट, स्त्री से अनबन, कारोबार में रुकावट। जून १८,१९,२०,२८,२९,३०,जुला. ७,८,९ अशुभ। |
| मिथुन | कफ विकार, अर्थ हानि, निजीजन कष्ट, स्त्री सुख, कारोबार ठीक, वृथा विवाद से बचें। अप्रै. २७,२८,२९,मई ७,८ अशुभ। | मिथुन | उदर विकार, धन लाभ, निज लोगों से मदद, निजीजन कष्ट, गुप्त चिन्ता, कारोबार में रुकावट, राहु का दान करें। मई १६,१७,२४,२५,२६ जून ३,४,५,१२,१३अशुभ। | मिथुन | सेहत ठीक, धन लाभ, हिम्मत बढ़े, शत्रु प्रवल, स्त्री कष्ट, कारोबार पहले से ठीक पर हाथ तंग रहे। जून २१,२२,३०, जुला. १,२,९,१०,११ अशुभ। |
| कर्क | उदर विकार, लाभ होकर हानि हो, मित्रों से अनबन, स्थिर सम्पत्ति विवाद, गुप्त चिन्ता, कारोबार में रुकावट। अप्रै.२९,३०, मई १,९,१०,११ अशुभ। | कर्क | सेहत ठीक, अर्थ लाभ, भ्रातृ कष्ट, शुभ समाचार मिले, शत्रु प्रबल, कार्यान्तर से लाभ। मई १८,१९,२७,२८,जून ६,७,१४ अशुभ। | कर्क | सेहत ठीक, धन हानि, निजीजन कष्ट, असफल योजना, कारोबार में लाभ परन्तु कर्जा चढ़े। जून १५,२३,२४,२५, जुला.३,४,११,१२,१३ अशुभ। |
| सिंह | शिर व नेत्र पीड़ा, निजी लोगों से अनबन, घरेलू झंझट बढ़ें, स्त्री कष्ट, कारोबार अपेक्षाकृत ठीक। अप्रै. २१,२२, मई २,३,४,११,१२,१३ अशुभ। | सिंह | सेहत ठीक, शुभ समाचार मिले,हाथ तंग रहे, सम्पत्ति सुख, असफल योजना, स्त्री पक्ष शुभ, कारोबार ठीक। मई२०,२१,२९,३१, जून ८,९ अशुभ। | सिंह | क्रोध बढ़े, यात्रा में कष्ट, स्त्री कष्ट, कारोबार में रुकावट, आय से व्यय अधिक, कष्टप्रद समाचार। जून १६, १७, २५, २६, २७, जुला.५,६,१३,१४,१५ अशुभ। |
| कन्या | सेहत ठीक,हाथ तंग रहे, नई योजना से हानि, स्त्री सुख, कारोबार ठीक, हिस्सेदारी से हानि। अप्रै. २४,२५,२६, मई ४,५,६,१४अशुभ। | कन्या | क्रोध बढ़े, यात्रा में कष्ट, घरेलू झंझट, गुप्त शत्रु से भय, कार्यान्तर व स्थानान्तर का विचार, मासांत शुभ। मई १५,२२,२३, जून १,२,१०,११ अशुभ। | कन्या | क्रोध बढ़े, निजी लोगों से अनबन, शत्रु प्रबल, कारोबार कमजोर, आय से व्यय अधिक, रोग भय। जून १८,१९,२०,२८,२९,३०, जुला. ७,८,९अशुभ। |
| तुला | क्रोध बढ़े, लड़ाई झगड़े से बचें, अर्थहानि, सरकार से भय, कार्यान्तर व स्थानान्तर से लाभ। अप्रै. २७,२८,२९, मई ७,८ अशुभ। | तुला | पित्त विकार, शत्रु कमजोर,निजी लोगों से अनबन,नई योजना से लाभ, स्त्री से अनबन, किस्मत साथ न दे। मई १६,१७,२४,२५,२६,जून३,४,५,१२,१३ अशुभ। | तुला | अर्थ हानि, असफल योजना, स्त्री सुख, शत्रु प्रबल, राजभय, मंगल, राहु का दान करें। जून २०,२१,२२,३०,जुला. १,२,९,१०,११ अशुभ। |
| वृश्चिक | पित्त विकार, धनलाभ हो, सन्तान पक्ष से खुशी, स्त्री सुख, यात्रा में कष्ट, गुप्त शत्रु से भय। अप्रै. २९,३०, मई १,९,१०,११ अशुभ। | वृश्चिक | सेहत ठीक। कर्जा बढ़े, निजजन सहयोग, सन्तान पक्ष से चिन्ता, स्त्री सुख, कारोबार में रुकावट, खर्च विशेष । मई १८,१९,२७,२८, जून ६,७,१४ अशुभ। | वृश्चिक | उदर विकार, निजीजन सहयोग, शत्रु हतप्रभ, स्त्री कष्ट, कारोवार में कुछ रुकावट, मासान्त में हानि भय, जून १५,२३,२४,२५,जुला.३,४,११,१२,१३ अशुभ। |
| धनु | सेहत ठीक, नेत्र कष्ट, अच्छे लोगों से मेल हो, असफल योजना, शत्रु कमजोर, नीच से अपमान भय। अप्रै. २१,२२, मई २,३,४,११,१२,१३ अशुभ। | धनु | उदर विकार, निजीजन सहयोग, बन्धुओं से अनबन, नीच से अपमान भय, कारोबार गड़बड़, रोग, शोक, भय। मई २०,२१,२९,३१, जून ८,९ अशुभ। | धनु | निजीजन असहयोग, सन्तान पक्ष शुभ, स्त्री सुख, शत्रु प्रवल, राजभय,करोवार कमजोर। जून १६,१७,२५,२६,२७, जुला. ५,६,१३,१४,१५ अशुभ। |
| मकर | उदर विकार, धनहानि, निजीजन सहयोग, गुप्तशत्रु भय, नई योजना, मानसिक अशान्ति, कारोबार में रुकावट। अप्रै. २४,२५,२६,मई ४,५,६,१४ अशुभ। | मकर | अर्थ लाभ होकर हानि हो, बन्धुओं से अनबन, सन्तान पक्ष से चिन्ता, शत्रु दबें, स्त्री सुख, धर्म कर्म में मन न लगे। मई १५,२२,२३, जून १,२,१०,११ अशुभ। | मकर | सेहत खराब, धन लाभ होकर हानि, असफल योजना, स्त्री सुख, कार्यान्तर व स्थानान्तर का विचार। जून १८,१९,२०,२८,२९,३०, जुला. ७,८,९अशुभ। |
| कुम्भ | कफ-वायु विकार, अर्थ लाभ हो, निजीजनों से विरोध मित्रोंसे मदद, शत्रु हतप्रभ, कारोबार में रुकावट। अप्रै. २७,२८,२९, मई ७,८ अशुभ। | कुम्भ | सेहत ठीक, कार्यान्तर से अर्थ लाभ, यात्रा सुख, स्त्री पक्ष शुभ, मास मध्य में अचानक कष्ट, धनहानि भय। मई १६,१७,२४,२५,२६, जून ३,४,५,१२,१३ अशुभ। | कुम्भ | क्रोध बढ़े, धन हानि, भाई से सुख, सम्पत्ति विवाद, गुप्त चिन्ता, कारोबार कमजोर, आय से व्यय ज्यादा। जून २०,२१,२२,३०, जुला.१,२,९,१०,११ अशुभ। |

# बारह राशियों का मासिक फलादेश ( सम्वत् २०५६ वि. )

| राशि | श्रावण ( १६ जुलाई से १६ अगस्त तक ) | राशि | भाद्रपद ( १७ अग. से १६ सितं. तक ) | राशि | आश्विन ( १७ सितं. से १६ अक्तू. तक ) |
|---|---|---|---|---|---|
| मेष | उदर विकार, अर्थ लाभ, निजीजन सहयोग, घरेलू झंझट बढ़े, मन अशान्त, कारोबार में उन्नति। जुला.२३,२४, अग. १,२,३,१०,११ अशुभ। | मेष | सेहत ठीक, आय से व्यय अधिक, मन चिन्तित, सम्पत्ति विवाद, शत्रु कमजोर, सत्री सुख। अग. १९,२०,२१,२९,३०,सित. ६,७,१५,१६ अशुभ। | मेष | सेहत ठीक, धन लाभ, निजीजन सहयोग , मन अशांत, अच्छे लोगों से मेल, सन्तति चिन्ता। सितं. १७,२५,२६, अक्तू. ३,४,५,१३,१४ अशुभ। |
| वृष | सेहत ठीक, धन लाभ होकर हाथ से निकले,निजी लोगों से अनबन, शत्रु प्रबल, कार्यान्तर व स्थानान्तर का विचार। जुला. १६,१७,२५,२६,२७ अग. ३,४,५,१२,१३ अशुभ। | वृष | सेहत खराब, धन हानि, निजी जनों से अनबन, अच्छेलोगों से मेल, स्थानान्तर व कार्यान्तर से हानि । अग. २१,२२,२३,३१, सितं. १,८,९,१०अशुभ। | वृष | उदर विकार, धन लाभ, गुप्त चिन्ता, बंधु सुख, सरकारी झंझट, स्त्री पक्ष से चिन्ता, कार्यान्तर से लाभ। सितं.१८,१९,२०,२७,२८ , अक्तू. ५,६,७,१५,१६ अशुभ। |
| मिथुन | उदर विकार, हाथ तंग रहे, यात्रा में कष्ट, असफल योजना, स्त्री कष्ट, आय से व्यय अधिक। जुला. १८,१९,२८,२९, अग. ६,७,१४,१५,१६ अशुभ। | मिथुन | क्रोध बढ़े, मन अशान्त, भाई से मेल, सन्तति चिन्ता, कारोबार ठीक, मासान्त में खर्च अधिक। अग. २४,२५,२६, सितं. १,३,१०,११,१२ अशुभ। | मिथुन | क्रोध बढ़े, उत्साह वृद्धि, शत्रु कमजोर, कारोबार की चिन्ता, आय से व्यय अधिक। सितं. २०,२१,२२,२९,३०, अक्तू. ८,९ अशुभ। |
| कर्क | क्रोध बढ़े, अर्थहानि, असफल योजना, स्त्री पक्ष से लाभ, कारोबार बेहतर। जुला. २०,२१,२२,३०,३१ अग. ८,९ अशुभ। | कर्क | मन परेशान, हिम्मत बढ़े, शत्रु प्रबल, स्त्री सुख, आय से व्यय ज्यादा। अग. १७,१८,२६,२७,२८, सितं. ४,५,१३,१४,१५ अशुभ। | कर्क | सेहत ठीक , अर्थ हानि, सन्तान कष्ट, स्त्री सुख,नीच से अपमान भय, कारोबार ठीक। सितं. २३,२४ , अक्तू. १,२,३,१०,११,१२ अशुभ। |
| सिंह | रक्त-पित्त विकार, निजी लोगों से मनमुटाव, चोट भय, गुप्त चिन्ता, कारोबार कुछ ठीक। जुला.२३,२४, अग. १,२,३,१०,११ अशुभ। | सिंह | सेहत ठीक, नेत्र कष्ट, नई योजना, स्त्री सुख,करोबार कुछ ठीक, फिजूल खर्च ज्यादा। अग. १९,२०,२१,२९,३०, सितं. ६,७,१५,१६ अशुभ। | सिंह | उदर विकार, धनहानि, मित्रों से मेल, स्त्री कष्ट, कारोबार ठीक, मासान्त में फिजूल खर्च विशेष। सितं. १७,२५,२६, अक्तू. ३,४,५,१३,१४ अशुभ। |
| कन्या | सेहत खराब, कर्जा चढ़े,कार्यान्तर से हानि, मास मध्य में अचनाक खर्च, लड़ाई झगड़े से बचे। जुला. १६, १७, २५, २६, २७ अग. ३,४,५,१२,१३अशुभ। | कन्या | उदर विकार, अपमान भय, कारोबार में रुकावट, मासान्त में अचानक लाभ। अग. २१,२२,२३,३१, सितं. १,८,९,१० अशुभ। | कन्या | वायु विकार, हिम्मत बढ़े, शत्रु हतप्रभ, कारोबार ठीक परन्तु हानिभय। सितं. १८,१९,२०,२७,२८, अक्तू. ५,६,७,१५,१६ अशुभ। |
| तुला | उदर विकार नई योजना से लाभ, सम्पत्ति विवाद, स्त्री से अनबन, करोबार में रुकावट। जुला. १८,१९,२८,२९, अग.६,७,१४,१५,१६ अशुभ। | तुला | वायु विकार,निजी लोगों से अनबन, स्त्री सुख, कार्यान्तर से लाभ, क्रोध बढ़े, शनि दान से कल्याण। अग. २४,२५२६, सितं. २,३,१०,११,१२,अशुभ। | तुला | वायु विकार, धनहानि, सन्तति चिन्ता, स्त्री सुख, कार्यान्तर व स्थानान्तर से लाभ। सितं. २०,२१,२२,२९,३०, अक्तू. ८.९ अशुभ। |
| वृश्चिक | वायु विकार, हिम्मत बढ़े, रोग भय, शत्रु कमजोर, स्त्री सुख, मासान्त में विशेष खर्च। जुला. २०,२१,२२,३०,३१, अग. ८,९ अशुभ। | वृश्चिक | वायु विकार अर्थ लाभ, निजीजन सुख, सन्तान पक्ष से चिन्ता, स्त्री कष्ट, कारोबार कुछ ठीक। अग. १७,१८,२६,२७,२८, सितं. ४,५,१३,१४,१५ अशुभ | वृश्चिक | क्रोध बढे, धनहानि, घरेलू झंझट बढ़े, स्त्री कष्ट, मन परेशान, कारोबार में रुकावट। सितं. २३,२४,अक्तू. १,२,३,१०,११,१२ अशुभ। |
| धनु | सेहत खराब, अर्थ लाभ होकर हानि, सन्तान पक्ष से चिन्ता, शत्रु प्रबल, बुरे कामों में मन लगे। जुला. २३,२४, अग. १,२,३,१०,११ अशुभ। | धनु | उदर विकार, धन लाभ, यात्रामें कष्ट, स्त्री से अनबन, कार्यान्तर का विचार, घरेलू झंझट बढ़े। अग. १९,२०,२१,२९,३० सितं. ६,७,१५,१६ अशुभ। | धनु | उदर विकार, निजी लोगों से अनबन, शुभ समाचार, स्त्री सुख, गुप्त चिन्ता। सितं. १७,२५,२६, अक्तू. ३,४,५,१३,१४ अशुभ। |
| मकर | क्रोध बढ़े, धन लाभ, निजी लोगों से अनबन, सन्तान सुख, स्त्री पक्ष से चिन्ता, कार्यान्तर का विचार जुला. १६,१७,२५,२६,२७, अग. ३,४,५,१२,१३ अशुभ। | मकर | सेहत ठीक, हौसला बढ़े। निजीजन वैमनस्य, सम्पत्ति लाभ, स्त्री कष्ट, साझेदारी में नुकसान। अग. २१, २२, २३, ३१, सितं. १,८,९,१० अशुभ। | मकर | सेहत ठीक, धन हानि, कर्जा बढ़े। अच्छे लोगों से मेल, स्त्री पक्ष शुभ। सितं. १८,१९,२०,२७,२८ अक्तू. ५,६,७,१५,१६ अशुभ। |
| कुम्भ | सेहत ठीक, शत्रु कमजोर, अच्छे लोगों से मेल, सुख अर्थलाभ, अशुभ समाचार, आय से खर्च ज्यादा। जुला. १८,१९,२८,२९, अग. ६,७,१४,१५,१६ अशुभ। | कुम्भ | शिर व नेत्र पीड़ा, भ्रातृ सुख, नई योजना असफल स्त्री सुख, आय से व्यय अधिक। अग. २४,२५,२६, सितं. २,३,१०,११,१२ अशुभ। | कुम्भ | उदर विकार, ऐश्वर्य में मन लगे, निजीजन सहयोग, सन्तान पक्ष से चिन्ता, नई योजना। सितं. २०,२१,२२,२९,३०, अक्तू. ८,९ अशुभ। |
| मीन | सेहत खराब, अर्थहानि, बन्धु सुख, असफल योजना, रोगभय, आय से खर्च ज्यादा।जुला. २०,२१,२२,३०,३१, अग. ८,९ अशुभ | मीन | शरीर कष्ट, धन लाभ, निजी लोगों से [illegible] चिन्ता, कारोबार कुछ ठीक। अग. १७,१८,२६,२७,२८,सितं. ४,५,१३,१४,१५ अशुभ। | मीन | अर्थ लाभ, भ्रातृ सुख, सम्पत्ति लाभ, शत्रु कमजोर, कारोबार कुछ ठीक। सितं. २३,२४, अक्तू.१,२,३,१०,११,१२ अशुभ। |

# बारह राशियों का मासिक फलादेश ( सम्वत् २०५६ वि. )

| राशि | कार्तिक ( १७ अक्तू. से १५ नवं. तक ) | राशि | मार्गशीर्ष ( १६ नवं. से १५ दिसं. तक ) | राशि | पौष ( १६ दिसं. से १३ जन. सन् २००० इ. तक ) |
|---|---|---|---|---|---|
| मेष | सेहत खराब, धन लाभ होकर हानि, निजी लोगों से अनबन, घरेलू झंझट, स्त्री कष्ट, कारोबार कमजोर। अक्तू. २२,२३,२४,३१,नवं. १,९,१०,११ अशुभ। | मेष | कर्जा सिर चढ़े, वायु विकार, हिम्मत बढ़े, शत्रु परास्त, कारोबार ठीक, मासान्त में लाभ। नवं. १९,२०,२७,२८, दिसं. ६,७,८ अशुभ। | मेष | सेहत ठीक, अर्थ लाभ, अच्छे लोगों से मेल, सन्तति सुख, मासान्त में विशेष व्यय। दिसं. १६,१७,१८,२४,२५,२६ जन. (२०००ई.)२,३,४,१२,१३ अशुभ। |
| वृष | क्रोध बढ़े, अर्थ लाभ, शत्रु कमजोर, सन्तान सुख, शत्रु परास्त, स्त्री सुख, नए कार्य का विचार। अक्तू. १७,२४,२५,२६, नवं.२,३,११,१२,१३ अशुभ। | वृष | क्रोध बढ़े, अर्थ हानि, मन परेशान, सन्तति पक्ष शुभ, कारोबार ठीक, मासान्त में कष्ट भय। नवं. २१,२२,२९,३०, दिसं. १,९,१० अशुभ। | वृष | सेहत ठीक, धन हानि भय, निजीजन सहयोग, स्त्री कष्ट, कारोबार की नई रूप रेखा बने। दिसं. १८,१९,२०,२६,२७,२८,जन. (२०००ई.)५,६,७ अशुभ। |
| मिथुन | क्रोध बढ़े, करजा चढ़े, यात्रा में सुख, अचानक कष्ट, कारोबार में हानि, आय से व्यय अधिक। अक्तू. १८,१९,२६,२७,२८, नवं.४,५,६,१४,१५ अशुभ। | मिथुन | उदर विकार, कर्जा चढ़े, निजी लोगों से मदद, अच्छे लोगों से मेल, स्त्री को रोगभय, कारोबार ठीक। नवं. १६,२३,२४ , दिसं.१,२,३,११,१२,१३ अशुभ। | मिथुन | वायु विकार, अर्थ लाभ हो, निजीजन विरोध, नई योजना, गुप्त चिन्ता, आय से व्यय अधिक। दिसं. २०,२१,२२,२९,३०,जन.(२०००ई.)८,९ अशुभ। |
| कर्क | मन अशान्त, रोग भय, निजीजनों से अनबन, सम्पत्ति विवाद, गुप्त चिन्ता, कारोबार में लाभ। अक्तू. २०,२१,२२,२८,२९,३०, नवं.६,७,८ अशुभ। | कर्क | मन परेशानी, अर्थ लाभ होकर हाथ से निकले, निजीजन विरोध, असफल योजना। नवं. १७,१८,२५,२६, दिसं. ४,५,१४,१५ अशुभ : | कर्क | सेहत ठीक, अर्थ चिन्ता, नई योजना, स्त्री सुख, कारोबार मध्यम, आय से व्यय अधिक। दिसं. २२,२३,२४,३१, जन.(२०००ई.)१,२,१०,११,१२ अशुभ। |
| सिंह | मन शान्त, निजी लोगों से मदद, शत्रु दबे, स्त्री सुख, कारोबार कमजोर। अक्तू. २२,२३,२४,३१ ,नवं. १,९,१०,११ अशुभ। | सिंह | अर्थ हानि, सेहत खराब, यात्रा में चोट भय, स्त्री सुख, कारोबार कुछ ठीक। नवं. १९,२०,२७,२८, दिसं. ६,७,८ अशुभ | सिंह | क्रोध बढ़े, सम्पत्ति विवाद, घरेलू झंझट, स्त्री सुख, कार्यान्तर सेलाभ, मासान्त में खर्च ज्यादा। दिसं. १६, १७, १८, २४, २५, २६जन. (२०००ई.)२,३,४,१२,१३ अशुभ। |
| कन्या | अर्थ हानि, सन्तान व नई योजना से परेशानी स्थानान्तर व कार्यान्तर से लाभ। अक्तू. १७,२४,२५,२६, नवं. २,३,११,१२,१३ अशुभ। | कन्या | वायु विकार, अर्थपक्ष कमजोर, बन्धुकष्ट, स्त्री सुख, कार्यान्तर व स्थानान्तर का विचार नवं. २१,२२,२९,३०,दिसं. १,९,१० अशुभ। | कन्या | सेहत ठीक, उत्साह बढ़े, निजीजनों से वैमनस्य, लड़ाई, झगड़ो से बचे, कर्जा चढ़े। दिसं. १८,१९,२०,२६,२७,२८,जन.(२०००ई.)५,६,७ अशुभ। |
| तुला | अचानक नुकसान, यात्रा में कष्ट, स्त्री से अनबन कारोबार में अड़चन से मन अशान्त। अक्तू. १८,१९,२६,२७,२८,नवं. ४,५,६,१४,१५अशुभ। | तुला | सेहत ठीक, हिम्मत बढ़े, नई योजना, स्त्री से अनबन, कारोबार कमजोर, मासांत में अचानक कष्ट। नवं. १६,२३,२४, दिसं. १,२,३,११,१२,१३ अशुभ। | तुला | सेहत खराब, आर्थिक संकट, स्त्री से अनबन, रोगभय, कारोबार ठीक, परन्तु खर्च ज्यादा। दिसं.२०,२१,२२,२९,३०, जन.(२०००ई.)८,९ अशुभ। |
| वृश्चिक | सेहत ठीक, अर्थ लाभ, हिम्मत बढे, नई योजना से हानि, स्त्री कष्ट, कारोबार कमजोर। अक्तू. २०,२१,२२,२८,२९,३० नवं. ६,७,८ अशुभ। | वृश्चिक | वायु विकार, अर्थ हानि, मित्रों से मदद, सन्तति चिन्ता, क्रोध बढ़े, कारोबार ठप्प। नवं. १७,१८,२५,२६, दिसं. ४,५,१४,१५ अशुभ। | वृश्चिक | उदर विकार, क्रोध बढ़े, मित्रों से मेल, कारोबार पहले से अच्छा, शनि एवं बुध का दान करें। दिसं. २२,२३,२४,३१, जन.(२०००ई.)१,२,१०,११,१२ अशुभ। |
| धनु | वायु विकार, धनहानि, निजीजन विरोध , सन्तान पर व्यय अधिक, क्रोध बढ़े, कारोबार ठीक। अक्तू. २२,२३,२४,३१, नवं. १,९,१०,११ अशुभ। | धनु | उदर विकार, बन्धु सुख, असफल योजना, स्त्रो कष्ट, कारोबार से लाभ। नवं. १९,२०,२७,२८,दिसं. ६,७,८ अशुभ। | धनु | सेहत मध्यम, निजीजनों से मेल मिलाप, धन लाभ, सन्तति पक्ष से चिन्ता, कारोबार खराब। दिसं. १६,१७,१८, २४,२५, २६,जन.(२०००ई.)२,३,४,१२,१३अशुभ। |
| मकर | उदर विकार, धन हानि, मित्रों से अनबन, स्त्री पक्ष से चिन्ता, कारोबार बेहतर। अक्तू. १७,२४,२५,२६, नवं. २,३,११,१२,१३ अशुभ। | मकर | रक्त-पित्त विकार, नेत्र कष्ट, सम्पत्ति विवाद बन्धुओं से अनबन, सन्तति कष्ट, शत्रु कमजोर, स्त्री चिन्ता, नवं. २१,२२,२९,३०, दिसं. १,९,१० अशुभ। | मकर | सुख धन लाभ, गुप्त शत्रु से भय, निजी जन सहयोग, लड़ाई-झगड़े से बचें। दिसं. १८,१९,२०, २६,२७, २८,जन. (२०००ई.)५,६,७ अशुभ। |
| कुम्भ | सेहत खराब, अर्थ लाभ होकर हानि हो, नई योजना से नुकसान, शत्रु प्रबल। अक्तू. १८,१९,२६,२७,२८ नवं. ४,५,६,१४,१५ अशुभ। | कुम्भ | कफ-वायु विकार, धन-लाभ, भ्रातृ कष्ट, यात्रा में चोट भय, सन्तान पक्ष से चिन्ता, स्त्रीं सुख। नवं. १६,२३,२४, दिसं. १,२,३,११,१२,१३ अशुभ। | कुम्भ | सेहत ठीक, शत्रु भय, बन्धुसुख लाभ, अचानक कष्टभय, स्त्री से अनबन, कार्यान्तर व स्थानान्तर का विचार। दिसं. २०,२१,२२,२९,३०, जन.(२०००ई.)८,९ अशुभ। |
| मीन | अर्थ हानि, व्यापार में विशेष हानि भय, बुरी खबर मिले, आय से व्यय अधिक। अक्तू. २०,२१,२२,२८,२९,३०, नवं. | मीन | उदर विकार, व्यापार में हानि, हिम्मत बढ़े, मित्रों से अनबन, गुप्त चिन्ता, कार्यान्तर क्रा विचार, नवं. १७,१८,२५,२६, दिसं ४,५,१४,१५ अशुभ। | मीन | राजपक्ष से भय, व्यापार में हानि, हिम्मत बढ़े। निजीजन सहयोग, बनते कार्य में रुकावट। दिसं. २२,२३,२४,३१जन. (२०००ई.)१,२,१०,११,१२ अशुभ। |

# बारह राशियों का मासिक फलादेश ( सम्वत् २०५६ वि. )

| राशि | माघ ( १४ जन.( २०००ई. ) से १२ फर. तक ) | राशि | फाल्गुन ( १३ फर. से १३ मार्च तक ) | राशि | चैत्र ( १४ मार्च से १२ अप्रैल तक ) |
|---|---|---|---|---|---|
| मेष | रोग भय, स्थान हानि, नेत्र कष्ट, शत्रु बढ़े, धनहानि भय, गृहकलह, मासान्त में आय से व्यय अधिक। जन. १४,२१,२२,३०,३१,फर.९,१० अशुभ। | मेष | स्थान हानि, बन्धन भय, नेत्र कष्ट, हिम्मत बढ़े, शत्रु कमजोर, अच्छे लोगों से मेल, शत्रु हतप्रभ। फर. १७, १८, १९, २६,२७,२८ मार्च, ७,८ अशुभ। | मेष | स्थानान्तर व कार्यान्तर का विचार, नेत्र कष्ट व चोट भय, शत्रु बढ़े, असफल योजना, कारोबार में हानि। मार्च १६,१७,२४,२५,२६ अप्रै. ३,४,१२ अशुभ। |
| वृष | भय, पीड़ा, सुख, अर्थलाभ, अचानक हानि भय, व्यापार में नुकसान, वायुपीड़ा। जन. १५,१६,२३,२४, फर. १,२,३,११,१२अशुभ। | वृष | क्रोध बढ़े, शरीर में पीड़ा धन लाभ होकर हानि, निजी लोगों से मदद, सन्तान पक्ष से चिन्ता। फर. १९,२०,२१,२९,मार्च १,९,१०,११ अशुभ | वृष | दुर्घटना भय, अर्थ संकट, लड़ाई-झगड़े से बचें। यात्रा में कष्ट, स्त्री पक्ष से अशान्ति, कारोबार कमजोर। मार्च १८,१९,२७,२८,२९, अप्रै. ५,६,७ अशुभ। |
| मिथुन | धन लाभ होकर हानि हो, असफल योजना, स्त्री सुख, कारोबार कमजोर, कर्जा चढ़े। जन. १७,१८,२५,२६,२७,फर. ४,५अशुभ। | मिथुन | भय, कष्ट, अर्थ-लाभ हो, स्थानान्तर व कार्यान्तर का विचार, यात्रा में कष्ट, मासान्त में व्यय अधिक। फर. १३,१४,२१,२२,२३,मार्च२,३,४,११,१२,१३ अशुभ। | मिथुन | क्रोध बढ़े, उत्साह कम न हो, कारोबार ठप्प, राजभय, चोरी, ठगी की घटना से सावधान , नेत्र व शिर पीड़ा। मार्च २०,२१,२९,३०,३१ , अप्रै. ८,९ अशुभ। |
| कर्क | पीड़ा, कष्ट, शत्रु बढ़े, यात्रा में कष्ट, कारोबार कमजोर, मन अशान्त, शनि, राहु का दान करे। जन. १९,२०,२७,२८,२९, फर. ६,७,८ अशुभ। | कर्क | सेहत ठीक,हिम्मत बढ़े, मास मध्य में अचानक हानि,कारोबार कमजोर, कारोबार सम्बन्धी झगड़े। फर. १५,१६,२४,२५, मार्च ५,६,१३ अशुभ। | कर्क | सुख लाभ , धन हानि हो, निजी लोगों से अनबन, कारोबार कमजोर, स्त्री सुख- व्यापार में कुछ लाभ संभव। मार्च १४,१५,२२,२३,२४ , अप्रै. १,२,१०,११ अशुभ। |
| सिंह | सेहत ठीक, धन लाभ, हिम्मत बढ़े, स्त्री सुख मासांत में हानि भय, कारोबार कमजोर। जन. १४,२१,२२,३०,३१, फर. ९,१० अशुभ। | सिंह | वायु विकार नेत्र व शिरपीड़ा , स्त्री सुख, व्यर्थ का व्यय, कारोबार गड़बड़, कर्जा चढ़े। फर. १७,१८,१९,२६,२७,२८ मार्च, ७,८ अशुभ। | सिंह | उदर विकार, धन लाभ, निजी लोगों से कुछ मन मुटाव, मित्र बन्धु कष्ट, स्त्री कष्ट, कारोबार कमजोर। मार्च १६,१७,२४,२५,२६ अप्रै. ३,४,१२ अशुभ। |
| कन्या | सेहत ठीक, कर्जा चढ़े, शत्रु बढ़े, घरेलू झगड़े, रोग भय, कारोबार कुछ ठीक। जन.१५,१६,२३,२४, फर.१,२,३,११,१२ अशुभ। | कन्या | उदर विकार, हानि भय, शत्रु बढ़ें, पाप कार्य में मन लगे, धन हानि, कर्जा सिर चढ़े, गुप्त चिन्ता। फर. १९,२०,२१,२९, मार्च १,९,१०,११अशुभ। | कन्या | सेहत ठीक, धन लाभ, निजीजन सहयोग, स्त्री सुख, शत्रुपक्ष कमजोर, भाग्य साथ न दे। मार्च १८,१९,२७,२८,२९, अप्रै. ५,६,७ अशुभ। |
| तुला | उदर विकार, स्त्री से अनबन, अर्थ संकट, सन्तान सुख, कारोबार पहले से ठीक। जन. १७,१८,२५,२६,२७, फर. ४,५ अशुभ। | तुला | सेहत ठीक, धन हानि, सन्तान पक्ष शुभ, स्त्री से अनबन, क्रोध बढ़े, वृथा व्यय। फर. १३,१४,२१,२२,२३, मार्च २,३,४,११,१२,१३ अशुभ। | तुला | वायु विकार, वृथा व्यय, राजपक्ष से चिन्ता, नई योजना से हानि लड़ाई झगड़े से बचें, कर्जा चढ़े। मार्च २०,२१, २९, ३०, ३१,, अप्रै. ७,८ अशुभ। |
| वृश्चिक | धन लाभ, शत्रु कमजोर, अचानक धन लाभ मास मध्य में, पाप कार्य में मन लगे। जन. १९,२०,२७,२८,२९, फर ६,७,८ अशुभ। | वृश्चिक | धन लाभ, निजी लोगों से मदद,असफल योजना, यात्रा का प्रोग्राम बने, शत्रु कमजोर, अचानक धन हानि भय। फर. १५,१६,२४,२५, मार्च ५,६,१३ अशुभ। | वृश्चिक | शत्रु पक्ष से चिन्ता, अच्छे लोगों से मदद मिले, गुप्त चिन्ता, व्यापार में हानि, स्त्री कष्ट व अपमान भय, मार्च १४, १५, २२,२३,२४, अप्रै. १,२,१०,११ अशुभ। |
| धनु | सुख-अर्थ लाभ, बुरा समाचार, कारोबार ठीक, नए कार्य का विचार, मासान्त में विशेष व्यय । जन. १४,२१,२२,३०,३१, फर. ९,१० अशुभ। | धनु | सुख, अर्थ लाभ, शरीर में वायु विकार, सन्तान पक्ष से चिन्ता, शत्रु कमजोर, स्त्री सुख, मासांत में कष्ट भय । फर. १७,१८,१९,२६,२७,२८, मार्च ७,८ अशुभ। | धनु | वायु विकार, धन लाभ की उम्मीद होने पर भी हानि हो, हिम्मत बढ़े, मित्रों से मदद, शत्रु प्रबल, परन्तु दबे रहें। मार्च १६,१७,२४,२५,२६, अप्रै. ३,४,१२ अशुभ। |
| मकर | धन सुख लाभ, गुप्त शत्रु से भय, अपमान भय, अचानक खर्चा आ पड़े, स्त्री सुख। जन. १५,१६,२३,२४ फर. १,२,३,११,१२ अशुभ। | मकर | सुख धन लाभ, मान हानि भय, वृथा व्यय, शत्रु बढ़े, स्त्री सुख, कार्यान्तर से हानि। फर. १९,२०,२१,२९, मार्च १,९,१०,११ अशुभ। | मकर | धन हानि , बन्धु सुख, अपमानभय, रोगभय ,धन नाश, सन्तान पक्ष से चिन्ता, कारोबार में हानि। मार्च १८,१९,२७,२८,२९, अप्रै. ५,६,७ अशुभ। |
| कुम्भ | शत्रु नाश, धन लाभ होकर हानि हो, रोग भय, पाप कार्य में मन लगे, शनि, राहु का दान करें। जन. १७,१८,२५,२६,२७, फर. ४,५ अशुभ। | कुम्भ | शत्रु नाश, धन हानि भय, शत्रु कमजोर, निजी लोगों से अनबन, सन्तान कष्ट, रोगभय, कारोबार ठीक। फर. १३,१४,२१,२२,२३, मार्च. २,३,४,११,१२,१३ अशुभ। | कुम्भ | उदर विकार, धन लाभ, शत्रु बढ़ें, सम्पत्ति विवाद, स्त्री कष्ट, कारोबार कुछ ठीक रहे। मार्च २०,२१,२९,३०,३१, अप्रै. ८,९ अशुभ। |
| मीन | बन्धनभय, व्यापार में हानि, हिम्मत बढ़े, सन्तान पक्ष से चिन्ता, रोगभय, कारोबार कुछ ठीक। जन. १९,२०,२७,२८,२९, फर. ६,७,८अशुभ। | मीन | रोगभय, धन हानि, उत्साह बढ़े, वृथा व्यय, नई योजना से लाभ वृथा कलह से बचें।फर. १५,१६,२४,२५ मार्च ५,६,१३ अशुभ। | मीन | बन्धन भय, अर्थहानि, शत्रु कमजोर हो, परन्तु निजी लोगों से अनबन,सन्तान सुख, कारोबार में लाभ होकर नुकसान हो । मार्च१४,१५,२२,२३,२४,अप्रै. १,२,१०,११अशुभ |

# अथ वर्षराजादि फल विचार( सं. २०५६वि. )

## ( सन् १९९९-२००० ई. की ग्रहपरिषद् का विवेचन )

कल्पादि से गतवर्ष १९७२९४९१००, सृष्टि संवत् १९५९८८५१००, श्री विक्रम संवत् २०५६,शक संवत् १९२१, श्रीकृष्ण जन्म संवत् ५२३५, कलिसंवत् ५१००, श्री जैन महावीर निर्वाण संवत् २५२४-२५, श्री बुद्ध संवत् २६२२-२३, हिजरी सन् १४१९-१४२०, फसली सन् १४०६-१४०७, ईस्वी सन् १९९९ एवं सन् २००० ई.

वर्षारम्भ से गुरुमान से विष्णु विंशति का 'नन्दन' नामक संवत्सर है; इसका फल शास्त्रों में इस प्रकार लिखा है ;-

''सुभिक्षं सुखिनो लोकाः व्याधि-शोक विवर्जिताः।
नन्दनं च धनैर्धान्यैर्नन्दने वत्सरे भवेत्॥''

**अर्थात्**- प्रजा में आनन्द मंगल रहे, प्रजा रोगभय से मुक्त रहे। धन-धान्य समृद्धि हो।

**किञ्च- ''नन्दने भौमः स्वामी, प्रजासुखं सर्वधान्य समता, चैत्र मध्ये करकाः पतन्ति। वैशाखे धान्यं महर्घं, प्रचण्डो वायुवेगः, ज्येष्ठेऽपि तथैव महर्घम्। आषाढे महामेघः। श्रावणेऽल्पवर्षा, भाद्रपदे महावृष्टिः, आश्विने सुभिक्षम्, राजा राज्यसुस्थः, प्रजा सुखम्। कार्तिके सुभिक्षमत्र समता, मार्गशीर्षदि मास चतुष्टये महर्घता। मंजिष्ठा लवंग- मरिचादिषु महर्घता॥''**

इस वर्ष राजा (ग्रहपरिषद के प्रधान) गुरु, मंत्री, **बुध**, सस्येश (चौमासी फसलों के स्वामी)**शुक्र**, धान्येश (शीतकालीन फसलों के स्वामी)**गुरु**, मेघेश (मौसम वर्षा पानी के स्वामी) **मंगल**, रसेश(गुड़, खाण्ड, रसकस आदि के स्वामी) **सूर्य**, नीरसेश (सर्वविध धातु आदि व्यापार के स्वामी) **शुक्र**, फलेश (फल-फूल आदि के स्वामी) **मंगल**, धनेश (धन-दौलत एवं खजाना आदि के स्वामी)**शुक्र एवं दुर्गेश** (सुरक्षा किंवा प्रतिरक्षा के स्वामी)**मंगल** हैं।

इस वर्ष प्रत्येक पदाधिकारी का फल निम्नलिखित है :-

**(१) राजा गुरु का फल—**

''गुरौ नृपे वर्षति कामदं जलं महीतले कामदुघाश्च धेनवः।

**अर्थात्** —वर्षा आशानुरूप पर्याप्त हो, रस-दूध आदि काफी हो, धर्म-कर्म में जन-मन लगे, अनेकत्र यज्ञादि सम्पन्न हो। जनता द्वारा अन्य प्रकार के अनेक उत्सवों का आयोजन हो।

**(२) मन्त्री बुध का फल-**

''शशि सुते शुभ मन्त्रिपदं गते स्वपतिना रमते मदनक्रियाम्।
बहुधनं बहुवारि समन्वितं यव-मसूर- चणान्न महर्घताम्॥''

**अर्थात्**- जनता में ऐशो इशरत की भावना प्रबल रहे,वर्षा काफी हो, जनता का स्तर ऊँचा उठे, जौ, मसरी, चना आदि अनाज महंगे हों।

**(३) सस्येश-शुक्र का फल-**

''शुक्रो यदा धान्यपतिर्धरायां मेघो जलं वर्षति शोभनं प्रियम्।
गोधूम-शालीक्षुधनं प्रियंगु वृक्षेषु पुष्पाणि सुखप्रदानि॥''

**अर्थात्**— उचित समय पर पर्याप्त वर्षा हो, गेहूं, चावल, ईख आदि की फसलें उत्तम हों, फल फूल बहुत हों, फूलदार वृक्ष पौधे सुखप्रद वातावरण बनाएं।

**(४) धान्येश गुरु का फल-**

''गुरौ धान्यपतौ याते यव गोधूमशालयः।
पच्यन्ते सर्वदेशेषु यज्वानो ब्राह्मणादयः॥''

**अर्थात्**— गेहूं चावल आदि की फसल उत्तम हो, ब्राह्मण लोग यजन याजन करने में तत्पर रहें।

**(५) मेघेश मंगल का फल-**

''अवनिजे जलदस्य पतौ भुवि श्रुतिविचार विहीन धरामराः।
क्वचिदपि प्रचुरं जलमल्पकं क्वचिदपि प्रशमं बहुतापदम्॥''

**अर्थात्** — मेघेश-मंगल हो तो उत्तम वर्ण के लोग धर्म कर्म एवं अपने कर्त्तव्य से विहीन हो जाए। कहीं बाढ़ की स्थिति बने, कहीं वर्षा की कमी अनुभव हो।

(६) रसेश सूर्य का फल-

"रसपतौ तरणौ धरणी तदा विरस भागरताल्प-पयोधराः।
वसन तैल घृतप्रिय मानवाः सुखरसं न भुनक्ति महीपतिः॥"

**अर्थात्**- सूर्य के रसेश होने पर दूध, रस,गुड़ आदि कम हों, वर्षा कम (अपर्याप्त) हो, घी, तेल, वस्त्र आदि की कमी रहे, शासकों को अनेक विध- चिन्ताओं से ग्रस्त रहना पड़े।

(७) नीरसेश शुक्र का फल

"कर्पूरागरगन्धानां हेम-मौक्तिक वाससाम्।
अर्घवृद्धिः प्रजायेत नीरसेशो भृगुर्यदि॥"

**अर्थात्** — शुक्र नीरसेश हो तो कपूर-अगर आदि सुगन्धित वस्तुएं, सोना, मोती वस्त्र, ये सब महंगे हों।

(८) फलेश मंगल का फल-

"फलपतिर्यदि भूतनयोभवेन्नबहुपुष्प फलान्वित पादपाः।
गदभयान्वित देश जनास्तदा नृपतयो बहु विग्रहकारकाः॥"

**अर्थात्** — मंगल फलेश हो तो वृक्षों में फल-फूल कम लगें। जनता में नानाविध भयंकर रोग हों, शासकों में परस्पर वैमत्य एवं देशों में युद्धभय व्याप्त हो।

(९) धनेशशुक्र का फल —

" द्रविणपो भृगुजो द्रविणैर्युताः समधना सकला ननु मानवाः।
समसुखा क्रय-विक्रय जीविनो नृपतयो जनपालन तत्पराः॥"

**अर्थात्** — शुक्र धनेश हो तो गरीबी उन्मूलन पर सरकार का विशेष ध्यान रहे, कुछ समाजवादी वर्ग प्रभावी हों, व्यापारी वर्ग क्रय विक्रय से समानरूप से सुखभागी हों, शासक वर्ग जन-सेवा, जन हितार्थ तत्पर रहें।

(१०) दुर्गेश 'मंगल का फल'-

"अवनिजो गढ़ नायकतां गतो विविध दुःख वियोग समन्विताः।
जनपदेषु जनाः क्रय विक्रये भय विशेषतया न फलं क्वचित्॥"

**अर्थात्** — दुर्गेश-मंगल होने पर (रोग, महर्घता, शासन सत्ता के व्यवहार से किंवा राष्ट्र पर किसी प्रकार की आपत्ति आने से) जनता में दुःख का वातावरण बने। व्यापारी वर्ग को क्रय-विक्रय में (विशेष सरकारी नीति से) भयव्याप्त रहे, व्यापारी वर्ग विशेष रूप से लाभान्वित न हो।

**सूचना**-यद्यपि वर्ष के इन दशाधिकारियों का फल सर्वत्र होता है। किन्तु विशेषतः राजा का फल काश्मीर, अफगानिस्तान एवं बराड़ देश में, मंत्री का फल आन्ध्र, वाल्हीक, उज्जैन एवं मालवा में, सस्येश का पौण्ड्र, विदर्भ में, धान्येश का गुजरात, नर्मदा के तटवर्ती प्रदेश एवं मध्यप्रदेश में मेघेश का मगध एवं बंगाल में, रसेश का कोंकण एवं गोआ में नीरसेश का मालवा व बिहार में, धनेश का राजस्थान एवं बाड़मेर मे, फलेश-दुर्गेश एवं राजा का फल सब जगह विशेष होता है।

## वर्षा आदि के विश्वामान-

वर्षाविश्वा ९, धान्य १५, तृण १७, शीत १५, तेज ९, वायु ११, वृद्धि १३, क्षय १५, विग्रह १५ क्षुधा १३, तृषा १५, निद्रा १३, आलस्य ३, उद्यम ११ शान्ति ७, क्रोध १३, दम्भ ५, लोभ ३, मैथुन १५, रस ९, फल १३, उत्साह ११, उग्रता ११, पाप ७, पुण्य ९, व्याधि ५, व्याधिनाश १७, आचार १५, अनाचार १, मृत्यु १३, जन्म ३, देशोपद्रव ७, देश-स्वास्थ्य ११, चौर १७, चौरनाश ९, अग्नि ५, अग्नि शान्ति ७, उद्भिज्ज ५, जरायुज ३, अण्डज १५,स्वेदज १३, टिड्डी ५, तोता ३, मूषक १७, सोना ९, तांबा ३, स्वचक्र ९५, परचक्र १७,वृष्टि १९, वृष्टिनाश ९ एवं संवत् विश्वा १८ है।

**आवर्तकादि चतुर्मेघ**- चतुर्मेघो में 'आवर्तक' नामक मेघ का फलः- जौ, चना, तेल आदि की फसल को हानि पहुंचे। घी, तेल कपास एवं अनाज तेज रहें, वर्षा भी कम हो।

**नवमेघ विचार**- नौ मेघों में 'पुष्कर' नामक मेघ है। उसका फल चित्र विचित्र रूप से वर्षा हो। कहीं बाढ़, कहीं सूखा रहे। पाप कर्म अधिक हों, रोगों से परेशानी रहे।

**अनन्तादि अष्टनाग**- 'अनन्तादि अष्ट नागों में 'सुतक्षक' नामक नाग है।

**फल**- हस्त-शिल्पी एवं मकैनिक आदि कारीगरों को विशेष सुविधाएं उपलब्धहों, जनता में विष एवं नशे आदि का प्रचलन अधिक हो। वर्षा पर्याप्त न हो।

**सुबुध्रादि बारहनाग**- सुवुध्रादि द्वादशनागों में 'ककेटिक' नाग है।

**फल**- वर्षा की बहुत कमी रहे। राजा व कुछ प्रतिष्ठित व्यक्तियों की मृत्यु से शोक व्याप्त हो।

## इस वर्ष के चार स्तम्भ

**(१) जलस्तम्भ**-(चैत्र शुक्ल प्रतिपदा को रेवती नक्षत्र) का अभाव है।
**(२) वायुस्तम्भ**- (ज्येष्ठ शुक्ल प्रतिपदा को मृग.-नक्षत्र)६३ प्रतिशत है।
**(३) तृणस्तम्भ**- (वैशाख शुक्ल प्रतिपदा को भरणी नक्षत्र) ६ प्रतिशत है।

**(४) अन्नस्तम्भ**- (आषाढ़ शुक्ल प्रतिपदा को पुन. नक्षत्र) ५३ प्रतिशत है।

इन चार स्तम्भों का अपना विशेष महत्त्व है, क्योंकि सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड जल, वायु ,अन्न एवं तृण (जड़ी बूटियों) आदि पर ही निर्भर है। अत: संवत् का शुभाशुभ भी इन्हीं स्तम्भों के आधार पर विचारा जाता है। जनता एवं देश की खुशहाली के मूल ये स्तम्भ ही हैं। उल्लिखित **चार स्तम्भों का फल प्रतिशतता के आधार पर इस प्रकार है : —**

इस वर्ष **जलस्तम्भ** एवं **अन्नस्तम्भ** के अधिमान के अनुसार वर्षा पर्याप्त होगी, कुछ स्थानों पर खड़ी फसलों को हानि भी होगी। अनाज भी पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध हो सकेगा। **वायुस्तम्भ एवं तृणस्तम्भ** विचार से इस वर्ष में कहीं वायु प्रकोप से भयंकर हानि, कहीं वायु प्रदूषण से जनहानि भी हो। चारा की कमी से पशुधन को परेशानी हो। कृषक वर्ग चिन्तित रहे। इस वर्ष जल स्तम्भ के अनुसार कुछ क्षेत्रों में बाढ़-वर्षा से हानि भी होगी, कुछ दक्षिणी क्षेत्रों में वर्षा की भारी कमी अनुभव होगी। कुछ क्षेत्रों में अन्न समस्या भी पैदा हो ।

## आर्षमान विचार ( वर्ष रक्षा के लिए चार दुर्ग )

**( १ ) प्रथम आर्ष**- अक्षय तृतीया को रोहिणी नक्षत्र केवल ३ प्रतिशत है।

**( २ ) द्वितीय आर्ष**- सं. २०५५ वि. में पौष अमा को मूल नक्षत्र २३ प्रतिशत है।

**( ३ ) तृतीय आर्ष**- श्रवण पूर्णिमा को श्रवण नक्षत्र का अभाव है।

**( ४ ) चतुर्थ आर्ष**- कार्तिक पूर्णिमा को कृत्तिका नक्षत्र ७७ प्रतिशत है।

**फल**— आर्षमान विचार से यह वर्ष विशेष शुभ प्रतीत नहीं होता। क्योंकि अक्षय तृतीया को रोहिणी नक्षत्र केवल ३ प्रतिशत है, श्रावण पूर्णिमा को श्रवण नक्षत्र का अभाव ही है। द्वितीय आर्ष भी २३ प्रतिशत (क्षीण) ही है। केवल चतुर्थ आर्ष प्रबल है। अत: यह वर्ष केवल एक ही प्रबल आर्ष पर स्थित है। भारत को अनेक कठिन परिस्थितियों का सामना करना पड़ेगा। धार्मिक-राजनैतिक एवं आर्थिक विषम समस्याओं से घिरा हुआ भारतवर्ष २० वीं सदी की पूर्णता को प्राप्त करेगा, लेकिन आगे पूर्ण आत्मनिर्भरता की ओर उन्मुख रहेगा। राजनीतिक -अस्थिरता से स्थिति डांवाडोल होगी। कहीं युद्ध की बिगुल बजेगी, जिससे एकता की भावना बढ़ेगी।

**दोहा- ''अखैतीज रोहिणी न होई, पौष अमावस मूल न जोई।**
**राखी श्रवणो हीन विचारो, कार्तिक पुण्या कृत्तिका टारो।**
**महीमाह खलबली प्रकाशै कहै भड्डुली साख विनाशै॥**

**रोहिणी का वास**- इस वर्ष रोहिणी का वास 'तट' पर है। **फल - 'तटे वृष्टि : सुशोभना'** वर्षा पर्याप्त है। इस वर्ष बहुजलीय अन्न चावल आदि की फसल अधिक होगी। न्यून वर्षा वाले बागड़ादि प्रान्तों में भी आगे पीछे वर्षा होने से कृषक लोगों को सहारा मिलेगा।

**समय का वास**- इस वर्ष समय का वास धोबी के घर है। तालाब, नदी नाले एवं बावड़ियां सब जल से परिपूर्ण रहें।

**अधिक मास फल**— इस वर्ष **ज्येष्ठ अधिक मास** है। **फल- ''ज्येष्ठ द्वये नृपध्वंसो धान्यनिष्पत्तिरुत्तमा।-''** किसी विशिष्ट -राजनीतिज्ञ व गणयमान्य व्यक्ति के निधन से शोक व्याप्त हो। अनाजों की फसल अच्छी हो।

**शनि की दृष्टि**- सं. २०५६ में (सारा संवत्) **शनि मेष राशि में** ही रहेगा । मेष-राशिस्थ शनि की दृष्टि पूर्व की तरफ ही रहती है।

**फल**- पूर्वी गोलार्ध स्थित देशों एवं प्रान्तों में कहीं राजनैतिक -अस्थिरता,समुद्री तूफान, सत्ता परिवर्तन, कहीं दो देशों में युद्ध-ज्वाला से बड़े देश चिन्तित हो, आन्दोलन, हत्याकाण्ड, भयंकर रोग से मृत्युदर बढ़े, कहीं भूकम्प, तूफान आदि प्राकृतिक प्रकोप से भारी जनधन हानि हो। मेष राशि का शनि मेष, मिथुन, वृष, मकर, कन्या, तुला नाम राशि वाले देशों में विशेषत: मुस्लिम देशों में अघटित घटनाचक्र को जन्म देगा ।

## शरत्सस्य जातक

इस वर्ष प्रथम ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष अमावस शनिवार तदनुसार १५ मई १९९९ ई. को प्रात: ८ घं. ४ मि. (६घड़ी २०पल) पर सूर्य देव वृष राशि में प्रविष्ट होंगे।

**फल**— यहां वृष राशि को लग्न मानकर चलें तो चन्द्र से चतुर्थ राहु, खड़ी फसलों में रोग फैलने से हानि का संकेत देता है। लग्न से छठे (शुक्र की राशि का) मंगल शनि से दृष्ट होकर अनेकत्र अकाल की स्थिति से मूंग, मोठ, बाजरा आदि शारद् धान्यों में हानि का कारण बन सकता है। कहीं बाढ़ से भी भयंकर हानि से शासन चिन्तित रहे। वृषस्थ-सूर्य से द्वादशस्थ-मीन-शनि एवं शनियुत बुध चन्द्र भी शुभ नहीं। शरद् ऋतु के अनाजों के लिए ग्रहस्थिति खराब ही है, सर्वज्ञ प्रभु हैं ।

**शरत्सस्य जातक कुण्डली**

रा.४
२ सू.
३ शु.
चं१ श. बु
५
१२
६
गु
७ मं
९
११
८
१०के.

## ग्रीष्म सस्य जातक

ग्रीष्म सस्य जातक कुण्डली

५ | ४ रा. | ३ | शु. ६ | २ | श. १ गु | ७ बु | सू. ८ | १० के. | १२ | ९ मं. | ११ चं.

इस वर्ष कार्तिक शुक्ल अष्टमी मंगलवार तदनुसार १६ नवम्बर १९९९ ई. को भा.स्टैं.टा. के अनुसार २१घं. ३७ मिनट पर (३६घड़ी ५० पल) पर सूर्य देव वृश्चिक -राशि में प्रविष्ट होंगे।

**फल**— ग्रीष्म सस्य कुण्डली में वृश्चिकस्थ-सूर्य से दूसरे मंगल पर गरु की दृष्टि है, सूर्य से बारहवें बुध भी गुरु दृष्ट है अतः गेहूं, जौ आदि अनाजों की फसल अच्छी होगी। लेकिन सूर्य से छठे शनि-गुरु कहीं कटाई के समय फसलों का नुकसान करेंगे। ग्रीष्मसस्य कालीन कुण्डली में राहु-शनि-मंगल की स्थिति से संकेत मिलता है कि -फसलों के अच्छा होने पर भी किसी प्राकृतिक प्रकोप व शासकीय नीति विशेष से जौ, चना, सरसों, गेहूं आदि अनाजों में काफी तेजी आ सकती है, जिससे जनता में अशान्ति पनपेगी एवं शासन को स्टाक पर अंकुश लगाने पर विवश होना पड़ेगा ।

## नव वर्ष प्रवेश

नव वर्ष प्रवेश कुण्डली

९ | ७ मं. | ६ | १० के. | ८ | ११ | ५ | चं. १२गु सूबु | २ शु | ४ रा. | १श. | ३

गत वर्ष सं. २०५५ वि. में चैत्र -कृष्ण अमावस बुधवार तद्नुसार १७ मार्च सन् १९९९ ई. को अर्धरात्रि के बाद १८ मार्च को २४ घं. ४८ मिनट पर पू.भा. नक्षत्र, शुभयोग एवं मीनस्थ चन्द्र के समय वृश्चिक लग्न में नए संवत् २०५६ का शुभारम्भ हुआ है

**फल**— संवत् २०५६ विक्रमी का उदय वृश्चिक लग्न में हुआ है। पश्चिमी गोलार्ध के देशों व प्रान्तों में नौ मास तक (या प्रारम्भिक नौ महीनों में) कहीं भयंकर अकाल की स्थिति बने। उत्तर दिशा के प्रान्तों में भी कहीं फसलों को हानि पहुंचे। पूर्वी देश व प्रान्तों में सत्ता हस्तान्तरण व युद्धमय वातावरण बने। जनता में रोगभय व अन्य प्राकृतिक प्रकोप से कष्ट बने, दक्षिण दिशा में देश भंग भय रहे।

"वृश्चिके पश्चिमे देशे दुर्भिक्षं नवमासिकम्।
उदीच्यामर्द्ध निष्पत्तिः महर्घा धातवस्तथा ।।
पूर्वस्यां विग्रहो राज्ञां दुःखं मासत्रयं जने।
दक्षिणस्यां देशभंगो भावि वर्षे प्रजायते ।।"

नव वर्ष प्रवेश कालीन ग्रह स्थिति के अनुसार लग्नेश-मंगल व्यय स्थान में होने से केन्द्रीय शासन सत्ता में परिवर्तन हो, यान दुर्घटना व अग्निकाण्ड, भूकम्प आदि से कहीं जन धन हानि भी हो । लेकिन भारतवर्ष में नए कार्यक्रम,नए आयाम, नई योजनाएं शीघ्र ही कार्यान्वित होंगी;क्योंकि वर्ष लग्न में पंचम भाव बलवान है ।

## वर्षेश (जगत्) लग्न

वर्षेश (जगत्) लग्न कुण्डली

४ रा. | २ शु. | ३ | सू. १ श. | ५ | ६ | बु गु. १२ चं. | मं. ७ | ९ | ८ | ११ | १०के.

संवत् २०५६ वि. में वैशाख कृष्ण त्रयोदशी बुधवार तदनुसार १४ अप्रैल सन् १९९९ ई. को ११ घं. १६ मिनट (१३ घड़ी १० पल) पर उ.भा. नक्षत्र ऐन्द्र योग एवं मीनस्थ चन्द्र के समय मिथुन लग्न में सूर्यदेव मेष राशि में प्रविष्ट होंगे ।

**फल**- जगत् लग्न कुण्डली का लग्न मिथुन है। लग्नेश बुध, गुरु चन्द्र के सन्निकर्ष में है, लेकिन लग्न पर नीच शनि की दृष्टि है, जो कि कुछ समृद्ध एवं यावन राष्ट्रों के लिए कई तरह की समस्याओं को उपस्थित करे ।

" मिथुने बहुलं युद्धं पूर्वस्यां धान्य विक्रयः ।
पश्चिमायां स्वल्पमेघाः छत्रभंगश्च विग्रहः ।।"

पूर्व-पश्चिमी गोलार्ध के देश विशेष रूप से संकट ग्रस्त होंगे । कहीं नाटकीय ढंग से सत्ता परिवर्तन होगा । अमेरिका, ब्रिटेन, आयरलैण्ड, पाकिस्तान, अफगानिस्तान इराक-ईरान में कहीं आन्तरिक अशान्ति व कहीं भयंकर युद्ध का सूत्रपात होगा। ज्येष्ठ, भाद्रपद, मार्गशीर्ष एवं फाल्गुन मास विशेष घटनापूर्ण होंगे ।

## जगत् लग्न से व्यक्तिगत फल विचार

जन्म कुण्डली में लग्न बलवान हो तो जन्म राशि से जगत् लग्न जिस राशि पर आए वह भाव शुभग्रह या भावेश से दृष्ट या युक्त हो तो उस वर्ष में उस भाव की वृद्धि कहनी चाहिए। यदि पापी ग्रह की दृष्टि या योग हो तो उस भाव की हानि कहें। जन्म लग्न, जन्म राशि एवं अपने वर्षलग्न से वर्षेश (जगत) लग्न आठवें या बारहवें हों तो वर्ष उस व्यक्ति के लिए शुभ नहीं होगा। इसी प्रकार देश एवं ग्राम के शुभाशुभ विचार के लिए भी समझना चाहिए।

## आर्द्रा प्रवेश लग्न

संवत् २०५६ वि. में द्वितीय (शुद्ध) ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष नवमी मंगलवार तदनुसार २२ जून सन् १९९९ ई० को चित्रा नक्षत्र, परिघ योग एवं कन्यास्थ चन्द्र के समय १४ घं. १३ मिनट (२२ घडी २ पल पर) सूर्यदेव आर्द्रा नक्षत्र में प्रविष्ट होंगे।

आर्द्रा प्रवेश लग्न कुण्डली




**फल**– नवमी तिथि मंगलवार एवं चित्रा नक्षत्र में सूर्य का आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश कष्टप्रद कहा है। शस्त्र व विस्फोट से किसी नेता की मृत्यु हो। अनेकत्र वर्षा की कमी अनुभव हो, कहीं ऋतु विपर्यय अनुभव हो, क्योंकि आर्द्रा प्रवेश दिन में हुआ है अत: अनेकत्र वर्षा के अभाव से कृषक वर्ग चिन्तित रहेगा,'दिवार्द्रा याति चेद्भानुर्जल भक्षण-कारक:।' खेती का नाश, धान्य महंगा तथा चोर की कमी अनुभव हो।

### गुर्रा फल

गत संवत् २०५५ वि. में २८ अप्रैल १९९८ ई. को मंगलवार से हिजरी सन् १४१९ प्रारम्भ हुआ है।

**फल**— विश्व के पूर्वी एवं उत्तरी भूभाग पर कहीं भंयकर अकाल की स्थिति बने। खाद्य वस्तुओं में भारी तेजी से जनता परेशान हो। कहीं भयंकर युद्ध का सूत्रपात हो। पशु एवं जनता में रोग बढ़े। गुड़, खाण्ड, घी एवं गेहूं आदि में मंहगाई रहे। कहीं भयंकर अग्निकाण्ड से हानि हो। खड़ी फसल को प्राकृतिक प्रकोप से हानि हो ।

**वर्तमान संवत् २०५६ वि. में वैशाख शुक्ल तृतीया रविवार को हिज़री सन् १४२० प्रारम्भ होगा।**

**फल**— बादल वर्षा अधिक हो, धान सस्ते रहें। राजा प्रजा में अमन चैन रहे। स्त्री-वर्ग को बहुधा कुच (स्तन) रोगों से कष्ट रहे। गेहूं आदि की फसल बहुत हो। लेकिन किन्हीं दो तीन मुस्लिम राष्ट्रों में युद्ध हो, और कहीं सत्ता हस्तान्तरण हो।

## लाभ-व्यय चक्र ( विंशेत्तरी मतानुसार )

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| लाभ | १४ | ८ | १४ | ८ | ११ | १४ | ८ | १४ | ११ | ५ | ५ | ११ |
| व्यय | २ | ११ | ८ | ५ | २ | ८ | ११ | २ | ८ | ११ | ११ | ८ |

**लाभ व्यय देखने की रीति**- अपनी राशि के लाभ व्यय अंकों को जोड़कर उस में से१ घटाकर शेष को ८ से भाग देने पर यदि १, २ ,६ ,७ बचे तो वर्ष में उत्तम लाभ होगा, ३,४,५,० बचे तो लाभ बहुत कम हो, चिन्ता भी रहे।

"इतीदं वत्सर फलं वत्सरादि - तिथौ शुभम् ।
य: भृणोति नरो भक्त्या स सुखी वत्सरं भवेत्॥"

## आज का दिन कैसे बीतेगा

प्रात: उठकर पंचांग से ज्ञात करो कि उस समय कौन-सा नक्षत्र है। फिर नीचे दिए गये चक्र के समान एक चक्र बनाओ । इस चक्र में जहाँ १ लिखा है, वहां उस दिन के प्रात:कालीन नक्षत्र को लिखकर उससे आगे के नक्षत्रों को २-३-४ आदि अंकों के स्थान पर लिखते हुए अभिजित् सहित २८ नक्षत्रों को चक्र में लिख डालो । अब देखो कि आपके नाम का नक्षत्र कहां पड़ा है । यदि वह चक्र के भीतर है तो वह दिन सुख-शान्ति से व्यतीत होगा, उस दिन कोई शुभ समाचार मिलेगा। यदि नाम-नक्षत्र चक्र के बाहर पड़े तो दिन का आधा भाग प्रसन्नता से बीते और शेष भाग में चिन्ता, दु:ख-शोक से चित्त खिन्न हो। यदि नाम नक्षत्र पर पड़े तो वह पूरा दिन विवाद, हानि, दुर्घटना आदि से चित्त की अशान्ति का कारण बने ।

-:चक्र:-



# सन्दिग्ध व्रत-पर्व व्यवस्था ( सं. २०५६ वि. )

लेखकः प्रियव्रत शर्मा, ५९/६ (अभिजित्),P.O. पंचकूला-१३४१०९

(यदि इस स्तम्भ में चर्चित या किसी अन्य व्रत-पर्व की तिथि के बारे में किसी को सन्देह हो तो,उसे पत्र देकर मुझ से स्पष्टीकरण मांग लेना चाहिए- प्रियव्रत शर्मा)

## श्री लक्ष्मीव्रत [ श्री ( लक्ष्मी ) पञ्चमी ]

नागव्रत और स्कन्दव्रत में पंचमी तिथि पर (षष्ठी) विद्धा ली जाती है -

**''नागव्रते स्कन्दव्रते च परविद्धैव '' ( तिथि निर्णयः)**

'पुरुषार्थ चिन्तामणि' कार भी कहते हैं कि स्कन्द व्रत के अतिरिक्त स्थलों पर पंचमी पूर्व (चतुर्थी) विद्धा ही लेनी चाहिए ।

**'सा च स्कन्दोपवासातिरिक्तोपवासे पूर्व ( चतुर्थी ) विद्धा ग्राह्या'**

इस वर्ष चैत्र शुक्ल पंचमी जो लक्ष्मी, व्रत की तिथि है, २२ मार्च'९९ को षष्ठी विद्धा है। अतः इस दिन यह व्रत नहीं किया जाएगा। इस व्रत का अनुष्ठान २१ मार्च'९९ को ही होगा क्योंकि इस दिन यह पूर्व (चतुर्थी) विद्धा है।

## रम्भाव्रत ( रम्भा तृतीया )

रम्भा व्रत पूर्व (द्वितीया) विद्धा ज्येष्ठ शुक्ल तृतीया को किया जाता है इसके लिए यह आवश्यक है कि तृतीया पहले दिन सूर्यास्त से पूर्व कम से कम दो मुहूर्त्त तक विद्यमान हो। यदि पहिले दिन तृतीया सूर्यास्त से पूर्व दो मुहूर्त्त से अल्पकाल को ही व्याप्त करे तो रम्भाव्रत दूसरे दिन उसी स्थिति में किया जाता है, जबकि उस दिन तृतीया सूर्यास्त से पहिले समाप्त हो रही हो। 'धर्मसिन्धु' कार ने यही बात इस प्रकार कही है-

**''ज्येष्ठशुक्ल तृतीयायां रम्भाव्रतम्, सा पूर्व विद्धा ग्राह्या। यत्र पूर्वविद्धा ग्राह्यत्वेनोच्यते तत्रास्तात्प्राक् द्वि- मुहूर्त्ताधिकाया ग्राह्यत्वं ज्ञेयं न न्यूनायाः।.... यदा तु ग्राह्यायाः पूर्वविद्धायाः पूर्वेद्युः मुहूर्त द्वयान्न्यूनत्वं परेद्युश्च अस्तमयात् प्राक् समाप्तत्वं तदा परैव ग्राह्या।''( धर्मसिन्धुः )**

इसवर्ष द्वि. (शुद्ध)ज्येष्ठ शुक्ल तृतीया पहिले दिन १५ जून'९९ को सूर्योदय से पूर्व दो मुहूर्त्त से कम है और यह दूसरे दिन (१६ जून'९९ को) सूर्यास्त से पहिले समाप्त हो जाती है। अतः उपरोक्त निर्णय के अनुसार इस वर्ष रम्भा तृतीया दूसरे दिन (१६जून'९९को)ही मनाई जाएगी।

## दूर्वाष्टमी ( दूर्वाव्रत )

रौहिण (दिन के नौवें) मुहूर्त्त को व्याप्त करने वाली भाद्रशुक्ल अष्टमी के दिन स्त्रियां  दूर्वाव्रत करती हैं। यह व्रत सिंहस्थ सूर्य में शुभ माना जाता है, लेकिन अगस्त्य उदित होने पर इस व्रत को करने का निषेध है। 'सिंहस्थे सोत्तमा सूर्येऽनुदिते मुनिसत्तमे'-( स्कन्द : )। यदि भाद्र शुक्ल अष्टमी को अगस्त्य उदित (दृश्य)हो तो भाद्रकृष्णाष्टमी के दिन इसे मनाने का विधान है-

**''भाद्रशुक्लाष्टम्याम् अगस्त्योदये भाविनि सति पूर्व कृष्णाष्टम्यामेव कुर्यात्'' ( हेमाद्रिः )**

इसवर्ष भाद्रकृष्णाष्टमी के दिन भी पंजाब, हरियाणा, हि.प्र., दिल्ली आदि प्रान्तों में अगस्त्य उदित(दृश्य) रहेगा । अतः इस दिन भी दूर्वाव्रत सम्भव नहीं होगा। ऐसी स्थिति में निबन्धकारों का निर्णय है, कि दूर्वाव्रत और भी पहिले 'श्रावणशुक्ल अष्टमी' के दिन करना चाहिए। इस निर्णय के अनुसार इसवर्ष १९ अगस्त'९९ को ही दूर्वाव्रत होगा । क्योंकि इसी दिन श्रावणशुक्ल अष्टमी रौहिण व्यापिनी श्रवण है और इसी दिन अगस्त्य अदृश्य और सूर्य सिंहस्थ भी है।

## सरस्वती आवाहन-पूजन-बलिदान-विसर्जन

सरस्वती का आवाहन पूजन बलिदान और विसर्जन आश्विन शुक्ल पक्ष में क्रमशः मूल, पू.षा., उ.षा. और श्रवण नक्षत्रों में किया जाता है। आवाहन मूल के प्रथम पाद में दिन के समय ही किया जाता है। रात्रि में आवाहन नहीं होता । यदि मूल नक्षत्र सूर्यास्त से पूर्व तीन मुहूर्त्त से कम हो या उसका प्रथम पाद रात्रि के समय हो तो आवाहन दूसरे दिन मूल के द्वितीय आदि किसी भी चरण में (दिन के समय ही) करना चाहिए-

**''तत्र मूलस्य प्रथमे पादे सूर्यास्तात् प्राक् त्रिमुहूर्त्तव्यापिनि सरस्वत्यावाहनम्। त्रिमुहूर्त्तन्यूनत्वे, रात्रौ वा प्रथमपादसत्त्वे तस्य विशेष-वचनं बिना ग्राह्यत्वाभावाद् द्वितीयादिपादे परदिन एवावाहनम् ।'' ( धर्मसिन्धुः )**

इसवर्ष मूल का प्रथम पाद १५ अक्तू '९९ को पड़ता है । मूल नक्षत्र यहाँ सूर्यास्त से पूर्व तीन मुहूर्त्तों से कहीं अधिक काल को व्याप्त कर रहा है। अतः सरस्वती आवाहन इसी दिन किया जाएगा।

**सरस्वती पूजन और बलिदान** भी क्रमशः पू.षा. और उ.षा. नक्षत्रों में दिन के समय ही किए जाते हैं। इसवर्ष ये दोनों नक्षत्र क्रमशः १६ व १७ अक्तू. '९९ को दिन में विद्यमान हैं, अतः पूजन और बलिदान इस वर्ष क्रमशः १६ व १७ अक्तू. '९९ को ही होंगे ।

**सरस्वती विसर्जन** श्रवण के प्रथम चरण में ही किया जाता है। विसर्जन के लिए श्रवण का प्रथम चरण रात्रि के प्रथम प्रहर तक ही ग्राह्य माना गया है। रात्रि के प्रथम प्रहर के बाद श्रवण का प्रथम चरण आए तो दूसरे दिन इसके किसी भी चरण में विसर्जन करना चाहिए-

**"विसर्जनं तु श्रवण-प्रथम-पादे रात्रिभाग-गतेऽपि कार्यम्। विशेष-वचनात्तच्च रात्रेः प्रथम प्रहर-पर्यन्तमेव।"( धर्मसिन्धुः )**

इस वर्ष श्रवण का प्रथम पाद १८ अक्तू. '९९ को १६घं.२० मि.( भा.स्टैं.टा. )पर दिन में ही प्रारम्भ हो जाता है। अतः इसवर्ष सरस्वती विसर्जन १८ अक्तू. '९९ को ही करना होगा ।

## विजयादशमी ( दशहरा )

अपराह्ण व्यापिनी आश्विन शुक्ल दशमी के दिन विजयादशमी मनाई जाती है। धर्मशास्त्र का निर्णय है कि यदि पहिले ही दिन दशमी अपराह्ण को व्याप्त करती है और दूसरे दिन श्रवण का सर्वथा अभाव है तब विजयादशमी पहिले ही दिन होगी। किञ्च यदि दशमी पहिले ही दिन अपराह्ण व्यापिनी हो और वह दूसरे दिन तीन मुहूर्त्तों से अधिक काल को व्याप्त कर रही हो लेकिन वहां वह अपराह्ण से पहिले ही समाप्त हो जाए तो इस स्थिति में दूसरे दिन विजयादशमी तभी होगी जबकि केवल उसी दिन दशमी का श्रवण से योग हो, अन्यथा नहीं; - यह बात धर्मसिन्धुकार के निम्नांकित वाक्य से स्पष्ट है -

**"यदा पूर्व दिन एवाऽपराह्णव्याप्ता पर दिने च श्रवणयोगाभावः तदापि पूर्वैव। यदा तु पूर्वदिन एवापराह्णव्यापिनी परदिने च मुहूर्त्तत्रयादि व्यापिनी अपराह्णात्पूर्वं समाप्ता, परत्रैव च श्रवण-योगवती, तदा परैव।"( धर्मसिन्धुः )**

इसवर्ष दशमी केवल पहिले ही दिन ( १९ अक्तू. '९९ को ही)अपराह्ण व्यापिनी है, और वह इसी दिन अपराह्ण में श्रवण युक्ता भी है। दूसरे दिन ( २० अक्तू. '९९ को)दशमी न तो अपराह्ण का ही स्पर्श करती है, और न ही वहाँ श्रवण नक्षत्र ही है। **अतः सभी प्रकार से इस वर्ष विजयादशमी १९अक्तू. '९९को ही सिद्ध होती है।**

१९-२० अक्तू. को अपराह्णकाल लगभग १३घं.१६मि. से १५ घं. ३१ मि.( भा.स्टैं.टा. ) तक रहेगा।

## यम ( भ्रातृ ) द्वितीया

अपराह्ण व्यापिनी कार्तिक शुक्ल द्वितीया वाले दिन भ्रातृद्वितीया या यमद्वितीया मनाई जाती दूसरे ही दिन परविद्धा द्वितीया को यह पर्व मनाया जाता है।

**"इयं ( यम द्वितीया ) पूर्वेद्युरेवापराह्णव्याप्तौ पूर्वा। उभयत्र व्याप्त्यव्याप्त्यादि-पक्षान्तरेषु परैव"( धर्मसिन्धुः )**

इस वर्ष कार्तिक शुक्ल द्वितीया ९ और १० नवम्बर'९९-दोनों दिन अपराह्ण-व्यापिनी है। अतः उपरोक्त नियमानुसार यह पर्व इसवर्ष १० नवं. '९९को ही मनाना होगा ।

९-१० नवम्बर को अपराह्ण काल भा.स्टैं.टा. के अनुसार लगभग १३ घं. १० मि. से १५घं. १७ मि. तक रहेगा ।

## प्रदोषव्रत ( पौष शुक्ल )

सूर्यास्त के बाद तीन मुहूर्त्त का काल 'प्रदोष' कहलाता है। प्रदोष काल व्यापिनी त्रयोदशी के दिन प्रदोषव्रत किया जाता है। इसवर्ष पौष शुक्ल त्रयोदशी यद्यपि पहिले दिन ( १८ जन.२०००ई. को )केवल कुछ ही (३-४) मिनटों के लिए प्रदोष को व्याप्त कर रही है। पुनरपि शास्त्र-निर्णयानुसार प्रदोषव्रत इसी दिन किया जाएगा, क्योंकि दूसरे दिन तो यह प्रदोष को यत्किञ्चित् भी स्पर्श नहीं करती ।

१८ जन. को प्रदोष काल लगभग १७ घं. ४१ मि. से २० घं.२६ मि. ( भा. स्टैं. टा. ) तक होगा।

## होलिका दहन

प्रदोष व्यापिनी फाल्गुन पूर्णिमा के दिन होलिका दहन किया जाता है। भद्रा में होलिका दहन वर्जित है। यदि प्रदोष में भद्रा हो तो दूसरे दिन प्रदोष व्यापिनी पूर्णिमा में होलिका दहन करना चाहिए। यदि दूसरे दिन पूर्णिमा प्रदोष व्यापिनी न हो तो पहिले दिन भद्रा समाप्ति पर होली जलाएं। यदि भद्रा निशीथ (अर्धरात्रि) के बाद या निशीथ में समाप्त हो रही हो तो भद्रा के मुख को छोड़कर भद्राकाल में ही निशीथ से पहले होली जला लेनी चाहिए, क्योंकि निशीथ के अनन्तर होलिका दहन निषिद्ध है-

**"पर दिने प्रदोष-स्पर्शाभावे पूर्वदिने यदि निशीथात्प्राग् भद्रा-समाप्तिस्तदा भद्रावसानोत्तरमेव होलिका-दीपनम्। निशीथोत्तरं भद्रा-समाप्तौ भद्रामुखं त्यक्त्वा भद्रायामेव।"( धर्मसिन्धुः )**

इसवर्ष फाल्गुन पूर्णिमा केवल १९ मार्च २००० ई. के दिन ही प्रदोषव्यापिनी है और इस दिन भद्रा अर्धरात्रि से पहिले २२ घं. ५३ मि. (भा.स्टैं.टा.)पर समाप्त हो रही है। अतः होलिका

श्री वि.सं.२०५६, शाके १९२१, **चैत्र-शुक्ल पक्ष १** ( १८ से ३१ मार्च तक, सन् १९९९ ई. )
उत्तरायण, दक्षिण उत्तर गोल, वसन्त ऋतु।

**ग्रह दर्शन** - बुध २६ मार्च को पूर्व में दीखने लगेगा। २२ मार्च को गुरु अदृश्य हो जाएगा। प्रातः शुक्र एवं शनि पश्चिम में होंगे। प्रातः मंगल पश्चिम की ओर जा रहा होगा।

| दि. मा. घ. | प. | तिथि | वार | समाप्ति काल घ. | प. | नक्षत्र | समाप्ति काल घ. | प. | योग | समाप्ति काल घ. | प. | करण | समाप्ति काल घ. | प. | तारीखें प्र. चैत्र | अं. मार्च | श. फाल्गु. | मु. ज़िल्का. | चन्द्र राशि प्रवेश काल | घ. | प. | चण्डीगढ़ भा.स्टैं.टा. सूर्योदय घं. | मि. | सूर्यास्त घं. | मि. | उदय-कालिक स्पष्ट सूर्य रा. | अं. | क. | वि. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २९ | ४८ | १ | गु. | ३७ | ४५ | उ.भा | ३९ | १८ | शु. | ३९ | १० | किं. | ११ | ३१ | ५ | १८ | २७ | २९ | मीन | | | ६ | ३३ | ६ | २८ | ११ | ३ | ८ | ३६ | सूर्य उ.भा.में ११/२५, मंगल वक्री ३१/३२,वासन्त (A ) |
| २९ | ५२ | २ | शु. | २९ | ४५ | रे. | ३५ | १८ | ब्र. | ३० | २ | बा. | ३ | ४५ | ६ | १९ | २८ | ३० | मे. | ३५ | १८ | ६ | ३२ | ६ | २९ | ११ | ४ | ८ | १८ | पञ्चक समाप्त ३५/१८, चन्द्र दर्शन मु.३० वक्री वेंक्टेश (B ) |
| २९ | ५८ | ३ | श. | ११ | ५५ | अ. | २९ | २२ | ऐ. | २० | ४० | ग. | २१ | ५५ | ७ | २० | २९ | ज़ि.१ | मेष | | | ६ | ३१ | ६ | ३० | ११ | ५ | ७ | ५६ | भ.४८/७ बाद,श्री मत्स्य जयन्ती, गौरी तृतीया ( गण गौर ), (C ) |
| ३० | ० | ४ | र. | १४ | २० | भ. | २३ | ४५ | वै. | ११ | ३० | वि. | १४ | १० | ८ | २१ | ३० | २ | वृ. | ३५ | ५९ | ६ | ३० | ६ | ३० | ११ | ६ | ७ | ३० | भ.१४/२० तक, वक्री बुध पू.भा. में २७/८, सूर्य सायन मेष में (D ) |
| ३० | ७ | ५ | चं. | ७ | १५ | कृ. | १८ | ३५ | वि.<br>प्री. | २<br>५४ | ४५<br>४० | बा. | ७ | १५ | ९ | २२ | चै.१ | ३ | वृष | | | ६ | २८ | ६ | ३१ | ११ | ७ | ७ | १ | शक चैत्र प्रारम्भ, नागपञ्चमी, स्कन्दषष्ठी, |
| ३० | १२ | ६ | मं. | ० | ५५ | रो. | १४ | २८ | आ. | ४७ | २५ | तै. | ० | ५५ | १० | २३ | २ | ४ | मि. | ४२ | ५० | ६ | २७ | ६ | ३२ | ११ | ८ | ६ | ३१ | भ.५५/३५ बाद,नेपच्यून श्रव. १ में४६/१०, |
| अवम | | ७ | मं. | ५५ | ३५ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | सप्तमी तिथिक्षय, |
| ३० | १५ | ८ | बु. | ५१ | ३० | मृ. | ११ | १५ | सौ. | ४१ | २ | वि. | २३ | ३२ | ११ | २४ | ३ | ५ | मिथुन | | | ६ | २६ | ६ | ३२ | ११ | ९ | ५ | ५९ | भ.२३/३२ तक, शुक्र भरणी में १९/२५,श्री दुर्गाष्टमी,अशोकाष्टमी, |
| ३० | २० | ९ | गु. | ४८ | ३५ | आ. | ९ | १५ | शो. | ३५ | ४० | बा. | २० | २ | १२ | २५ | ४ | ६ | क. | ५३ | ४१ | ६ | २५ | ६ | ३३ | ११ | १० | ५ | २७ | व. बुध कुम्भ में २५/२०,श्री राम नवमी ( पुनर्वसु युता ) (E ) |
| ३० | २८ | १० | शु. | ४७ | ० | पुन. | ८ | ३० | अ. | ३१ | २० | तै. | १७ | ४८ | १३ | २६ | ५ | ७ | कर्क | | | ६ | २३ | ६ | ३४ | ११ | ११ | ४ | ५० | बुध पूर्व में उदित १४/१८, |
| ३० | ३० | ११ | श. | ४६ | १४ | पु. | ८ | ५८ | सु. | २७ | ५२ | व. | १६ | ३७ | १४ | २७ | ६ | ८ | कर्क | | | ६ | २२ | ६ | ३४ | ११ | १२ | ४ | १३ | भ. १६/३७ से ४६/१४तक, कामदा एकादशी ( स-), |
| ३० | ३५ | १२ | र. | ४७ | १० | आश्ले. | १० | ३० | धृ. | २५ | २२ | ब. | १६ | ४२ | १५ | २८ | ७ | ९ | सिं. | १० | ३० | ६ | २१ | ६ | ३५ | ११ | १३ | ३ | ३३ | |
| ३० | ४० | १३ | चं. | ४८ | ५५ | म. | १३ | १२ | शू. | २३ | ४५ | कौ. | १८ | २ | १६ | २९ | ८ | १० | सिंह | | | ६ | १९ | ६ | ३५ | ११ | १४ | २ | ५० | गुरु रेव.१ में ५३/१२,अनंग त्रयोदशी, श्री महावीर जयन्ती (F ) |
| ३० | ४५ | १४ | मं. | ५१ | ३२ | पू.फा. | १६ | ४५ | गं. | २२ | ४८ | ग. | २० | १३ | १७ | ३० | ९ | ११ | क. | ३२ | ५३ | ६ | १८ | ६ | ३६ | ११ | १५ | २ | ५ | भ.५१/३२ बाद, दमनक चतुर्दशी, |
| ३० | ४८ | १५ | बु. | ५५ | ५ | उ.फा. | २१ | १५ | वृ. | २३ | ० | वि. | २३ | १९ | १८ | ३१ | १० | १२ | कन्या | | | ६ | १७ | ६ | ३६ | ११ | १६ | १ | १८ | भ. २३/१९ तक, सूर्य रेवती में ३९/७,ओली समाप्त ( जैन ) (G ) |

गुरु अस्त ( २१ मार्च )

(A ) नवरात्र प्रारम्भ, चान्द्र संवत्सर प्रारम्भ, गुरु वार्द्धक्य प्रारम्भ ५४/५३, कलशस्थापन, वर्षफल श्रवण, तैलाभ्यंग, प्रपादान, (B )( प्लूटो )अनु.४ में, (C )आन्दोलन तृतीया, जिल्हिज मु.प्रा., (D ) १/५५, उत्तर गोल प्रारम्भ, महाविषुव दिन, गुरुअस्त ५५/००,श्री ( लक्ष्मी ) पञ्चमी, ( देखें पृष्ठ 97 ), हयव्रत, (E ) नवरात्र समाप्त, (F ) ( जैन ),सोम प्रदोष व्रत, (G )चैत्रीपूर्णिमा, श्री सत्यनारायण व्रत, वैशाख स्नान प्रारम्भ

**चैत्र शु. ८ बुध, इष्ट ५७/४२**

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ११ | २ | ६ | ११ | ११ | ० | ० | ३ | ९ |
| १० | १७ | १८ | ० | १५ | १४ | ८ | २६ | २६ |
| ३ | २१ | ६ | २० | २८ | ५ | ४४ | ९ | ९ |
| १२ | २७ | ९ | ३६ | ३२ | ५३ | ४६ | ३३ | ३३ |
| ५९ | ८१४ | ५ | ४३ | १४ | ७२ | ७ | ३ | ३ |
| २७ | ७ | १३ | २४ | ३० | ५ | ४ | ११ | ११ |
| - | - | व. | व. | मा. | मा. | मा. | व. | व. |
| | | उ. | अ. | अ. | उ. | उ. | अ. | अ. |
| उ.भा. | आर्द्रा | स्वा. | पू.भा. | उ.भा. | भर. | अश्वि. | आर्द्रा | धनि. |

**कुण्डली सूर्योदये**

श.१ शु.
सू.१२ बु. गु.
११
२
१० के.
३चं.
९
रा.४
६
८
५
मं. ७

**लोक भविष्य**-इस संवत् का राजा गुरु है। २१ मार्च को गुरु अस्त होकर शुभ एवं शासकीय गतिविधि में बाधा का संकेत देता है। यह समय राजनैतिक गतिरोध का होने पर भी जन सामान्य के लिए ठीक ही प्रतीत होता है। विश्व के कुछ देश शनि-मंगल के समसप्तक योग के कारण युद्ध-भय का कारण बनेंगे। मंगल का वक्री होना खाद्य वस्तुओं में भयंकर तेजी से जनता में अशान्ति पैदा करे।

**ग्रहचाल और बाजार का रुख**- पक्षारम्भ में ही मंगल वक्री होकर रुई, सोना, चांदी, अलसी, गेहूं एवं लाल रंग की चीजों में आगे तूफानी तेजी करेगा। राजनैतिक उथल-पुथल की खबरों से भी बाजारों में अफरा तफरी मचेगी। २१ मार्च के लगभग रुई एवं शेयर बाजारों में जोरदार तेजी बनेगी, २६ मार्च के लगभग रुई में मन्दे के बाद तेजी, गेहूं, चना आदि अनाजों, तिल,घी,एवं लाल मिर्च, गुड़ में तेजी का प्रभाव रहे।

**कुण्डली सूर्योदये**

शु.१ श.
गु. १२ सू.
बु. ११
२
१० के.
३
९
रा.४
चं. ६
८
५
७ मं.

**चैत्र शुक्ल १५ बुध, इष्ट ५८/०५**

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ११ | ५ | ६ | १० | ११ | ० | ० | ३ | ९ |
| १६ | १७ | १७ | २७ | १७ | २२ | ९ | २५ | २५ |
| ५८ | ३१ | १३ | ७ | १० | २८ | ३४ | ४७ | ५७ |
| ३७ | २८ | ३६ | ९ | ८ | ४६ | ५८ | १८ | १८ |
| ५९ | ७३० | १० | ५ | १४ | ७१ | ७ | ३ | ३ |
| ११ | ३७ | ३३ | २ | ३१ | ३० | १८ | ११ | ११ |
| - | - | व. | व. | मा. | मा. | मा. | व. | व. |
| - | - | उ. | उ. | अ. | उ. | उ. | अ. | अ. |
| रेवती | हस्त | स्वा. | पू.भा. | रेवती | भर. | अश्वि. | आश्ले. | धनि. |

**आकाश लक्षण**- मार्च १८,१९,२१,२३,२५,२६ एवं २९ को पूर्वी आसाम, पूर्वी बिहार, बंगाल, बर्मा, हि.प्र. एवं मध्यप्रदेश के कुछ भागों में बादलचाल एवं खण्डवृष्टि के योग हैं। उत्तरी भारत में मौसाम साफ रहे एवं तापमान बढ़ने लगे।

**शुकुन विचार**- यदि चैत्र शुक्ल पंचमी को वर्षा सहित दक्षिण-पूर्व की वायु चले तो उस वर्ष अनाजों में भयंकर तेजी बनती है,-'चैत्रस्य शुक्ल पञ्चम्यां वायुर्दक्षिण-पूर्वयोः। वृष्ट्या सह तदा वर्षे धान्ये त्रिगुणता भवेत् ॥'

| श्री वि.सं.२०५६, शाक १९२१, | | | | | | वैशाख कृष्ण पक्ष २ | | | | | | | | | तारीखें | | | | चन्द्र राशि | | | चण्डीगढ़ | | | | उदय-कालिक | | | | ( १ से १६अप्रैल तक, सन् १९९९ ई. ) उत्तरायण, उत्तर गोल, वसन्त ऋतु। |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दि. मा. | | तिथि | वार | समाप्ति काल | | नक्षत्र | समाप्ति काल | | योग | समाप्ति काल | | करण | समाप्ति काल | | प्र. | अं. | श | मु | प्रवेश काल | | | भा.स्टैं.टा. | | | | स्पष्ट सूर्य | | | | ग्रह दर्शन - १६ अप्रैल को बुध प्रातः परम अन्तर (२७°) पर होगा। गुरु अस्त है। मंगल सूर्यास्त समय पूर्व में उदित होकर सारी रात दीखेगा । ९ अप्रैल को शनि पश्चिम में अस्त होगा। सायं शुक्र को पश्चिम में देखें। |
| घ. | प. | | | घ. | प. | | घ. | प. | | घ. | प. | | घ. | प. | चैत्र | अप्र. | चैत्र. | ज़िल्हि. | | घं. | प. | सूर्योदय घं. | मि. | सर्यास्त घ. | मि. | रा. | अं. | क. | वि. | |
| ३० | ५० | १ | गु. | ५९ | २५ | ह. | २६ | ३२ | धु. | २३ | ० | बा. | २७ | १५ | १९ | १ | ११ | १३ | तु. | ५९ | ३६ | ६ | १६ | ६ | ३६ | ११ | १६ | ० | ३० | अप्रैल प्रारम्भ, |
| ३० | ५५ | २ | शु. | ६० | ०० | चि. | ३२ | ४० | व्या. | २४ | ५ | तै. | ३२ | ० | २० | २ | १२ | १४ | तुला | | | ६ | १५ | ६ | ३७ | ११ | १७ | ५९ | ३९ | बुध मार्गी २१/४०, |
| ३१ | ० | २ | श. | ४ | ३५ | स्वा. | ३९ | २५ | ह. | २५ | ४२ | ग. | ४ | ३५ | २१ | ३ | १३ | १५ | तुला | | | ६ | १४ | ६ | ३८ | ११ | १८ | ५८ | ४५ | भ. ३७/३० बाद, |
| ३१ | ५ | ३ | र. | १० | २५ | वि. | ४६ | ४५ | व. | २७ | ४८ | वि. | १० | २५ | २२ | ४ | १४ | १६ | वृ. | २९ | ५५ | ६ | १२ | ६ | ३८ | ११ | १९ | ५७ | ५० | भ. १०/२५ तक, शुक्र कृत्तिका में २९/२०, शनि अश्वि. (A ) |
| ३१ | १० | ४ | चं. | १६ | ३५ | अनु. | ५४ | १५ | सि. | ३० | ५ | बा. | १६ | ३५ | २३ | ५ | १५ | १७ | वृश्चिक | | | ६ | ११ | ६ | ३९ | ११ | २० | ५६ | ५३ | |
| ३१ | १५ | ५ | मं. | २२ | ४८ | ज्ये. | ६० | ०० | व्य. | ३२ | २० | तै. | २२ | ४८ | २४ | ६ | १६ | १८ | वृश्चिक | | | ६ | १० | ६ | ४० | ११ | २१ | ५५ | ५४ | |
| ३१ | २० | ६ | बु. | २८ | ३५ | ज्ये. | १ | ३५ | व. | ३४ | १८ | व. | २८ | ३५ | २५ | ७ | १७ | १९ | ध. | १ | ३५ | ६ | ९ | ६ | ४१ | ११ | २२ | ५४ | ५४ | भ. २८/३५बाद, शुक्र वृष में १८/१२, |
| ३१ | २८ | ७ | गु. | ३३ | ३५ | मू. | ८ | १८ | प. | ३५ | ३२ | वि. | १ | ५ | २६ | ८ | १८ | २० | धनु | | | ६ | ७ | ६ | ४२ | ११ | २३ | ५३ | ५२ | भ. १/५ तक, |
| ३१ | ३० | ८ | शु. | ३७ | ८ | पू.षा. | १३ | ४८ | शि. | ३५ | ४२ | बा. | ५ | २१ | २७ | ९ | १९ | २१ | म. | २९ | ४७ | ६ | ६ | ६ | ४२ | ११ | २४ | ५२ | ४८ | शनि अस्त ९/२, |
| ३१ | ३५ | ९ | श. | ३८ | ५२ | उ.षा. | १७ | ४५ | सि. | ३४ | ३२ | तै. | ८ | ० | २८ | १० | २० | २२ | मकर | | | ६ | ५ | ६ | ४३ | ११ | २५ | ५१ | ४२ | बुध मीन में ४७/०५, |
| ३१ | ४० | १० | र. | ३८ | ३८ | श्र. | १९ | ४८ | सा. | ३१ | ४८ | व. | ८ | ४५ | २९ | ११ | २१ | २३ | कुं. | ४९ | ४८ | ६ | ४ | ६ | ४४ | ११ | २६ | ५० | ३४ | भ. ८/४५ से ३८ /३८ तक, पञ्चक प्रारम्भ ४९/४८, |
| ३१ | ४५ | ११ | चं. | ३६ | १८ | ध. | १९ | ४८ | शु. | २७ | २५ | ब. | ७ | २४ | ३० | १२ | २२ | २४ | कुम्भ | | | ६ | ३ | ६ | ४४ | ११ | २७ | ४९ | २५ | गुरु रेवती २ में ४१/५२,श्री वल्लभाचार्य जयन्ती, (B ) |
| ३१ | ५० | १२ | मं. | ३१ | ५५ | श. | १७ | ४५ | शु. | २१ | २२ | कौ. | ४ | ७ | ३१ | १३ | २३ | २५ | मी. | ५९ | ५४ | ६ | २ | ६ | ४५ | ११ | २८ | ४८ | १५ | भौम प्रदोष व्रत, |
| ३१ | ५२ | १३ | बु. | २५ | ५० | पू.भा. | १३ | ५८ | ब्रं. | १३ | ५५ | व. | २५ | ५० | वै.१ | १४ | २४ | २६ | मीन | | | ६ | ० | ६ | ४६ | ११ | २९ | ४७ | ३ | भ.२५/५० से ५२/८ तक,सं. सूर्य अश्विनी मेष (C ) |
| ३१ | ५८ | १४ | गु. | १८ | १८ | उ.भा. | ८ | ३५ | ऐं.<br>वै. | ५<br>५५ | ११<br>२७ | श. | १८ | १८ | २ | १५ | २५ | २७ | मीन | | | ५ | ५९ | ६ | ४६ | ० | ० | ४५ | ४८ | बुध उ.भा. में ०/४२, शुक्र रोहि. में ४८/४५ , विशु ( केरल ), |
| ३२ | ३ | ३० | शु. | ९ | ४२ | रे.<br>अ. | २<br>५५ | ८<br>० | वि. | ४५ | १० | ना. | ९ | ४२ | ३ | १६ | २६ | २८ | मे. | २ | ८ | ५ | ५८ | ६ | ४७ | ० | १ | ४४ | ३२ | पञ्चक समाप्त २/८, मेला पिञ्जौर ( हरि. ), |

(A ) ४ में २३/०, श्री गणेश चतुर्थी व्रत, (B ) वरुथिनी एकादशी व्रत ( स. ), ( C ) में १३/१०, मु३०, पुण्यकाल सारा दिन, वैशाखी ( पंजाब ), डा. अम्बेदकर जयन्ती,

**वैशाख कृष्ण ८ शुक्र, इष्ट ५८/३०**

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ११ | ९ | ६ | १० | ११ | १ | ० | ३ | ९ |
| २५ | ५ | १५ | २९ | १९ | ३ | १० | २५ | २५ |
| ५० | ५६ | १२ | २९ | २० | ९ | ४१ | १८ | १८ |
| १७ | ६ | ३१ | २ | ३९ | २ | ३३ | ४२ | ४२ |
| ५८ | ७६६ | १६ | ३८ | १४ | ७० | ७ | ३ | ३ |
| ५५ | १२ | ५३ | ३७ | २८ | ४१ | ३१ | ११ | ११ |
| - | - | व. | मा. | मा | मा. | मा. | व. | व. |
| | | उ. | उ. | अ. | उ. | अ. | अ. | अ. |

**कुण्डली सूर्योदये**

१ श.
१२ सू.गु.
११बु.
१० के.
शु. २
९चं.
३
रा. ४
६
८
५
मं. ७

**लोक भविष्य**- इस चान्द्रमास में पांच गुरुवार एवं पांच शुक्रवारों का होना पश्चिमी देशों में कहीं युद्धाग्नि को प्रज्वलित करेगा। भारत में सुख-समृद्धि रहे,- **'यत्र मासे पंचवाराः जायन्ते च बृहस्पतेः। विग्रहः पश्चिमे देशे खड्गयुद्धं च जायते॥'** पक्ष मध्य में वृष राशि का शुक्र सुभिक्ष, प्रजा में सुख का संकेत देता है, लेकिन शनि-मंगल का समसप्तक कहीं राजनैतिक-स्थिति को पेचीदा बनाए एवं कहीं राजनैतिक अशान्ति किंवा राजनैतिक हत्याकाण्ड से वातावरण क्षुब्ध हो।

**ग्रहचाल और बाजार का रुख**- रुई में पहले मन्दी, बाद में तेजी बने, चांदी में घटाबढ़ी के बाद तेजी, गेहूं, जौ, चना आदि अनाज एवं अलसी एरण्ड, गुड़, बिनौला, मूंगफली आदि तिलहन, तेलों एवं सम्बन्धित चीजों में तेजी बनेगी। [illegible] से १२ अप्रैल तक रुई,कपास, एवं शेयर बाजार मन्दे हों, तेल तिलहन एवं अनाज तेज रहें। १४ अप्रैल के लगभग तेल, तिलहन, सुपारी हींग, मेथी, [illegible] तेज रहे, चावल एवं [illegible] में कुछ मन्दा बने।

**कुण्डली सूर्योदये**

२शु.
१ सू.चं. श.
१२ बु. गु.
११
३
४ रा.
१० के.
९
५
७ मं.
६
८

**वैशाख कृष्ण ३० शुक्र, इष्ट ५८/५३**

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ० | ६ | ११ | ११ | १ | ० | ३ | ९ |
| २ | १४ | १३ | ५ | २१ | ११ | ११ | २४ | २४ |
| ४२ | १६ | २ | १२ | १ | २१ | ३४ | ५६ | ५६ |
| ८ | ५६ | २२ | ३९ | ३६ | ४२ | २९ | २६ | २६ |
| ५८ | ९१० | २० | ६१ | १४ | ६९ | ७ | ३ | ३ |
| ४२ | ६ | ३४ | ३१ | २१ | ५७ | ३८ | ११ | ११ |
| - | - | व. | मा. | मा. | मा. | मा. | व. | व. |
| - | - | उ. | उ. | अ. | उ. | अ. | अ. | अ. |

| श्री वि.सं.२०५६, शाक १९२१, | | | | | | वैशाख शुक्ल पक्ष ३ | | | | | | | | | तारीखें | | | | चन्द्र राशि | | | चण्डीगढ़ | | | | उदय-कालिक | | | | (१७ से ३० अप्रैल तक, सन् १९९९ ई.) उत्तरायण, उत्तर गोल, वसन्त ग्रीष्म ऋतु। |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दि. मा. घ. | प. | तिथि | वार | समाप्ति काल घ. | प. | नक्षत्र | समाप्ति काल घ. | प. | योग | समाप्ति काल घ. | प. | करण | समाप्ति काल घ. | प. | प्र. वैशा. | अं. अप्रैल | श. चैत्र | मु. जिल्हि. | प्रवेश काल | घ. | प. | भा.स्टैं.टा. सूर्योदय घं. | मि. | सर्यास्त घं. | मि. | स्पष्ट सूर्य रा. | अं. | क. | वि. | ग्रह दर्शन -२१ अप्रैल को गुरु सूर्योदय से पहिले पूर्व में दृश्य हो जाएगा। सायं मंगल पश्चिम में होगा। इस समय शुक्र को पश्चिम में और सूर्योदय से पहिले बुध को पूर्व में देखें। शनि अस्त है। |
| ३२ | ८ | १ | श. | ० | ३५ | भ. | ४७ | ४८ | प्री. | ३५ | ४५ | ब. | ० | ३५ | ४ | १७ | २७ | २९ | मेष | | | ५ | ५७ | ६ | ४८ | ० | २ | ४३ | १४ | चन्द्र दर्शन मु. १५, श्री शिवाजी जयन्ती, |
| अवम | | २ | श. | ५१ | १८ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | द्वितीया तिथिक्षय, |
| ३२ | १३ | ३ | र. | ४२ | २५ | कृ. | ४० | ५२ | आ. | २४ | ३० | तै. | १६ | ५२ | ५ | १८ | २८ | १मु | वृ. | १ | ४ | ५ | ५६ | ६ | ४८ | ० | ३ | ४१ | ५३ | श्री परशुराम जयंती, अक्षय तृतीया, केदार बद्रीनाथ (A) |
| ३२ | १५ | ४ | चं. | ३३ | ५५ | रो. | ३४ | ४२ | सौ. | १४ | ४५ | व. | ८ | १० | ६ | १९ | २९ | २ | वृष | | | ५ | ५५ | ६ | ४९ | ० | ४ | ४० | ३१ | भ.८/१०से ३३/५५तक,अगस्त्य अस्त, |
| ३२ | १७ | ५ | मं. | २७ | २२ | मृ. | २९ | ४२ | शो. अ. | ५ ५८ | ५० २ | ब. | ० | ३९ | ७ | २० | ३० | ३ | मि. | २ | १२ | ५ | ५४ | ६ | ४९ | ० | ५ | ३९ | ७ | सूर्य सायन वृष में ३०/५५,ग्रीष्म ऋतु प्रारम्भ, (B) |
| ३२ | २२ | ६ | बु. | २१ | ५० | आ. | २६ | १० | सु. | ५१ | ३० | तै. | २१ | ५० | ८ | २१ | वै.१ | ४ | मिथुन | | | ५ | ५३ | ६ | ५० | ० | ६ | ३७ | ४१ | शक वैशाख प्रारम्भ,गुरु उदित २५/०३,(C) |
| ३२ | २८ | ७ | गु. | १७ | ५८ | पुन. | २४ | १८ | धृ. | ४६ | २२ | व. | १७ | ५८ | ९ | २२ | २ | ५ | क. | ९ | ४६ | ५ | ५२ | ६ | ५१ | ० | ७ | ३६ | १४ | भ.१७/५८से ४६/५२ तक,श्री गंगा जन्म, |
| ३२ | ३० | ८ | शु. | १५ | ४५ | पु. | २४ | २ | शू. | ४२ | ३५ | ब. | १५ | ४५ | १० | २३ | ३ | ६ | कर्क | | | ५ | ५१ | ६ | ५१ | ० | ८ | ३४ | ४३ | |
| ३२ | ३५ | ९ | श. | १५ | १५ | आश्ले. | २५ | २८ | गं. | ४० | ५ | कौ. | १५ | १५ | ११ | २४ | ४ | ७ | सिं. | २५ | २८ | ५ | ५० | ६ | ५२ | ० | ९ | ३३ | १० | गुरु बाल्य-समाप्त २५/०७, श्री जानकी जयन्ती, (गुरु उदित २१ अप्रैल) |
| ३२ | ४० | १० | र. | १६ | १५ | म. | २८ | २० | वृ. | ३८ | ४२ | ग. | १६ | १५ | १२ | २५ | ५ | ८ | सिंह | | | ५ | ४९ | ६ | ५३ | ० | १० | ३१ | ३५ | भ.४७/२४ बाद, |
| ३२ | ४५ | ११ | चं. | १८ | ३२ | पू.फा. | ३२ | २५ | ध्रु. | ३८ | १८ | वि. | १८ | ३२ | १३ | २६ | ६ | ९ | क. | ४८ | ४१ | ५ | ४८ | ६ | ५३ | ० | ११ | २९ | ५७ | भ.१८/३२ तक,बुध रेव. में ३१/५०,गुरु रेव. ३ में (D) |
| ३२ | ४७ | १२ | मं. | २१ | ५८ | उ.फा. | ३७ | ३० | व्या | ३८ | ४० | बा. | २१ | ५८ | १४ | २७ | ७ | १० | कन्या | | | ५ | ४७ | ६ | ५४ | ० | १२ | २८ | १७ | सूर्य भर. में ५३/८, शुक्र मृग. में २०/१८, भौम प्रदोष व्रत, |
| ३२ | ५२ | १३ | बु. | २६ | १५ | ह. | ४३ | २५ | ह. | ३९ | ४२ | तै. | २६ | १५ | १५ | २८ | ८ | ११ | कन्या | | | ५ | ४६ | ६ | ५५ | ० | १३ | २६ | ३६ | श्री नृसिंह जयन्ती( प्रदोष व्यापिनी चतुर्दशी ), |
| ३२ | ५५ | १४ | गु. | ३१ | १२ | चि. | ४९ | ५५ | व | ४२ | १ | व. | ३१ | १२ | १६ | २९ | ९ | १२ | तु. | १६ | ४० | ५ | ४५ | ६ | ५५ | ० | १४ | २४ | ५३ | भ. ३१/१२ बाद |
| ३३ | ० | १५ | शु. | ३६ | ४० | स्वा. | ५६ | ५२ | सि. | ४३ | २ | वि. | ३ | ५६ | १७ | ३० | १० | १३ | तुला | | | ५ | ४४ | ६ | ५६ | ० | १५ | २३ | ८ | भ. ३/५६ तक, शनि भर. में ४६/२०(E) |

(A) यात्रा प्रारम्भ, मुहर्रम ( हिजरी सन् १४२० ) प्रारम्भ,(B), आद्य जगद्गुरु श्री शंकराचार्य जयंती,(C)श्रीरामानुजाचार्य जयन्ती ( उत्तर भारत ),(D)४२/१२, मोहिनी एकादशी व्रत ( स. ),(E) वैशाखी पूर्णिमा, बुद्ध पूर्णिमा, श्री सत्यनारायण व्रत, श्री कूर्मजयन्ती, वैशाख स्नान समाप्त,

वैशा. शु. ८ शुक्र, इष्ट ५८।१०

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ३ | ६ | ११ | ११ | १ | ० | ३ | ९ |
| ९ | २४ | १० | १३ | २२ | १९ | १२ | २४ | २४ |
| ३२ | १८ | ३१ | १६ | ४१ | २८ | २७ | ३४ | ३४ |
| २० | ३९ | ४५ | २१ | ३२ | ५७ | ५९ | ११ | ११ |
| ५८ | ७७१ | २२ | ७८ | १४ | ६९ | ७ | ३ | ३ |
| २८ | ४४ | २२ | २३ | १० | ६ | ४० | ११ | ११ |
| - | - | व. | मा. | मा. | मा. | मा. | व. | व. |
| - | - | उ. | उ. | उ. | उ. | अ. | अ. | अ. |
| ३ | ३ | २ | ३ | २ | ३ | ४ | ३ | २ |
| अश्वि. | आर्द्रा | स्वा. | उ.भा. | रेवती | रो. | अश्वि. | आर्द्रा | धनि. |

कुण्डली सूर्योदये

२ शु., गु.१२ बु, ३, सू. १ श., ११, ४ रा. चं., १० के., ५, ७ मं., ९, ६, ८

**लोक भविष्य**- मीन राशि में गुरु का उदय एवं शनि-मंगल का परस्पर दृष्टि सम्बन्ध कहीं युद्ध,भय, सत्तासंघर्ष एवं राजनैतिक-अस्थिरता का संकेत देता है। -'मीनेऽल्पवृष्टिरवनीश्वर-युद्ध योगः पीड़ा जनस्य मकरान्नरकानुरूपा॥' पक्षान्त में भरणी नक्षत्र का शनि जलयात्रा करने वाले व्यक्तियों के लिए कष्टप्रद है। कहीं अकस्मात् समुद्री तूफान से हानि हो।

**ग्रहचाल और बाजार का रुख**- पक्षारम्भ में रुई, सूत, सोना-चांदी, सरसों, मूंगफली आदि में अच्छी तेजी बने। २१ अप्रैल के लगभग व्यापारिक-वस्तुओं में तेजी बने। २६ अप्रैल के लगभग रुई में विशेष घटाबढ़ी हो। लाल चन्दन, कुसुम्भ, गेरु, लाल मिर्च में तेजी बने। पक्षान्त में गुड़, खाण्ड, शकर तेज रहें।

कुण्डली सूर्योदये

२ शु., बु.१२ गु., ३, १ सू. श., ११, ४ रा., १० के., ५, ७ चं.मं., ९, ६, ८

वैशा. शु. १५ शुक्र, इष्ट ५९/२५

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ६ | ६ | ११ | ११ | १ | ० | ३ | ९ |
| १६ | २० | ७ | २३ | २४ | २७ | १३ | २४ | २४ |
| २० | २९ | ५४ | ८ | २० | २९ | २१ | ११ | ११ |
| ४९ | २२ | ५३ | ७ | ३ | ४७ | ३९ | ५६ | ५६ |
| ५८ | ७१३ | २२ | ९२ | १३ | ६८ | ७ | ३ | ३ |
| १४ | ४९ | ३ | २६ | ५६ | ७ | ३९ | ११ | ११ |
| - | - | व. | मा. | मा. | मा. | मा. | व. | व. |
| - | - | उ. | उ. | उ. | उ. | अ. | अ. | अ. |
| २ | २ | २ | २ | ३ | २ | २ | ३ | २ |
| भर. | विशा. | स्वा. | रेवती | रेवती | मृग. | भर. | आर्द्रा | धनि. |

**आकाश लक्षण**- अप्रैल २६,२७ एवं ३० को राजस्थान, उत्तर प्रदेश, आसाम, महाराष्ट्र के किसी भाग एवं हि.प्र. में कहीं बादलचाल व वर्षा के योग हैं।

**शुकन विचार**- बैशाख शुक्ल पंचमी को यदि दिनभर बादल रहे, एवं मेघ गरजें तो भाद्रपद में धान्य महंगा हो। तुरन्त लाभ लें।

श्री वि.सं.२०५६, शाक १९२१, **प्र. ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष ४**

(१ से १५ मई तक, सन् १९९९ ई.)
उत्तरायण, उत्तर गोल, ग्रीष्म ऋतु।

**ग्रह दर्शन** - १४ मई को बुध पूर्व में दीखना बन्द हो जाएगा। १५ मई को शनि पूर्व में दीखने लगेगा। सायं मंगल पूर्व में होगा। सायं शुक्र पश्चिम कपाल में देदीप्यमान, प्रातः शनि एवं गुरु पूर्व में होंगे ।

| दि. मा. घ. | प. | तिथि | वार | समाप्ति घ. | काल प. | नक्षत्र | समाप्ति घ. | काल प. | योग | समाप्ति घ. | काल प. | करण | समाप्ति घ. | काल प. | तारीखें प्र. वैशा. | अं. मई | श. वैशा. | मु. मुहर्रम | चन्द्र राशि प्रवेश काल | घ. | प. | चण्डीगढ़ भा.स्टैं.टा. सूर्योदय घं. | मि. | सर्यास्त घं. | मि. | उदय-कालिक स्पष्ट सूर्य रा. | अं. | क. | वि. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३३ | ५ | १ | श. | ४२ | ३० | वि. | ६० | ०० | व्य. | ४५ | ३७ | बा. | ९ | ३५ | १८ | १ | ११ | १४ | वृ. | ४७ | २२ | ५ | ४३ | ६ | ५७ | ० | १६ | २१ | २१ | मई दिवस, मई प्रारम्भ, |
| ३३ | ७ | २ | र. | ४८ | ३५ | वि. | ४ | १२ | व. | ४७ | ३२ | तै. | १५ | ३२ | १९ | २ | १२ | १५ | वृश्चिक | | | ५ | ४२ | ६ | ५७ | ० | १७ | १९ | ३३ | |
| ३३ | १२ | ३ | चं. | ५४ | ४० | अनु. | ११ | ४० | प. | ४९ | ५२ | व. | २१ | ३७ | २० | ३ | १३ | १६ | वृश्चिक | | | ५ | ४१ | ६ | ५८ | ० | १८ | १७ | ४१ | भ.२१/३८ से ५४/४० तक, शुक्र मिथुन में ११/५८, |
| ३३ | १५ | ४ | मं. | ६० | ०० | ज्ये. | १९ | २ | शि. | ५२ | ५ | ब. | २७ | ३६ | २१ | ४ | १४ | १७ | ध. | १९ | २ | ५ | ४० | ६ | ५९ | ० | १९ | १५ | ४८ | वक्री मंगल चित्रा में २६/८, श्री गणेश चतुर्थी व्रत, |
| ३३ | २० | ४ | बु. | ० | ३२ | मू. | २६ | ५ | सि. | ५३ | ५० | बा. | ० | ३२ | २२ | ५ | १५ | १८ | धनु | | | ५ | ३९ | ६ | ५९ | ० | २० | १३ | ५५ | बुध अश्वि. मेष में १८/०५, |
| ३३ | २२ | ५ | गु. | ३ | १५ | पू.षा. | ३२ | १८ | सा. | ५४ | ४८ | तै. | ३ | १५ | २३ | ६ | १६ | १९ | म. | ४८ | ३४ | ५ | ३९ | ७ | ० | ० | २१ | १२ | ० | नेपच्यून वक्री ५६/२८, |
| ३३ | २८ | ६ | शु. | ९ | ५५ | उ.षा. | ३७ | २५ | शु. | ५४ | ४८ | ब. | ९ | ५५ | २४ | ७ | १७ | २० | मकर | | | ५ | ३८ | ७ | १ | ० | २२ | १० | ४ | भ.९/५५ से ४१/१८ तक, |
| ३३ | ३० | ७ | श. | १२ | ४० | श्र. | ४१ | ० | शु. | ५३ | २८ | व. | १२ | ४० | २५ | ८ | १८ | २१ | मकर | | | ५ | ३७ | ७ | १ | ० | २३ | ८ | ६ | |
| ३३ | ३५ | ८ | र. | १३ | ३५ | ध. | ४२ | ४२ | ब्र. | ५० | ३८ | कौ. | १३ | ३५ | २६ | ९ | १९ | २२ | कुं. | ११ | ५१ | ५ | ३६ | ७ | २ | ० | २४ | ६ | ७ | पञ्चक प्रारम्भ ११/५१, शुक्र आर्द्रा में ८/२५, जन्मदिन (A) |
| ३३ | ३७ | ९ | चं. | १२ | ३२ | श. | ४२ | २२ | ऐ. | ४६ | ८ | ग. | १२ | ३२ | २७ | १० | २० | २३ | कुम्भ | | | ५ | ३५ | ७ | ३ | ० | २५ | ४ | ८ | भ.४०/५६ बाद, |
| ३३ | ४२ | १० | मं. | ९ | २२ | पू.भा. | ४० | ० | वै. | ३९ | ५८ | वि. | ९ | २२ | २८ | ११ | २१ | २४ | मीं. | २५ | ३६ | ५ | ३५ | ७ | ३ | ० | २६ | २ | ७ | भ ९/२२ तक, सूर्य कृत्तिका में ३९/८, गुरु रेवती ४ में (B) |
| ३३ | ४५ | ११ | बु. | ४ | १५ | उ.भा. | ३५ | ५० | वि. | ३२ | १८ | बा. | ४ | १५ | २९ | १२ | २२ | २५ | मीन | | | ५ | ३४ | ७ | ४ | ० | २७ | ० | ५ | बुध भरणी में ४७/४०, अपरा एकादशी व्रत (वै.) (C) |
| अवम | | १२ | बु. | ५७ | २२ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | द्वादशी तिथिक्षय |
| ३३ | ४८ | १३ | गु. | ४९ | ८ | रे. | ३० | ५ | प्री. | २३ | २० | ग. | २३ | १५ | ३० | १३ | २३ | २६ | मे. | ३० | ५ | ५ | ३३ | ७ | ५ | ० | २७ | ५८ | ० | भ. ४९/८ बाद, पञ्चक समाप्त ३०/५, प्रदोष व्रत, |
| ३३ | ५३ | १४ | शु. | ३९ | ५० | अ. | २३ | ८ | आ. | १३ | १८ | वि. | १४ | २९ | ३१ | १४ | २४ | २७ | मेष | | | ५ | ३३ | ७ | ५ | ० | २८ | ५५ | ५५ | भ. १४/२९ तक, बुध पूर्व में अस्त १०/२०, |
| ३३ | ५५ | ३० | श. | ३० | ५ | भ. | १५ | ३२ | सौ.<br>शो. | २<br>५१ | ४२<br>५० | च. | ४ | ५७ | ज्ये.१ | १५ | २५ | २८ | वृ. | २८ | ३३ | ५ | ३२ | ७ | ६ | ० | २९ | ५३ | ४९ | सूर्य वृष में ६/२०, मु. १५, पुण्यकाल २२/२०तक, (D) |

(A) श्री रवीन्द्रनाथ टैगोर, (B) १०/२५, अपरा एकादशी व्रत (स्मा.), भद्रकाली एकादशी (पंजाब), (C) त्रिस्पृशा महाद्वादशी, (D) शनि उदित ३८/४०, वट सावित्री व्रत (अमा पक्ष), भावुका अमावस, शनैश्चरी अमा,

प्र.ज्येष्ठ कृष्ण ८ रवि, इष्ट ५९/४५

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | १० | ६ | ० | ११ | २ | ० | ३ | ९ |
| २५ | १० | ४ | ८ | २६ | ७ | १४ | २३ | २३ |
| ३ | २४ | ४७ | ८ | २४ | ३७ | ३० | ४३ | ४३ |
| ५६ | ४४ | ४१ | ३५ | ० | ५ | ११ | २० | २० |
| ५८ | ८१२ | १८ | १०९ | १३ | ६६ | ७ | ३ | ३ |
| १ | ५१ | ३९ | ३५ | ३४ | ३८ | ३४ | ११ | ११ |
| - | - | व. | मा. | मा. | मा. | मा. | व. | व. |
| | | उ. | उ. | उ. | उ. | अ. | अ. | अ. |

कुण्डली सूर्योदये

२
१२गु.
३ शु.
बु.१ सू.श.
११
४ रा.
१०चं. के.
५
७ मं.
९
६
८

**लोक भविष्य**- इस पक्ष में मिथुन राशि का शुक्र खाद्य एवं अन्य दैनिक जनजीवनोपयोगी वस्तुओं में मंहगाई से जनता में रोष करे। चित्रा नक्षत्र का मंगल जनता में विशेष प्रकार के रोगों से कष्ट का संकेत देता है। इस मास में ५ शनिवार होने से कहीं भूकम्प से भारी हानि, कहीं भयंकर अग्निकाण्ड से जनधन हानि का संकेत मिलता है- **'शनेश्च पंचकं दृष्ट्वा पाताले कम्पते फणी। ईशानदेश-भंगश्च वह्निदाहो महर्घता ॥'**

**ग्रहचाल और बाजार का रुख**- पक्षारम्भ में रुई, कपास, सूत, वारदाना, एरण्ड, तिल, तेल, सरसों, अरहर गुआर आदि में काफी मन्दा बने। अनाज तेज रहें। ४ मई के लगभग चांदी, तांबा, पीतल, सोना तेज हों। ९ मई के लगभग अनाजों में अचानक मन्दा आ सकता है। वायदा व्यापारी १४ मई को सावधानी से काम करें अन्यथा हानि रहे।

कुण्डली सूर्योदये

३शु.
१बु.श. चं.
४ रा.
सू. २
१२ गु.
५
११
६
८
१० के.
मं.७
९

प्र. ज्येष्ठ कृष्ण ३० शनि, इष्ट ५९/५५

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | ६ | ० | ११ | २ | ० | ३ | ९ |
| ० | ७ | ३ | १९ | २७ | १४ | १५ | २३ | २३ |
| ५१ | ५८ | ४ | ३४ | ४४ | १४ | १५ | २४ | २४ |
| ३८ | ५७ | ४४ | २८ | ३४ | ८ | ३५ | १५ | १५ |
| ५७ | ११४ | १४ | १२० | १३ | ६५ | ७ | ३ | ३ |
| ५२ | ३९ | ५२ | ४९ | १४ | ३० | २८ | ११ | ११ |
| - | - | व. | मा. | मा. | मा. | मा. | व. | व. |
| - | - | उ. | अ. | उ. | उ. | उ. | अ. | अ. |

**आकाश लक्षण**- मई ३.४.५.९.११.१५ को बम्बई, भूटान, बंगाल, बिहार में वर्षा के योग हैं, उत्तरी भारत में तापमान ऊंचा रहे। १४ मई

| श्री वि.सं.२०५६, शाक १९२१, | प्र.( अधि. ) ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष ५ | तारीखें | चन्द्र राशि | चण्डीगढ़ | उदय-कालिक | ( १६से ३० मई तक, सन् १९९९ ई. )<br>उत्तरायण,उत्तर गोल,ग्रीष्म ऋतु। |
|---|---|---|---|---|---|---|

| दि. मा. घ. | प. | तिथि | वार | समाप्ति काल घ. | प. | नक्षत्र | समाप्ति काल घ. | प. | योग | समाप्ति काल घ. | प. | करण | समाप्ति काल घ. | प. | प्र. ज्येष्ठ | अं. मई | श. ज्येष्ठ शा. | मु. मुहर्रम | चन्द्र राशि प्रवेश काल | घ. | प. | भा.स्टैं.टा. सूर्योदय घं. | मि. | सर्यास्त घं. | मि. | स्पष्ट सूर्य रा. | अं. | क. | वि. | ग्रह दर्शन - बुध अस्त है। सायं मंगल पूर्व में होगा। प्रातः शनि एवं गुरु पूर्व में होंगे। शुक्र को सायं पश्चिम में देखें। |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३३ | ५८ | १ | र. | २० | १८ | कृ. | ७ | ४८ | अ. | ४१ | ८ | ब. | २० | १८ | २ | १६ | २६ | २९ | वृष | | | ५ | ३१ | ७ | ७ | १ | ० | ५१ | ४१ | चन्द्र दर्शन मु.४५,पुरुषोत्तम( मल,अधिक )मासारम्भ, |
| ३४ | ० | २ | चं. | १० | ५५ | रो.<br>मृ. | ०<br>५३ | १८<br>३८ | सु. | ३० | ५२ | कौ. | १० | ५५ | ३ | १७ | २७ | स.१ | मि. | २६ | ५८ | ५ | ३१ | ७ | ७ | १ | १ | ४९ | ३३ | राहु आश्ले २,केतु श्रव.४में २०/२५, सफर मु.प्रारम्भ, |
| ३४ | ५ | ३ | मं. | २ | २५ | आ. | ४८ | १५ | धृ. | २१ | ३५ | ग. | २ | २५ | ४ | १८ | २८ | २ | मिथुन | | | ५ | ३० | ७ | ८ | १ | २ | ४७ | २२ | भ.२८/४८ से ५५/१२ तक, |
| अवम | | ४ | मं. | ५५ | १२ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | चतुर्थी तिथिक्षय, |
| ३४ | ७ | ५ | बु. | ४९ | ३५ | पुन. | ४४ | २२ | शू. | १३ | २५ | ब. | २२ | २४ | ५ | १९ | २९ | ३ | क. | ३० | २० | ५ | ३० | ७ | ८ | १ | ३ | ४५ | १० | बुध कृति. में २७/४२, |
| ३४ | १० | ६ | गु. | ४५ | ५२ | पु. | ४२ | २५ | गं. | ६ | ४२ | कौ. | १७ | ४३ | ६ | २० | ३० | ४ | कर्क | | | ५ | २९ | ७ | ९ | १ | ४ | ४२ | ५५ | |
| ३४ | १२ | ७ | शु. | ४४ | ५ | आश्ले. | ४२ | २० | वृ.<br>ध्रु. | १<br>५७ | ३०<br>५२ | ग. | १४ | ५८ | ७ | २१ | ३१ | ५ | सिं. | ४२ | २० | ५ | २९ | ७ | १० | १ | ५ | ४० | ३९ | भ.४४/५बाद, बुध वृष में २/२०,यूरेनस वक्री ५४/३०, (A) |
| ३४ | १५ | ८ | श. | ४४ | १५ | म. | ४४ | १० | व्या | ५५ | ४८ | वि. | १४ | १० | ८ | २२ | ज्ये.१ | ६ | सिंह | | | ५ | २८ | ७ | १० | १ | ६ | ३८ | २२ | भ. १४/१० तक, शक ज्येष्ठ प्रारम्भ, |
| ३४ | १८ | ९ | र. | ४६ | ८ | पू.फा. | ४७ | ४० | ह. | ५५ | ० | बा. | १५ | १२ | ९ | २३ | २ | ७ | सिंह | | | ५ | २८ | ७ | ११ | १ | ७ | ३६ | ३ | |
| ३४ | २० | १० | चं. | ४९ | २८ | उ.फा. | ५२ | ३८ | व. | ५५ | २० | तै. | १७ | ४८ | १० | २४ | ३ | ८ | क. | ३ | ५४ | ५ | २७ | ७ | १२ | १ | ८ | ३३ | ४३ | श्री गंगादशहरा, |
| ३४ | २२ | ११ | मं. | ५३ | ५५ | ह. | ५८ | ३८ | सि. | ५६ | ३० | व. | २१ | ४१ | ११ | २५ | ४ | ९ | कन्या | | | ५ | २७ | ७ | १२ | १ | ९ | ३१ | २१ | भ. २१/४२से ५३/५५ तक, सूर्य रोहि. में २९/४५,बुध (B ) |
| ३४ | २५ | १२ | बु. | ५९ | १२ | चि. | ६० | ०० | व्य. | ५८ | १८ | ब. | २६ | २८ | १२ | २६ | ५ | १० | तु. | ३२ | २ | ५ | २६ | ७ | १३ | १ | १० | २८ | ५७ | गुरु अश्विनी १ मेष में २७/३०, |
| ३४ | २८ | १३ | गु. | ६० | ०० | चि. | ५ | २५ | व. | ६० | ०० | कौ. | ३२ | ०१ | १३ | २७ | ६ | ११ | तुला | | | ५ | २६ | ७ | १३ | १ | ११ | २६ | ३२ | शनि भर. २ में २९/२, प्रदोष व्रत, |
| ३४ | ३० | १३ | शु. | ५ | २ | स्वा. | १२ | ३५ | व. | ० | २५ | तै. | ५ | २ | १४ | २८ | ७ | १२ | तुला | | | ५ | २६ | ७ | १४ | १ | १२ | २४ | ६ | |
| ३४ | ३२ | १४ | श. | १० | ५२ | वि. | १९ | ५८ | प. | २ | ४५ | व. | १० | ५२ | १५ | २९ | ८ | १३ | वृ. | ३ | १० | ५ | २५ | ७ | १५ | १ | १३ | २१ | ३९ | भ.१०/५२ से ४३/५१ तक,श्री सत्यनारायण व्रत, |
| ३४ | ३५ | १५ | र. | १६ | ५० | अनु. | २७ | १८ | शि. | ५ | ५ | ब. | १६ | ५० | १६ | ३० | ९ | १४ | वृश्चिक | | | ५ | २५ | ७ | १५ | १ | १४ | १९ | ११ | शुक्र कर्क में ४९/१५, |

**(A )** सूर्य सायन मिथुन में २९/४२,शुक्र पुन. में १९/५, **(B )** रोहि. में ३८/५५,पुरुषोत्तमा एकादशी व्रत ( स. ),

प्र.( अधि. )ज्येष्ठ शुक्र.८ शनि,इष्ट०/६

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ४ | ६ | १ | ११ | २ | ० | ३ | ९ |
| ६ | ३ | १ | २ | २९ | २० | १६ | २३ | २३ |
| ३८ | ३० | ४६ | ३ | ३ | ४३ | ० | ५ | ५ |
| २६ | ३८ | ४६ | २६ | ७ | ४९ | ७ | ११ | ११ |
| ५७ | ७९० | १० | १२१ | १२ | ६४ | ७ | ३ | ३ |
| ४२ | ३० | १७ | ३८ | ५२ | ७ | २० | ११ | ११ |
| - | - | व. | मा. | मा | मा. | मा. | व. | व. |
| - | - | उ. | अ. | उ. | उ. | उ. | अ. | अ. |
| ३ कृ. | २ मघा | ३ चित्रा | २ कृ. | ४ रेवती | १ पुन. | १ भर. | २ आश्ले. | ४ श्रव. |

कुण्डली सूर्योदये

३शु.
२ सू. बु.
१श.
४ रा.
१२ गु.
११
५ चं.
६
८
१० के.
७ मं.
९

**लोक भविष्य**-ज्येष्ठ अधिक मास होने से कहीं विशिष्ट राजनीतिज्ञ के अपदस्थ होने व मृत्यु से शोक व्याप्त हो-
**'ज्येष्ठ द्वये नृपध्वंसो धान्यनिष्पत्तिरुत्तमा।'** धान की उत्पत्ति अच्छी हो। पक्षान्त में मेष राशि का गुरु प्रजा में सुभिक्ष, क्षेम आरोग्य करता है-
**'यदा सुरगुरुर्मेषे सुखं सर्वजनेषु च। सुभिक्षं क्षेममारोग्यं सुखिनी मेदिनी भवेत्॥'** परन्तु शनि के साथ मंगल का दृष्टि संबंध होने से रोग, एवं महंगाई विशेष मालूम देती है।
**ग्रहचाल और बाजार का रुख**- पक्षमध्य में ( २१ मई के लगभग) प्रायः सभी वस्तुओं में घटाबढ़ी चले। गेहूं, जौ, चना, चावल, कपास, सूत, तिलहन एवं तेलों में तेजी रहे। २६ मई के लगभग गुरु के मेष राशि में आने पर ६०/७० रूपये की घटाबढ़ी रई में बनेगी। सोना-चांदी,तांबा, गुड़ आदि में भी मन्दे के आसार बन कर बाजार ऊपर नीचे रहे। मन्दे में खरीदें, तेजी में बेचें।

कुण्डली सूर्योदये

३ शु.
२सू. बु.
गु.१ श.
४ रा.
१२
५
११
६
८ चं.
१० के.
मं.७
९

**आकाश लक्षण**- मई १७,१९,२१,२६,२७,३० को महाराष्ट्र(बम्बई),बंगाल, आसाम, आदि में कहीं भारी वर्षा हो। कहीं भारी वायुवेग से हांनि भी संभव है।
**शकुन विचार**- यदि टटीहरी पक्षी सूखे गोबर, सूखा घास या हड्डियों के ढेर, में अण्डे दे तो पशुओं का नाश हो, अकाल, महामारी से जनता कष्ट पाए।

प्र.( अधि. )ज्येष्ठ शुक्ल१५ रवि, इष्ट ०/१२

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ७ | ६ | १ | ० | २ | ० | ३ | ९ |
| १४ | ११ | ० | १९ | ० | २९ | १६ | २२ | २२ |
| १९ | १६ | ४७ | ३२ | ४४ | ९ | ५७ | ३९ | ३९ |
| २२ | ५५ | ९ | १६ | १२ | २० | ५९ | ४४ | ४४ |
| ५७ | ७१३ | ३ | १२१ | १२ | ६१ | ७ | ३ | ३ |
| ३२ | २४ | ४८ | ५२ | १९ | ५३ | ६ | ११ | ११ |
| - | - | व. | मा. | मा. | मा. | मा. | व. | व. |
| - | - | उ. | अ. | उ. | उ. | उ. | अ. | अ. |
| २ रो. | ३ अनु. | ३ चित्रा | ३ रो. | १ अश्वि. | ३ पुन. | २ भर. | २ आश्ले. | ४ श्रव. |

| श्री वि.सं.२०५६, शाक १९२१, | | | | | | | द्वि.( अधि. )ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष ६ | | | | | | | | तारीखें | | | | चन्द्र राशि | | | चण्डीगढ़ | | | | उदय-कालिक | | | | ( ३१मई से १३ जून तक, सन् १९९९ ई. ) उत्तरायण, उत्तर गोल, ग्रीष्म ऋतु। |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दि. मा. | | तिथि | वार | समाप्ति काल | | नक्षत्र | समाप्ति काल | | योग | समाप्ति काल | | करण | समाप्ति काल | | प्र. | अं. | श. | मु. | प्रवेश काल | | | भा.स्टैं.टा. | | | | स्पष्ट सूर्य | | | | ग्रह दर्शन - ७ जून को बुध सायंकाल पश्चिम में दीखने लगेगा। २१ जून के लगभग सायं शुक्र सूर्य से परमाधिक अन्तर ( लगभग ४६° )पर होगा। सायं मंगल खमध्य की ओर आता दीखेगा। प्रातः गुरु एवं शनि पूर्व में होंगे । |
| | | | | | | | | | | | | | | | ज्येष्ठ | मई | ज्येष्ठ | सफर | | | | सूर्योदय | | सर्यास्त | | | | | | |
| घ. | प. | | | घ. | प. | | घ. | प. | | घ. | प. | | घ. | प. | | | | | | घ. | प. | घं. | मि. | घं. | मि. | रा. | अं. | क. | वि. | |
| ३४ | ३५ | १ | चं. | २२ | ४० | ज्ये. | ३४ | ३० | सि. | ७ | २२ | कौ. | २२ | २८ | १७ | ३१ | १० | १५ | ध. | ३४ | ३० | ५ | २५ | ७ | १५ | १ | १५ | १६ | ४२ | बुध मृग. में ४५/४२, |
| ३४ | ३८ | २ | मं. | २८ | ८ | मू. | ४१ | २० | सा. | ९ | २५ | ग. | २८ | ८ | १८ | जून१ | ११ | १६ | धनु | | | ५ | २५ | ७ | १६ | १ | १६ | १४ | ११ | जून प्रारम्भ, |
| ३४ | ३८ | ३ | बु. | ३३ | २ | पू.षा. | ४७ | ३५ | शु. | ११ | २ | व. | ० | ३५ | १९ | २ | १२ | १७ | धनु | | | ५ | २५ | ७ | १६ | १ | १७ | ११ | ३९ | भ.०/३५ से ३३/२ तक, |
| ३४ | ४२ | ४ | गु. | ३७ | १० | उ.षा. | ५३ | २ | शु. | १२ | १० | ब. | ५ | ६ | २० | ३ | १३ | १८ | म. | ३ | ५७ | ५ | २४ | ७ | १७ | १ | १८ | ९ | ७ | बुध मिथुन में ५६/१८, शुक्र पुष्य में ५/१० (A ) |
| ३४ | ४२ | ५ | शु. | ४० | १० | श्र. | ५७ | १८ | ब्र. | १२ | ३२ | कौ. | ८ | ४० | २१ | ४ | १४ | १९ | मकर | | | ५ | २४ | ७ | १७ | १ | १९ | ६ | ३४ | मंगल मार्गी १६/०, |
| ३४ | ४५ | ६ | श. | ४१ | ४५ | ध. | ६० | ०० | ऐं. | ११ | ५५ | ग. | १० | ५७ | २२ | ५ | १५ | २० | कुं. | २८ | ४२ | ५ | २४ | ७ | १८ | १ | २० | ४ | ० | भ. ४१/४५ बाद, पञ्चक प्रारम्भ २८/४२, |
| ३४ | ४५ | ७ | र | ४१ | ४५ | ध. | ० | ८ | वै. | १० | ५ | वि. | ११ | ४५ | २३ | ६ | १६ | २१ | कुम्भ | | | ५ | २४ | ७ | १८ | १ | २१ | १ | २५ | भ.११/४५ तक, |
| ३४ | ४८ | ८ | चं. | ३९ | ५५ | श. | १ | २० | वि. | ६ | ५५ | बा. | १० | ५० | २४ | ७ | १७ | २२ | मी. | ४५ | ५३ | ५ | २४ | ७ | १९ | १ | २१ | ५८ | ५० | बुध आर्द्रा में १६/५२, बुध पश्चिम में उदित ५२/१५, |
| ३४ | ४८ | ९ | मं. | ३६ | १८ | पू.भा.<br>उ.भा. | ०<br>५८ | ४५<br>२० | प्री.<br>आ. | २<br>५६ | १८<br>१० | तै. | ८ | ७ | २५ | ८ | १८ | २३ | मीन | | | ५ | २४ | ७ | १९ | १ | २२ | ५६ | १५ | सूर्य मृग. में २४/४५, |
| ३४ | ५२ | १० | बु. | ३० | ५५ | रे. | ५४ | १८ | सौ. | ४८ | ४२ | व. | ३ | ३६ | २६ | ९ | १९ | २४ | मे. | ५४ | १८ | ५ | २३ | ७ | २० | १ | २३ | ५३ | ३९ | भ. ३/३६ से ३०/५५ तक, पञ्चक समाप्त ५४/१८, |
| ३४ | ५२ | ११ | गु. | २४ | ० | अ. | ४८ | ४५ | शो. | ४० | २ | बा. | २४ | ० | २७ | १० | २० | २५ | मेष | | | ५ | २३ | ७ | २० | १ | २४ | ५१ | २ | पुरुषोत्तमा एकादशी व्रत ( स॰), |
| ३४ | ५५ | १२ | शु. | १५ | ५० | भ. | ४२ | १२ | अ. | ३० | २५ | तै. | १५ | ५० | २८ | ११ | २१ | २६ | वृ. | ५५ | २३ | ५ | २३ | ७ | २१ | १ | २५ | ४८ | २५ | प्रदोषव्रत, |
| ३४ | ५५ | १३ | श. | ६ | ४८ | कृ. | ३४ | ५८ | सु. | २० | १० | व | ६ | ४८ | २९ | १२ | २२ | २७ | वृष | | | ५ | २३ | ७ | २१ | १ | २६ | ४५ | ४७ | भ.६/४८से ३२ / ४ तक, गुरु अश्वि.२ में १०/१८, |
| अवम | | १४ | श. | ५७ | २० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | चतुर्दशी तिथिक्षय, |
| ३४ | ५५ | ३० | र. | ४७ | ५२ | रो. | २७ | ३२ | धृ.<br>शू. | ९<br>५९ | ३८<br>१२ | च. | २२ | ३६ | ३० | १३ | २३ | २८ | मि. | ५३ | ५९ | ५ | २३ | ७ | २१ | १ | २७ | ४३ | ९ | पुरुषोत्तम ( मल ) मास समाप्त, |

(A ) श्री गणेश चतुर्थी व्रत,

द्वि.( अधि. ) ज्येष्ठ कृ.८चन्द्र,इष्ट०/१५

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १० | ६ | २ | ० | ३ | ० | ३ | ९ |
| २१ | १९ | ० | ६ | २ | ७ | १७ | २२ | २२ |
| ५९ | ४४ | ३९ | ७ | २० | १५ | ५३ | ४ | ४ |
| ६ | ५६ | ४ | ४१ | ३३ | ९ | ४१ | १८ | १८ |
| ५७ | ८०७ | २ | ११५ | ११ | ५९ | ६ | ३ | ३ |
| २५ | ४८ | ३१ | २७ | ४१ | ७ | ४७ | ११ | ११ |
| - | - | मा. | मा. | मा. | मा. | मा. | व. | व. |
| | | उ. | अ. | उ. | उ. | उ. | अ. | अ. |

कुण्डली सूर्योदये

बु. ३
१ गु. श.
शु.४ रा.
सू.२
१२
११ चं.
५
६
८
१० के.
७ मं.
९

लोक भविष्य-मंगल मार्गी होकर वर्षा से कहीं भारी हानि करे लेकिन बहुत से क्षेत्र वर्षा के अभाव से आगे सूखाग्रस्त भी घोपित हो सकते हैं। पक्षमध्य में बुध का मिथुन में उदय अनावृष्टि का संकेत देता है। फिर भी इस मास में पांच चन्द्रवार होने से जनता में विशेष निराशाजनक स्थिति न बने, शासन समुचित प्रवन्ध करे।- 'सोमस्य पंचवारास्तु यत्र मासे भवन्ति हि। धनधान्य समृद्धिःस्यात्सुखं भवति सर्वदा॥'

ग्रहचाल और बाजार का रुख- ४जून के लगभग (तीन दिन के बाद) रुई में बहुत मन्दा संभावित है, तेल, चांदी में तेजी बने। वायदा बाजार का रुख बदले, यदि पहले मन्दा है तो तेजी, यदि बाजार तेज हैं तो मन्दा आएगा। ७ जून के लगभग रुई व शेयर बाजार में १५ दिन में भारी मन्दा संभावित है। पक्षान्त में रुई में तेजी, सोना चांदी में घटाबढी के बाद मन्दा बने।

कुण्डली सूर्योदये

३ बु.
१ गु. श.
शु.४ रा.
सू. २ चं.
१२
५
११
६
८
१० के.
७ मं.
९

द्वि.( अधि. )ज्येष्ठ कृ.३०रवि, इष्ट०/१७

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | ६ | २ | ० | ३ | ० | ३ | ९ |
| २७ | १६ | १ | १७ | ३ | १३ | १८ | २१ | २१ |
| ४३ | २४ | ५ | ४ | २९ | ३ | ३३ | ५५ | ५५ |
| २६ | ३३ | २५ | १० | १८ | ४५ | ४३ | १३ | १३ |
| ५७ | ९१९ | ६ | १०० | ११ | ५६ | ६ | ३ | ३ |
| २१ | १३ | ५८ | ४० | ८ | ३५ | ३० | ११ | ११ |
| - | - | मा. | मा. | मा. | मा. | मा. | व. | व. |
| - | - | उ. | उ. | उ. | उ. | उ. | अ. | अ. |

आकाश लक्षण- जून ४,५,७,८,११ को सिक्किम, भूटान, शिलांग, आसाम, एवं महाराष्ट्र में ... की स्थिति बने, उत्तरी भारत में कहीं बूंदाबांदी व बादलचाल से तापमान गिरे।

शकुन विचार- टटीहरी पक्षी यदि अपने अण्डे ऊंची भूमि पर धरे तो वर्षा बहुत हो, नीचे धरे तो वर्षा बहुत कम हो, यदि अण्डे नदी, तालाब

